


# सूचना.

इस टीकामें प्रथम मूल श्लोक लिखेजातेहैं वै ऐसेकि जहांतक क्रियापदकी संगति मिलतीहै वहांतक मूलश्लोक लिखिके फिरि अन्वय लिखतेहैं. उसके नीचे अन्वयके क्रमसें भाषा टीका लिखतेहैं. कारणकि नवीन विद्यार्थियोंकों इसमें परिश्रम नहोयगा और पदपदके अर्थ जाननेमें भी सुगमता होयगी इस वास्ते दीनवत्सल ईर्षा रहित सज्जन लोगोको इसपर विशेष निगाह रखना चाहिये यही टीका कर्ताकी प्रार्थनाहै.

॥ श्रीर्जयति ॥

# श्रीमद्भगवद्गीता वाक्यार्थबोधि भाषा टीका.



अथ मंगलम् ॥ ॥ शुक्लांबरधरंविष्णुंशशिवर्णंचतु
र्भुजम् ॥ प्रसन्नवदनंध्यायेत्सर्वविघ्नोपशांतये ॥ १ ॥
नारायणंनमस्कृत्यनरंचैवनरोत्तमम् ॥ देवींसरस्वतींचै
वततोजयमुदीरयेत् ॥ २ ॥ व्यासंवसिष्ठनप्तारंशक्तेःपौ
त्रमकल्मषम् ॥ पराशरात्मजंवंदेशुकतातंतपोनिधिम्
॥ ३ ॥ व्यासायविष्णुरूपायव्यासरूपायविष्णवे ॥ न
मोवैब्रह्मविधयेवासिष्ठायनमोनमः ॥ ४ ॥ अचतुर्वदनो
ब्रह्माद्विबाहुरपरोहरिः ॥ अफाललोचनःशंभुर्भगवान्बा
दरायणिः ॥ ५ ॥ ॥ इति मंगलम् ॥ ॥ ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥ ओंनमोभगवतेवासुदेवाय ॥ जन्माद्यस्य यतोदेवंतंनत्वास्वहृदिस्थितम् ॥ वाक्यार्थबोधिनींरम्यांगीता व्याख्यांकरोम्यहम् ॥ १ ॥ श्रीश्रीनिवासतातार्यशिष्योब्रह्मकुलो द्भवः॥रघुनाथप्रसादोऽहंसुकलोहरिसेवकः ॥ २ ॥ उपोद्घातः ॥ प्रथम श्रीमद्भगवद्गीताके प्रगट होनेका कारण कहता हौं कि, राजा पांडु औ राजा धृतराष्ट्र ये दोनौ वैमात्रभाई थे, जिनमें राजा पांडुके दोस्त्रीथीं, पहिलि कुंती, दूसरी माद्री, जिनमे कुंतीके तीनपुत्र थे युधिष्ठिर, भीम औ अर्जुन औ माद्रीकेदो पुत्र नकुल औ सहदेव. औ राजा धृतराष्ट्रके सौ पुत्र थे, जिनमे दुर्योधन ज्ये-

घ पुत्र था, परंतु राजा धृतराष्ट्र जन्मांध थे;इसवास्ते राज्यकार्य सर्व दुर्योधनके स्वाधीनथा,जब राजा युधिष्ठिरको चौपडखेलाई छल करिके राज्य लेलिया औ वनवास दिया, जब ये वनवाससे आये औ राज्य मागा तब इन्होंने राज्य न दिया, इसलिये युद्धके वास्ते कुरुक्षेत्रको चलनेलगे;तब धृतराष्ट्रनेभी तयारीकी. जब व्यासजीने कहा कि,तुम नेत्रविना युद्धमे क्या करोगे? तब धृतराष्ट्रबोले की,हम युद्धकावृत्तांतहीसुनाकरेंगे,सोसुनिकेव्यासजीने कहा की, यह संजय तुह्मारा सारथी हमारा शिष्य है, इसको हमवरदान देते हैं सो इसको इहांही बैठे सर्व वृत्तांत दृष्टिगोचर होयगा, सो सुनिके राजा धृतराष्ट्र हस्तिनापुरहीमेरहे और सर्व कुरुक्षेत्रमे जायकेयुद्धका प्रारंभ किया तहां. अर्जुनने देखाकि,दोनो सेनौंमेहमारेही सुहृद,मित्रऔ कुटुंबी हैं, इनको हम कैसे मारैं? ऐसा समुझिके धनुषबान डारि दिया औ रथमेपश्चाद्भागमे जा बैठा, जब श्रीकृष्णने देखा कि, इस अर्जुनने अपना क्षत्रियधर्म त्यागी दिया औ धर्मत्यागनेसे इसका कल्याण न होयगा.इसवास्ते,इसको तत्वज्ञानका उपदेश करनाचाहिये, जब यह स्वधर्ममें प्रवर्त होयगा, ऐसाविचारिके गीताशास्त्र उपदेश किया, सोई गीता श्रीमन्महाभारतमे वेदव्यासजीनेयुक्त किया, तिसमे सर्व श्लोक श्रीकृष्णमुखारविंदनिर्मित हैं औ कुछ श्लोक प्रबंध रचनाकेवास्ते व्यासजीनेभी निर्माण किये हैं, तहां प्रथम श्लोक धृतराष्ट्रके प्रश्नका है, धृतराष्ट्र संजयसे पूंछाहै-

मूलम्-

धृतराष्ट्र उवाच॥ धर्मक्षेत्रेकुरुक्षेत्रेसमवेतायुयुत्सवः ॥ मामकाःपांडवाश्चैवकिमकुर्वतसंजय ॥ १ ॥

अन्वयः

हेसंजय, मामकाः च पांडवाः युयुत्सवः संतः धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेताः एव किमकुर्वत ॥ १ ॥

टीका.

धृतराष्ट्र संजयको पूछते भये कि, हे संजय, धर्मभूमिकुरुक्षेत्रमें हमारे पुत्र औ पंडुके पुत्र युद्धकी इछा करिके येकठे भये हैं, ये क्या करते हैं; इस श्लोकमें धर्मक्षेत्र ऐसा वाक्य कहा, इसका तात्पर्य कि, कुरुक्षेत्र धर्मक्षेत्र है, इसमे धर्महीसे जय है औ हमारे पुत्र अधर्मी है इनका पराजय जरूर होयगा, ऐसे भयसे धृतराष्ट्र संजयसे पूंछते भये. ॥ १ ॥

मूलम्.

संजयउ०॥ दृष्ट्वातुपांडवानीकंव्यूढंदुर्योधनस्तदा ॥ आचार्यमुपसंगम्यराजावचनमब्रवीत् ॥ २ ॥

अन्वयः

संजयःउवाच ॥ राजा दुर्योधनः व्यूढं पांडवानीकं दृष्ट्वा तदा आचार्यं उपसंगम्य वचनं अब्रवीत् ॥ २ ॥

टीका.

संजय धृतराष्ट्रको कहते भये कि, राजादुर्योधन व्यूहरचनायुक्त पांडवनकी सेनाको देखिके तिसकालमें द्रोणाचार्यके नजीक जायके वचन बोले. ॥ २ ॥

मूलम्.

पश्यैतांपांडुपुत्राणामाचार्यमहतींचमूम् ॥ व्यूढांद्रुपदपुत्रेणतवशिष्येणधीमता ॥ ३ ॥

अन्वयः

हे आचार्य, धीमता तव शिष्येण द्रुपदपुत्रेण व्यूढां पांडु-
पुत्राणां एतां महतीं चमूं पश्य ॥ ३ ॥

टीका.

दुर्योधन द्रोणाचार्यसेकहतेहैं कि, हे आचार्य, बुद्धिमान औ आपका शिष्य ऐसा जो द्रुपदराजाका पुत्र धृष्टद्युम्न तिनसे व्यूहरचना करिके सजी है, ऐसी जो पांडुपुत्रोंकी यह श्रेष्ठ सेना इसको तुम देखो. ॥ ३ ॥

मूलम्.

अत्रशूरामहेष्वासाभीमार्जुनसमायुधि ॥ युयु
धानोविराटश्चद्रुपदश्चमहारथः ॥ ४ ॥ धृष्टकेतु
श्चेकितानःकाशिराजश्चवीर्यवान् ॥ पुरुजित्कुं
तिभोजश्चशैब्यश्चनरपुंगवः ॥ ५ ॥ युधामन्यु
श्चविक्रांतउत्तमौजाश्चवीर्यवान् ॥ सौभद्रोद्रौप
देयाश्चसर्वएवमहारथाः ॥ ६ ॥

अन्वयः

अत्र अस्यां सेनायां युधि संग्रामे भीमार्जुनसमाः महेष्वासाः संति ते इमे युयुधानः विराटः महारथः द्रुपदः ॥ ४ ॥ धृष्टकेतुः चेकितानः च वीर्यवान् काशिराजः पुरुजित् कुंतिभोजः च नरपुंगवः शैब्यः ॥ ५ ॥ विक्रांतः च द्रौपदेयाः एते सर्वे महारथाः एव ॥ ६ ॥

टीका.

इस सेनामे जे शूर वीर हैं वे संग्राम करनेमेभी औ अर्जु-

नके समान बडे धनुषधारी हैं ते ये युयुधान, विराट औ महारथ द्रुपद ॥४॥ धृष्टकेतु, चेकितान औ प्राक्रमी काशीका राजा, पुरुजित, कुंतिभोज तथा नरनमे श्रेष्ठ शैव्य ॥ ५ ॥ ऐसाही शूरवीर प्राक्रमवालौंमे श्रेष्ठ औ बलवान ऐसा युधामन्यु औ सुभद्राका पुत्र अभिमन्यु तथा द्रौपदीके पांचौ पुत्र ये सर्व महारथी हैं, जो दसहजारशूर वीरौंको एकही जीते औ शस्त्र तथा शास्त्रमे प्रवीण होई उसको महारथीकहते हैं. ॥ ६ ॥

मूलम्.

अस्माकंतुविशिष्टायेतान्निबोधद्विजोत्तम ॥ नायकाममसैन्यस्यसंज्ञार्थंतान्ब्रवीमिते ॥ ७ ॥ भवान्भीष्मश्चकर्णश्चकृपश्चसमितिंजयः ॥ अश्वत्थामाविकर्णश्चसौमदत्तिस्तथैवच ॥ ८ ॥ अन्येचबहवःशूरामदर्थेत्यक्तजीविताः ॥ नानाशस्त्रप्रहरणाःसर्वेयुद्धविशारदाः ॥ ९ ॥

अन्वयः

हेद्विजोत्तम, येतु अस्माकंसैन्यस्य नायकाः विशिष्टाः तान् निबोध तान् ते संज्ञार्थं ब्रवीमि ॥७॥ भवान् भीष्मः च कर्णः च समितिंजयः कृपः अश्वत्थामा विकर्णः तथाएव सौमदत्तिः ॥८॥ मदर्थे त्यक्तजीविताः नानाशस्त्रप्रहरणाः अन्ये चबहवःशूराःसंति एतेसर्वे युद्धविशारदाःसंति ॥९॥

टीका

दुर्योधन द्रोणाचार्यसे कहते हैं कि, हे द्विजोत्तम, जे हमारी सेनाकेशरदार श्रेष्ठ हैं तिनको तुम जानौ, मैंउनके नामजानने-

केवास्ते कहता हौं ॥७॥ आप भीष्म, कर्ण औ संग्रावजीतने वाले कृपाचार्य, अश्वत्थामा, विकर्ण, तैसाही सोमदत्तराजाका पुत्र भूरिश्रवा ॥ ८ ॥ औ मेरेवास्ते त्यागे हैं जीवन जिन्हौंने ऐसे नानाशस्त्रौंके प्रहार करनेवाले औरभी बहुत शूरवीर हैं, ये सर्व युद्ध करनेमे चतुर हैं. ॥ ९ ॥

मूलम्

अपर्याप्तंतदस्माकंबलंभीष्माभिरक्षितम् ॥ प
र्याप्तंत्विदमेतेषांबलंभीमाभिरक्षितम् ॥ १० ॥
अयनेषुचसर्वेषुयथाभागमवस्थिताः ॥ भीष्म
मेवाभिरक्षंतुभवंतःसर्वएवहि ॥ ११ ॥

अन्वयः

अस्माकं बलं भीष्माभिरक्षितं तत् अपर्याप्तं तु एतेषां इदं बलं भीमाभिरक्षितं अपर्याप्तं ॥१०॥ अतः सर्वेषुअयनेषु यथाभागं अवस्थिताःसंतः भवंतः सर्वेहि भीष्म एव अभिरक्षंतु ॥ ११ ॥

टीका

हमारी ग्यारह अक्षौहिणी सेना भीष्मकरिके रक्षित हैतौभी, असमर्थ दीखती है औ इनौकी सेना सात अक्षौहिणी है तौभी, भीमकरिके रक्षित समर्थ दीखती है, इहां दुर्योधनके मनकायह तात्पर्य है कि, भीष्मपितामह उभयपक्षपाती हैं, कदापिउनका पक्षकिया तौ हमारी सेनाका रक्षक कोईभी नहीं, इसवास्ते आप विचार करो॥१०॥इसवास्ते जहां जहां परसेना प्रवेशकेस्थान हैं याने नाके हैं, उन सर्व नाके नाकेपर यथाभाग याने आपआ

पके यूथ लैके सावधानखडे व्हैकेआपलोग भीष्महीकी रक्षाकरौ याने कोई परसेनाका दूतभीभीष्मके समीप न आने पावैं॥११॥

मूलम्.

तस्यसंजनयन्हर्षंकुरुवृद्धः पितामहः ॥ सिंहना
दंविनद्योच्चैःशंखंदध्मौप्रतापवान् ॥ १२ ॥

अन्वयः

प्रतापवान् कुरुवृद्धः पितामहः तस्य हर्षं संजनयन्
सन् उच्चैः सिंहनादं विनद्य शंखं दध्मौ ॥ १२ ॥

टीका.

प्रतापी औ कुरवंशिनमे वडे तथा पितामह जो भीष्म सो दुर्योधनके हर्ष उत्पन्न करते हुवे, उंचेस्वरसे सिंहसरीखे गर्जना करिके आपका शंख वजाते भये. ॥ १२ ॥

मूलम्.

ततःशंखाश्चभेर्यश्चपणवानकगोमुखाः ॥ सहसै
वाभ्यहन्यंतसशब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥ १३ ॥

अन्वयः

ततः शंखाः च भेर्यः पणवानकगोमुखाः सहसा एव अ-
भ्यहन्यंत सशब्दस्तुमुलोऽभवत् ॥ १३ ॥

टीका.

भीष्मने शंख वजाया तदनंतर सर्वसैनौंमे शंख, भेरी,ढोल, नगारे,रणसिंहे ये सर्व वाजे एकाएकी वजने लगे,सो शब्द वहुत भारी होता भया. ॥ १३ ॥

मूलम्.

ततःश्वेतैर्हयैर्युक्तेमहतिस्यंदनेस्थितौ ॥ माधवः
पांडवश्चैवदिव्यौशंखौप्रदध्मतुः ॥ १४ ॥

अन्वयः

ततः श्वेतैर्हयैर्युक्ते महतिस्यंदनेस्थितौ माधवः च पांडवः एव दिव्यौ शंखौ प्रदध्मतुः ॥ १४ ॥

टीका.

सर्व बाजे बाजनेके पीछे शुक्लवर्णके घोडोंसे जुडा ऐसा जो वडा रथ तिसपर बैठेहुये श्रीकृष्ण औ अर्जुन ये दोनौ आप आपके दिव्यशंख यानें अप्राकृतशंखोंको बजाते भये. ॥ १४ ॥

मूलम्.

पांचजन्यंहृषीकेशोदेवदत्तंधनंजयः ॥ पौंड्रंद
ध्मौमहाशंखंभीमकर्मावृकोदरः ॥ १५ ॥ अनं
तविजयंराजाकुंतीपुत्रोयुधिष्ठिरः ॥ नकुलःसहदे
वश्चसुघोपमणिपुष्पकौ ॥ १६ ॥

अन्वयः

हृषीकेशः महाशंखं पांचजन्यं दध्मौ, धनंजयः देवदत्तं दध्मौ, भीमकर्मा वृकोदरः पौंड्रं दध्मौ ॥ १५ ॥ कुंतीपुत्रः राजायुधिष्ठिरः अनंतविजयं शंखं दध्मौ, नकुलः च सहदेवः एतौ सुघोपमणिपुष्पकौ ॥ १६ ॥

टीका.

हृषीकेश जो श्रीकृष्ण ते आपका जो श्रेष्ठ शंख पांचजन्य उसको बजाते भये, धनंजय जो अर्जुन सो देवदत्तनामा शंख

बजाते भये औ भयंकर हैं कर्म जिनके औ उदरसे जिनके वृक नाम अग्नि अति प्रबल है ऐसे जोभीम सो पौंड्रनाम महाशंख बजाते भये.॥१५॥कुंतीके पुत्र राजायुधिष्ठिर अनंतविजयनाम शंख बजातेभये, नकुल सुघोषनाम शंख बजाते भये. सहदेव मणि पुष्पक नाम शंख बजाते भये. ॥ १६ ॥

मूलम्.

काश्यश्चपरमेष्वासःशिखंडीचमहारथः ॥ धृष्टद्युम्नोविराटश्चसात्यकिश्चापराजितः ॥ १७ ॥ द्रुपदोद्रौपदेयाश्चसर्वशःपृथवीपते ॥ सौभद्रश्च महाबाहुःशंखान्दध्मुःपृथक्पृथक् ॥ १८ ॥ सघोषोधार्त्तराष्ट्राणांहृदयानिव्यदारयत् ॥ नभश्चपृथिवींचैवतुमुलोव्यनुनादयन् ॥ १९ ॥

अन्वयः

परमेष्वासःकाश्यःचमहारथःशिखंडीधृष्टद्युम्नः विराटः च अपराजितःसात्यकिः॥१७॥ ॥हेपृथिवीपते द्रुपदः च सर्वशःद्रौपदेयाःचमहाबाहुःसौभद्रःइमेसर्वे पृथक्पृथक् शंखान्दध्मुः॥१८॥सतुमुलो घोषः नभःच पृथिवींच अनुनादयन्सन् धार्त्तराष्ट्राणां हृदयानि व्यदारयत ॥१९॥

टीका.

श्रेष्ठ है धनुष्यजिसकाऐसाकाशिराज औ महारथीशिखंडी औधृष्टद्युम्न,विराटतथा शत्रुन्नकरिके अजित ऐसा सात्यकि१७ हेपृथिवीपतेधृतराष्ट्रराजाद्रुपदऔद्रौपदीकेसर्व पुत्रऔविशालहै बाहैं जिनकीऐसा सुभद्राकापुत्र अभिमन्यु, ये सर्व न्यारे न्यारे आपआपके शंख बजातेभये॥ १८ ॥ सोकोलाहलशब्दआका

श औपृथ्वीको शब्दायमान करता करता तुह्मारे पुत्रौंका हृदय विदीर्ण किया. ॥ १९ ॥

मूलम्.

अथव्यवस्थितान्दृष्ट्वाधार्त्तराष्ट्रान्कपिध्वजः ॥
प्रवृत्तेशस्त्रसंपातेधनुरुद्यम्यपांडवः ॥ २० ॥ हृषी
केशंतदावाक्यमिदमाहमहीपते ॥ सेनयोरुभयो
र्मध्येरथंस्थापयमेऽच्युत ॥ २१ ॥

अन्वयः

हेमहीपते अथ शस्त्रसंपातेप्रवृत्ते सति कपिध्वजःपांडवः धार्त्तराष्ट्रान् व्यवस्थितानदृष्ट्वा तदा धनुः उद्यम्य हृषीकेशं इदं वाक्यमाह, हेअच्युत! उभयोः सेनयोः मध्ये मे रथं स्थापय ॥ २१ ॥

टीका.

संजय धृतराष्ट्रको कहते हैं कि, हे महीपते! वह बडा घोरशब्द निवृत्तहुये पीछे शस्त्रौंके चलनेकी तयारीभई, तब कपिनाम वानरका चिन्ह है ध्वजामें जिनके ऐसे पांडुके पुत्र जो अर्जुन सो तुह्मारे पुत्रौंको युद्ध करनेको खडे देखिके धनुषको हाथमे ऊँचालेके श्रीकृष्णसे ये वचन बोलते भये कि, हे अच्युत! दोनौं सेनौंके मध्यमे मेरा रथ स्थापित करो ॥ २१ ॥

मूलम्.

यावदेतान्निरीक्ष्येहंयोद्धुकामानवस्थितान् ॥ कै
र्मयासहयोद्धव्यमस्मिन्रणसमुद्यमे ॥ २२ ॥

अन्वयः

अहंयावत् एतान् योद्धुकामान् अवस्थितान् निरीक्ष्ये अस्मिन् रणसमुद्यमे मयासहकैःयोद्धव्यं ॥ २२ ॥

टीका

मैंप्रथम ये जो युद्धकि इच्छा कारिके स्थित हैं तिनको देखौंगाकि, इस रणके प्रारंभमें मेरेको कोनकोनसे युद्ध करना योग्यहै.२२

मूलम्

योत्स्यमानानवेक्ष्येऽहंयएतेऽत्रसमागताः ॥
धार्त्तराष्ट्रस्यदुर्बुद्धेर्युद्धेप्रियचिकीर्षवः॥ २३ ॥

अन्वयः

य एते दुर्बुद्धेः धार्त्तराष्ट्रस्ययुद्धे प्रियचिकीर्षवः अत्र स
मागताः तान् योत्स्यमानान् अहं अवेक्ष्ये ॥ २३ ॥

टीका.

जे ये यतनेदुर्बुद्धि धृतराष्ट्रके पुत्रदुर्योधनके युद्धमें प्रिय करनेकी इच्छा करनेवालौंको मैं देखा चाहताहौं. ॥ २३ ॥

मूलम्.

संजयउवाच ॥ एवमुक्तोहृपीकेशोगुडाकेशेनभार
त ॥ सेनयोरुभयोर्मध्येस्थापयित्वारथोत्तमम् ॥
॥ २४ ॥ भीष्मद्रोणप्रमुखतःसर्वेषांचमहीक्षितां ॥
उवाचपार्थपश्यैतान्समवेतान्कुरूनिति ॥ २५ ॥

अन्वयः

संजयउवाच हे भारत गुडाकेशेन एवमुक्तः हृपीकेशः उभ
योः सेनयोः मध्ये रथं स्थापयित्वा भीष्मद्रोणप्रमुखतः
च सर्वेषां महीक्षतां प्रमुखतः इति उवाच हे पार्थ एतान्
समवेतान् कुरून् पश्य ॥ २५ ॥

टीका.

संजय धृतराष्ट्रसे कहते भये कि, हे भारत यानें भरतवंशमें उत्पन्न हे धृतराष्ट्र ! गुडका जो निद्रा उसका जीतनेवाला जो

अर्जुन तिसने जव कहाकि, हे कृष्ण, हमारा रथ दोनौ सेनाके वीचमें खडाकरो, तव श्रीकृष्णजीने दोनौ सेनौंके मध्यमे रथ खडा करिके भीष्म, द्रोणाचार्य और सर्व राजोंके सन्मुख ये वाक्य वोलेकि, हे पृथाके पुत्र! ये जो यकट्ठे भये है कुरुवंशी इनको तुम देखो ॥ २५ ॥

मूलम्.

तत्राऽपश्यत्स्थितान्पार्थःपितृनथपितामहान् ॥
आचार्यान्मातुलान्भ्रातृन्पुत्रान्पौत्रान्सखीं
स्तथा ॥ २६ ॥ श्वशुरान्सुहृदश्चैवसेनयोरुभयोर
पि॥ तान्समीक्ष्यसकौंतेयःसर्वान्बंधूनवस्थितान्
॥ कृपयापरयाविष्टोविषीदन्निदमब्रवीत् ॥ २७ ॥

अन्वयः

अथपार्थः तत्रस्थितान् पितृन् पितामहान् आचार्यान् मातुलान् भ्रातृन् पुत्रान् पौत्रान् तथासखीन् ॥ २६ ॥ श्वशुरान् च सुहृदःएव अपश्यत् स कौंतेयः उभयोःसेनयोः अपि तान् सर्वान् बंधून् अवस्थितान् समीक्ष्य परया कृपया विष्ट विषीदन् सन् इदं अब्रवीत् ॥ २७ ॥

टीका.

जव श्रीकृष्णने दोनौ सेनोके मध्यमे रथ स्थापित करिके कहाकी,हे अर्जुन, ये कुरवंशी खडे हैं इनको देखो. तव पृथाकापुत्र पार्थ याने अर्जुन दोनौ सेनौमे देखते है तौ पितायाने पितासदृश भूरिश्रवादिक काका,पितामह,भिष्म,सोमदत्तादिकआचार्य द्रोणाचार्यादिक मातुल शल्य, शकुनि इत्यादिक भ्राता,दुर्योधनादिक पुत्र द्रौपदीसे उत्पन्नपांच पौत्र लक्ष्मादिकौंके बेटे स

खा अश्वत्थामा जयद्रथादिक ॥२६॥ श्वशुर द्रुपद आदिक औ सुहृद वे जो प्रत्युपकार विना प्रीतिकरैते कृतवर्मादिक इन सबको देखता भया, इन सर्वबंधुनको युद्धकेवास्ते खडे देखिकेअति कृपा करिके युक्त अगाडी कहैंगे वै वचन श्रीकृष्ण भगवानसे बोला; इहां कौंतेय यानें कुंतिपुत्र कहनेका तात्पर्यकि, ऐसी जगह करुणा करना पुरुष बुद्धिवालेका धर्म नहीं है.॥ २७ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ दृष्ट्वेमंस्वजनंकृष्णयुयुत्सुंसमुपस्थितं ॥ सीदंतिममगात्राणिमुखंचपरिशुष्यति ॥ वेपथुश्चशरीरेमेरोमहर्पश्चजायते ॥ २९ ॥ गांडीवंस्रंसतेहस्तात्त्वक्चैवपरिदह्यते ॥ नचशक्नोम्यवस्थातुंभ्रमतीवचमेमनः ॥ ३० ॥ निमित्तानिचपश्यामिविपरीतानिकेशव ॥ नचश्रेयोऽनुपश्यामिहत्वास्वजनमाहवे ॥ ३१ ॥

अन्वयः

अर्जुनउ० ॥ हेकृष्ण युयुत्सुं समुपस्थितं इमं स्वजनं दृष्ट्वा मम गात्राणिसीदंतिचमुखं परिशुष्यति मेशरीरे वेपथुः च रोमहर्पः जायते॥ २९॥हस्तात् गांडीवं स्रंसते च त्वक् एव परिदह्यतेअहं अवस्थातुंनशक्नोमि चमम मनः भ्रमतिइव।३०।हेकेशवनिमित्तानिचविपरीतानिपश्यामिआहवेस्वजनं हत्वाअनुश्रेय अपि न पश्यामि ॥३१॥

टीका

अर्जुन कहतेभये कि,हे श्रीकृष्ण! युद्धकिहैइच्छा जिनकेऐसे जो ये हमारे ही बंधुजन नजीक स्थित हैं इनको देखिके मेरे गा

त्र शिथिल होते है,और मुखभि सूखता है और मेरे शररीमेकंपा और रोमांचभी होते हैं. ॥ २९ ॥ हाथसे गांडीव धनुषभी पडा जाता है,औ त्वचाभी जली जातीहै, मै खडे होनेकोभी नही सकता हौं,और मेरा मनभी भ्रमता जैसा है.॥ ३० ॥हे केशव! निमित्त याने शकुन वेभी विपरीत ही देखता हौं औ संग्राममें आपके बंधुजनौंका बध करिके पीछे कल्याण होयगा सोभीनही देखता हौं. ॥ ३१ ॥

मूलम्.

नकांक्षेविजयंकृष्णनचराज्यंसुखानिच ॥ किं
नोराज्येनगोविंदकिंभोगैर्जीवितेनवा ॥ ३२ ॥ ये
षामर्थेकांक्षितंनोराज्यंभोगाःसुखानिच ॥ तइमे
ऽवस्थितायुद्धेप्राणांस्त्यक्त्वाधनानिच ॥ ३३ ॥

अन्वयः

हे कृष्ण अहं विजयं न कांक्षेच राज्यं न कांक्षे च सुखानि न कांक्षे, हे गोविंद नःअस्माकं राज्येन किं?वा भोगैः किं वा किं जीवितेन ॥ ३२ ॥ नः अस्माभिः येषामर्थे राज्यं कांक्षितंच भोगाः कांक्षिताः सुखानि कांक्षितानि ते इमे प्राणान् धनानि त्यक्त्वा युद्धे अवस्थिताः ॥ ३३ ॥

टीका.

हे कृष्ण, मै संग्रामजीतना नही चाहता हौं औ राज्यभी नही चाहता हौं औ सुखभी नही चाहता हौं, हेगोविंद! हमकोराज्यसे क्या प्रयोजन है?अथवाभोगौंसे क्या प्रयोजनहै!अथवा जीवनेसभी क्या प्रयोजन है॥३२॥हमने जिनके वास्ते राज्य चाहता और भोग चाहेथे औ सुखभी चाहेथे ते ये सब

प्राणऔर धनोंको त्यागिके युद्धमे खडे हैं. ॥ ३३ ॥

मूलम्.

आचार्याःपितरःपुत्रास्तथैवचापितामहाः ॥ मातु
लाःश्वशुराःपौत्राःश्यालाःसंबंधिनस्तथा ॥३४॥
एतान्नहंतुमिच्छामि घ्नतोऽपिमधुसूदन ॥ अपि
त्रैलोक्यराज्यस्यहेतोःकिंनुमहीकृते ॥ ३५ ॥

अन्वयः

इमे आचार्याःपितरः पुत्राःतथा एव पितामहाः मातुलाः श्वशुराः पौत्राः श्यालाः तथा संबंधिनः संति ॥ ३४ ॥ हे मधुसूदन त्रैलोक्यराज्यस्य हेतोःअपि एतान् घ्नतोपि हंतुंन इच्छामि महीकृते किंनु ॥ ३५ ॥

टीका.

अर्जुन कहतेभये कि,जे ये सन्मुख लढनेको खडे हैं ते येसब कोई आचार्य,कोई पितासदृश,कोई पुत्रतथा पितामह, मामा ससुर, पौत्र, शाले तथा औरभी संबंधीही हैं, इसवास्ते हे मधुसूदन! तीन लोकके राज्यके वास्ते भी जो थे मेरेकोमारैं तोभी मैं इनके मारनेकी इच्छा नहीं करताहौं औ पृथ्वीके वास्ते तोक्या मारौं? ॥ ३५ ॥

मूलम्.

निहत्यधार्त्तराष्ट्रान्नःकाप्रीतिःस्याज्जनार्दन ॥ पा
पमेवाश्रयेदस्मान्हत्वैतानाततायिनः ॥ ३६ ॥
तस्मान्नार्हावयंहंतुंधार्त्तराष्ट्रान्स्वबांधवान्॥ स्वज
नंहिकथंहत्वासुखिनःस्याममाधव ॥ ३७ ॥

अन्वयः

हे जनार्दन धार्त्तराष्ट्रान् निहत्यनःकाप्रीतिःस्यात् एतान्
आततायिनःहत्वा अस्मान् पापं एव आश्रयेत्॥३६॥त
स्मात् स्वबांधवान् धार्त्तराष्ट्रान् हंतुं वयं अर्होःन हेमाध-
व हि स्वजनं हत्वा वयं कथं सुखिनः स्याम् ॥ ३७ ॥

टीका.

हेजनार्दन! धृतराष्ट्रके पुत्रौंकोमारिके हमारी क्या प्रसन्नता होयगी? इन आततायिनको मारिके हमको पापही होयगा.॥ ॥ ३६ ॥ तिसीवास्ते हमारे बंधु जे धृतराष्ट्रके पुत्र इनकोमारने को हम योग्य नहीं हैं. हे माधव! अपने बंधुनकोमारिके हम कैसे सुखी होयगे? ॥३७॥ आततायि छप्रकारके होते हैं. जो आगिलगावे १ विषदेई २ शस्त्र लैके सन्मुख युद्ध करनेको आवे ३ धनहरै ४ पृथ्वीहरै ५ औ स्त्रीहरण करै यहछठा ॥ ६ ॥

मूलम्.

यद्यप्येतेनपश्यंतिलोभोपहतचेतसः ॥ कुलक्ष
यकृतं दोपंमित्रद्रोहेचपातकं ॥ ३८ ॥ कथंनज्ञेय
मस्माभिःपापादस्मान्निवर्तितुं ॥ कुलक्षयकृतंदो
पंप्रपश्यद्भिर्जनार्दन ॥ ३९ ॥

अन्वयः

हे जनार्दन लोभोपहतचेतसःएतेकुलक्षयकृतंदोपंचमित्र
द्रोहे पातकं यद्यपिनपश्यंति तथापिकुलक्षयकृतं दोपंप्र
पश्यद्भिःअस्माभिःअस्मात्पापात् निवर्तितुं कथंनज्ञेयं॥३९॥

टीका.

हे जनार्दन!लोभकरिके नष्ट भई हैं बुद्धि जिनकी ऐसेजेयेदुर्योधनादिक कुलक्षयका दोप औ मित्रद्रोहका पाप यद्यपि नहीं देखते हैं तौ भी कुलक्षय कृत दोप जानने वाले जो हम तिनक-

रिके इस कुलक्षयकृत पापसे निवर्त्त होनेको कैसे न जानना चाहिये, याने जाननाही चाहिये. ॥ ३९ ॥

मूलम्-

कुलक्षयेप्रणश्यंतिकुलधर्माःसनातनाः ॥ धर्मेन ष्टेकुलंकृत्स्नमधर्मोभिभवत्युत ॥ ४० ॥

अन्वयः

कुलक्षये सति सनातनाः कुलधर्माः प्रणश्यंति उत धर्मे नष्टे सति कृत्स्नं कुलं अधर्मः अभिभवति ॥ ४० ॥

टीका.

कुलके नाश होनेसे सनातन कुलधर्म नष्ट होते हैं, फिरि धर्मनष्ट होनेसे समस्त कुलपर अधर्म फैलिजाता है. ॥ ४० ॥

मूलम्.

अधर्माऽभिभवात्कृष्णप्रदुष्यंतिकुलस्त्रियः ॥ स्त्री षुदुष्टासुवार्ष्णेयजायतेवर्णसंकरः ॥ ४१ ॥

अन्वयः

हे कृष्ण अधर्माभिभवात्कुलस्त्रियःप्रदुष्यंति. हे वार्ष्णेय दुष्टासु स्त्रीषु वर्णसंकरः जायते ॥ ४१ ॥

टीका.

हेकृष्ण,कुलमे अधर्म फैलनेसे कुलकी स्त्रियांव्यभिचारिणी होती हैं हे वार्ष्णेय, याने हे वृष्णिवंशोत्पन्न हे भगवन्, उन दुष्ट स्त्रियोंमे वर्णसंकर उत्पन्न होते हैं, वार्ष्णेय कहनेसे उभयकुल शुद्धता सूचन किया; जैसे पितृकुल तो यादव, मातृकुल वृष्णि हैं- इसमे यह तात्पर्य है कि, आपसरीखा हमाराभी कुल शुद्ध रहना चाहिये. ॥ ४१ ॥

मूलम्.

संकरोनरकायैवकुलघ्नानांकुलस्यच ॥ पतंतिपि
तरोह्येषांलुप्तपिंडोदकक्रियाः ॥ ४२ ॥

अन्वयः

संकरःकुलघ्नानां कुलस्य नरकाय एव, हियस्मात् लुप्त-
पिंडोदकक्रियाः एषां पितरः पतंति ॥ ४२ ॥

टीका

वह वर्णसंकर कुलघातके कुलको नरकहीके वास्ते है, क्योंकि, लुप्तभई पिंडोदकक्रिया जिनकी ऐसे उनके पितर स्वर्गसे पडते हैं. ॥ ४२ ॥

मूलम्

दोषैरेतैःकुलघ्नानांवर्णसंकरकारकैः ॥ उत्साद्यंते
जातिधर्माःकुलधर्माश्चशाश्वताः ॥ ४३ ॥

अन्वयः

वर्णसंकरकारकैः एतैःदोषैः कुलघ्नानां जातिधर्माःच शा-
श्वताः कुलधर्माः उत्साद्यंते ॥ ४३ ॥

टीका.

वर्णसंकरके किये जो ये यतने दोष तीनों करिके कुलघातियोंके जातिधर्म औ सनातन कुलधर्मसमूल नष्ट होते हैं.॥४३

मूलम्.

उत्सन्नकुलधर्माणांमनुष्याणांजनार्दन ॥ नरके
नियतंवासोभवतीत्यनुशुश्रुम ॥ ४४ ॥

अन्वयः

हे जनार्दन उत्सन्नकुलधर्माणां मनुष्याणां नरके नियतं
वासो भवतिइति अनुशुश्रुम ॥ ४४ ॥

टीका.

हेजनार्दन, उच्छिन्न भये हैं कुलधर्म जिनके ऐसे मनुष्योंको नरकमे अवश्य वास होता है, ऐसेहमने धर्मशास्त्रमे सुनाहै.४४

मूलम्.

अहोबतमहत्पापंकर्तुंव्यवसितावयम् ॥ यद्राज्य सुखलोभेनहंतुंस्वजनमुद्यताः ॥ ४५ ॥

अन्वयः

अहो बत वयं महत्पापं कर्तुं व्यवसिताः यत् राज्यसुखलोभेन स्वजनं हंतुं उद्यताः ॥ ४५ ॥

टीका.

अहो! बहुत पछितानेकी बात है. जोहम बडा पाप करनेका निश्चय करते हैं, जो राज्यसुखके लोभसे आपके बंधुजनौंको मारनेका उपाय करते हैं. ॥ ४५ ॥

मूलम्.

यदिमामप्रतीकारमशस्त्रंशस्त्रपाणयः ॥ धार्त्तराष्ट्रारणेहन्युस्तन्मेक्षेमतरंभवेत् ॥ ४६ ॥

अन्वयः

शस्त्रपाणयः धार्त्तराष्ट्राः यदिअशस्त्रंअप्रतीकारं मां रणे हन्युः तत् मे क्षेमतरं भवेत् ॥ ४६ ॥

टीका.

शस्त्र हाथमे हैं जिनके ऐसे जो धृतराष्ट्रके पुत्र जो शस्त्ररहित औ सन्मुख न लडतेहुये मेरेको रणमे मारैंगे तौभी मेरा अति भला होयगा. ॥ ४६ ॥

मूलम्.

संजयउ०॥ एवमुक्त्वाऽर्जुनःसंख्येरथोपस्थउपा

विशत्॥विसृज्यसशरंचापंशोकसंविग्नमानसः॥ ४७

अन्वयः

संजयउ०॥शोकसंविग्नमानसः अर्जुनः संख्येएवं उक्त्वा सशरं चापं विसृज्य रथोपस्थे उपाविशत्॥ ४७॥

टीका.

संजय धृतराष्ट्रको कहते हैं कि, हे राजन्! शोक करिके हैं व्याकुल मन जिसका ऐसे अर्जुन संग्रामभूमिमें ऐसे कहिके बाणसहित धनुषको त्यागिके रथमें पिछाडी जा बैठा. ॥ ४७ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयोगशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेअर्जुनविषादयोगोनामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

इतिश्रीमत्सुकुलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भ०वाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

मूलम्.

संजयउवाच॥तंतथाकृपयाविष्टमश्रुपूर्णाकुलेक्षणम्॥विषीदंतमिदंवाक्यमुवाचमधुसूदनः ॥ १॥

अन्वयः

संजयउवाच ॥ तथा कृपया आविष्टं अश्रुपूर्णाकुलेक्षणं विषीदंतं तं मधुसूदनः इदं वाक्यं उवाच॥ १ ॥

टीका.

संजयकहते हैं कि,तैसी पूर्वोक्तकरुणाकरिके व्याप्त औ आंसुओंके भरनेसे व्याकुल हैं नेत्र जिसके ऐसे अर्जुनको यह वाक्य बोलते भये. ॥ १ ॥

मूलम्.

कुतस्त्वाकश्मलमिदंविषमेसमुपस्थितं ॥ अनार्य

जुष्टमस्वर्ग्यमकीर्तिकरमर्जुन ॥ २ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन अनार्यजुष्टं अस्वर्ग्यं अकीर्तिकरं इदं कश्मलं विषमे त्वा कुतः समुपस्थितं ॥ २ ॥

टीका.

प्रथम श्लोकमे कहा कि,भगवान् अर्जुनको यह वाक्य कहते भये,सो अब खुलासा कहते हैं.हे अर्जुन!अनार्य जो अधमजन तिनौंके सेवनेयोग्य औ स्वर्गप्राप्तिका बाधक औ कीर्तिकाभी नाशक ऐसा जो यह मोह सो विषम याने ऐसे कठिन युद्धके समयमें तुमको कहांसे प्राप्त भया? ॥ २ ॥

मूलम्.

क्लैब्यंमास्मगमःपार्थनैतत्त्वय्युपपद्यते ॥
क्षुद्रंहृदयदौर्बल्यंत्यक्त्वोत्तिष्ठपरंतप ॥ ३ ॥

अन्वयः

हे पार्थ क्लैब्यं मास्मगमः एतत् त्वयि न उपपद्यते हे परंतप क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वा उत्तिष्ठ ॥ ३ ॥

टीका

हे पार्थ, याने पृथाके पुत्र अर्जुन! तुम कादरताको न गृहण करौ. यह कादरता तुमको न प्राप्तहोना,चाहिये,कारण कि, तुम शत्रुनको संतापित करनेवाले हो, इसवास्ते तुच्छ अंतःकरणकी दुर्बलताको त्यागिके उठौ. ॥ ३ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच॥कथंभीष्ममहंसंख्येद्रोणंचमधुसूद
न ॥ इषुभिःप्रतियोत्स्यामिपूजार्हावरिसूदन॥४॥

अन्वयः

अर्जुनउ०॥ हे मधुसूदन अहं संख्ये भीष्मं च द्रोणं प्रति
इषुभिः कथंयोत्स्यामि हे अरिसूदन इमौ पूजार्हौ ॥ ४॥

टीका.

अर्जुन बोलेकि,हे मधुसूदन,मैसंग्राममें भीष्म औ द्रोणाचार्यसे बाणौं करिके कैसे युद्ध करौंगा? हे अरिसूदन, ये दोनौ पूजाके योग्य हैं. इस श्लोकमे दो संबोधनदिये, जिसमे मधुसूदनका यह तात्पर्य है कि, आप दैत्यनाशक हो; परंतु सज्जनजनौसे युद्ध कैसे करातेहो? औ अरिसूदन कहनेसे यह आया कि, आप शत्रुहंताहो परंतु ये हमारे बडे गंधपुष्पादिकौंकरिके पूजने योग्य. तिनपर बाणप्रहार क्यौं करवाते हौं? ॥ ४ ॥

मूलम्.

गुरूनहत्वाहिमहानुभावांश्च्छ्रेयोभोक्तुंभैक्ष्यम
पीहलोके ॥ हत्वार्थकामांस्तुगुरूनिहैवभुंजीय
भोगान्रुधिरप्रदिग्धान् ॥ ५ ॥

अन्वयः

इहलोके महानुभावान् गुरून् अहत्वा भैक्ष्यं अपिभोक्तुं
श्रेयः तु अर्थकामान् गुरून् इह एव रुधिरप्रदिग्धान्
भोगान् भुंजीय ॥ ५ ॥

टीका.

इस लोकमें बडे प्रतापी गुरूनको मारे विना जो भीख मांगिके, खाना वह भी श्रेष्ठहै, परंतु अर्थकामनावाले गुरूनकोमारिके जो भोग मिलैं वे भोग इस लोकहीमे रक्त फेसने भये हैं. तात्पर्य परलोक तौ बिगडही जायगा. ॥ ५ ॥

मूलम्.

नचैतद्विद्मःकतरन्नोगरीयोयद्वाजयेमयदिवानोजये

युः॥यानेवहत्वानजिजीविषामस्तेवास्थिताःप्रमुखे
धार्त्तराष्ट्राः ॥६॥कार्पण्यदोषोपहतस्वभावःपृच्छा
मित्वांधर्मसंमूढचेताः ॥ यच्छ्रेयःस्यान्निश्चितंब्रूहि
तन्मेशिष्यस्तेऽहंशाधिमांत्वांप्रपन्नम् ॥७॥

अन्वयः

जयाजययोर्मध्ये नः कतरत् गरीयःकिंनामाधिकतरं य-
द्वाजयेम यदिवा नः अस्मानइमेजयेयुः एतत् चन वि-
द्मः यान् हत्वा वयं नजिजीविषामः तेधार्त्तराष्ट्राः प्रमुखे
एव अवस्थिताः ॥ ६ ॥ कार्पण्यदोषोपहतस्वभावः धर्मे
संमूढचेताः अहं त्वां पृच्छामि मे यत् निश्चितंश्रेयःस्यात्
तत् ब्रूहि अहं ते शिष्यः अतः त्वां प्रपन्नं मां शाधि ॥ ७ ॥

टीका.

अर्जुनका अभिप्राय यह है कि, जो कदापिहम अधर्मभी अंगिकार करिके युद्ध करैंगे तौभी, जीतीहारिका निश्चय नहीं. इसी अभिप्रायकरिके श्रीकृष्णसे बोले कि, हे कृष्ण! जय औ पराजयइन दोनौमे हमको कौनसा अधिक है. क्यौंकि हमइनको जीतैंगे अथवा ये हमको जीतैंगे. हम यहभी नहीं जानत है. और भी यह जय भी अंतमे पराजय समान है. जैसे कि जिनकोमारिके हम जीना भी नही चाहते हैं. तेही धृतराष्ट्रके पुत्र सन्मुख खडे हैं ॥ ६ ॥ इनको मारिके हम कैसे जीवैंगे? यह कृपणपना और कुलक्षय करनेका दोष इन दोनौ करिके पराभवको प्राप्तहुआ है स्वभाव जिसका ऐसा जो मै तैसेही धर्ममे मूढ है चित्तजिसका याने युद्ध छोडिके भिक्षा मागना यह क्षत्रियका धर्म हैं अथवा अधर्म है ऐसा संदिग्ध चित्तमै तुमको पूंछता हौं. जो मेरा निश्चय कल्याण कारक होय सोई कहौ.

क्यौंकि मै तुह्मारा शिष्य हौं. इसवास्ते आपके शरण आयाहौं. मेरेको सिखावो. क्यौंकि शिष्यको सिखानाही चाहिये.॥७॥

मूलम्.

नहिप्रपश्यामिममापनुद्याद्यच्छोकमुच्छोषण मिंद्रियाणां ॥ अवाप्यभूमावसपत्नमृद्धंराज्यं सुराणामपिचाधिपत्यम् ॥ ८ ॥

अन्वयः

भूमौ असपत्नंऋद्धं राज्यं अवाप्य च सुराणां अपि आधिपत्यं अवाप्य यत् मम इन्द्रियाणां उच्छोषणं शोकं अपनुद्यात् तत् तत् उपायंहि न पश्यामि ॥ ८ ॥

टीका.

अर्जुनने मनमे शंकाकिया कि, कदाचित् भगवान् कहिदेइंगे कि आपना कल्याण आपही विचारसे करौ, इसवास्ते ये वचन बोले कि, हे कृष्ण, जोइहां पृथ्वीमे शत्रुरहित समस्त राज्य मिले औ परलोकमे देवतौंकाभी राज्य मिलै तौभी, जो मेरे इंद्रियौंके सुखाने वाले शोकको दूरकरै सो उपाय, निश्चयकरिके मैं नही देखताहौं अर्थात् आपही उपदेश करौ यहअभिप्राय ॥ ८

मूलम्.

संजयउवाच॥एवमुक्त्वाहृषीकेशंगुडाकेशःपरंतपः॥ नयोत्स्यइतिगोविंदमुक्त्वातूष्णींबभूवह ॥ ९ ॥

अन्वयः

संजयउवाच परंतपः गुडाकेशः हृषीकेशं एवंउक्त्वाह प्रसिद्धं नयोत्स्य इति गोविंदं उक्त्वा तूष्णींबभूव ॥ ९ ॥

टीका.

संजय धृतराष्ट्रसे कहते भये कि, हे राजन्, शत्रुनको संतापित

करनेवाला औ निद्राके भी जीतनेवाला ऐसा जो अर्जुन सो हृषीकेश याने इंद्रियोंके प्रेरक ऐसे कृष्णसे पूर्वोक्त वाक्य बोलिके औ प्रसिद्ध जैसे होय तैसे याने सबके सुनते बोला कि, मैं युद्ध न करोंगा, ऐसे गोविंद याने समस्त इंद्रियोंके अंतर्यामि कृष्णसे कहिके चुपहोकर बैठ रहा. इस श्लोकमें संजयने हृषीकेश पदसे तो जनाया कि, सबकी इंद्रियोंके प्रेरक कृष्ण हैं, सो अर्जुनके पक्षपर हैं औ अर्जुनके विशेषण परंतप औ गुडाकेश कहनेमें यह देखाया कि, अर्जुन शत्रुनका संतापित करनेवाला औ निद्रा जित है. तुह्मारे पुत्र आलसी हैं इसवास्ते अर्जुनही जानेगा. गोविंदपदसे यह जनाया कि, सबकी इंद्रियोंके अंतर्यामि कृष्णहै सो तुह्मारे पुत्रोंके मनके पापकोभी जानते है. इसवास्ते धर्मक्षेत्रमे पापीका नाशही करैंगे. ॥ ९ ॥

मूलम्.

तमुवाचहृषीकेशः प्रहसन्निवभारत ॥ सेनयोरुभयोर्मध्येविषीदंतमिदंवचः ॥ १० ॥

अन्वयः

हे भारत उभयोः सेनयोः मध्ये विषीदंतं तं प्रहसन्निव हृषीकेशः इदं वक्ष्यमाणं वचः उवाच ॥ १० ॥

टीका.

हे भारत, याने हे धृतराष्ट्र, दोनों सेनोंके मध्यमे विषादको प्राप्त हो रहे है, ऐसे अर्जुनको हसतेसरिखे याने लजित करते हुवे श्रीकृष्ण भगवान् ये जो अगाडी कहैंगे सो वाक्य बोलत भये. याने आत्मा औ परमात्माका यथार्थज्ञान और उसके प्राप्तिका उपायरूप जो कर्मयोग औ भक्तियोग युक्तवाक्य नत्वेवाहं जातुनासं, इहांसे लेके अहंत्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि माशुच ॥ इसपर्यंत वाक्य बोलते भये. ॥ १० ॥

मूलम्

श्रीभगवानुवाच॥अशोच्यानन्वशोचस्त्वंप्रज्ञावादां
श्चभाषसे॥गतासूनगतासूंश्चनानुशोचंतिपंडिताः॥ ११

अन्वयः

श्रीभगवानुवाच॥ त्वं अशोच्यान् अन्वशोचः च प्रज्ञावादा
न् भाषसेपंडिताः गतासून् च अगतासून् न अनुशोचंति११

टीका.

इसश्लोकका एक आचार्य ऐसा अर्थ कहते हैं कि,देह औआ-
त्माके अविवेकसे इसको शोक है उस विवेकके देखानेके वास्तेभ
गवान् बोले कि,तुम जो नहिंशोचनेयोग्य बंधुतिनका शोककरते
हौ कि, इन स्वजनोंको देखिके मेरे गात्र शिथिल होते हैं. इत्यादि
करिके तहां तुमको ऐसे विषम स्थानमें शोकक्यौं उत्पन्नभया इ-
त्यादि वाक्यों करिके ज्ञानभी दिया तौभी प्रज्ञावाद यानेहम
भीष्मको कैसे मारेंगे?एसे पंडितोंके सदृश केवल बोलते हौ परंतु
पंडित नहीं हौ क्योंकि, मरे हुवे बंधुनको औ जीवतेनकोभी पं-
डित लोग शोच नही करते हैं, याने मरे हुयेनका तो मरनेका शो
क औजीवते बंधुनविना कैसे जीवेंगेऐसे शोक नही करते हैं, यह
एक आचार्यकृत अर्थ. अब दूसरे सिद्धांती कृत अर्थ लिखते हैं
श्रीकृष्णने देखा कि, इस अर्जुनको धर्म औ अधर्मका ज्ञान नहीं
हैं इसवास्ते यह धर्मको अधर्म औ अधर्मको धर्म मानिरहा हैं.
औ धर्म जाननेकी इच्छा करता है, तो इसका मोह नाश करना
चाहिये. सो मोह आत्मदर्शन विना नष्ट होनेका नही, औ ज्ञान
विना आत्मदर्शन होनेका नहीं. औ निष्काम कर्म विना ज्ञानहो
नेका नहीं.सो निष्काम कर्म अध्यात्म शास्त्र विना होनेकानहीं.
अध्यात्मशास्त्र कहते हैं देह औ आत्माके विवेकको ऐसा विचा-
रिके भगवान बोले कि, हे अर्जुन. तुम शोचनेयोग्य नहीं.तिनका

तौ शोक करते हौ औ बातैं पंडितसदृश बोलते हौ जैसे कि हमारे पितर श्राद्धतर्पण न होनेके स्वर्गसे पडेंगे.सो यह स्वर्ग की प्राप्ति औ पडना श्राद्धादिक होने न होनेके स्वाधीन नहीं हैं क्यौं कि, स्वकृत पुण्यपापके स्वाधीन हैं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके विशंति इत्यादिक प्रमाणसे वै पुण्य पाप आत्माके स्वाधीन है,कुच्छ केवल देहके स्वाधीन नही हैं, यद्यपि पुत्रादि कृत श्राद्धादिकका पुण्यभी मिलता है क्यौं कि, वैभी देह औ आत्माके संयोगहीसे हैं, परंतु श्राद्ध न होनेसे स्वर्गसै पात होनेका संभव तौ कोईभी कालमें नही है. यह देह नित्य नाशवान औ आत्मा नित्य एक रस है. इसी लिएगतासु देह औ अगतासु आत्मा हैं. ये दोनौ शोचनें योग्य नही. नासतोविद्यतेभावोनाभावोविद्यतेऽसतःइत्यादिप्रमाणौंसे ऐसासमुझिके पंडितजन शोक नहीकरते हैं, इसवास्ते तुमको भी यह योग्य नही है. कि मै इनसे युद्ध न करौंगा औ भीख मागौंगा इस कहनेसे यह जानते है कि, तुम देहका स्वभाव औ देहातिरिक्त आत्माको भी नही जानते है, यह आत्मा ऐसा नही कि जन्मनेसे है औ मरनेसे नही जन्मता औ मरता यह देह है इसवास्ते इन दोनौका शोक न करना चाहिये, औ यह युद्धादिक कर्म निष्काम करनेसे आत्मस्वरूप देखाने वाला है. स्वे स्वे कर्मण्यभिरतः सिद्धिं विंदति मानवाः इत्यादि वाक्य प्रमाणौंसे युद्ध करौ यह अभिप्राय है. ॥ ११ ॥

मूलम्.

नत्वेवाहंजातुनासंनत्वंनेमेजनाधिपाः ॥ नचैवन
भविष्यामःसर्वेवयमतःपरम् ॥ १२ ॥

अन्वयः

इतः पूर्वं अहं जातु न आसं अपितु आसं एव त्वं न आसीः अपितु आसीः एव इमे जनाधिपाः न आसन् अपितु आसन् एव अतः परं सर्वेवयं किं न भविष्यामः अपितु भविष्याम एव ॥ १२ ॥

टीका.

श्रीकृष्ण कहते है कि, हे अर्जुन, प्रथम आत्मनका स्वभाव तुम सुनो. मै सर्वेश्वर इस कालसे पूर्व अनादि कालमे क्या न था ऐसा नही मै जबभी था औ क्या तुम न थे यों नही तुह्मीथे ऐसेही ये सर्व राजा न थे अर्थात् थे औ इस कालसे अनंतर याने इसको बाद हमतुम औ ये सर्व क्या न होयँगे अर्थात् हो यहींगे. इहाँ यह अभिप्राय है कि जैसे मै सर्वेश्वर नित्य हों.तैसे तुम सर्व क्षेत्रज्ञ नित्य हो इहाँएक सिद्धांती कहते हैं कि हम तुम औ ये ऐसा कहनेमे दीखताहैकि, आत्मा औ परमात्माका भेद पारमार्थिक है इसीसे भगवानहीने कहा है.क्यों कि अज्ञानसे मोहे भये अर्जुनके मोहनिवृत्तिकेलिये पारमार्थिकही उपदेशका संभव है जो कि औपाधिक भेद होता तो तत्त्व उपदेशके समयमे यह भेद न उपदेश करते इसवास्ते श्रीकृष्णने जो भेद कहा सोई सत्य है और श्रुतिभी कहती है तथाच श्रुतिः ॥ नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानामेकोबहूनां योविदधाति कामानिति श्रुतिका अर्थ जो बहुतनित्यचेतन हैं तिनका जो एक नित्यचेतन है सो कामना पूरण करता है. जो कोई कहैकि भेद अज्ञान कृतहै तो यह उत्तरहै कि, परमार्थ दृष्टिके अधिष्ठाता औ आत्मयाथात्म्यसें नित्यही निवृत्त है अज्ञान जिनका ऐसे जो नित्य स्वरूप परम पुरुष श्रीकृष्ण तिनके विषे अज्ञानकृत भेद दर्शनका कार्य कैसे संभवै?तहाभी कोई कहे कि श्रीकृष्णभी अज्ञ है तो उत्तरहे कि,अज्ञका उपदेश भी प्रमाण नहीं जब कोई कहै कि श्रीकृष्णने

अभेद निश्चय कियाहै इसवास्ते बाधितानुवृत्ति यह भेदज्ञान रूप अल्पज्ञता जलेहुये वस्त्रतुल्यबंधनकारक नहींहै. तबउत्तर यह है कि, मरीचिकाजल याने मृगतृष्णाजल सो बाधितानुवृत्ति है उसके जाननेवाला उसमेजल लेनेक्यौं जायगा जो गया तौ अज्ञहै ऐसेही जो भेद मिथ्या है औ गीताशास्त्रमे उपदेश करतेहैं तौ यहशास्त्र औ उपदेशकारकभी अप्रमाण है औ भेदविना उपदेशकाभी संभव नहीं, औ परमेश्वरमे यहभी संभव नहीं है कि प्रथम अज्ञ थे शास्त्र अध्ययनसे ज्ञान भया जिसको शास्त्राध्ययनसे ज्ञान होताहै उसको कोई कोई कालमे अज्ञानभी होताहै यह संभवभी श्रीकृष्णमे नहीं है,तथाच श्रुतिःयःसर्वज्ञः सर्वविंत् पराऽस्यशक्तिर्विविधैवश्रूयतेस्वाभाविकीज्ञानबलक्रियाच वेदाहं समतीतानि वर्त्तमानानिचार्जुन॥भविष्याणिच भूतानि मां तु वेदन कश्चन॥इत्यादि करिके भेदही प्रतीत होताहै भेदविना उपदेश किसको करे तहां कोई कहै कि अर्जुन कृष्णका प्रतिबिंब है सो आपको आपही कहते हैं तहां समुझना चाहिये कि,मणि काच इत्यादिकौंमे आपका प्रतिबिंब देखिके सेवायउन्मत्त याने दिवाने विना कोईभी न बातैंकरैंगा औ जो करे सोउन्मत्त इसवास्ते उसके वाक्यौंकाभी प्रमाणनहीं, जिसको गुरुपर्परासेभी अभेदज्ञान होयगा उसकोभी उपदेश करनेका संभव नही हो सकता. इसवास्ते शिष्यको उपदेश देनेका प्रयोजन नहीं. जो कहैकि गुरु और ज्ञान कल्पित है देनेका शिष्य और ज्ञान भीं कल्पित हुआतौभी उपदेश निष्प्रयोजन है. इसवास्ते भेदही सिद्ध है यह निश्चय होता है. ॥ १२ ॥

मूलम्-

देहिनोस्मिन्यथादेहेकौमारंयौवनंजरा ॥

तथादेहांतरप्राप्तिर्धीरस्तत्रनमुह्यति ॥ १३ ॥

अन्वयः

यथाअस्मिन् देहेदेहिनःकौमारं यौवनंजरा भवंतितथा देहांतरप्राप्तिः भवति तत्र धीरः, न मुह्यति ॥ १३ ॥

टीका.

जैसे इस देहमें जीवकी कुमारअवस्था, यौवन अवस्था औ वृद्धावस्था, होती हैं याने कुमार अवस्था नष्ट व्है के यौवन, नष्ट होनेसे वृद्ध ऐसेही यह देह नष्ठ भया दूसरा मिलैगा; तहां स्थिर बुद्धी वाले धीर पुरुष शोक नहीं करते हैं तहां भगवान-का अभिप्राय यह है कि, शास्त्रीय स्ववर्ण के उचित युद्धकरौ. १३

मूलम्.

मात्रास्पर्शास्तुकौंतेयशीतोष्णसुखदुःखदाः ॥ आगमापायिनोनित्यास्तांस्तितिक्षस्वभारत ॥ १४ ॥ यंहिनव्यथयंत्येतेपुरुषंपुरुषर्षभ ॥ समदुःखसुखंधीरंसोऽमृतत्वायकल्पते ॥ १५ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय मात्रास्पर्शाः तु शीतोष्णसुखदुःखदाः संतिहे भारत ते आगमापायिनः अनित्याः तान् तितिक्षस्व ॥ १४ ॥ हे पुरुषर्षभ समदुःखसुखं यं धीरं पुरुषं हि ए-ते न व्यथयंति सः पुरुषः अमृतत्वाय कल्पते ॥ १५ ॥

टीका.

हे कुंतिके पुत्र! मात्रा कहिये इंद्रिय तिनके स्पर्श शब्द स्पर्श रूपादिक ये शीत उष्ण याने मृदु परुषादिक शब्द शीतोष्णश स्त्रादिप्रहार संयोग वियोगादिक दुःख के देनेवाले हैं, तौभी हे भारत, याने तुम भरतवंशी हौं. ये आगमापायी याने होते

औ जाते हैं, अर्थात् इनके किये हुये सुखदुःख होते औ जाते भी हैं, इसवास्ते यै अनित्य हैं इनको सहन करो॥ १४ ॥ हे पुरुष श्रेष्ठ सुख औ दुःख समान हैं जिसके ऐसे जिस धीर पुरुषको यै पीडित नहीं करिसकते हैं सो मोक्षको प्राप्त होता है. ॥ १५॥

मूलम्.

नाऽसतोविद्यतेभावोनाऽभावोविद्यतेसतः ॥
उभयोरपिदृष्टोंतस्त्वनयोस्तत्वदर्शिभिः ॥ १६ ॥

अन्वयः

असतः भावःनविद्यते सतः अभावः नविद्यते तत्त्वदर्शिभिः अनयोः उभयोः अपि अंतः दृष्टः ॥ १६ ॥

टीका.

जो आत्मनकानित्यत्व स्वाभाविक औ देहोंका नाशित्वभी अशोकनिमित्त कहा गतासूनगतासूंश्चनानुशोचंतिपंडिताः ॥इ-सवाक्य करिके सो अवस्पष्ट दर्शाते हैं .नासत इत्यादि करिके असत जो शरीर है उसका सद्भाव नहीं होता है. सत् जो आत्मा तिसका असद्भाव नहीं ऐसे देह औ आत्मा इन दोनोंका तत्वज्ञानी पुरुषोंने निर्णय करि देखा है. देह अचिद्वस्तु है इसका असत् स्वरूप है आत्मा चेतन है इसका सत् स्वरूप है ऐसा निर्णय किया है सोई यही अर्थअगाडिके श्लोकोंमे स्पष्ट करेंगे. अविनाशितु तद्विद्धि औ अंतवंतइमेदेहा इन श्लोकोंकरिके॥१६ ॥

मूलम्.

अविनाशितुतद्विद्धियेनसर्वमिदंततम् ॥ विनाश
मव्ययस्यास्यनकश्चित्कर्तुमर्हसि ॥ १७ ॥ अंत ति
वंतइमेदेहानित्यस्योक्ताशरीरिणः॥ अनाशिनो
ऽप्रमेयस्यतस्माद्युद्ध्यस्वभारत ॥ १८ ॥

अन्वयः

येन इदं सर्वं ततं तत् अविनाशि विद्वि अस्य अव्ययस्य विनाशं कर्तुं कश्चित् न अर्हति ॥ १७ ॥ अनाशिनः अप्रमेयस्य नित्यस्य शरीरिणः इमेदेहाः अंतवंतः उक्ताः हे भारत तस्मात् युद्धयस्व ॥ १८ ॥

टीका

आत्मका अविनाशित्व कैसे है सो कहते हैं, जिस आत्मत्व करिके यह सर्व अचेतन तत्व व्याप्त है वहां आत्मतत्वको अविनाशि जानो, जो व्यापक वस्तु होता है सो अति सूक्ष्म होता है, उसको दूसरा कोईभी नहीं नाश करि सकता है. और जिसमें व्याप्त होता है उसको शस्त्र मुद्गरादिक वायु उत्पन्न करिके नाश करिसकते हैं. इसवास्ते आत्मतत्व अविनाशि है क्यों कि अव्यय है अर्थात् घटता वढता नहीं. ॥ १७ ॥ नाशरहित औ प्रमाणरहित नित्य ऐसा जो शरीरांतर्यामि आत्मा तिसके जो ये देह हैं ये ही नाशवान् हैं, क्यों कि, ये देह घटते वढते हैं जो घटे वढेगा उसका नाशभी होयगा औ यह अप्रमेय हैं अर्थात् अचित इसका प्रमाण नहीं करिसकता और अचितका यह जाननेवाला है-तेरहवे अध्यायमें कहेंगे.एतद्योवेत्तितं प्राहुः क्षेत्रज्ञमितितद्विदः॥यह आत्मा देहकेवढने घटनेसेवढता घटता नहीं औ जानता है जैसे कि इस देहको मैं जानता हों ऐसे देहसे यह आत्मा अन्य प्रतीत होता है औ एकरस है नित्य है इसवास्ते आत्माको अविनाशी औ देहनाशवान् है. ये दोनौं शोचनेयोग्य नहीं इसवास्ते शस्त्रपातपरुष वाक्यादिकस्पर्श आपमें अथवा दूसरोंमें प्राप्त भयेौंको धीरज करिके सहन करों औ मोक्षसाधन फलानुसंधानरहित युद्धरूप आपका कर्म आरंभ करो. ॥ १८ ॥

मूलम्.

यएनंवेत्तिहंतारंयश्चैनंमन्यतेहतम् ॥
उभौतौनविजानीतोनायंहंतिनहन्यते ॥ १९ ॥

अन्वयः

यः एनं हंतारं वेत्ति च यः एनं हतं मन्यते तौ उभौ न विजानीत. अयं न हंति न हन्यते ॥ १९ ॥

टीका.

जो इस आत्माको मारनेवाला करिके जानता है, औ जो इसके दूसरे कारणौं करिके मरा जाता है, वे दोनौं अज्ञानी हैं. यह आत्मा न मारता है न मरता है. जीना मरना शरीरसंयोग औ वियोगका नाम है. ब्राह्मण हिंसादिक न करनेका मतलब यह है कि, उत्तम शरीर बडे पुण्यसे मिलता है, इसवास्ते वियोग न करना. ॥ १९ ॥

मूलम्.

नजायतेम्रियतेवाकदाचिन्नायंभूत्वाभवितावा
नभूयः ॥ अजोनित्यःशाश्वतोऽयंपुराणोनह
न्यतेहन्यमानेशरीरे ॥ २० ॥

अन्वयः

अयं आत्मा कदाचित् न जायते वा न म्रियते न भूत्वा वा भूयः न भविता अयं अजःनित्यः शाश्वतः पुराणः शरीरे हन्यमाने न हन्यते ॥ २० ॥

टीका.

यह आत्मा कोई कालमेंभी न जन्मता है न मरता है. औ न भया है न फिर होवेगा, इसवास्ते यह अजन्मा है, औ नित्य नाम एकरस है. शाश्वत सदा रहनेवाला है पुरा-

ए अर्थात् पहिलेभी ऐसाही था, इन कारणोंसे शरीर नष्ट होनेसेभी यह मरता नहीं. ॥ २० ॥

मूलम्.

वेदाविनाशिनंनित्यंयएनमजमव्ययम् ॥
कथंसपुरुषःपार्थकंघातयतिहंतिकम् ॥ २१ ॥

अन्वयः

यः एनं अजं अव्ययं नित्यं अविनाशिनं वेद हे पार्थ सः पुरुषः ककथं घातयति कं कथं हंति ॥ २१ ॥

टीका.

जो पुरुष इस आत्माको अजन्मा अविकारी नित्य एकरस नाशरहित जानता है. हे अर्जुन! सो पुरुष किसको औ कैसे मरवावै, तथा किसको कैसे मारता है, अर्थात् इनको मै मरवावोंगा अथवा मारोंगा. यह शोच करना अनात्मज्ञान मूल है, इसलिये शोक त्यागिके युद्ध करो. ॥ २१ ॥

मूलम्.

वासांसिजीर्णानियथाविहायनवानिगृण्हातिनरोऽपराणि ॥ तथाशरीराणिविहायजीर्णान्यन्यानिसंयातिनवानिदेही ॥ २२ ॥

अन्वयः

यथा जीर्णानि वासांसि विहाय नरः अपराणि नवानि गृण्हाति तथा जीर्णानि देहानि विहाय देही अन्यानि नवानि संयाति ॥ २२ ॥

टीका.

यद्यपि शरीरनाश होनेसे आत्माका नाशनहीं तथापि शरीर वियोगका तो शोच करनाही चाहिये; ऐसा अर्जुनका अभि-

प्राय समुझिके श्रीकृष्ण कहते हैं कि, जैसे जीर्णवस्त्रौंका त्याग करिकें मनुष्यकों नवीन वस्त्र ग्रहण करता है, तैसेही जीर्णदेहको त्यागिके यह जीव औरे नई देहको प्राप्त होता है. अर्थात् धर्मयुद्धमे शरीर त्यागनेसे मोक्ष अथवा दिव्य देवशरीरकी प्राप्ति होती है. इसवास्ते शोकका कारण नहीं है. ॥ २२ ॥

मूलम्.

नैनंछिंदंतिशस्त्राणिनैनंदहतिपावकः ॥ नचैनंक्लेदयंत्यापोनशोषयतिमारुतः ॥ २३ ॥ अच्छेद्योऽयमदाह्योऽयमक्लेद्योऽशोष्यएवच ॥ नित्यःसर्वगतःस्थाणुरचलोऽयंसनातनः ॥ २४ ॥ अव्यक्तोयमचिंत्योऽयमविकार्योऽयमुच्यते ॥ तस्मादेवं विदित्वैनंनानुशोचितुमर्हसि ॥ २५ ॥

अन्वयः

शस्त्राणि एनं नछिंदंति च पावकः एनं न दहतिच आपः एनं न क्लेदयंति च मारुतःएनं न शोषयति ॥ २३॥ अतः अयं अच्छेद्यः अयं अदाह्य अयं अक्लेद्यः च अयं अशोष्य एव अयं नित्यः सर्वगतः स्थाणुः अचलः सनातनः ॥ ॥ २४॥ अयं अव्यक्तः अचिंत्यः अयं अविकार्यः उच्यते तस्मात् एनं एवं विदित्वा अनुशोचितुं न अर्हसि ॥२५॥

टीका.

अविनाशितुतद्विद्धि येन सर्वमिदंततं॥यह वाक्य जो प्रथम कहाथा उसी अविनाशित्वको सुखसे समुझनेको फिरिभी दृढ करते हैं,शस्त्र इसको छेदन नहीं करते हैं. अग्नि जलाता नहीं. जलभि जोता नहीं. पवनसुखाता नहीं. इस कारणसो यह छेदने योग्य नहीं, जलाने योग्य नहीं. भीजने योग्य नहींओ सुखने

योग्य भी नहीं. इसीसे नित्य है सर्व देव मनुष्यादि शरीरोंमें व्यापक है, स्थिर स्वभाव अचल औ सनातन है, अति सूक्ष्मत्वसे प्रगट दिखाता नहीं औ चिंतवन करनेमेंभी आता नहीं औ विकाररहित है, इसवास्ते इसको ऐसा जानिके तुम शोच करने योग्य नहीं हौ. ॥ २४ ॥

मूलम्.

अथचैनंनित्यजातंनित्यंवामन्यसेमृतम् ॥ तथा पित्वंमहाबाहोनैनंशोचितुमर्हसि ॥ २६ ॥ जातस्यहि ध्रुवोमृत्युर्ध्रुवंजन्ममृतस्यच ॥ तस्माद परिहार्य्येर्थेनत्वंशोचितुमर्हसि ॥ २७ ॥

अन्वयः

हे महाबाहो अथ एनं नित्यजातं वा नित्यं मृतं मन्यसे तथापि त्वं एनं शोचितुं न अर्हसि ॥ २६ ॥ जातस्य हि मृत्युः ध्रुवः च मृतस्य जन्म ध्रुवं तस्मात् अपरिहार्य्येर्थे त्वं शोचितुं नअर्हसि ॥ २७ ॥

टीका.

भगवान् अर्जुनको कहते भये कि, हे महाबाहो, जो तुम इस आत्माको नित्य जन्मा अथवा नित्य मराही समुझौगे तौभी शोच न करना चाहिये, कारण कि, जन्ममरणभी अनिवार्य है. ॥ २६ ॥ जैसे कि जो जन्मा है उसका मृत्यु निश्चय है औ मरेका जन्मभीनिश्चय है, इसवास्ते जिसका परिहारनहीं, उसका शोचभी न करना चाहिये, सो तुमभी शोच नकरौ. ॥ २७ ॥

मूलम्.

अव्यक्तादीनिभूतानिव्यक्तमध्यानिभारत ॥ अव्यक्तनिधनान्येवतत्रकापरिदेवना ॥ २८ ॥

हे भारत भूतानि अव्यक्तादीनि व्यक्तमध्यानि अव्यक्तनिधनानि एव तत्र परिदेवना का ॥ २८ ॥

टीका

विद्यमान द्रव्यकी प्रथम अवस्थाकी विरोधी अवस्थांतर प्राप्ति देखनेसे जो अति अल्प शोक है उसकाभी मनुष्यादिकोंमें शोकका संभव नहीं सो कहते हैं. हे भारत, भरतवंशोत्पन्न अर्जुन! मनुष्यादिक भूत हैं, तौभी जन्मसे प्रथम दीखते नथे औ जन्मसे पीछे मरणके आदि ऐसें मध्यमे दीखते हैं. फिरी अंतमें भी नहीं दीखते हैं, तहां शोच क्यौं करना चाहिये? ॥ २९ ॥

मूलम्.

आश्चर्यवत्पश्यतिकश्चिदेनमाश्चर्यवद्वदतितथैव चान्यः ॥ आश्चर्यवच्चैनमन्यःशृणोतिश्रुत्वाप्येनंवेदनचैवकश्चित् ॥ २९ ॥

अन्वयः

कश्चित् एनं आश्चर्यवत् पश्यति च तथा एव अन्यः आश्चर्यवत् वदति च अन्यः एनं आश्चर्यवत् शृणोति च कश्चित् एनं श्रुत्वा अपि एव न वेद ॥ २९ ॥

टीका.

शरीरहीको आत्मा समुझे तौभी शोकका कारण नहीं ऐसा कहा. और शरीरसे पृथक् जो आत्मा तिसके विषे द्रष्टा, वक्ता, श्रोता औ सुनिके जाननेवालाभी दुर्लभ है, सो कहते हैं. पूर्वकहे लक्षणयुक्त समस्तसे विलक्षण जो आत्मा इसको कोई एक बडे तपसे जिसके पाप नष्ट भये होय औ पुण्य वढा होय ऐसा मनुष्य आश्चर्य सदृश देखता है. तैसाही और मनुष्य आश्चर्य सदृश कह-

ता है औ तैसाही और पुरुष इसको आश्चर्य सरीखा सुनता है औ कोइएक मनुष्य सुनिकैभी निश्चै जानता नहीं; अर्थात् इस आत्मस्वरूपका निश्चय देखना कहना सुनना औ जाननाभी दुर्लभ है यह कहा. ॥ २९ ॥

मूलम्.

देहीनित्यमवध्योऽयंदेहेसर्वस्यभारत ॥ तस्मा
त्सर्वाणिभूतानिनत्वंशोचितुमर्हसि ॥ ३० ॥

अन्वयः

हे भारत सर्वस्यदेहे अयं देही नित्यं अवध्यः तस्मात्
त्वं सर्वाणि भूतानि शोचितुं न अर्हसि ॥ ३० ॥

टीका.

सर्व देवादिक चराचर शरीरोंमे यह जीव अवध्य है, अर्थात् इन देहोंके नष्ट होनेसे इसका नाश नहीं होता है, इसवास्ते इन सर्व भीष्मादिकोंका शोच करना तुमको योग्य नहीं है ॥ ३० ॥

मूलम्.

स्वधर्ममपिचावेक्ष्यनविकंपितुमर्हसि ॥ धर्म्या
द्धियुद्धाच्छ्रेयोऽन्यत्क्षत्रियस्यनविद्यते ॥ ३१ ॥

अन्वयः

स्वधर्मं अपि अवेक्ष्य त्वं विकंपितुं न अर्हसि क्षत्रियस्य
धर्म्यात् युद्धात् अन्यत् श्रेयः हि न विद्यते ॥ ३१ ॥

टीका.

जो यह वर्तमान युद्ध प्राणि हिंसायुक्त है तौभी अग्निष्टोम आदि यज्ञ सदृश तुह्मारा स्वधर्म है; इसको जानिकेभी तुमको दया न करना चाहिये. क्यों कि, क्षत्रियको धर्म युद्धके सेवाय दूसरा उपाय कल्याणकारक नहीं है जैसे अग्निष्टोम यज्ञमें जो छाग

मारा जाताहै उसका तुच्छछागदेह छूटिके देवशरीर मिलताहै इसीवास्ते उसयज्ञमें ब्राह्मणको छागमारनेकादोप न देखनाचाहिये: उसमे पुण्यही है- ऐसेही युद्धमे जोशस्त्रलैके सन्मुख आय केलडै उसपर शस्त्र चलानेका दोप नहीं,क्यौं कि,शास्त्रवाक्य है श्लोक ॥ द्वाविमौपुरुषौलोकेसूर्यमंडलभेदिनौ । यःसन्याशयोगयुक्तश्वरणेचापिमुखेहतः॥१॥ इसका अर्थदोपुरुष सूर्यमंडलभेदन करिकेश्रेष्ठपदको प्राप्त होते है, एकयोगयुक्तसंन्यासी, दूसरा जो रणमें सन्मुख युद्ध करिके मरताहै सो जवकी मनुष्य शरीरसे छूटिके दिव्यागतीको प्राप्तहुआ, तवउसकर्ममेपापनहीं, पुण्य हीहै. जैसेकिसीकी फटीकमली उतारिली, औ दुसाला ओढाया तव वह कार्य श्रेष्ठहै वा नीच है सो विचारिके युद्ध करौ३१

मूलम्.

यदृच्छयाचोपपन्नंस्वर्गद्वारमपावृतम्॥
सुखिनःक्षत्रियाःपार्थलभंतेयुद्धमीदृशम्॥ ३२ ॥

अन्वयः

हे पार्थ यदृच्छया उपपन्नं च अपावृतं स्वर्गद्वारं ईदृशं युद्धं सुखिनः क्षत्रियाः लभंते ॥ ३२ ॥

टीका.

हे पृथापुत्र, आपहीसे यत्नविना प्राप्त भया औ खुला भया स्वर्गका द्वार रूप ऐसा युद्ध सुखी अर्थात् पुण्यवान् क्षत्रिय पावते हैं. ॥ ३२ ॥

मूलम्.

अथचेत्वमिमंधर्म्यसंग्राममंनकरिष्यसि ॥ ततः
स्वधर्मंकीर्तिंचहित्वापापमवाप्स्यसि ॥ ३३ ॥
अकीर्तिंचापिभूतानिकथयिष्यंतितेऽव्ययाम ॥

संभावितस्यचाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते ॥ ३४ ॥

अन्वयः

अथ चेत् त्वं इमं धर्म्यं संग्रामंनकरिष्यसि ततः स्वध र्मं च कीर्तिं हित्वा पापं अवाप्स्यसि च भूतानि ते अव्य- यां अकीर्तिं कथयिष्यंति चसंभावितस्य अकीर्तिः म- रणात् अतिरिच्यते ॥ ३४ ॥

टीका.

जो कदाचित् तुम यह धर्मयुद्ध न करौंगे तौ स्वधर्म औ कीर्तिकाभी नाश करिके पापको प्राप्त होउगे; और लोकभी तुह्मारी अखंड अकीर्तिवर्णनकरैंगे, सो अकीर्तिश्रेष्ठ औ यश- वाले पुरुषको मरणेसेभी अधिक है. ॥ ३४ ॥

मूलम्.

भयाद्रणादुपरतंमंस्यंतेत्वांमहारथाः ॥ येषांचत्वं बहुमतोभूत्वायास्यसिलाघवम् ॥ ३५ ॥ अवा- च्यवादांश्चबहून्वदिष्यंतितवाहिताः ॥ निंदंत- स्तवसामर्थ्यंततोदुःखतरंनुकिम् ॥ ३६ ॥

अन्वयः

येषा त्वं बहुमतः भूत्वा तेषां लाघवं यास्यसि तेच म- हारथाः त्वां भयात् रणात् उपरतं मंस्यंते अतः तव अ- हिताः तव सामर्थ्यं निंदंतः संतः बहून् अवाच्यवादान् वदिष्यंति ततः किंनु दुःखतरं अस्ति ॥ ३६ ॥

टीका.

अहो! जो मै बंधुजनौंके स्नेह औ करुणासे युद्ध न करौंगा, तौ मेरी अकीर्ति कैसी होयगी?ऐसा अर्जुनका अभिप्राय समु- झिके श्रीकृष्ण भगवान् कहने लगे कि, जिन कर्ण; दुर्योधनादिक

महारथियोंके इस कालसे प्रथम शूर वैरी ऐसे बहु मान्यथे तिनहींके अब युद्ध नकरनेसे अपमान योग्य होउगे, वेही महारथी तुमको भयसे युद्ध न किया, ऐसे मानैंगे इसी कारणसे ये जो दुर्योधनादिक तुह्मारे शत्रु तुह्मारी समर्थताको निंदते भये न बोलनेके वाक्य बोलैंगे; अर्थात् कहैंगे कि अर्जुनकी सामर्थ्य कुछ सूर वीरोंके सन्मुख नहीं है. केवल शोभाके वास्ते शस्त्र धारण करता है, जैसे स्त्रियोंके आभूषणमें सिंह औ सर्पादिक चित्रित होते हैं औ वे पहिरती हैं, परंतु साक्षात् सिंह सर्पादिक देखनेसेही प्राण त्यागैंगी ऐसेही अर्जुनके धनुष्यादिक शस्त्र हैं. जब ऐसे वे बोलैंगे तब इससे अधिक दुःख कौनसा है, अर्थात् इस दुःखसे मरणाही श्रेष्ठ मानौंगे. ॥ ३६ ॥

मूलम्.

हतोवाप्राप्स्यसिस्वर्गंजित्वावाभोक्ष्यसेमहीं ॥
तस्मादुत्तिष्ठकौंतेययुद्धायकृतनिश्चयः ॥ ३७॥
सुखदुःखेसमेकृत्वालाभालाभौजयाजयौ ॥
ततोयुद्धाययुज्यस्वनैवंपापमवाप्स्यसि ॥ ३८ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय हतः वा स्वर्गं प्राप्स्यसि जित्वा वा महीं भोक्ष्यसे तस्मात् युद्धाय कृतनिश्चयः सन् उत्तिष्ठ ॥ ३७ ॥ सुखदुःखे समेकृत्वा लाभालाभौ जयाजयौ समौकृत्वा ततः युद्धाययुज्यस्व एवं पापं न अवाप्स्यसि ॥ ३८ ॥

टीका.

उस निंदाके दुःखसे शूरवीरको युद्धमें अन्यसे मारना अथवा औरको मारना यही श्रेष्ठ हैं, ऐसा श्रीकृष्ण कहते हैं, कि धर्मयुद्धमें जो दूसरोंके मारनेसे मरौगे तौ मोक्ष मिलैगा. औ जो दू-

सरे शत्रुनको मारोगे तो पृथ्वीका अकंटक राज्य भोगैगे. तिस वास्ते हे कुंतीपुत्र! तुम युद्धका निश्चय करिके उठो, और सुख-दुःख लाभ अलाभ जय अजय इनको समान मानिके फिरी युद्धका उद्योग करो, इस प्रकारसे पाप न होयगा. जो फलानुसंधान रहित युद्धरूपस्वधर्म करोगे तो मोक्षही होयगा. स्वेस्वेकर्मण्यभिरतः सिद्धिंविंदंतिमानवःइस प्रमाणसे मोक्षही होयगा ३८

मूलम्.

एषातेऽभिहितासांख्येबुद्धिर्योगेत्विमांशृणु ॥
बुद्ध्यायुक्तोयथापार्थकर्मबंधंप्रहास्यसि ॥ ३९ ॥

अन्वयः

हे पार्थ एषा बुद्धिःते सांख्ये अभिहिता योगेतु इमां शृणु यया बुद्ध्यायुक्तः त्वं कर्मबंधं प्रहास्यसि ॥ ३९ ॥

टीका.

ऐसे आत्मस्वरूप उपदेश करिके अब उस आत्मस्वरूपज्ञानपूर्वक मोक्ष साधनभूत कर्मयोग कहनेको प्रारंभ करते हैं. हे पृथापुत्र यह बुद्धि मैने तुमको सांख्यविषयमे कही अर्थात् आत्म अनात्म विवेक विषयमें कही अब इसी बुद्धिको तुम योग अर्थात् कर्म योग विषयमे सुनौ जिस बुद्धि करिके तुम कर्मबंध अर्थात् संसारदुःखको छोडोगे ॥ ३९ ॥

मूलम्.

नेहाभिक्रमनाशोस्तिप्रत्यवायोनविद्यते ॥
स्वल्पमप्यस्यधर्मस्यत्रायतेमहतोभयात् ॥ ४० ॥

अन्वयः

इह अभिक्रमनाशः न अस्ति प्रत्यवायः न विद्यते अस्य धर्मस्य स्वल्पं अपि महतः भयात् त्रायते ॥ ४० ॥

टीका.

कहैंगे जो बुद्धियुक्त कर्मयोग तिसका माहात्म्य कहते हैं, इसबुद्धियुक्त कर्मयोगमे अर्थात् निष्काम कर्मयोगमे प्रारंभका भी नाश नहीं है, अर्थात् प्रारंभ करिके जो समाप्त नहोई तौभी वह निष्फल नहीं है, औन्यूनाधिकताकाभी दोषनहीं है. इस धर्मका थोडा आरंभ भी सांसारिक बडे भयसे रक्षण करता है. पार्थ नैवेहनामुत्रविनाशस्तस्यविद्यते ऐसे आगाडी कहैंगे. ॥ ४० ॥

मूलम्.

व्यवसायात्मिकाबुद्धिरेकेहकुरुनंदन ॥
बहुशाखाह्यनंताश्चबुद्धयोऽव्यवसायिनाम् ॥ ४१ ॥

अन्वयः

हे कुरुनंदन व्यवसायात्मिका बुद्धिः एका च अव्यवसायिनां बुद्धयः बहुशाखाः च हि अनंताः संति ॥ ४१ ॥

टीका.

काम्य कर्म विषयिक बुद्धिसे मोक्षसाधन भूत बुद्धिको पृथक् देखाते हैं. इस शास्त्रीय स्वर्ग कर्ममे निश्चयात्मक बुद्धिएकही है. मुमुक्षुके करने योग्य कर्ममे जो बुद्धिहै उसको व्यवसायात्मिका कहते हैं अर्थात् निश्चयात्मिकासो एकही है, इसमें आत्मस्वरूप निश्चय होताहै औ काम्य कर्म विषयिक बुद्धि अव्यवसायात्मिका तहां कामाधिकारमें देहसे पृथक् आत्मस्वरूपका अस्तित्वमात्र है; परंतु आत्मस्वरूपका यथार्थ निश्चय नहीं इस निश्चयात्मक बुद्धिमें एक मोक्ष साधनही निमित्त सर्वकर्म हैं इसवास्ते एक है औ काम्यकर्म विषयिकमे स्वर्ग पुत्र पशु अन्न धन इत्यादिक अनेक कामना हैं इसवास्ते उन काम्य कर्मवालोंकी बुद्धि अनेक हैं तहां भी एक कामना निमित्त कर्म करिके अनेक

फलोंकी इच्छा करते हैं; जैसे कि पुत्र कामनासे यज्ञ करिके आ-
युष्य इत्यादिकिभी इच्छा करते हैं इसवास्ते बहुशाखा अर्थात्
उन बुद्धियोंमे भी शाखें हैं इसवास्ते मोक्षसाधन भूतही कर्म श्रे-
ष्ठ है यह अभिप्राय. ॥ ४१ ॥

मूलम्.

यामिमांपुष्पितांवाचंप्रवदंत्यविपश्चितः ॥ वेद
वादरताःपार्थनान्यदस्तीतिवादिनः ॥ ४२ ॥ का
मात्मनःस्वर्गपराजन्मकर्मफलप्रदां ॥ क्रियावि
शेषबहुलांभोगैश्वर्यगतिंप्रति ॥ ४३ ॥ भोगैश्वर्य
प्रसक्तानांतयापहृतचेतसां ॥ व्यवसायात्मिका
बुद्धिःसमाधौनविधीयते ॥ ४४ ॥

अन्वयः

हेपार्थ! ये यां इमांपुष्पितां वाचं प्रवदंति तेषां समाधौ
व्यवसायात्मिकाबुद्धिःनविधीयते किंभूतास्तेअविपश्चितः
वेदवादरताः अन्यत्नअस्ति इतिवादिनः कामात्मानः
स्वर्गपराः किंभूतां वाचं जन्मकर्मफलप्रदां भोगैश्वर्यगतिं
प्रतिक्रियाविशेषबहुलां कथंभूतानां तेषां भोगैश्वर्यप्रस
क्तानां तयापहृतचेतसां ॥ ४३ ॥ इतिखंडान्वयः ॥ अथ
दंडान्वयः ॥ ये अविपश्चिताःवेदवादरताःअन्यत्नअस्ति
इतिवादिनःकामात्मनःस्वर्गपराः एवंभूताःयां पुष्पितां
जन्मकर्मफलप्रदां भोगैश्वर्यगतिं प्रतिक्रियाविशेषबहुलां
महावाचंवदंति भोगैश्वर्यप्रसक्तानां तयापहृतचेतसां
तेषां समाधौ व्यवसायात्मिकाबुद्धिः नविधीयते ॥ ४४ ॥

टीका.

जे अज्ञानी केवल वेदवाद करनेवाले अर्थात् वेदमे स्वर्गा-

दिक फल ग्रहण करनेवाले स्वर्ग प्राप्तिके समान दूसरा पदार्थ नही ऐसे कहनेवाले कामनामे है चित्त जिनका औ आपभी स्वर्ग ही को श्रेष्ठ माननेवाला ऐसे जो पुष्पमात्र रमणीय औ जन्म कर्मरूप फलदायक तथा भोग औ ऐश्वर्य निमित्त क्रिया हैं वहुत जिसमें ऐसी इसवाणीको कहते हैं ऐसे भोग औ ऐश्वर्यमेआसक्त औ उसी वाणी करिके हरे गये हैं चित्त जिनके तिनके मनमें निश्चयात्मिक बुद्धि नही विधान होती है. ॥४४॥

मूलम्.

त्रैगुण्यविषयावेदानिस्त्रैगुण्योभवार्जुन ॥ निर्द्वंद्वो नित्यसत्त्वस्थोनिर्योगक्षेमआत्मवान् ॥ ४५ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन वेदा त्रैगुण्यविषयाःत्वं निस्त्रैगुण्यःनिर्द्वंद्वः नित्यसत्वस्थः निर्योगक्षेमः आत्मवान्भव ॥ ४५ ॥

टीका

हजार हौं माता पितासेभी अधिक पालन करनेवाले वेद सौ वै ऐसे अत्यल्प फलदायक औ पुनः जन्मप्रद कर्मौको क्यौं कहते हैं औ वेदोदित कर्मका त्याग करना कैसे कहते हैं, इस पर भगवान कहते हैं कि, तीनिहू गुणजिनमें होय उनको त्रैगुण्य कहते हैं अर्थात् इसजगमें पुरुष वहुत्व है उनपुरुषनमे केतनेक सत्वगुणी, केतनेक रजोगुणी औ केतनेक तमोगुणी हैं उन सबौंके विषयनके वतानेवाले वेदही हैं तहा तुम निस्त्रैगुण्य हो अर्थात् रजोगुण तमोगुणौंको त्यागिके सात्विक होउ. औ निर्द्वंद्व याने सांसारिकसुख दुःखादिसे रहित होउ अर्थात् इनका सहन करौ औ नित्य सत्व गुणमें स्थित होउ; अर्थात् निष्कामकर्म करौ औ निर्योग क्षेम याने अप्राप्त वस्तुकी प्राप्तिको योग्य कहते

हैं औ प्राप्तकी रक्षाको क्षेम कहते हैं तुम उन दोनौकी इच्छा न-करौ औ आत्मस्वरूपके देखनेका उद्योग करौ दूसरा अर्थ वेदाः त्रैगुण्यविषयाः वेदतीनो गुणोंके प्रवर्त्त करनेवाले हैं, इसवास्ते हे अर्जुन! तुम निस्त्रैगुण्यहोउ याने निश्चैवैदिक कर्म करौ निस्त्रै-गुण्य शब्दके आदिमे जो निर अव्यय है उसका निश्चय अर्थभी होता है निर्निश्चय निषेधयोः ऐसे अमरकोशका प्रमाणहै तहां अर्जुन के शंका आईकि, वैदिक कर्म तौ अनेक हैं मै कौनसे कर्म करौं तिसपर भगवान् बोले कि, निर्द्वंद्व व्हैके नित्य सात्विक कर्म करौ निर्द्वंद्व अर्थात् सुख दुःख लाभ अलाभ जय पराजय पाप पुण्य इत्यादिक समान मानिके सहन करते भये नित्य सत्वस्थ याने निष्काम कर्म करौ औ निर्योग क्षेमः याने योग कहते हैं सिद्धि औ असिद्धिकी समताको उसका निश्चयही रक्षण करौ सिध्य सिध्योःसमत्वं योगः ऐसा अगाडी कहैंगे आत्मवान् याने आत्मा क्या वस्तु है उसको जानौ अथवा आत्मा जो मन है इसको वश करौ. ॥ ४५ ॥

मूलम्.

यावानर्थउदपानेसर्वतःसंप्लुतोदके ॥ तावान्सर्वेपुवेदेपुब्राह्मणस्यविजानतः ॥ ४६ ॥

अन्वयः

सर्वतः संप्लुतोदके उदपाने यावान् अर्थः स्यात् विजानतः ब्राह्मणस्य सर्वेषु वेदेषु तावान् अर्थः भवति ॥ ४६ ॥

टीका.

प्रथम जो कहा कि वेदमे त्रिगुणात्मक कर्म कहे हैं तहां तुम सात्विक कर्म करौ इसका खुलासा करते है. समग्र वेदोक्त कर्म सर्वके ग्रहण करने योग्य नहीं है क्यौं की. जैसे कुवा बावडी त-

लाव इत्यादिक जलाशयोंमे सर्वत्र पानीभरा है, तहासे मनुष्यको जेतना चाहिये वतनाही लेता है. ऐसेही ब्राह्मण जो ब्रह्मपरमात्माका उपासक उसको सर्व वेदोंसे सात्विक ग्रहण करना चाहिये ॥ ४६ ॥

मूलम्.

कर्मण्येवाऽधिकारस्तेमाफलेषुकदाचन ॥ माकर्म
फलहेतुर्भूर्मातेसंगोऽस्त्वकर्मणि ॥ ४७ ॥

अन्वयः

ते तव कर्मणि एव अधिकारः अस्ति फलेषु कदाचन मा
त्वं कर्मफलहेतुः मा भूः ते अकर्मणि संगः मा अस्तु॥४७।

टीका.

अब सत्वगुणमे स्थित जो मुमुक्षु तिसको यतनाही ग्रहण करना चाहिये सो कहते हैं. नित्य नैमित्य औ काम्य इनमे कोईभी फल करिके युक्त जो सुननेमे आवै कर्म उसमे केवल कर्महीमे तुमको अधिकार है. फल बंधनकारक है इसवास्ते फलमे कोई कालमेभी नही और जो कर्म करो उसकाकर्तृत्वभीतुह्मारे बिषे न होउ औ फलकेभी भोक्तृत्वमे तुम कारण न होउ औ अकर्म जो कर्मका न करना जैसे कि तुमने कहा कि, मै युद्ध न करौंगा; ऐसे अकर्ममेभी तुह्मारी निष्ठा न होय. तात्पर्य कि कर्म करनायोग्य है कारण कि अगाडी लिखैंगे नकर्मणामनारंभो नैष्कर्म्यंपुरुषो श्नुते ॥ इसलिये कर्म करना फलकी इच्छा न करना निष्काम कर्मसे मोक्ष होती है. ॥ ४७ ॥

मूलम्.

योगस्थःकुरुकर्माणिसंगंत्यक्त्वाधनंजय ॥
सिध्यसिध्योःसमोभूत्वासमत्वंयोगउच्यते ॥ ४८ ॥

तदागंतासिनिर्वेदंश्रोतव्यस्यश्रुतस्यच ॥ ५२ ॥

अन्वयः

यदा ते बुद्धिः मोहकलिलं व्यतितरिष्यति तदा श्रोतव्यस्यच श्रुतस्यच निर्वेदं गंतासि ॥ ५२ ॥

टीका.

कहे भये प्रकार करिके कर्ममे प्रवर्त्त औ उसी वृत्तिकरिके नष्ट भये हैं पाप जिसके ऐसे जोतुम सो तुह्मारी बुद्धि मोहरूपपापको छोडिकेअतिशुद्ध होइगी,तब जो मेरेसे इस कालसे प्रथम जो त्यागनेको सुना औ जो अब इस कालसे अगाडी फलादिक सुनौगे उसके वैराग्यको आपही प्राप्त होउगे. ॥ ५२ ॥

मूलम्.

श्रुतिविप्रतिपन्नातेयदास्थास्यतिनिश्चला ॥
समाधावचलाबुद्धिस्तदायोगमवाप्स्यसि ॥ ५३ ॥

अन्वयः

ते बुद्धिः श्रुतिविप्रतिपन्ना अचला यदा समाधौ निश्चला स्थास्यति तदा योगं अवाप्स्यसि ॥ ५३ ॥

टीका.

योगमें इसको सुनौ इत्यादिक करिके कहा हुआ जो आत्मयाथात्म्य ज्ञानपूर्वक बुद्धिविशेष तिस करिके संस्कार किया हुआ जो कर्मानुष्ठान तिसका लक्षणभूत योगसंज्ञक फल कहते हैं;श्रुतिजो श्रवण सो मेरेसे सुनिके विशेष करिके सूक्ष्म तत्व विषयिक स्वयं अचल एकरूप ऐसी जो तुह्मारी बुद्धि सो जब कर्मानुष्ठान करिके निर्मल किये भये मनमें निश्चल स्थित होयगी, तब योग यानेआत्मदर्शन पावौगे. ॥ ५३ ॥

मूलम्

अर्जुनउवाच ॥ स्थितप्रज्ञस्यकाभाषासमाधि
स्थस्यकेशव ॥ स्थितधीःकिंप्रभाषेतकिमासी
तव्रजेतकिम् ॥ ५४ ॥

अन्वयः

अर्जुनःउवाच ॥ हेकेशवस्थितप्रज्ञस्यसमाधिस्थस्य का-
भाषा स्थितधीः किंप्रभाषेत किं आसीत किं व्रजेत॥५४॥

टीका.

जब भगवानने पृथाके पुत्र अर्जुनको ऐसे उपदेश किया तब वह अर्जुन निःसंग कर्मानुष्ठानरूप कर्मयोग साध्य जो योगसाधनभूत स्थितप्रज्ञता तिसकास्वरूप औ स्थितबुद्धिपुरुषका अनुष्ठानप्रकार पूंछतेभये. हे केशव! समाधिस्थ स्थितप्रज्ञ पुरुषका स्वरूप कैसा है औ स्थितप्रज्ञ अर्थात् स्थिर बुद्धिवाला पुरुष कैसा बोलता है कैसे बैठता है औ कैसे चलता है सो कहो. ॥५४॥

मूलम्

श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ प्रजहातियदाकामान्सर्वा
न्पार्थमनोगतान् ॥ आत्मन्येवात्मनातुष्टःस्थित
प्रज्ञस्तदोच्यते ॥ ५५ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच ॥ हे पार्थ यदा आत्मनि एव आत्मना
तुष्टः सन् मनोगतान् सर्वान् कामान् प्रजहाति तदा
स्थितप्रज्ञः उच्यते ॥ ५५ ॥

टीका.

अब श्रीकृष्णभगवान् स्थिरबुद्धिवालेका स्वरूप कहते हैं तब ऐसा है कि, जब किसीका चाल चलन कहा तब उसका स्वरूप कहि चुके, इसवास्ते स्थिरबुद्धिकीवृत्तिअर्थात् चाल यानेरहनी

हे कुंतीपुत्र! आत्मदर्शन विना विषयानुराग निवर्त्त होतानहीं औ विषयानुसार निवर्त्त होने विना ज्ञानी पुरुष यत्न करता है तौभी उसकी बलवान इंद्रिय हठिके मनको हरण करतीं हैं अर्थात् मनको क्षोभायमान करतीं हैं. ॥ ६० ॥

मूलम्.

तानिसर्वाणिसंयम्ययुक्तआसीतमत्परः ॥
वशेहियस्येंद्रियाणितस्यप्रज्ञाप्रतिष्ठिता ॥६१॥

अन्वयः

युक्तः योगयुक्तः पुरुषः तानि सर्वाणि संयम्य मत्परःआसीत इंद्रियाणि यस्य वशे संति तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ६१

टीका.

योगी पुरुष उनसब इंद्रियोंका संयम करिके मेरेही स्वाधीन व्है रहे ये इंद्रिय जिसके वशहैं उसकी बुद्धि प्रतिष्ठितहै; इस करिके जो अर्जुनने पूंछाथा कि, स्थितप्रज्ञ कैसे रहे उसका उत्तरभी भया. ॥ ६१ ॥

मूलम्.

ध्यायतोविषयान्पुंसःसंगस्तेषूपजायते ॥ संगा
त्संजायतेकामःकामात्क्रोधोभिजायते ॥ ६२ ॥
क्रोधाद्भवतिसंमोहःसंमोहात्स्मृतिविभ्रमः ॥ स्मृ
तिभ्रंशाद्बुद्धिनाशोबुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥ ६३ ॥

अन्वयः

विषयान् ध्यायतः पुंसः तेषु संगः उपजायते संगात् कामः संजायते कामात् क्रोधः अभिजायते ॥ ६२ ॥ क्रोधात् संमोहः भवति संमोहात् स्मृतिविभ्रमः भवतिस्मृतिभ्रंशात् बुद्धि नाशः भवति बुद्धिनाशात् प्रणश्यति ॥ ६३ ॥

द्रिय विषयोंसे सर्व प्रकारसे रुकी भयी हैं तिसीकी बुद्धि प्रतिष्ठित है, यानें स्थिरबुद्धि है. ॥ ६८ ॥

मूलम्.

यानिशासर्वभूतानांतस्यांजागर्तिसंयमी ॥ य
स्यांजाग्रतिभूतानिसानिशापश्यतोमुनेः ॥ ६९ ॥

अन्वयः

सर्वभूतानां या निशा तस्यां संयमी जागर्ति यस्यां भूतानि जाग्रति पश्यतः मुनेः सा निशा ॥ ६९ ॥

टीका.

ऐसे जितेंद्रिय औ प्रसन्नमनवालेकी सिद्धि कहते हैं. सर्व भूत प्राणीमात्रकी जो रात्री अर्थात् रात्रिसदृश अप्रकाशक जो आत्मविषयाबुद्धि तिसमें इंद्रियसंयमी औ प्रसन्न मनवाला जगता है, अर्थात् आत्माको देखता भया रहता है, औ जो शब्दादि विषया बुद्धि तिसमे सर्वभूत प्राणीमात्र जागते हैं. याने प्रबुद्ध होते हैं. सो शब्दादि विषयिक बुद्धि आत्माके देखनेवाले की रात्रि है, अर्थात् रात्रीतुल्य अप्रकाशक है. ॥ ६९ ॥

मूलम्.

आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठंसमुद्रमापःप्रविशंतिय
द्वत् ॥ तद्वत्कामायंप्रविशंतिसर्वेसशांतिमाप्नोति
नकामकामी ॥ ७० ॥

अन्वयः

यद्वत् आपूर्यमाणं अचलप्रतिष्ठं समुद्रं आपः प्रविशंति तद्वत् यं सर्वे कामाः प्रविशंति सः शांतिंआप्नोतिकामकामीन ॥ ७० ॥

टीका.

जैसा आपही पूर्ण औ अचलप्रतिष्ठ यानें एकरूप समुद्रमें

कहते हैं हे अर्जुन! जब आपके स्वरूपही मे आपके मन करिके संतुष्ट हुआभया मनमे प्राप्तहुये सर्व कामनाओंका त्याग करै है तब वह स्थितप्रज्ञ कहाता है. ॥ ५५ ॥

मूलम्.

दुःखेष्वनुद्विग्नमनाःसुखेषुविगतस्पृहः ॥ वीतरा
गभयक्रोधःस्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥ ५६ ॥

अन्वयः

यः दुःखेषु अनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः वीतरागभ-
यक्रोधः मुनिः स्थितधीः उच्यते ॥ ५६ ॥

टीका.

दुखमे जिसके मनमे उद्वेग न होय औ सुखमे इच्छा न-राखै औ व्यतीत भये होय स्नेह भय औ क्रोध जिसके ऐसे मुनियाने मननशीलको स्थितधी कहते हैं. ॥ ५६ ॥

मूलम्.

यःसर्वत्रानभिस्नेहस्तत्तत्प्राप्यशुभाऽशुभम् ॥
नाभिनंदतिनद्वेष्टिस्थितप्रज्ञस्तदोच्यते ॥ ५७ ॥

अन्वयः

यः सर्वत्र अनभिस्नेहः सन् तत् तत् शुभाशुभं प्राप्य न
अभिनंदति न द्वेष्टि तदा सः स्थितप्रज्ञः उच्यते ॥ ५७ ॥

टीका.

जो सर्वमित्र वर्गोंमे भी उदासीन रहा भया प्रिय वस्तुका संयोग वियोगादिक प्राप्त व्हैके न आनंद होय, औ न विषाद करै; तब वह स्थितप्रज्ञ कहिये. ॥ ५७ ॥

मूलम्.

यदासंहरतेचायंकूर्मोऽगानीवसर्वशः ॥

इंद्रियाणींद्रियार्थेभ्यस्तस्यप्रज्ञाप्रतिष्ठिता ॥ ५८ ॥

अन्वयः

अयं यदा कूर्मः इव सर्वशः अंगानि इंद्रियार्थेभ्यः इंद्रियाणि संहरते तदा तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ५८ ॥

टीका.

यह पुरुष जब कूर्म जैसे सर्व अंगोंको एकदम समेटि लेता है, तैसे सर्व इंद्रियोंके विषयोंसे इंद्रियोंको खींचि लेवै. तब तिसकी बुद्धि स्थिर है अर्थात् यह भी स्थितप्रज्ञ है. ॥ ५८ ॥

मूलम्.

विषयाविनिवर्ततेनिराहारस्यदेहिनः ॥
रसवर्ज्यंरसोप्यस्यपरंदृष्ट्वानिवर्त्तते ॥ ५९ ॥

अन्वयः

निराहारस्य देहिनः रसवर्ज्यं विषयाः विनिवर्तते अस्य रसः अपि परं दृष्ट्वा निवर्त्तते ॥ ५९ ॥

टीका.

इंद्रियोंके आहारविषयसो विषय न करनेसे विषयप्रीतीविना विषय निवर्त्त होतेहैं औ इसकी विषयप्रीति भीजब परयाने विषयोंसे परे जोआत्मस्वरूपउसको देखनेसे निवर्त होतीहैं ५९

मूलम्.

यततोह्यपिकौंतेयपुरुषस्यविपाश्चितः ॥
इंद्रियाणिप्रमाथीनिहरंतिप्रसभंमनः ॥ ६० ॥

अन्वयः

हे कौंतेय हिविपश्चितः पुरुषस्य यततः अपि प्रमाथीनि इंद्रियाणि प्रसभं मनः हरंति ॥ ६० ॥

टीका.

नदियोंका पानी प्रवेश करता है तैसेही जिसको सर्व कामना प्राप्त होती हैं सो शांतीको पावता है औ कामनामकी इच्छा करनेवाला शांतीको पावता नहीं. ॥ ७० ॥

मूलम्.

विहायकामान्यःसर्वान्पुमांश्चरतिनिस्पृहः ॥
निर्ममोनिरहंकारःसशांतिमधिगच्छति ॥ ७१ ॥

अन्वयः

यः पुमान् सर्वान् कामान् विहाय निःस्पृहःसन् चरति सः निर्ममः निरहंकारः शांतिं अधिगच्छति ॥ ७१ ॥

टीका.

जो पुरुष सर्व कामनाको छोडिके औ निस्पृह विचरता सो निर्मम औ निरहंकार शांति पावता है. ॥ ७१ ॥

मूलम्.

एषाब्राह्मीस्थितिःपार्थनैनांप्राप्यविमुह्यति ॥ स्थि
त्वाऽस्यामंतकालेपिब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ॥ ७२ ॥

अन्वयः

हे पार्थ एषा ब्राह्मीस्थितिः एनां प्राप्य नरः न विमुह्यति अस्यां अंतकाले अपि स्थित्वा ब्रह्मनिर्वाणं ऋच्छति ॥ ७२ ॥

टीका.

हे पृथापुत्र यह जो ब्रह्मप्राप्ति करनेवाली निष्काम कर्मरूप स्थितिसो मैंने कही इसको प्राप्तव्हैके फिरि मनुष्य संसाररूप मोहको प्राप्त नहीं होताहै. जो इस स्थितिमे अंतिम अवस्थामेभीस्थित होय तौभी मोक्षको प्राप्त होय औ जो बाल्य अवस्थासे लैके मरण पर्यंत ऐसेही कर्म करै वह ब्रह्मानंदको प्राप्त होय इस मे तौ कहनाहीक्या है? ॥ ७२ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयो
गशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेसांख्ययोगोनामद्वि
तीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृता
यां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यर्थबोधिनीभाषाटीकायांद्वितीयोऽ ध्या
यः ॥ २ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ ज्यायसीचेत्कर्मणस्तेमताबुद्धि
र्जनार्दन ॥ तत्किंकर्मणिघोरेमांनियोजयसिके
शव ॥ १ ॥ व्यामिश्रेणैववाक्येनबुद्धिंमोहयसी
वमे ॥ तदेकंवदनिश्चित्ययेनश्रेयोऽहमाप्नुयां ॥ २ ॥

अन्वयः

हेजनार्दन चेत् कर्मणः बुद्धिः ते ज्यायसीमता तत् हे
केशव घोरे कर्मणि मां किं नियोजयसि ॥ १ ॥ व्यामि
श्रेण वाक्येन मे बुद्धिं मोहयसि इव तत् एकं निश्चित्य
वद येन अहं श्रेयः अवाप्नुयां ॥ २ ॥

टीका.

अर्जुनने विचार किया कि, भगवानने मेरेको प्रथम अशो
च्यानन्वशोचस्त्वं इत्यादि वाक्यों करिके ज्ञानयोग उपदेश
किया, फिरि बुद्धियोगेत्विमांश्रृणु इत्यादिक वाक्यों करिके कर्म
योग कहा, उसमेभी श्रुतिविप्रतिपन्नातेयदास्थास्यतिनिश्चला
इत्यादि करिके आत्मज्ञानकी प्राप्ति निष्कामकर्मसेकही इसवा
स्तेनिश्चय होता है कि, कर्मयोगसे आत्मज्ञानही श्रेष्ठ होयगा ऐ-
सा विचारिके अर्जुन भगवानसे बोले कि हे जनार्दन! जो कि क-
र्मयोगसे आत्मज्ञान आपने श्रेष्ठमाना होय तो हे केशव इसहिं-

सात्मक घोर कर्म मेरेको किसवास्ते युक्त करतेहौ ॥१॥ आप ऐसे मिश्रितवाक्योंकरिके मेरीबुद्धिको मोहतेसेहौ इसवास्तेसोई एक निश्चय करिके कहोकि,जिसकरिके मैकल्याणकोप्राप्तहोउं. २

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ लोकेऽस्मिन्द्विविधानिष्ठापुराप्रोक्तामयाऽनघ ॥ ज्ञानयोगेनसांख्यानांकर्मयोगेनयोगिनां ॥ ३ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच ॥ हे अनघ अस्मिन् लोके मयापुरा द्विविधा निष्ठा प्रोक्ता सांख्यानां ज्ञानयोगेन योगिनां कर्मयोगेन ॥ ३ ॥

टीका.

ऐसे अर्जुनके वाक्य सुनिके श्रीकृष्णभगवान् बोलते भये,हे अनघ! अर्थात् हे पापरहित अर्जुन! जो मैनेपूर्व अध्यायमें कहा सो तुम अच्छीतरह समुझे नहीं विचित्र अधिकारियों करिकेपरिपूरित ऐसे इस लोकमेंप्रथमभी यथाधिकारी मतिदोप्रकारकी निष्ठा कही. तहां आत्मज्ञानियौंको ज्ञानयोग निष्ठा औ कर्मयोगवालौंको कर्मनिष्ठाकही. कारणकि जगतमें सर्वही लोग मोक्षकी इच्छा करनेवाले नहीं हैं, जब मोक्षइच्छा करै तबही ज्ञानयोगका अधिकारी होता है, सो जब प्रथम ईश्वराराधन रूप निष्काम कर्म करिके निर्मलांतःकरण होता है, तब सर्व इंद्रिय उसकी स्थिर होती हैं. ऐसा पुरुषज्ञाननिष्ठाका अधिकारी होता है,सो अगाडी कहैंगे॥ यतःप्रवृत्तिर्भूतानां येनसर्वमिदंततं ॥स्वकर्मणातमभ्यर्च्यसिद्धिंविंदतिमानवः ॥ अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो यातिपरांगतिं इत्यादि ॥ ३ ॥

मूलम्.

नकर्मणामनारंभान्नैष्कर्म्यंपुरुषोऽश्नुते ॥ नच
संन्यसनादेवसिद्धिंसमधिगच्छति ॥ ४ ॥

अन्वयः

कर्मणां अनारंभात् पुरुषः नैष्कर्म्यं न अश्नुते च संन्यस
नात् एव सिद्धिं न समधिगच्छति ॥ ४ ॥

टीका.

सर्व कोई भी मनुष्योंको मोक्षकी इच्छा होय तौभी ज्ञान ए-
काएकी दुष्कर हैऐसा कहते हैं. शास्त्रोक्तकर्मके आरंभ कियेविना पुरुष निष्कर्मताको प्राप्त नही होता हैं, अर्थात् सर्व इंद्रियव्यापाररूप कर्मकी निवृत्ति पूर्वक ज्ञाननिष्ठाको प्राप्त नही होताहै, और कर्मके न करनेसे भी सिद्धिको प्राप्त नही होता, क्योंकी, निष्काम कर्मकी सिद्धि परमेश्वराराधनही है. इसवास्तेउस शास्त्रीय कर्म विना उस परम पुरुषाराधन रूप सिद्धिको भी नही पाता है॥४॥

मूलम्.

नहिकश्चित्क्षणमपिजातुतिष्ठत्यकर्मकृत् ॥ कार्य
तेह्यवशःकर्मसर्वैःप्रकृतिजैर्गुणैः ॥ ५ ॥

अन्वयः

हि कश्चित् अपि जातु अकर्मकृत् क्षणं न तिष्ठति सर्वैः
प्रकृतिजैः गुणैःअवशःसन् कर्म कार्यते ॥ ५ ॥

टीका.

प्रथम कहे वाक्यहीको स्पष्ट देखाते हैं. प्रसिद्ध हैकि इस-
लोकमे कोई भी पुरुष कोईभी कालमे कर्म कियेविना क्षणमात्र भी नही रहि सकता हैं क्योंकि, प्रकृतिके जे सत्वादिक सौभाविक गुणहैं तिनौं करिके परवश हुआ कर्म करताही है अर्थात्

जो ऐसा भी नेम करै कि मै कर्म न करौंगा तौभी वै सौभाविक गुण कर्म कराय लेतेहैं. ॥ ५ ॥

मूलम्.

कर्मेंद्रियाणिसंयम्ययआस्तेमनसास्मरन् ॥ इं
द्रियार्थान्विमूढात्मामिथ्याचारःसउच्यते ॥ ६ ॥

अन्वयः

यः कर्मेंद्रियाणिसंयम्य इंद्रियार्थान् मनसा स्मरन् सन् आस्ते सः विमूढात्मा मिथ्याचारः उच्यते ॥ ६ ॥

टीका.

जो कोई ज्ञानयोगार्थ प्रवर्त्त होनेके वास्ते कर्मइंद्रियोंका केवल संयम करै औ विषयौंका मनमे स्मरण करता हुआ रहै अर्थात् विषय वासना निवर्त्त भये विनाहठसे कर्मेंद्रियौंकोरोकै सो मूर्ख मिथ्या आचार करनेवाला है ऐसे श्रेष्ठजन कहते हैं ॥ ६ ॥

मूलम्.

यस्त्विंद्रियाणिमनसानियम्यारभतेर्जुन ॥
कर्मेंद्रियैःकर्मयोगमसक्तःसविशिष्यते ॥ ७ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन यः मनसाइंद्रियाणि नियम्य तु कर्मेंद्रियैःकर्मयोगं आरभते सः असक्तः सन् विशिष्यते ॥ ७ ॥

टीका.

हे अर्जुन जो कोई मनसे इंद्रियौंको नियमित करिके औ कर्मेंद्रियौंसे कर्मयोगका आरंभ करता है सो प्रथम कहे भये ज्ञान प्राप्तिकी यत्न करनेवालेसे श्रेष्ठ है. ॥ ७ ॥

मूलम्

नियतंकुरुकर्मत्वंकर्मज्यायोह्यकर्मणः ॥
शरीरयात्रापिचतेनप्रसिद्ध्येदकर्मणः ॥ ८ ॥

अन्वयः

त्वं नियतं कर्म कुरु हि अकर्मणः कर्म ज्यायः च अ-
कर्मणः ते शरीरयात्रा अपि न प्रसिद्ध्येत् ॥ ८ ॥

टीका.

हे अर्जुन तुम नियतकर्मकरौ नियत उसकर्मको कहते है कि जो जिसको निश्चय अधिकार है उस कर्मको कर्म करना उस देह धारीको निश्चय अधिकार है इसवास्ते कर्मकरौ क्यौं कि, कर्म किये विना केवल ज्ञानी व्हैके बैठनेसे कर्म करना श्रेष्ठ है औ जो तुम सर्व कर्म त्यागोगे तो ज्ञानके उपयोगी जो यह शरीर इसका भी रहना न होयगा. ॥ ८ ॥

मूलम्.

यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्रलोकोऽयंकर्मबंधनः ॥
तदर्थंकर्मकौंतेयमुक्तसंगःसमाचर ॥ ९ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय यज्ञार्थात् कर्मणः अन्यत्र अयं लोकः कर्मबंध-
नः भवति त्वं मुक्तसंगः सन् तदर्थं कर्म समाचर ॥ ९ ॥

टीका

हे कुंतीपुत्र जो शंका करौंगे कि कर्मसे बंधन होताहै तौ उत्तर सुनौ जो कर्म यज्ञके निमित्त है उस कर्मसे जो अन्य कर्म उसीके करनेसे मनुष्य बंदनको प्राप्त होता है इसवास्ते तुम फला-संग छोडिके यज्ञार्थ कर्म करौ. ॥ ९ ॥

मूलम्.

सहयज्ञाःप्रजाःसृष्ट्वापुरोवाचप्रजापतिः ॥ अने

नप्रसविष्यध्वमेपवोस्त्विष्टकामधुक् ॥ १० ॥ देवान्भावयतानेनतेदेवाभावयंतुवः ॥ परस्परंभावयंतःश्रेयःपरमवाप्स्यथ ॥ ११ ॥

अन्वयः

प्रजापतिः पुरासहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा उवाच यूयं अनेन प्रसविष्यध्वं एषः वःइष्टकामधुक् अस्ति ॥ १० ॥ अनेन यूयं देवान् भावयतः ते देवाः वः भावयंतु एवं परस्परं भावयंतः संतः परं श्रेयः अवाप्स्यथ ॥ ११ ॥

टीका.

प्रजापति जो जगत्कारण भगवान् सो पुरा याने पूर्वसृष्टिके उत्पत्ति समयमे यज्ञसंयुक्त प्रजाको उत्पन्न करिके प्रजासे बोले कि, इस यज्ञ करिके तुम वृद्धिके प्राप्त होउ. यह तुमको सर्व कामना देनेवाला है ॥ १० ॥ इसी यज्ञ करिके तुम देवतौंका आराधन करिके उनकी वृद्धि करौ वै देव तुह्मारा मनोर्थ पूरण करते भये तुह्मारी वृद्धि करैंगे ऐसे ही परस्पर वढाते भये तुम औ देवता सर्व वडे कल्याणको प्राप्त होउगे. ॥ ११ ॥

मूलम्

इष्टान्भोगान्हिवोदेवादास्यंतेयज्ञभाविताः ॥ तैर्दत्तानप्रदायैभ्योयोभुंक्तेस्तेनएवसः ॥ १२ ॥

अन्वयः

यज्ञभाविताः देवाः वः इष्टान् भोगान् दास्यंति तैः दत्तान् एभ्यः अप्रदाय यः भुंक्ते सः स्तेनएव ॥ १२ ॥

टीका.

यज्ञ करिके पूजे भये देवता तुमको इच्छित भोग देहंगे. उन देवतांने दिये पदार्थों करिके उनका आराधन किये विना जो स्व

येभोग भोगता है, सोई चोर है। चोरका लक्षण यही है कि दूसरेकि वस्तूपर उसके दियेविना आप स्पृहा करे. ॥ १२ ॥

मूलम्.

यज्ञशिष्टाशिनःसंतोमुच्यंतेसर्वकिल्बिषैः ॥
भुंजतेतेत्वघंपापायेपचंत्यात्मकारणात् ॥ १३ ॥

अन्वयः

यज्ञशिष्टाशिनः संतः सर्वकिल्बिषैः मुच्यंते तु ये आत्मकारणात् पचंति ते पापाः अघं भुंजते. ॥ १३

टीका.

यज्ञ अर्थात् नित्ययज्ञ देवाद्याराधनरूपयज्ञकाशेष भोगनेवाले पुरुष सर्व पापोंसे छूटते हैं औ जो केवल आपके वास्ते पाप करिके भोजन करते हैं वे पापरूपही भोजन करते हैं अर्थात् पाप हीके वास्ते उनके भोजन हैं. ॥ १३ ॥

मूलम्.

अन्नाद्भवंतिभूतानिपर्जन्यादन्नसंभवः ॥ यज्ञाद्भवतिपर्जन्योयज्ञःकर्मसमुद्भवः ॥ १४ ॥ कर्मब्रह्मोद्भवंविद्धिब्रह्माक्षरसमुद्भवम् ॥ तस्मात्सर्वगतंब्रह्मनित्यंयज्ञेप्रतिष्ठितम् ॥ १५ ॥ एवंप्रवर्तितंचक्रंनानुवर्तयतीहयः ॥ अघायुरिंद्रियारामोमोघंपार्थसजीवति ॥ १६ ॥

अन्वयः

अन्नात् भूतानि भवंति पर्जन्यात् अन्नसंभवः अस्ति सः पर्जन्यः यज्ञात् भवति सःयज्ञःकर्मसमुद्भवःअस्ति॥ १४॥ तत्कर्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि तत् ब्रह्म अक्षरसमुद्भवं विद्धि तस्मात् सर्वगतं ब्रह्म यज्ञे नित्यं प्रतिष्ठितं अस्ति॥ १५ ॥

एवं इह प्रवर्तितं चक्रं यः न अनुवर्त्तयति हे पार्थ, सः इंद्रियारामः अघायुः मोघं जीवति ॥ १६ ॥

टीका.

फिरीभी लोकदृष्टि करिके औ शास्त्रदृष्टि करिकेभी सर्वका मूल यज्ञही है, ऐसा देखायके यज्ञकी नित्य कर्त्तव्यता औ न करनेका दोष देखाते हैं अर्थात् इन श्लोकों करिके अन्नसे सर्व भूत प्राणीमात्र होतेहैं औ उस अन्नकी उत्पत्ति पर्जन्य याने वर्षासे है यह लोकप्रसिद्ध है, सो पर्जन्य यज्ञसे होताहै यह शास्त्रसे जाना जाता है, सो प्रमाण जैसे ॥ श्लोक ॥ अग्नौप्रास्ताहुतिः सम्यगादित्य मुपतिष्ठते॥आदित्याज्जायतेवृष्टिर्वृष्टेरन्नंततःप्रजाः॥१॥ सो यज्ञ द्रव्यार्जनादिक कर्त्ताके व्यापाररूप कर्मसे होता है ॥ १४॥ सो कर्म ब्रह्मसे होता है, इहां ब्रह्मशब्दकरिके प्रकृति परिणामरूप शरीर जानना॥ तदेवहब्रह्मनामरूपमन्नंचजायते॥ ऐसे वेदमे ब्रह्मशब्द करिके प्रकृति कही है ममयोनिर्महद्ब्रह्म ऐसे इहांभी कहेंगे इसवास्ते कर्मब्रह्मोद्भवं इस वाक्यका अर्थ यहीहैकि प्रकृतिपरिणाम रूप जो शरीर उससे कर्मकी उत्पत्ती है औ शरीररूप ब्रह्म याने प्रकृतिविकार सो अक्षर जो जीवात्मा सो उसमेहै अर्थात् अन्नपानादि करिके तृप्त औ अक्षर जो जीव तिस करिके अधिष्ठित जो शरीर सो कर्ममे समर्थ होता है याने कर्म साधन भूत शरीर जीवसमुद्भव है इसवास्ते सर्वगत याने सर्वाधिकार योग्य शरीर नित्यही यज्ञमे प्रतिष्ठित है अर्थात् यज्ञ मूल है. ॥ १५ ॥ ऐसे परम पुरुष करिके प्रवर्त्त किया भया यह चक्र जैसे कि अन्नसेभूत भूत याने सजीव शरीर पर्जन्यमे अन्न यज्ञसे पर्जन्य सो यज्ञकर्मसे कर्म सजीव शरीरमे फिरि वह सजीव शरीर अन्नसे अन्न पर्जन्यसे इसप्रकारसे परस्पर कारण कार्य भाव करिके चक्रवत प्रवर्तमान है इसको

जो कर्माधिकारी अथवा ज्ञानकर्माधिकारी प्रवर्त्ते नहीं करता है औ यज्ञ कियेविना शरीर पोषण करता है. सो केवल इंद्रियाराम पुरुष अघायु अर्थात् उसकी आयुः पापहीके वास्ते है. हे अर्जुन! वह वृथा जीवता है याने उसका जीवन वृथा है. तात्पर्य जो यज्ञशेषविना देह पोषण करता है वह रजोगुण तमोगुणरूपपापी पुरुष आत्मदर्शन विमुख है यहीसे केवल विषयभोगी होता है, इसवास्ते ज्ञानयोगादिकमे प्रवर्त्त है तौभी उसका जीवना वृथा है. ॥ १६ ॥

मूलम्.

यस्त्वात्मरतिरेवस्यादात्मतृप्तश्चमानवः ॥ आत्मन्येवचसंतुष्टस्तस्यकार्यंनविद्यते ॥ १७ ॥ नैवतस्यकृतेनार्थोनाकृतेनेहकश्चन ॥ नचास्यसर्वभूतेषुकश्चिदर्थव्यपाश्रयः ॥ १८ ॥ तस्मादसक्तः सततंकार्यंकर्मसमाचर ॥ असक्तोह्याचरन्कर्म परमाप्नोतिपूरुषः ॥ १९ ॥

अन्वयः

यः मानवः आत्मरतिः एवस्यात् च आत्मतृप्तः एवस्यात् च आत्मनि एवसंतुष्टः स्यात् तस्य कार्यं न विद्यते॥१७ इह कृतेन च अकृतेन तस्य कश्चन अर्थः एव सर्वभूतेषु कश्चित् अर्थव्यपाश्रयः न विद्यते ॥ १८ ॥ तस्मात् असक्तः सन् सततं कार्यं कर्म समाचर हि यस्मात् असक्तः कर्म आचरन् सन् पुरुषः परं आप्नोति ॥१९॥

टीका.

अब महा यज्ञादिक कर्म किसको न करना चाहिये सो क-

हते हैं जिसकी आत्माहीमे प्रीति होय औ आत्माहीसे, तृप्त आत्म व्यतिरिक्त अन्नादिकसे, प्रयोजन नही भी आत्माहीमे संतुष्ट दूसरे बाग महल माला चंदन इत्यादिकों कामी काम नही तिसको कुछभी कर्त्तव्यता नही ॥ १७ ॥ इसवास्ते जो कुछ आत्मदर्शनार्थ करै अथवा नकरै तौभी उसके कुछ प्रयोजन नहीं औ सर्व भूतोमे भी इसका कोई भी प्रयोजना धार नहीं ऐसे मनुष्यको कर्त्तव्यता नही अर्थात् मुक्तको नहीं ॥ १८ ॥ इसवास्ते कर्ममे आसक्त न भये हुये निरंतर करने योग्यकार्य करौ क्योंकि जो कर्ममे आसक्त नहीं है औ कर्म करता है तौ वह पुरूष कर्म करते करते परमात्माको प्राप्त होताहै ॥ १९ ॥

मूलम्.

कर्मणैवहिसंसिद्धिमास्थिताजनकादयः ॥ लोक संग्रहमेवापिसंपश्यन्कर्तुमर्हसि ॥ २० ॥

अन्वयः

हि जनकादयः कर्मणा एव संसिद्धिं आस्थिता लोक संग्रहं अपिसंपश्यन् कर्म कर्तुं एव अर्हसि ॥ २० ॥

टीका

जिसवास्ते किज्ञान योगाधिकारीको भी कर्मयोगही श्रेष्ठहै इसवास्ते ज्ञानी जनोंमे अग्रगण्य जनकादिकभी कर्महीं करिके आत्मदर्शन पावते भये ऐसे प्रथम मुमुक्षूको ज्ञानयोगमे अधिकार नहीं इसलिये कर्मयोगीको कर्मयोग करना कहा फिरज्ञानीकोभी कर्मही करना श्रेष्ठहै ऐसे कारणासहितकहा अबदोनोंको भी कर्महीकरना श्रेष्ठहै ऐसाकहते हैं कि,लोक संग्रहकोभी देखते भये कर्म करनेकोही योग्यहो इस संग्रहका कारण आगाडीके श्लोकमेकहते हैं. ॥ २० ॥

मूलम्.

यद्यदाचरतिश्रेष्ठस्तत्तदेवेतरोजनः ॥सयत्प्रमा-
णंकुरुतेलोकस्तदनुवर्त्तते ॥ २१ ॥

अन्वयः

श्रेष्ठः यत्-यत् आचरति तत् तत् एव इतरः जनः आचर
ति स श्रेष्ठः यत् प्रमाणं कुरुते लोकः तदनुवर्त्तते ॥ २१॥

टीका.

श्रेष्ठ पुरुष जो जो आचरण करते हैं सोई सोई आच
दूसरे लोगभी करते हैं औ सो श्रेष्ठ पुरुष जो प्रमाण
ताहेदूसराभी वहीके अनुसार चलता है. ॥ २१ ॥

मूलम्.

नमेपार्थास्तिकर्तव्यंत्रिषुलोकेषुकिंचन ॥ नान-
वाप्तमवाप्तव्यंवर्त्तएवचकर्मणि ॥ २२ ॥ यदि
ह्यहंनवर्तेयंजातुकर्मण्यतंद्रितः ॥ ममवर्त्मानुव
र्त्तंतेमनुष्याःपार्थसर्वशः ॥ २३॥ उत्सीदेयुरिमे
लोकानकुर्यांकर्मचेदहं ॥ संकरस्यचकर्तास्या-
मुपहन्यामिमाःप्रजाः ॥ २४ ॥

अन्वयः

हे पार्थ त्रिषुलोकेषु मेकिंचन कर्त्तव्यं न अस्तिएवं अन
वाप्तं च अवाप्तव्यंनअस्ति तथापि अहं कर्माणि एव वर्त्ते
॥ २२ ॥ हेपार्थ यदि अहं अतंद्रितः सन् जातु कर्मणि
न वर्त्तेयं तर्दि हि सर्वशः मनुष्यः मम वर्त्म अनु वर्त्तंते
॥ २३ ॥ चेत् अहं कर्म न कुर्यां तर्दि इमे लोकाः उत्सी
देयुः तेन संकरस्य कर्ता अहं स्यां च अतएव इमाः प्रजाः

टीका.

हे अर्जुन सबही कर्म प्रकृतिके सत्वादिगुणोने किये हैं, अथवा गुणो करिके होते हैं तोभी अहंकार करिके मूढ भया है आत्मस्वरूप जिसका ऐसा पुरुष आपको कर्ता मानता है ॥ २७ ॥ औ सत्वादिकगुण तथा तिनके कर्मोंके विभाग जाननेवाला पुरुष ऐसा जानता है कि, सत्वादिकगुण आप आपके कार्योंमे वर्तमान हैं ऐसा मानिके मै कर्ता हौं ऐसे आसक्त नही होता है. ॥ २८ ॥

मूलम्.

प्रकृतेर्गुणसंमूढाःसज्जंतेगुणकर्मसु ॥ तानकृत्स्न
विदोमंदान्कृत्स्नविन्नविचालयेत् ॥ २९ ॥

अन्वयः

प्रकृतेर्गुणसंमूढाः गुणकर्मसु सज्जंते तान् अकृत्स्नविदः
मंदान् कृत्स्नवित् न विचालयेत् ॥ २९ ॥

टीका.

प्रकृतिके जे सत्वादिकगुणतीनो करिके सम्यक् मूढ ऐसे जे पुरुष तेही सत्वादिक गुणोके कर्मोमे याने कर्म फलोंमे आसक्त होते हैं तिन असर्वज्ञ मंदमतिन्हको सर्वज्ञ पुरुष कर्ममार्गसे चलायमान न करै. ॥ २९ ॥

मूलम्.

मयिसर्वाणिकर्माणिसंन्यस्याध्यात्मचेतसा ॥
निराशीर्निर्ममोभूत्वायुध्यस्वविगतज्वरः ॥ ३० ॥

अन्वयः

अध्यात्मचेतसा मयि सर्वाणि कर्माणि संन्यस्य निरा
शी. निर्ममः भूत्वा विगतज्वरः सन् युध्यस्व ॥ ३० ॥

अव श्रीकृष्ण भगवान् कहते हैं कि, हे अर्जुन! अज्ञानीकर्मासक्त होते हैं. तुम ज्ञानी हौं इसवास्ते कर्म फलको मेरेको अर्पण करिके युद्ध करौ. जो कहोगे कैसे करौं तौ सुनौ अध्यात्मचेतसा याने क्षत्रिय स्वभावमे चित्त राखिके अध्यात्म कहते हैं स्वभावको सो अष्टम अध्यायमे कहैंगे. स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते तौ क्षत्रियके सौभाविक कर्म अठारहे अध्यायमे कहैंगे शौर्यं तेजोधृतिर्दाक्ष्यंयुद्धेचाप्यपलायनं ॥ दानमीश्वरभावश्चक्षात्रंकर्म स्वभावजं॥इसवास्ते इसवाक्यसे इहां भगवान् यही कहते हैं कि, शूरत्व प्रताप धैर्य चातुर्य युद्धमे संमुख लडना दान औ सबको आपनेका वृमे करना इत्यादि क्षात्र स्वभावमे चित्त राखिके वे सब कर्म मेरे अर्पण करिके इनकेफलकी आशा न करौ औ मै करता हौं ऐसाभी न समुझौ ऐसे व्हैके विगतज्वर अर्थात् कर्मबंधन भयरूपज्वर छुटे भये युद्ध करौ. जो भगवानने युद्धादिक अर्पण करनेको कहा इसका कारण अठारहे अध्यायमे कहैंगे कि जैसे स्वेस्वे कर्मण्यभिरतः संसिद्धिं लभतेनरः ॥ स्वकर्मनिरतःसिद्धिंयथाविंदतितच्छृणु ॥ यतःप्रवृत्तिर्भूतानांयेनसर्वमिदंततं॥स्वकर्मणातमभ्यर्च्यसिद्धिंविंदतिमानवः॥इत्यादि॥ ३०॥

मूलम्.

येमेमतमिदंनित्यमनुतिष्ठंतिमानवाः ॥ श्रद्धावंतोनसूयंतोमुच्यंतेतेऽपिकर्मभिः ॥३१॥ येत्वेतदभ्यसूयंतोनानुतिष्ठंतिमेमतं॥सर्वज्ञानविमूढांस्तान्विद्धिनष्टानचेतसः ॥ ३२ ॥

अन्वयः

इदं मे मतं मानवाः नित्यं अनुतिष्ठंति ये श्रद्धावंतः ये अनुसूयंतः तेऽपि कर्मभिः मुच्यंते॥ ३१ ॥ तुपुनः ये

टीका.

हेअर्जुन! देखौ मै सर्वेश्वरअवाप्त सर्व काम सर्वज्ञ सत्यसंकल्प हौं इसवास्ते तीनहु लोकमे देवमनुष्यादिक अवतारोंमे मेरेकों कुछभी कर्तव्यता नहीं है, ऐसेही कोईभी पदार्थ अप्राप्त नहीं है औ कर्म करिके कुछ पदार्थकी प्राप्तिकी इच्छाभी नहीं है तौभी,मै कर्मही करता हौं.॥२२॥ हे अर्जुन! जो मै निरालस्य व्हैकेकदाचित् कर्म न करौं तौ निश्चय यह है कि, सर्व मनुष्य मेरेको कर्म नकरते देखिके कर्म न करैंगे कारण कि,ऐसा विचारैंगे कि साक्षात् वसुदेवनंदन श्रीकृष्ण कर्म नहीं करते हैंतो हम किसवास्ते करैं? जो कर्म करनेमे कुछ तत्त्व होता तौ श्रीकृष्णजी क्यों न करते? ॥२३॥ इसवास्ते जो मै कर्म न करौं तौ मेरा आचरन देखिके कर्म न करनेसे सर्व लोग नष्टआचारभ्रष्ट होयंगे औ इसीसे वर्णसंकर होयंगे तो उस वर्णसंकरताका करनेवालाभी मै होउंगा औ इसी वास्ते इस प्रजाको मारनेवाला मै ही होउंगा.तात्पर्य श्रीकृष्ण अर्जुनसे यह जनातेहैं कि तुमहु पांडुपुत्र श्रेष्ठ जनोंमे उत्तम हौ जो केवल ज्ञानयोगाश्रय करिके कर्म न करोगे तौ तुमको देखिकेदूसरे अज्ञानीभी कर्म छोडि देइंगे तबउनके कर्म छोडनेका पाप तुमकोहोयगा इसवास्ते स्वधर्म युद्धरूप कर्म करो. ॥ २४ ॥

मूलम्.

सक्ताःकर्मण्यविद्वांसोयथाकुर्वंतिभारत ॥ कुर्याद्विद्वांस्तथाऽसक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहं॥ २५ ॥नबुद्धिभेदंजनयेदज्ञानांकर्मसंगिनां ॥ जोषयेत्सर्वकर्माणिविद्वान्युक्तःसमाचरन् ॥ २६ ॥

अन्वयः

हेभारत यथा अविद्वांसः कर्मणि सक्ताः संतः कर्म कुर्वंति तथा चिकीर्षुः विद्वान् असक्तः सन् लोकसंग्रहं यथास्यात्तथा कर्मकुर्यात् ॥ २५ ॥ युक्तः विद्वान् समाचरन् सन् कर्मसंगिनां अज्ञानां बुद्धिभेदं न जनयेत् किंतु सर्वकर्माणि जोषयेत् ॥ २६ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जैसे अविद्वान्लोग कर्ममे आसक्त भये हुये कर्म करेहैं, तैसेही कर्मके जाननेकी इच्छा करनेवाला कर्मफलासंग रहित भया हुआ लोकोंको याने मनुष्योंको कर्मसंग्रहं जैसे होय तैसे कर्म करै. ॥ २५ ॥ ऐसे ज्ञानयोगयुक्त विद्वान् पुरुष सम्यक् प्रकार कर्मकर्त्ता हुआ कर्मासक्त अज्ञानीजनोंको बुद्धिभेद न करै, अर्थात् कर्मविना आत्मदर्शनका औरभी उपाय है ऐसा न कहना चाहिये क्योंकि, सर्व कर्मकरना योग है ऐसाही उपदेश देना.

मूलम्.

प्रकृतेःक्रियमाणानिगुणैःकर्माणिसर्वशः ॥ अहंकारविमूढात्माकर्त्ताऽहमितिमन्यते ॥ २७ ॥ तत्त्ववित्तुमहाबाहोगुणकर्मविभागयोः ॥ गुणागुणेषुवर्त्ततइतिमत्वानसज्जते ॥ २८ ॥

अन्वयः

हे महाबाहोसर्वशः कर्माणि प्रकृतेः गुणैः क्रियमाणानि संति तथापिअहंकार विमूढात्मा पुरुषः अहं कर्त्ता इति मन्यते ॥ २७ ॥ तु गुणकर्म विभागयोः तत्त्ववित् पुरुषः गुणाः गुणेषु वर्त्तते इतिमत्वा न सज्जते ॥ २८ ॥

एतत् मे मतं अभ्यसूयंतः संतः न अनुतिष्ठंति तान् सर्व ज्ञानविमूढान् अचेतसः नष्टान् विद्धि ॥ ३२ ॥

टीका.

रा मत जे मनुष्य ग्रहण करैंगे औ जे केवल ग्रहण क- रनेकी श्रद्धाही राखैंगे औ जिनोंने न ग्रहणकिया औ न श्रद्धावा- न है परंतु निंदामात्र नही करते हैं यहमत श्रेष्ठ है इतना कहते ही हैं वैभी कर्मकृत परमपुण्यसे रहित होयहैं ॥ ३१ ॥ और जे मनुष्य इसमेरे मतकीनिंदा करते हुये इसको ग्रहण नहींकरते हैं तिनको सर्वत्र ज्ञान विषयमे मूढ अचेत औ नष्ट जाणो ॥ ३२॥

मूलम्.

सदृशंचेष्टतेस्वस्याःप्रकृतेर्ज्ञानवानपि ॥
प्रकृतिंयांतिभूतानिनिग्रहःकिंकरिष्यति ॥ ३३ ॥

अन्वयः

ज्ञानवान् अपि पुरुषः स्वस्याः प्रकृतेः सदृशं चेष्टते अतः भूतानि प्रकृतिंयांति एवंसति निग्रहः किं करिष्यति ॥ ३३ ॥

टीका.

जो कहाकि कर्मस्वभावके स्वाधीन है उसीको स्पष्ट करते हैं कि ज्ञानवान् पुरुषभी आपके स्वभावके सदृश चेष्टा करता है तौ आज्ञानुको कहनाही क्या है इसीवास्ते भूतप्राणी मात्र आप आपकी प्रकृतिको प्राप्त होते हैं जब ऐसा नेम है तो नि- ग्रह कैसे करे? ॥ ३३ ॥

मूलम्.

इंद्रियस्येंद्रियस्यार्थेरागद्वेषौव्यवस्थितौ ॥
तयोर्नवशमागच्छेत्तौह्यस्यपरिपंथिनौ ॥ ३४ ॥

अन्वयः

इंद्रियस्य इंद्रियस्य अर्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ स्तः तयोः
वशं न आगच्छेत् हि तौ अस्य परिपंथिनौ भवतः ॥ ३४ ॥

टीका.

जब कर्म स्वभाव होते है औ उसका निग्रह नही तब उपाय क्या सो कहते हैं. कर्मेंद्रियऔ ज्ञानेंद्रिय इनके निमित्त राग औ द्वेष येस्थित हैं अर्थात् इंद्रिय सुखमे प्रीति औ उनके सुखनमिलनेमे द्वेष होता है तौ इनके वश न होना क्यौं कि यै राग औ द्वेष दोनौं इस ज्ञानीके पूर्ण शत्रु हैं ॥ ३४ ॥

मूलम्.

श्रेयान्स्वधर्मोविगुणःपरधर्मात्स्वनुष्ठितात् ॥
स्वधर्मेनिधनंश्रेयःपरधर्मोभयावहः ॥ ३५॥

अन्वयः

स्वनुष्ठितात् परधर्मात् स्वधर्मः विगुणः श्रेयान् स्वधर्मे
निधनं श्रेयः परधर्मः भयावहः ॥ ३५ ॥

टीका.

अब रागद्वेषसे स्वधर्मका त्याग औ परधर्मका ग्रहण भी होताहै,उसको निवारण करते हैं,जैसे कि नेत्रादि इन्द्रियौंकी प्रीतिसे अर्जुन स्वधर्म त्यागने लगे कि इस स्वजनौंको देखिके मेरे को दया आती है इसवास्ते मै युद्ध न करौंगा भीख मागौंगा सो निवारण करते हैं अन्यका धर्म अच्छाभी दीखै तौ भी उस श्रेष्ठ परधर्मसे न्यूनभी आपकाही धर्म कल्याणकारक है जो आपके धर्ममे मृत्यु होय तौभी कल्याण होयगा औदूसरेका धर्मसदाही भयकारकहै इसवास्ते जो पराये धर्ममे इस लोकका सुख भी मिलै तौभी अपना धर्मछोडिके दूसरा ग्रहण न करना अर्थात् आपके वर्णधर्ममे दृढ रहना यही कल्याणकारक है इहां कोई

धर्मशब्दसे शैव शाक्त वैष्णव इत्यादिक न समुझनाथै तौ उपासनाहैंइनमेसेतो जिस उपासनामे चमत्कार अपनेको दीखैं याने देवता सिद्धिप्राप्ति होय सोई ग्रहण करना सो देवता सिद्धिकराना गुरूके स्वाधीनहैइसवास्ते प्रथम गुरूको देखना किइनके देवसिद्धी हैयानही जो न होइ तौ दूसराही गुरु करना जोगुरूहीके देवसिद्धि न होयगी तौ शिष्यको कहांसे मिलैगी?॥ ३५॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ अथकेनप्रयुक्तोऽयंपापंचरतिपूरुषः॥अनिच्छन्नपिवार्ष्णेयबलादिवनियोजितः॥३६॥

अन्वयः

अर्जुन उवाच हे वार्ष्णेय अथ अयं पुरुषः अनिच्छन् अपिबलात् नियोजितः इव केन प्रयुक्तः पापंचरति ॥ ३६ ॥

टीका.

जब भगवानने कहाकि स्वधर्महीं श्रेष्ठहै औ दूसरेका धर्म भयकारक है सो सुनिके अर्जुन पूंछते भये कि, हे वार्ष्णेय याने हे कृष्ण जिसको यह निश्चय है कि स्वधर्म श्रेष्ठ है औ वह स्वधर्म पूर्वक ज्ञानयोगमे प्रवर्तहुआ भया विषयौंको त्याग किया है तौभी यह पुरुष विषयौंकी इच्छा नही करते भी जैसे कोई जोवरी करावै ऐसे तिसका प्रेरण कियाहुआ पाप आचरण करता है ॥ ३६ ॥

मूलम्

श्रीभगवानुवाच ॥ कामएषःक्रोधएषरजोगुणसमुद्भवः॥महाशनोमहापाप्माविद्ध्येनमिहवैरिणम्॥३७॥

अन्वयः

श्रीभगवानुवाच यः एषः कामः सः एषः रजोगुणसमु-

ञ्चवः महाशनः महापाप्मा क्रोधः एनं इह वैरिणंविद्धि ॥ ३७ ॥

टीका.

श्रीकृष्ण भगवान् उत्तरदेते हैं कि, जो यह कामहै सोई यहर जोगुणजन्यकाम अति विषय सेवन करता हुआ बडा पापी क्रोधरूप होता हैं इसको इस ज्ञानविषयमे शत्रु जानो. ॥ ३७ ॥

मूलम्.

धूमेनाव्रियतेवन्हिर्यथादर्शोमलेनच ॥
यथोल्वेनावृतोगर्भस्तथातेनेदमावृतम् ॥ ३८ ॥

अन्वयः

यथावन्हिःधूमेन आव्रियते च यथा आदर्शः मलेन आव्रियते यथा गर्भः उल्बेन आवृतः यथातेन इदं आवृतं ॥ ३८ ॥

टीका.

जैसे अग्नि धुआंकरिके आछादित होता है. जैसे दर्पन मैल करिके आछादित होताहै औ जैसे गर्भ जरायु करिके आछादित होताहै तैसे ही यह जंतुनका ज्ञान उस काम करिके आछादित है. ॥ ३८ ॥

मूलम्.

आवृतंज्ञानमेतेनज्ञानिनोनित्यवैरिणा ॥ काम रूपेणकौंतेयदुःपूरेणानलेनच ॥ ३९ ॥ इंद्रिया णिमनोबुद्धिरस्याऽधिष्ठानमुच्यते ॥ एतैर्विमोह यत्येपज्ञानमावृत्यदेहिनं ॥ ४० ॥ तस्मात्त्वमिं द्रियाण्यादौनियम्यभरतर्षभ ॥ पाप्मानंप्रजहि ह्येनज्ञानविज्ञाननाशनम् ॥ ४१ ॥

अन्वयः

हेकौंतेयज्ञानिनः नित्यवैरिणाच दुःपूरेण च अनलेन कामरूपेणएतेन कामेनज्ञानं आवृतं ॥ ३९॥इंद्रियाणिमनः बुद्धिःअस्याःअधिष्ठानं उच्यते एषःएतैःज्ञानंआवृत्यदेहिनं विमोहयति॥ ४० ॥ तस्मात् त्वं आदौ इंद्रियाणि नियम्य हे भरतर्षभ एनं ज्ञानविज्ञाननाशनं पाप्मानं हि प्रजहि ॥ ४१ ॥

टीका

जो पूर्वश्लोकमे कहाकि इदंआवृतं याने यह आच्छादितहै सो अब स्पष्ट देखाते हैं हे कुंतीपुत्र! ज्ञानीकानित्यवैरि औ बडे दुःखसेभी पुरनेमे न आवै ऐसे अपरिपूर्ण ऐसा इच्छारूप जोयह काम इसकरिके ज्ञानआच्छादित है ज्ञानीका नित्य वैरिकहनेमे मूर्खका प्रथम मित्रवत् है औ परिणाममे शत्रुहै औ ज्ञानीउसके परिणामको जानता है इसवास्ते आदि औ अंतमेभी शत्रु है इसवास्ते ज्ञानीका नित्य वैरी है ॥ ३९ ॥ अब इसके रहनेका स्थान कहते हैं कारणकि शत्रुका स्थान वगैरे जानेविना वह जीतनेमे आता नही इसवास्ते स्थानभी देखाते हैं सो यहकि सर्व इंद्रिय औ मन तथा बुद्धि य इसके रहनेकी जय हैं इसवास्तेयह काम इन इंद्रिय औ मन बुद्धिसे ज्ञानको आच्छादित करिकेदेहधारीको मोहि लेता है॥ ४० ॥इसीवास्ते तुम प्रथम इंद्रियोंको वश करिके फिरि हे अर्जुन! यह जो ज्ञान जो आत्मज्ञान औ विज्ञान जो परमात्मज्ञानभक्ती इनका नाश करनेवाला औ पापी याने पाप करनेवाला ऐसे कामको जीतौ॥ ४१ ॥

मूलम्.

इंद्रियाणिपराण्याहुरिंद्रियेभ्यःपरंमनः ॥ मन

सस्तुपराबुद्धियोंबुद्धेःपरतस्तुसः ॥ ४२ ॥ एवंबु
द्धेःपरंबुध्वासंस्तभ्यात्मानमात्मना ॥ जहिशत्रुंम
हाबाहोकामरूपंदुरासदम् ॥ ४३ ॥

अन्वयः

इंद्रियाणि पराणि इति पंडिताः आहुः इंद्रियेभ्यः परं मनः
मनसः परा बुद्धिः तु यः बुद्धेः परतः सः एव सः कामः ॥४२॥
हे महाबाहो एवं बुद्धेः परं कामरूपं दुरासदं शत्रुं बुध्वा आ-
त्मानं आत्मना संस्तभ्य एनं जहि ॥ ४३ ॥

टीका.

अब ज्ञानके विरोधियोंमे प्रधान कहते हैं, ज्ञानविरोधियोंमे इंद्रिय प्रबल हैं ऐसा पंडितजन कहते हैं, इंद्रियोंसे मन प्रबल है क्यों कि इंद्रियोंका निग्रह किया औ मनको वश न किया तौ वह मन इंद्रियोंको चलायमान जरूर करैगा औ मनसे बुद्धि प्रबल है कारण कि, मनकोभी बुद्धि चलायमान करती है औ इस बुद्धिसेभी जो प्रबल है सो काम है कारणकी कामना बुद्धिकोभी चलायमान करै है॥४२॥ हे अर्जुन! ऐसे बुद्धिसे प्रबल इस कामरूप अति दुःसह शत्रुको जानिके फिर मनको बुद्धिसे करिके रोकिके इस कामरूप शत्रुको जीतौ ॥ ४३ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयो
गशास्त्रेश्रीकृष्णार्जनसंवादेकर्मयोगोनामतृती
योऽध्यायः ३ ॥

इतिश्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ इमंविवस्वतेयोगंप्रोक्तवान
हमव्ययं ॥ विवस्वान्मनवेप्राहमनुरिक्ष्वाकवे
ऽब्रवीत् ॥ १ ॥ एवंपरंपराप्राप्तमिमंराजर्षयो
विदुः॥सकालेनेहमहतायोगोनष्टःपरंतप ॥ २ ॥
सएवायंमयातेऽद्ययोगःप्रोक्तःपुरातनः ॥ भक्तोऽ
सिमेसखाचेतिरहस्यंह्येतदुत्तमं ॥ ३ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच अहंइमं अव्ययं योगं विवस्वते प्रोक्त-
वान् विवस्वान् मनवेप्राह मनुः इक्ष्वाकवे अब्रवीत् ॥१॥
एवं परंपराप्राप्तं इमं राजर्षयः विदुः हे परंतप स योगः इह
महता कालेन नष्टः ॥ २ ॥ सएव अयं पुरातनः योगः म
या अद्यप्रोक्तः यतः त्वं मे भक्तः असि च सखा असि
इति हियस्मात् एतत उत्तमं रहस्यं अस्ति ॥ ३ ॥

टीका.

तीसरे अध्यायमे प्रकृती संसर्गिक मुमुक्षुको यकबारगीताज्ञान
योगमे अधिकार नही हो सकता, इसवास्ते उसको कर्मही कर-
ना कहा औ ज्ञानयोगीको भी कर्तृत्व त्याग पूर्वक कर्मही श्रेष्ठ
कहा औ शिष्टाचारके वास्ते भी कर्म करनाही श्रेष्ठ कहा अब च-
तुर्थ अध्यायमे इसी कर्म योगकी कर्त्तव्यता समस्त जगत उ-
द्धारके वास्ते मन्वंतरके आदिमे कहीथी सो दृढ करते हैं औ
इसीके अंतर्गत ज्ञानयोग है इसवास्ते इसकी ज्ञानयोगाकारता
देखायके कर्म योगका स्वरूप औ उसके भेद औ कर्म योगमे
ज्ञानहीके अंशकी प्राधान्यता कहते है औ इसी प्रसंगसे भग-
वानके अवतारके निश्चयको भी कहते हैं ॥ श्रीभगवान् कह

तेहैं कि, मैने यह योग तुह्मारेसे कहा सो केवल इसी कालमे युद्धके उत्साहके बढानेको कहा; ऐसा न समझौ क्यौंकि मन्वंतरके आदिसे इसी मोक्षसाधन अखंडित योगको मैंने विवस्वान् याने सूर्यको उपदेश कियाथा,सो सूर्य राजा श्राद्धदेव मनुको कहते भये औ मनूने इक्ष्वाकुसे कहा,ऐसेपरंपरासे प्राप्तहै इसको इसीतरहराजऋषी जानते भये.हेपरंतप अर्जुन!सो योग इसलोकमे श्रोताजनोंकी बुद्धिमंदतासे बहुत काल करिके नष्टभयाथा॥ २॥सोई यह पुरातन योग मैने तुह्मारेको आज कहा क्यौंकि, तुम मेरे भक्तहौ औ सखाभी हौ इसवास्ते कहा; नही तौ यह उत्तम वेदांतोदित रहस्य याने ज्ञान है, अर्थात् दूसरेको कहना न चाहिये, अपना होय उसीको कहना. ॥ ३ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ अपरंभवतोजन्मपरंजन्मविवस्वतः ॥ कथमेतद्विजानीयांत्वमादौप्रोक्तवानिति ॥४ ॥

अन्वयः

अर्जुन उवाच भवतः जन्म अपरं विवस्वतः जन्म परं त्वं आदौ विवस्वते प्रोक्तवान् इति एतत् अहं कथं विजानीयां ॥ ४ ॥

टीका.

अब इस प्रसंगमेभगवान्के अवतारका यथार्थ निश्चय जाननेको अर्जुन बोले की, तुह्मारा जन्म इस कालमे भया है, औ सूर्यका जन्म अठाइस चतुर्युगीके आदिमे भया था, जो तुम कहते हौ कि मैने मन्वंतरकी आदिमे सूर्यसे कहा है, यह ऐसे हम कैसे जाने? ॥ ४ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ बहूनिमेव्यतीतानिजन्मानि
तवचार्जुन ॥ तान्यहंवेदसर्वाणिनत्वंवेत्थपरं
तप ॥ ५ ॥ अजोऽपिसन्नव्ययात्माभूतानामीश्व
रोऽपिसन् ॥ प्रकृतिंस्वामधिष्ठायसंभवाम्यात्म
मायया ॥ ६ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हे अर्जुन हेपरंतप मे जन्मानिच त-
व जन्मानि बहूनि व्यतीतानितानि सर्वाणि अहंवेद्मि
त्वं न वेत्थ ॥ ५ ॥ अस्यकारणमाह अजोपीति निश्चये
अजः सन् अव्ययात्मासन् भूतानां अपि ईश्वरः सन्
स्वांप्रकृतिं अधिष्ठाय आत्ममायया संभवामि ॥ ६ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान् अव इसी उत्तरमे आपके अवतारका प्र.
कार औ देहका निश्चय औ जन्मका कारण भी कहते हैं,जैसेकि,
श्रीकृष्णभगवान् बोलते भये हे अर्जुन! मेरे जन्म औ तुह्मारेजन्म
बहुत व्यतीत भये हैं, तिन सवनको मै जानता हौं औ तुम नही
जानते हौ.॥५॥इसका कारण कहते हैं कि, निश्चय मै अजन्मा-
हुआभया औ एक रसहुआ भया भूत प्राणिमात्रका ईश्वर हु-
आभया अर्थात् अजन्मत्व अव्ययत्व औ ईश्वरत्वको न छोड
ता भया आपहीकी प्रकृतिका आश्रय करिके याने आपहीके
स्वभावको आश्रित करिकेआपको जानता भया, स्वरूपग्रहण
करता हौं;आपको भूलजाना यह जीवका धर्म है,इहां मायाश-
ब्द ज्ञानवाचक है,अर्थात् आपके ज्ञानसंयुक्त अवतार लेताहौं.
मेरेको ज्ञान नित्य है जीवनको अनित्य है सो श्रुति प्रसिद्ध है.

परास्यशक्तिर्विविधैवश्रूयतेस्वाभाविकीज्ञानबलक्रियाचेति. ॥६

मूलम्.

यदायदाहिधर्मस्यग्लानिर्भवतिभारत ॥ अभ्यु
त्थानमधर्मस्यतदात्मानंसृजाम्यहम् ॥७॥

अन्वयः

हे भारत यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिःअधर्मस्य अभ्यु-
त्थानंभवति तदा अहं आत्मानं सृजामि ॥ ७ ॥

टीका.

अब अवतार प्रयोजन कहते हैं, जब जब वेदोक्त वर्णा-श्रम धर्मकी मलीनता औ अधर्मकी वृद्धि होती है तब तब मैं कहे भये प्रकारसे देह धारण करता हौं, कुछ कालकाभी नियम नही है. ॥७॥

मूलम्.

परित्राणायसाधूनांविनाशायचदुष्कृताम् ॥
धर्मसंस्थापनार्थायसंभवामियुगेयुगे ॥ ८ ॥

अन्वयः

साधूनां परित्राणाय च दुष्कृतां विनाशाय च धर्मसंस्था
पनार्थाय युगे युगे अहं संभवामि ॥ ८ ॥

टीका

सो अगाडी कहैंगे 'अनन्याश्चिंतयंतोमां' ॥ अपिचेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ॥ साधुरेवसमंतव्यः सम्यग्व्यवसितोहिसः ॥ इत्यादि वाक्यौंके प्रमाणसे जे मेरे अनन्य भक्त साधू उनकी रक्षाकेवास्ते औ दुष्टांके विनाश करनेके वास्ते ऐसेही वेदोक्त धर्म स्थापन करनेके वास्ते मै देव मनुष्यादिक रूपोंसे युग युगमें अवतार लेताहौं. ॥ ८ ॥

मूलम्.

जन्मकर्मचमेदिव्यमेवंयोवेत्तितत्वतः ॥ त्यक्त्वा
देहंपुनर्जन्मनैतिमामेतिसोर्जुन ॥ ९ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन मे दिव्यं जन्म च दिव्यं कर्म एवं यः तत्त्वतः वेत्ति सः देहं त्यक्त्वा पुनः जन्म न एति किंतु मा एति ॥ ९ ॥

टीका.

हे अर्जुन! मेरे दिव्य याने अप्राकृत अलौकिक जन्म औ साधुरक्षणरूप दिव्यकर्म इनको जो ऐसे निश्चय करिके जानता है सो इस देहको त्यागिके फिरि जन्म नहीं लेताहै, क्योंकि मेरेहीको प्राप्त होता है. ॥ ९ ॥

मूलम्.

वीतरागभयक्रोधामन्मयामामुपाश्रिताः ॥ बह
वोज्ञानतपसापूतामद्भावमागताः ॥ १० ॥

अन्वयः

वीतरागभयक्रोधाः मन्मयाः मां उपाश्रिताः एवं भूता- बहवः ज्ञानतपसा पूताः मद्भावं आगताः ॥ १० ॥

टीका.

व्यतीत भये हैं संसारिके अनुराग भय औ क्रोधजिनके औ मेरेमे हैं चित्त जिनके तथा मेरेही आश्रित ऐसे पुरुष बहुतसेइ- समेरे स्वरूप ज्ञानरूप तपसे पवित्र हुये मेरेको प्राप्त भये हैं.॥ १०॥

मूलम्.

येयथामांप्रपद्यंतेतांस्तथैवभजाम्यहं ॥ मम
वर्त्माऽनुवर्तंतेमनुष्याःपार्थसर्वशः ॥ ११ ॥

अन्वयः

हे पार्थ ये मा यथा प्रपद्यंते अहं तान् तथा एव भजामि
यतः सर्वशः मनुष्याः मम वर्त्मानु वर्तते ॥ ११ ॥

टीका.

हे पृथाकेपुत्र अर्जुन!जे मनुष्य मेरेको जैसे भजते हैं उनको मैभी वैसाही भजता हौं, जैसे कि सकाम व्हेके इंद्र, अग्नि इत्यादिक मेरे स्वरूपौंको भजते हैं तौ मै उनको उसी रूपसे कामना देता हौं.क्यौंकि,सर्व यज्ञका भोक्ता इंद्रादिरूपसे मही हौं-अहंहिसर्वयज्ञानांभोक्ताचप्रभुरेवच ॥ इत्यादि प्रमाणौंसे औ जो निष्काम व्हेके सर्वेश्वर जानिके मेरेहीको भजाताहै, याने जो कुछ करताहै सो सब मेरेही अर्पण करताहै उसको मैभी सर्वोत्कृष्ट मोक्ष देताहौं,कारण वेदमे जो मार्ग है वे मेरेही कहे भये हैं तौ जो जो मनुष्य सकाम अथवा निष्काम कर्म करते हैं वे मेरेही कहे प्रमाण चलते हैं, इसवास्ते उनके भजनानुकूल मैभी उनको भजता हौं, याने वैसाही फल देताहौं. ॥ ११ ॥

मूलम्

कांक्षंतःकर्मणांसिद्धिंयजंतइहदेवताः ॥
क्षिप्रंहिमानुषेलोकेसिद्धिर्भवतिकर्मजा ॥ १२ ॥

अन्वयः

कर्मणां सिद्धिं कांक्षंतः संतः जनाः इह मानुषे लोके देवताः यजंते हियस्मात् कर्मजासिद्धिः क्षिप्रं भवति ॥ १२ ॥

टीका.

कर्म सिद्धिकीइच्छाकरते हुएमनुष्य इस मनुष्यलोकमे इंद्रादिकदेवतौंका यज्ञ करते हैं औ मेरेको स्वतंत्रतासे नही पूजते हैं. क्यौंकि,उनके कर्मकी सिद्धितत्कालहोती है औ निष्काम कर्मसे

तत्काल सिद्धि दीखती नहीकेवल अंतमे मोक्षप्राप्तहोतीहै॥१२॥

मूलम्.

चातुर्वर्ण्यंमयासृष्टंगुणकर्मविभागशः ॥
तस्यकर्तारमपिमांविद्ध्यकर्त्तारमव्ययं ॥ १३ ॥

अन्वयः

गुणकर्मविभागशः मया चातुर्वर्ण्यं सृष्टं तस्य कर्त्तारं अपि मां अकर्त्तारं अव्ययं विद्धि ॥ १३ ॥

टीका.

गुण औ कर्मोंके विभाग करिके चारोंवर्ण संयुक्त इस संसारको मैने उत्पन्न किया है जैसेकि, सत्त्वगुण प्रधान ब्राह्मण उनके शम दमादिक कर्म सत्त्वरज प्रधानक्षत्रिय उनके शूरत्व युद्धादिक कर्म रज तम प्रधान वैश्य उनके कृषिवाणिज्यादिक कर्म तमोगुणप्रधान शूद्रउनका तीनोंवर्णकी परिचर्यारूपकर्म ऐसेगुणऔ कर्मके विभाग करिके जो चातुर्वर्ण्यमैने उत्पन्न किया है उसका कर्त्ता जो मै तिसको अव्यय जानिके अकर्त्ता समुझो.॥ १३ ॥

मूलम्.

नमांकर्माणिलिप्यंतिनमेकर्मफलेस्पृहा ॥ इति
मांयोऽभिजानातिकर्मभिर्नसबद्ध्यते ॥१३॥

अन्वयः

मां कर्माणि न लिप्यंति मे कर्मफलेस्पृहा न अस्तिइति यः मां अभिजानाति सः कर्मभिः न बद्ध्यते ॥ १४॥

टीका.

जो प्रथम कहाकी मेरेको अकर्त्ता जानो उसका कारण कहते हैं कि मेरेको कर्म लिप्त नही होते हैं. क्योंकि, मेरेको कर्म फलकी तृष्णा नहींइसवास्ते मेरेकोकर्मबंधननही ऐसे जो मेरेकोजानता

है सोभी कर्मबंधनको प्राप्त नही होता है; अर्थात् जो कर्मबंधन रहित जानिके मेरा भजन करता है सो मुक्त होताहै. ॥१४॥

मूलम्.

एवंज्ञात्वाकृतंकर्मपूर्वैरपिमुमुक्षुभिः ॥ कुरुकर्मैव
तस्मात्त्वंपूर्वैःपूर्वतरंकृतं ॥ १५ ॥

अन्वयः

पूर्वैःमुमुक्षुभिःअपि एवं ज्ञात्वा कर्म कृतं तस्मात् त्वं
अपि पूर्वैःकृतंपूर्वतरं कर्म एव कुरु ॥ १५ ॥

टीका.

पूर्वकालके मन्वादिक मुमुक्षुजनौंनेभी ऐसा जानिके कर्म किया इसीवास्ते तुमभी पूर्व मुमुक्षुनका किया प्राचीन कहा हुवाकर्मही करौ. ॥ १५ ॥

मूलम्.

किंकर्मकिमकर्मेतिकवयोऽप्यत्रमोहिताः ॥
तत्तेकर्मप्रवक्ष्यामियज्ज्ञात्वामोक्ष्यसेऽशुभात् ॥१६॥

अन्वयः

कर्मकिं अकर्मकिं इति अत्र कवयःअपि मोहिताःतत्
कर्म अहं ते प्रवक्ष्यामि यत् ज्ञात्वा अशुभात् मोक्ष्यसे॥ १६ ॥

टीका.

कर्म क्याहै औ अकर्म क्या है इस विषयमे कवी जे सारासार विवेकी वेभी मोहको प्राप्त होते है, याने निश्चय करिके नहीं जानते हैं सो कर्म मै तुमसे कहौंगा जिसको जानिके संसारसे मुक्त होउगे. ॥ १६ ॥

मूलम्.

कर्मणोह्यपिबोद्धव्यंबोद्धव्यंचविकर्मणः ॥

अकर्मणश्चबोद्धव्यंगहनाकर्मणोगतिः ॥ १७ ॥

अन्वयः

हि यस्मात् कर्मणः स्वरूपं बोद्धव्यं च विकर्मणः स्वरूपं बोद्धव्यं च अकर्मणः स्वरूपं बोद्धव्यं तस्मात् कर्मणः गतिः गहना ॥ १७ ॥

टीका.

जिसवास्ते कि कर्म जो करने योग कर्म उसका स्वरूप जानना चाहिये औ विकर्म जिस एक कर्ममे विविध प्रकार हैं उसकाभी स्वरूपजानना चाहिये औ अकर्म जो व्यवसायात्मिका बुद्धिकारिके एकईश्वराराधनार्थ निष्काम कर्म है उसकाभी स्वरूप जानना चाहिये इसवास्ते कर्मकी गति दुर्गम है॥१७॥

मूलम्.

कर्मण्यकर्मयःपश्येदकर्मणिचकर्मयः ॥
सबुद्धिमान्मनुष्येपुसयुक्तःकृत्स्नकर्मकृत् ॥ १८ ॥

अन्वयः

यः कर्मणि अकर्म पश्येत् च अकर्मणि यः कर्म पश्येत् सःमनुष्येपु बुद्धिमान सः युक्तः सः कृत्स्नकर्मकृत् ॥ १८॥

टीका.

अब कर्म औ अकर्मका स्वरूप ज्ञातृत्व कहते हैं, जो मनुष्य क्रियमाण कर्ममे अकर्म याने आत्मज्ञान देखै औ अकर्म जो आत्मज्ञान तिसमे कर्म देखै जैसे कि, निष्काम कर्मसे आत्मज्ञान होताहै औ आत्मज्ञान उस कर्मविना होतानहीं; इसवास्ते जो कर्मको ज्ञानाकार औ ज्ञानको कर्माकार समुझैसो मनुष्य सर्व मनुष्योमे बुद्धिमान् औ सोई योगी औ सोई सर्व कर्मका करनेवाला है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

यस्यसर्वे समारंभाः कामसंकल्पवर्जिताः ॥
ज्ञानाग्निदग्धकर्माणंतमाहुःपंडितंबुधाः ॥ १९ ॥

अन्वयः

यस्य सर्वे समारंभाःकामसंकल्पवर्जिताः स्युः ज्ञानाग्नि-
दग्धकर्माणं तं बुधाः पंडितं आहुः ॥ १९ ॥

टीका.

प्रत्यक्ष क्रियमाण कर्म उसकी ज्ञानाकारता कैसे होय सो कहते हैं, जिसके समग्र लौकिक वैदिक आरंभ कामना संकल्पसे रहित होय तव ज्ञानरूप अग्नि करिके दग्ध भये हे, वंधनकारक कर्म जिसके उसको विद्वान लोग पंडित कहते हैं. ॥ १९ ॥

मूलम्.

त्यक्त्वाकर्मफलासंगंनित्यतृप्तोनिराश्रयः ॥
कर्मण्यभिप्रवृत्तोऽपिनैवकिंचित्करोतिसः ॥ २० ॥

अन्वयः

यः कर्मफलासंगं त्यक्त्वा नित्यतृप्तः निराश्रयः कर्मणिअ-
भिप्रवृत्तः अपि सः किंचित् एव न करोति ॥ २० ॥

टीका.

जो कर्मकी फलासक्तिको त्यागिके नित्य आत्मामे तृप्त औ अस्थिर प्रकृतिमे आश्रय बुद्धि रहित व्हैके कर्म करता है तौभी सो कुछभी कर्म नही करता है क्योंकि, कर्मके मिससे ज्ञानहीका अभ्यास करता है. ॥ २० ॥

मूलम्.

निराशीर्यतचित्तात्मात्यक्तसर्वपरिग्रहः ॥
शारीरंकेवलंकर्मकुर्वन्नाप्नोतिकिल्बिषं ॥ २१ ॥

अन्वयः

यः निराशीः यतचित्तात्मा त्यक्तसर्वपरिग्रहः सः केवलं शारीरं कर्म कुर्वन् सन् किल्बिषं न आप्नोति ॥ २१ ॥

टीका.

जो मुमुक्षु कर्मफलकी इच्छा रहित औ चित्त तथा मनको स्वाधीन किये होय औ केवल आत्माहीकी प्रयोजनता करिके प्रकृति संबंधी वस्तूनमेममता रहित होय सो केवल शरीर संबंधी कर्म करता हुआ कर्म बंधनको नही प्राप्त होता है. ॥ २१ ॥

मूलम्.

यदृच्छालाभसंतुष्टोद्वंद्वातीतोविमत्सरः ॥ समः सिद्धावसिद्धौचकृत्वापिननिवद्ध्यते ॥ २२ ॥

अन्वयः

यदृच्छालाभसंतुष्टःद्वंद्वातीतविमत्सरःसिद्धौ च असिद्धौ समः एवंभूतःपुमान् कर्म कृत्वा अपि न निबध्यते ॥ २२ ॥

टीका.

आपहीसेप्राप्त भये पदार्थसे संतुष्ट सुखदुःख लाभ अलाभ हर्ष शोक इत्यादिक द्वंद्वो करिके रहित औ ईर्षारहित तथा सिद्धिऔ असिद्धिमे समबुद्धि ऐसा पुरुष कर्म करिकेभी बंधनमे आता नही. ॥ २२ ॥ ॥

मूलम्.

गतसंगस्यमुक्तस्यज्ञानावस्थितचेतसः ॥ यज्ञायाचरतःकर्मसमग्रंप्रविलीयते ॥ २३ ॥

अन्वयः

गतसंगस्य मुक्तस्य ज्ञानावस्थितचेतसः यज्ञाय कर्मआचरतः जनस्य समग्रं प्रविलीयते ॥ २३ ॥

टीका.

त्यागे हैं आत्म व्यतिरिक्त संग जिसने औ छोडी हैं संसार वासना जिसने औ आत्मज्ञानमे स्थिर है चित्त जिसका ऐसा मुमुक्षू जो यज्ञ निमित्त कर्म करता है तौ उसी कर्मकरिके उसके बंधन कारक प्राचीन कर्म नष्ट होते हैं. ॥ २३ ॥

मूलम्.

ब्रह्मार्पणंब्रह्महविर्ब्रह्माग्नौब्रह्मणाहुतं ॥ ब्रह्मैवतेनगंतव्यंब्रह्मकर्मसमाधिना ॥ २४ ॥

अन्वयः

ब्रह्मार्पणं ब्रह्महविः ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतं तेन ब्रह्मकर्मसमाधिना ब्रह्म एव गंतव्यं ॥ २४ ॥

टीका.

प्रकृतिसे भिन्न आत्मस्वरूपके अनुसंधान योग करिके कर्मका ज्ञानकारत्वकहा अब परब्रह्मके अनुसंधानके योग करिके ज्ञानाकारत्व उसी कर्मयोगका कहते हैं, जिसकरिके अर्पण करते हैं वहस्रुवा इत्यादिक वस्तु ब्रह्म हैं अर्थात् ब्रह्मका कार्य औ हव्य है वहभी ब्रह्म अग्निभी ब्रह्म हवन करनेवाला भी ब्रह्म, उसीने हवन किया ऐसे सर्वकर्मब्रह्मात्मक है इसवास्ते उसी ब्रह्म कर्मकी धारणासे ब्रह्मही प्राप्तहोने योग्य है.॥ २४

मूलम्.

दैवमेवापरेयज्ञंयोगिनःपर्युपासते ॥ ब्रह्माग्नावंपरेयज्ञंयज्ञेनैवोपजुव्हति ॥ २५ ॥

अन्वयः

अपर योगिना दैवं एव यज्ञं पर्युपासते अपरे ब्रह्माग्नौ यज्ञेन यज्ञं एवउपजुव्हति ॥ २५ ॥

टीका.

ऐसे कर्मकी ज्ञानाकरता कहिके अब कर्मयोगके भेद कहते हैं, और केतनेक कर्मयोगी देवाराधनरूप यज्ञ अर्थात् देव प्रतिमादिक पूजन रूपही यज्ञ करते है और केतने ब्रह्ममय अग्नि मे यज्ञ साधन सामग्री करिके हवन रूप यज्ञ करते हैं. ॥ २५ ॥

मूलम्.

श्रोत्रादीनींद्रियाण्यन्येसंयमाग्निषुजुव्हति ॥
शब्दादीन्विषयानन्येइंद्रियाग्निषुजुव्हति ॥ २६ ॥

अन्वयः

अन्ये श्रोत्रादीनि इंद्रियाणिसंयमाग्निषु जुव्हति अन्ये शब्दादीन् विषयान् इंद्रियाग्निषु जुव्हति ॥ २६ ॥

टीका.

और केतनेक योगी श्रवण इत्यादिक इंद्रियोंको संयमरूप अग्निमे हवन करते हैं अर्थात् श्रोत्रादि इंद्रियोंको शुभकर्महीमे लगाते हैं और केतनेक योगी शब्दादिविषयोंको इंद्रियरूप अग्निमे हवन करते हैं, याने मितभाषणादिक करते हैं.॥ २६ ॥

मूलम्

सर्वाणींद्रियकर्माणिप्राणकर्माणिचापरे ॥
आत्मसंयमयोगाग्नौजुव्हतिज्ञानदीपिते ॥ २७ ॥

अन्वयः

अपरे सर्वाणि इंद्रियकर्माणि च प्राणकर्माणि ज्ञानदीपिते आत्मसंयमयोगाग्नौ जुव्हति ॥ २७ ॥

टीका.

और केतनेकयोगी सर्व इंद्रियोंके कर्मोंको औ प्राणोंके कर्मोंकोज्ञान करिके प्रदीप्त जो मनके संयमरूप अग्नि तिसमे हो-

मते हैं अर्थात् मन करिके इंद्रिय औ प्राणोंके कर्मोंकी प्रवृत्तिको निवारण करनेमे यत्न करते हैं. ॥ २७ ॥

मूलम्.

द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञायोगयज्ञास्तथापरे ॥
स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्चयतयःसंशितव्रताः ॥ २८ ॥

अन्वयः

अपरे योगिनः द्रव्ययज्ञाः अपरे तपोयज्ञाः अपरे योगयज्ञाः अपरे संशितव्रताः यतयः स्वाध्यायज्ञानयज्ञाः संति ॥ २८ ॥

टीका.

और केतनेक योगी द्रव्य करिके दान देवप्रतिष्ठार्चनादिकरूप यज्ञ करनेवाले है केतने कृच्छ्रचांद्रायणादिक तपरूप यज्ञ करनेवाले हैं केतनेक पुण्य क्षेत्रादिक योगरूप यज्ञ करनेवाले हैं; और केतनेक दृढव्रति यत्नशील वेदाध्ययन औ वेदार्थ विचाररूप यज्ञ करनेवाले हैं ॥ २८ ॥

मूलम्.

अपानेजुव्हतिप्राणंप्राणेऽपानंतथापरे ॥ प्राणा
पानगतीरुध्वाप्राणायामपरायणाः ॥ २९ ॥ अ
परेनियताहाराःप्राणान्प्राणेपुजुव्हति ॥ सर्वेऽ
प्येतेयज्ञविदोयज्ञक्षपितकल्मपाः ॥ ३० ॥ यज्ञ
शिष्टाऽमृतभुजोयातिब्रह्मसनातनं ॥ नायंलो
कोऽस्त्ययज्ञस्यकुतोऽन्यःकुरुसत्तम ॥ ३१ ॥

अन्वयः

अपरे नियताहाराः प्राणायामपरायणाः अपाने प्राणं

जुव्हती तथा अपरे एवंभूताः अपानं जुव्हति तथा अपरे एवंविधाः प्राणापानगतीरुध्वा प्राणान् प्राणेषुजुव्हति एते सर्वे अपि यज्ञविदः यज्ञक्षपितकल्मषाः यज्ञशिष्टाऽमृतभुजः सनातनं ब्रह्म यांति हे कुरुसत्तम अयज्ञस्य अयं लोकः अपि न अस्ति तर्हि अन्यः कुतः ॥ १॥

टीका

और केतनेक कर्मयोगी प्राणायाममे निष्ठा करते हैं वे पूरक रेचक, कुंभक, भेद करिके तीन प्रकारके हैं वे ऐसेकि नियत याने प्रमाण है आहार जिसका जैसेकि पेटके दो भाग अन्नसे भरना तीसरा जळसे भरना चौथा वायुके संचारकेवास्ते खाली राखना ऐसे प्रमाणसे आहार करनेवाले औ प्राणायाम कर्ममे तत्पर जे कर्मयोगी वे केतनेक तौ अपानवायुमे प्राणवायुको होमतेहैं याने पूरक करते हैं तैसेही केतनेक योगी प्राणवायुमेअपानयुक्त करते हैं याने रेचक करते हैं, तैसेही और प्राण औ अपान इन दोनोंकी गतिको रोकिके प्राणोंको प्राणनहीमे युक्त करते हैं याने कुंभक करते है, ये सबही यज्ञके जाननेवाले जो हैं उनके उन्हीं यज्ञों करिके पापनष्ट भये हैं औ यज्ञका शेष अमृतरूप पदार्थ सेवन करते हैं वे सनातन ब्रह्मको प्राप्त होयंगे हे अर्जुन! जो यतनी यज्ञोंमैसे कोईसीभी यज्ञ नही करता है उसको यही लोक सुखकारक नहीं है तौ परलोक तौ कहांसे होयगा?॥३१

मूलम्.

एवंबहुविधायज्ञावितताब्रह्मणोमुखे ॥ कर्मजान्
विद्धितान्सर्वानेवंज्ञात्वाविमोक्ष्यसे ॥ ३२॥

अन्वयः

एवं बहुविधाः यज्ञाः ब्रह्मणः मुखे वितता तान् सर्वान्

कर्मजान् विद्धि एवं ज्ञात्वा विमोक्ष्यसे ॥ ३२ ॥

टीका.

ऐसे बहुत प्रकारके यज्ञ वेदमे विस्तारसहित कहे हैं वे सब कर्मसे होती हैं ऐसे जानौ ऐसे जानिके कर्मानुष्ठान करिके संसारसे मुक्त होउगे. ॥ ३२ ॥

मूलम्.

श्रेयान्द्रव्यमयाद्यज्ञाज्ज्ञानयज्ञःपरंतप ॥ सर्वंकर्माऽखिलंपार्थज्ञानेपरिसमाप्यते ॥ ३३ ॥ तद्विद्धिप्रणिपातेनपरिप्रश्नेनसेवया ॥ उपदेक्ष्यंतितेज्ञानंज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥ ३४ ॥ यज्ज्ञात्वानपुनर्मोहमेवंयास्यसिपांडव ॥ येनभूतान्यशेषेणद्रक्ष्यस्यात्मन्यथोमयि ॥ ३५ ॥

अन्वयः

हे परंतप द्रव्यमयात् यज्ञात् ज्ञानयज्ञः श्रेयान् हे पार्थ सर्वं अखिलं कर्म ज्ञाने परिसमाप्यते ॥ ३३ ॥ तत् ज्ञानं तत्त्वदर्शिनः ज्ञानिनः ते त्वां उपदेक्ष्यंति त्वं तेषां सेवया प्रणिपातेन परिप्रश्नेन विद्धि ॥ ३४ ॥ हे पांडव यत् ज्ञानं ज्ञात्वा पुनः एवं मोहं न यास्यसि येन अशेषेण भूतानि आत्मनि द्रक्ष्यसि अथो मयि द्रक्ष्यसि ॥ ३५ ॥

टीका.

हे अर्जुन द्रव्यमय यज्ञसे ज्ञानयज्ञ श्रेष्ठ है क्योंकि, सर्व फलसहित कर्मका अंत ज्ञानहीमे समाप्त होता है अर्थात् कर्मभीज्ञानहीके प्राप्ति निमित्त है ॥ ३३ ॥ सो ज्ञान तत्त्वके जाननेवाले ज्ञानी तुमको उपदेश देहैंगे, जो आत्मविषयिक ज्ञान

तुमको प्रथममैंने कहा अविनाशितुतद्विद्धि इहासे लैके एषाते भिहितासांख्ये इहांतक सोईज्ञान तुम उन ज्ञानी जनोंकी सेवा करिके औ नम्र व्हैकें प्रश्न करो तव वै कहैंगे इहां श्रीकृष्णने यह वाक्य केवलज्ञानी जनौंकी प्रशंसा निमित्त कहा है क्योंकि उपदेश किया है औ फिरि कहते हैं कि ज्ञानी उपदेश करैंगे ॥३४॥ हे पांडुपुत्र जो ज्ञान तुम जानिके फिरि ऐसे मोहको न प्राप्त होंउगे जिस करिके आपके आत्मस्वरूपमे सर्वभूत प्राणिमात्रको देखौंगे अर्थात् ज्ञानाकारतासे प्रकृति भिन्न आत्मा सर्वसामान हैं इसपीछे सर्वको मेरेसे देखौंगे जैसेकि प्रकृतिसे न्यारे होनेसे मेरि समताको प्राप्त होते हैं सो अगाडिकहौंगा ॥ इदंज्ञानमुपाश्रित्यममसाधर्म्यमागताः ॥ सूत्रभी कहै है भोगमात्रसाम्यलिंगाञ्च ॥ श्रुतिभीप्रमाण है तथा विधान्पुण्य पापे विधूयनिरंजनः परमंसाम्यमुपैति ॥ इत्यादि प्रमाणौंसे नाम औ रूप करिके रहित आत्माकी औ परमात्माके स्वरूपकी समता निश्चय होतीहै इसवास्ते प्रकृति करिके रहित सर्व आत्मवस्तु परस्पर समान हैं औ परमेश्वरके भीसमान हैं. ॥ ३५ ॥

मूलम्.

अपिचेदसिपापेभ्यःसर्वेभ्यःपापकृत्तमः ॥
सर्वंज्ञानप्लवेनैववृजिनंसंतरिष्यसि ॥ ३६ ॥

अन्वयः

अपि चेत् सर्वेभ्यः पापेभ्यः पापकृत्तमः असि तथापि ज्ञानप्लवेनएतत्सर्वं वृजिनं संतरिष्यसि एव ॥ ३६ ॥

टीका.

जो कदाचित् सर्व पापकरनेवालौंसे भी तुम वडे पापकारक

होउगे तौभी ज्ञानरूपी नौका करिके समस्त पापसमुद्र-को तरौगे यह निश्चय जानौ. ॥ ३६ ॥

मूलम्.

यथैधांसिसमिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ॥
ज्ञानाग्निःसर्वकर्माणिभस्मसात्कुरुतेतथा ॥ ३७ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन यथा समिद्धः अग्निः एधांसि भस्मसात् कुरुते तथा ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुते ॥ ३७ ॥

टीका.

हेअर्जुन! जैसे प्रज्वलित अग्नि इंधनको समग्र भस्म करताहै तैसेही ज्ञानरूप अग्नि सर्व कर्मोंको समग्र भस्म करताहै. ॥ ३७॥

मूलम्.

नहिज्ञानेनसदृशंपवित्रमिहविद्यते ॥ तत्स्व
यंयोगसंसिद्धःकालेनात्मनिविंदति ॥ ३८ ॥

अन्वयः

इह जगति ज्ञानेनसदृशंपवित्रं हि अन्यत् न विद्यते तत् ज्ञानं कालेन योगसंसिद्धः आत्मनि स्वयंविंदति ॥ ३८ ॥

टीका.

इस जगतमें ज्ञानके सदृश पवित्र करनेवाला और नहींहै सो ज्ञान कुछ काल करिके निष्काम कर्म करते करते कर्मसिद्धिको प्राप्त भया पुरुष आत्मामें आपही प्राप्त होताहै याने आपहीमें आप पावताहै. ॥ ३८ ॥

मूलम्.

श्रद्धावांल्लभतेज्ञानंतत्परःसंयतेंद्रियः ॥ ज्ञानंल
ब्ध्वापरांशांतिमचिरेणाधिगच्छति ॥ ३९ ॥

अज्ञश्चाश्रद्दधानश्चसंशयात्माविनश्यति ॥ ना
यंलोकोऽस्तिनपरोनसुखंसंशयात्मनः ॥ ४० ॥

अन्वयः

तत्परः संयतेंद्रियः श्रद्धावान् ज्ञानं लभते ज्ञानं लब्ध्वा अ-
चिरेण परां शांतिं अधिगच्छति ॥ ३९ ॥ च अज्ञः च अ-
श्रद्दधानः संशयात्मा नरः विनश्यति संशयात्मनः अयं
लोकः न अस्ति न परः लोकः अस्ति न सुखं अस्ति ॥४०॥

टीका.

ज्ञानप्राप्तिमे है मन जिसका औ संयम कियाहै इंद्रियोंका
जिसने ऐसा श्रद्धावान् पुरुष ज्ञानको प्राप्त होताहै औ ज्ञानप्राप्त
व्हैके थोडेही कालमे परम शांतिको प्राप्त होताहै. अर्थात् मोक्ष
प्राप्त होताहै ॥ ३९ ॥ औ जो अज्ञानहै औ श्रद्धा रहित है औ
जिसके मनमे संशय है, सोविनाशको प्राप्तहोताहै; याने संसार-
में भ्रमताहै. जिसके मनमे संशय है उसको यहलोक औ पर-
लोक औ सुख इनमेसे एकभी प्राप्त नही होताहै. ॥ ४० ॥

मूलम्.

योगसंन्यस्तकर्माणंज्ञानसंछिन्नसंशयं ॥ आत्म
वंतंनकर्माणिनिबध्नंतिधनंजय ॥ ४१ ॥ तस्मा
दज्ञानसंभूतंहृत्स्थंज्ञानासिनात्मनः ॥ छित्वैनंसं
शयंयोगमातिष्ठोत्तिष्ठभारत ॥ ४२ ॥

अन्वयः

हेधनंजय योगसंन्यस्तकर्माणं ज्ञानसंछिन्नसंशयं आत्म-
वंतं कर्माणि न निबध्नंति ॥४१॥ हेभारत तस्मात् अज्ञा-
नसंभूतं हृत्स्थं एनं आत्मनः संशयं ज्ञानासिना छित्वा
योगं आतिष्ठ तदर्थंच उत्तिष्ठ ॥ ४२ ॥

टीका.

धनंजय! योग जो परमेश्वराराधनरूप निष्काम कर्म तिस करिके परमात्माके अर्पण कियेहैं कर्म जिसने औ आत्मज्ञानकरिके छेदन कियेहैं संशय जिसने, ऐसे स्थिर मनवाले पुरुषको कर्मबंधन नहीं करिसकते हैं ॥ ४१ ॥ हे भारत! इसीवास्ते अज्ञानसे उत्पन्न औ हृदयमे स्थिर ऐसा जो यह मनका संशय तिसको आत्मज्ञानरूप खड्गसे छेदन करिके कर्मयोगमे स्थित होउ,औ उस कर्मयोगकेवास्ते उठौ,अर्थात् क्षत्रियका कर्म युद्ध है इसवास्ते उठिके युद्ध करौ. ॥ ४२ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीता सूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे कर्मसंन्यास योगोनाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ ॥

इति श्रीमत्सुकल सीतारामात्मज पंडित रघुनाथ प्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीता वाक्यर्थबोधिनी भाषा टीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥

पंचमोऽध्याय

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ संन्यासंकर्मणांकृष्णपुनर्योगं चशंससि ॥ यच्छ्रेयएतयोरेकंतन्मेब्रूहिसुनिश्चितं ॥ १ ॥ ॥ ॥ ॥ ॥

अन्वयः

अर्जुन उवाच ॥ हे कृष्ण कर्मणां संन्यासं च पुनः योगं शंससि एतयोः यत् एकं श्रेयः तत् सुनिश्चितं मे ब्रूहि ॥ १ ॥

टीका.

चौथे अध्यायमेकर्मयोगका ज्ञानाकारत्व पूर्वक स्वरूप भेद

औ ज्ञानांशहीका प्रधानत्व कहा औ तृतीय अध्यायमे ज्ञानयोगाधिकारीकोभी कर्मयोगहीके अंतरगत आत्मज्ञान है औ वह कर्मयोग सुगम है इसवास्ते कर्महीका श्रेष्ठत्वकहा. अब पाचवे अध्यायमे कर्मयोगको आत्मप्राप्तिका साधनत्व औ ज्ञानयोगको शीघ्र आत्मप्राप्ति कारकत्व औ कर्मयोगके अंतर्गत अकर्तृत्वका अनुसंधान प्रतिपादन करिके औ उसका मूलजो ज्ञान उसका निर्णै करते हैं.अर्जुन श्रीकृष्णजीको पूंछते हैं कि, हेकृष्ण! कर्मका त्यागजो ज्ञानयोगसो कहते हौ. औ फिरि कर्म योगकी भीप्रशंसा करते हौ जैसाकि,दूसरे अध्यायमे मुमुक्षुको कहाकिप्रथम कर्म करै फिरि कर्म करनेसे अंतःकरण शुद्ध भये,पीछे ज्ञानयोग करिके आत्मदर्शनका उपाय करै औ तीसरे यथा चौथे अध्यायौंमे कहाकिज्ञान योगाधिकारदशा प्राप्तभये कोभी कर्म निष्ठाही श्रेष्ठहै वही ज्ञाननिष्ठाकी निरपेक्षा करिके आत्मप्राप्तीका साधन है ऐसे कर्म निष्ठाकीप्रशंसा करते हौ, इसवास्ते जो इन दोनौमे कल्याणकारक होयसो निश्चय हमारेको कहौ. ॥१॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ संन्यासःकर्मयोगश्चनिःश्रेयसकरावुभौ ॥ तयोस्तुकर्मसंन्यासात्कर्मयोगो विशिष्यते ॥ २ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच संन्यासःच कर्मयोगः एतौ उभौ निःश्रेयसकरौ स्तः तु तयोः द्वयोः मध्ये कर्मसंन्यासात् कर्मयोगः विशिष्यते ॥ २ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान उत्तर देते हैं कि,संन्यास जो कर्मका त्याग

याने ज्ञान औ कर्मयोगजो कर्मकरना ये दोनौ कल्याणकारक हैं, परंतु तिन्ह दोनौके मध्यमे ज्ञानयोगसे कर्मयोगविशेषहै.॥ २ ॥

मूलम्.

ज्ञेयःसनित्यसंन्यासीयोनद्वेष्टिनकांक्षति ॥
निर्द्वंद्वोहिमहाबाहोसुखंबंधात्प्रमुच्यते ॥ ३ ॥

अन्वयः

हे महाबाहो यः नद्वेष्टि न कांक्षति सः निर्द्वंद्वः नित्य-
संन्यासी ज्ञेयः सहि सुखं बंधात् प्रमुच्यते ॥ ३ ॥

टीका.

जो कर्मयोगी उस कर्मयोगके अंतर्गत जो आत्मानुभव उ-सी करिके तृप्तहुआ भया नकोई पदार्थसे द्वेष करताहै औ न किसी पदार्थकी इच्छा करता है,सुखदुःखादि द्वंद्वौंसे रहित हैउ-सीको नित्य संन्यासी जानिये सोई पुरुष कर्म करते करते सुख पूर्वक कर्मबंधनसे छूटता है. ॥ ३ ॥

मूलम्.

सांख्ययोगौपृथग्बालाःप्रवदंतिनपंडिताः ॥
एकमप्यास्थितःसम्यगुभयोर्विंदतेफलम् ॥ ४ ॥

अन्वयः

ये सांख्ययोगौ पृथक् प्रवदंति तेबालाः पंडिताः नएकं
अपि सम्यक् आस्थितः सन् उभयोः फलं विंदते ॥ ४ ॥

टीका.

जो सांख्य औ योगको अर्थात् ज्ञान औ कर्मयोगको न्यारा कहते हैं वे मूर्ख हैं.पंडित नहीं हैं; क्यौंकि,दोनौका फल आत्म दर्शन है इसवास्ते जो दोनौ मेंसे शास्त्रप्रमाणसे एकमेंभी दृढ रहै तो दोनौका फल जो आत्मदर्शन है सो पावै. ॥ ४ ॥

मूलम्.

यत्सांख्यैःप्राप्यतेस्थानंतद्योगैरपिगम्यते ॥
एकंसांख्यंचयोगंचयःपश्यतिसपश्यति ॥ ५ ॥

अन्वयः

यत् स्थानं सांख्यैःप्राप्यते तत् योगैः अपि गम्यते अ
तः यः सांख्यं च योगं एकं पश्यति सएव पश्यति ॥ ५ ॥

टीका.

जो स्थान अर्थात् आत्मदर्शन ज्ञाननिष्ठावालोंको प्राप्त होता है सोई कर्म योगनिष्ठावालोंको प्राप्त होता है, इसीवास्ते जो पुरुष सांख्य औ योग अर्थात् ज्ञानयोग औ कर्मयोगको एकही फल देनेवाले जानिके दोनोंको एकही समुझता है वही पंडित है. ॥ ५ ॥

मूलम्.

संन्यासस्तुमहाबाहोदुःखमाप्तुमयोगतः ॥
योगयुक्तोमुनिर्ब्रह्मनचिरेणाधिगच्छति ॥ ६ ॥

अन्वयः

हे महाबाहो संन्यासः अयोगतः आप्तुं दुःखं तु योग
युक्तः मुनिः नचिरेण ब्रह्म अधिगच्छति ॥ ६ ॥

टीका.

हे महाबाहो! यहसंन्यास कर्मयोगविना प्राप्त होनेको बडा दुःख है औ कर्मयोगी जो आत्मा मननशील है सो पुरुष अति अल्पकालमे परमेश्वरकी साम्यताको प्राप्त होताहै. ॥ ६ ॥

मूलम्.

योगयुक्तोविशुद्धात्माविजितात्माजितेंद्रियः ॥
सर्वभूतात्मभूतात्माकुर्वन्नपिनलिप्यते ॥ ७ ॥

अन्वयः

यः योगयुक्तः सः विशुद्धात्मा स एव विजितात्मा स एव जितेंद्रियः सः एव सर्वभूतात्मभूतात्मा अतःकर्म कुर्वन् अपि कर्मभिः नलिप्यते ॥ ७ ॥

टीका.

जो कर्मयोगयुक्त है उसीका मन शुद्ध है कारण कि परमेश्वर आराधनरूप शुद्धकर्म करता है इसवास्ते शुद्ध मन है औ उसी कर्ममे मनकीवृत्ति लगीरहती है जिसते अन्यत्र भ्रमती नही इसीसे मनकोभी जीतिलिया है औ जिसने मन जीता वह इंद्रियोंकोभी जीतिचुका इसते जितेंद्रियभी है औ सर्व देवादिक भूत प्राणीमात्रके आत्माको अपनेही आत्मा सदृश देखता है इसवास्ते वह कर्मकर्त्ता भयाभी कर्मफलों करिके लिप्त नही होताहै अर्थात् बंधनको प्राप्त नही होताहैं औ अल्पही कालमे ब्रह्मको प्राप्त होताहै. ॥ ७ ॥

मूलम्

नैवकिंचित्करोमीतियुक्तोमन्येततत्त्ववित् ॥
पश्यन्शृण्वन्स्पृशन्जिघ्रन्नश्नन्गच्छन्स्वपन्श्वसन् ॥ ८ ॥ प्रलपन्विसृजन्गृण्हन्नुन्मिषन्निमिषन्नपि ॥ इंद्रियाणींद्रियार्थेषुवर्त्ततइतिधारयन् ॥ ९ ॥

अन्वयः

तत्त्ववित् युक्तः पुरुषः पश्यन् शृण्वन् स्पृशन् जिघ्रन् अश्नन् गच्छन् स्वपन् श्वसन् ॥ ८ प्रलपन् विसृजन् गृण्हन् उन्मिषन् निमिषन् अपि इंद्रियाणि इंद्रियार्थेषु वर्त्तते इति धारयन् सन् अहं किंचित् एव न करोमि इति मन्येत ॥ ९ ॥

टीका.

तत्वका जाननेवाला कर्मयोगी पुरुष देखता हुवा सुनता हुआ स्पर्श करता हुआ सुंघत हुआ खाता हुआ चलता हुआ सोता हुआ श्वास लेता हुआ बोलता हुआ छोडता हुआ गृहण करता हुआ नेत्र खोलता हुआ औ बंद करता हुआ भी इंद्रियां आप आपके विषयमे वर्त्तमान होरही है ऐसे धारना करता हुआ मै कुछभी नही करता हौं ऐसे मानता है. ॥९॥

मूलम्.

ब्रह्मण्याधायकर्माणिसंगंत्यक्त्वाकरोतियः ॥
लिप्यतेनसपापेनपद्मपत्रमिवांभसा ॥ १० ॥

अन्वयः

यःब्रह्मणि कर्माणि आधाय संगंत्यक्त्वा करोति सः अंभसा पद्मपत्रं इव पापेन न लिप्यते ॥ १० ॥

टीका.

जो पुरुष इंद्रियौंमे कर्मौंका आरोपण करिके औ फलासंग त्यागिके कर्म करता है सो जैसे कमलका पत्र जल करिके लिप्त नही होता है तैसे कर्मकर्तृत्व अहंकाररूप पाप करिके लिप्त नही होता है; इहां कोई आचार्य ब्रह्म शब्दसे ईश्वरके विषे कर्मधारण करना ऐसा अर्थभी कहते हैं,सो नही इहां ब्रह्मनामप्रक्तीका है ममयोनिर्महद्ब्रह्म इत्यादि प्रमाणौंसे अर्थात् प्रक्तीविकार देह औ देह संबंधी इंद्रियां कर्म करनेवाली हैं. ॥१०॥

मूलम्

कायेनमनसाबुद्धयाकेवलैरिंद्रियैरपि ॥
योगिनःकर्मकुर्वंतिसंगंत्यक्त्वात्मशुद्धये ॥ ११ ॥

अन्वयः

योगिनःसंगंत्यक्त्वा कायेन मनसा बुद्धया केवलैःइंद्रियैः

अपि आत्मशुद्धये कर्म कुर्वंति ॥ ११ ॥

टीका.

कर्मयोगी पुरुष स्वर्गादि प्राप्तिरूप फलसंग त्यागिके शरीर मन बुद्धि औ केवल इंद्रियों करिकेभी आत्मशुद्धीकेवास्ते अर्थात् आत्मगतप्राचीन कर्मबंध छूटनेकेवास्ते कर्म करते हैं.॥११

मूलम्.

युक्तःकर्मफलंत्यक्त्वाशांतिमाप्नोतिनैष्ठिकीं ॥
अयुक्तःकामकारेणफलेसक्तोनिबद्धयते ॥ १२ ॥

अन्वयः

युक्तः कर्मफलं त्यक्त्वा नैष्ठिकीं शांतिं आप्नोति अयुक्तः कामकारेण फले सक्तः सन् निबद्धयते ॥ १२ ॥

टीका.

आत्मज्ञान प्राप्तिकेवास्ते कर्म करनेवाला कर्मफलको त्यागिके मनकी स्थिरतारूप शांतिको प्राप्त होताहै.अर्थात् आत्मानुभवको प्राप्त होताहै औ जो आत्मदर्शन विमुख है सो कर्मफलकी कामना करिके फलासक्त हुआ भया बंधनको प्राप्त होताहै. ॥ १२ ॥

मूलम्.

सर्वकर्माणिमनसासंन्यस्यास्तेसुखंवशी ॥
नवद्वारेपुरेदहीनैवकुर्वन्नकारयन् ॥ १३ ॥

अन्वयः

वशी देही नवद्वारे पुरे सर्वकर्माणि मनसा संन्यस्य न कुर्वन् कारयन् सन् सुखं एव आस्ते ॥ १३ ॥

टीका.

अब देहाकार परिणामको प्राप्तिभई जो प्रकृति उसमे कर्तृ-

त्वका स्थापन कहतेहै, जिसने चित्त वश कियाहै ऐसा देही याने जीवसो नवहैं द्वार जिसके ऐसा यह पुरुष अर्थात् देहसो इस देहमे सर्वकर्मका मन करिके स्थापन करिके नवह करता औ नकारवाता भया सुखपूर्वक रहता है अर्थात् कर्म प्राचीन देहसंस्कारसेहैं कुछ आत्मस्वरूप संबंधि नहींहैं इसवास्ते देहसंस्कारिक कर्म देहसंबंधी इंद्रियोंके विषे हैं ऐसा मनकरिके जानताहै सो अकर्तृत्वसे सुखी है. ॥ १३ ॥

मूलम्.

नकर्तृत्वंनकर्माणिलोकस्यसृजतिप्रभुः ॥
नकर्मफलसंयोगंस्वभावस्तुप्रवर्तते ॥ १४ ॥

अन्वयः

प्रभुः अकर्मवश्यः आत्माअयं लोकस्य कर्तृत्वं न सृजति न कर्माणि सृजति नकर्मफलसंयोगंसृजति किंतुस्वभावः प्रवर्त्तते ॥ १४ ॥

टीका.

अब साक्षात् आत्माया स्वरूप कहते हैं प्रभु अर्थात् कर्मकी वश्यतामे नहीं याने स्वाभाविक स्वरूपमे स्थित ऐसा जो यह आत्मा सोदेव पशु मनुष्य स्थावरादिरूप करिकेप्रकृतिसंसर्गसे वर्त्तमान जो लोक तिसका देवादिक असाधारण कर्तृत्व नहीं उत्पन्न करता है औ न उन देवादिकौंके असाधारण कर्मौ कोउत्पन्न करता है औ न उनकर्मौंसे उत्पन्न देवादिक फलसंयोगको उत्पन्न करता है क्यौंकि, स्वभाव याने प्रकृतिवासनाहीप्रवर्त्त होरही है अर्थात् अनादिकालसे प्रवृत्त पूर्व पूर्वकर्म जनित देवाद्याकार प्रकृति संसर्गकृत उन उन शरीरौंके अभिमानसे उत्पन्न जो वासना उस वासनाका किया हुआ यह कर्तृत्वादि;

कसर्व है कुछ शुद्धचैतन्यकृत नहीं है ॥ इहां कोईएक ऐसा अर्थ करतेहैं कि, इस जीवके कर्त्तापनको औ कर्मोंको औ कर्मफलसंयोगको परमात्मा नहीं उत्पन्न करता है क्योंकि, जीवनका स्वभावही वर्त्तमान है परंतु प्रकरण देखिके जो उचित होइ सो ग्रहण करना. ॥ १४ ॥

मूलम्.

नादत्तेकस्यचित्पापंनचैवसुकृतंविभुः॥अज्ञा
नेनावृतंज्ञानंतेनमुह्यंतिजंतवः ॥ १५ ॥

अन्वयः

अयं विभुः कस्यचित् पापं न आदत्ते च सुकृतं एव न आदत्ते अज्ञानेनज्ञानं आवृतं तेन जंतवः मुह्यंति ॥ १५ ॥

टीका.

यह शुद्धचैतन्य विभु याने परिपूर्ण अर्थात् संपूर्ण इच्छारहितहै इसवास्ते कोइका पापयाने पापजनित दुःखको लेतानहीं औ किसीकेसुकृतयाने सुकृतजन्यसुखकोभीलेता नहीं अर्थात् किसीकेभी सुखको अथवा दुःखको दूरनहीं करता है जैसेकि संबंध हेतु करिके पुत्रादिकोंको अपने जानिके उनके दुःख दूर होनेकेवास्ते उनका पाप लेता नहीं और प्रतिकूलताके हेतु करिके किसी शत्रुके सुख नाशकरनेकेवास्ते उसका सुकृतभी लेता नहीं इसवास्ते यह आत्मा किसीका संबंधी अथवा प्रतिकूल भी नहीं है क्योंकि, यह सर्व वासनाका कियाभया है अहोस्वभावकी ऐसी क्या विपरीत वासना उत्पन्न होती है सो कहैहैं कि, अज्ञान करिके ज्ञान आच्छादित होरहाहै इसवास्ते जीव मोहको प्राप्त होतेहैं अर्थात् अज्ञान जो ज्ञानके विरोधीपूर्वसंचित कर्म वे कर्म आपके फल प्रकट करनेकेवास्ते इसके ज्ञानको

आच्छादनकरि लेते हैं याने ज्ञानको संकुचित् करते हैं उन्ही कर्मौं करिके देवादिक देहौंका संयोग होताहै औ जो जो देहैं प्राप्त होतीहैं उन्ही उन्ही शरीरौंके अभिमानरूप मोह प्राप्त होता है. उसी देहाभिमान वासना औ उसीकी उचित कर्मवासना औवासनासेविपरीतदेहाभिमानऔकर्मकाआरंभहोताहै॥१५॥ इहां दूसरेकोई आचार्यऐसा अर्थ करतें हैं कि, परमात्मा किसीका पाप औ किसीका सुकृतभी नही ग्रहण करताहै तौभक्तजन पूजनरूप यज्ञ दान जप होम इत्यादिक सुकृत क्यौं अर्पण करतेहैं?इसपरकहेत हैं किउनकाज्ञान अज्ञान करिके आच्छादितहै उसवास्ते वे अज्ञानसे मोहे भये कहते हैं कि यह कर्म हमनेकिया औ करवाया सो भगवानके अर्पण होय इस प्रकारके अर्थमे पत्रंपुष्पं फलंतोयं योमेभक्त्याप्रयच्छति॥ तदहंभक्त्युपहृतमश्नामिप्रयतात्मनः ॥ यत्करोपियदश्नासियज्जुहोषिय दासियत्॥ यत्तपस्यसिकौंतेयतत्कुरुष्वमदर्पणं ॥ इत्यादिकवाक्यौंसे विरोध आताहै इसवास्ते प्रथम जो अर्थ किया सोई श्रेष्ठहै ऐसा निश्चयहोता है. ॥ १५ ॥

मूलम्.

ज्ञानेनतुतदज्ञानंयेषांनाशितमात्मनः ॥ तेषामादि
त्यवज्ज्ञानंप्रकाशयतितत्परं ॥ १६ ॥

अन्वयः

येषां आत्मनः ज्ञानेन तत् अज्ञानंनाशितं तेषां तत् परं ज्ञानं आदित्यवत् प्रकाशयति ॥ १६ ॥

टीका.

जिनका आत्मसंबंधी ज्ञान करिके वासना जनित अज्ञाननष्ट होताहै तिनका वह सौभाविक श्रेष्ठज्ञानसूर्यतुल्य सर्वप्रकाश करताहै क्यौंकि प्रथमभीकहाहैसर्वज्ञानप्लवेनैववृजिनं संतरिष्य

सि ॥ ज्ञानाग्निःसर्वकर्माणिभस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ॥ नहिज्ञानेनस दृशंपवित्रमिहविद्यते ॥ इत्यादिक इहां तेषां याने तिनौंका कह नेम भगवानने जीवौंका बहुत्व स्पष्टकहा प्रथम नत्वेवाहं जातु नासंनत्वंनेमेजनाधिपाःइस कारणमे जो बहुत्व कहाथा उस में कोई एक शंका करतेथे कि, बहुत्व उपाधिकृत है अब इहां मुक्तदशामेभी बहुत्व देखाया सो मुक्तदशामेतो उपाधिका गंधभी नही है जहां उपाधिहै वहां मुक्तत्वका संभव नही होता है इसवास्ते जीव सौभाविक अनेक हैं ऐसा निश्चय भया॥१६॥

मूलम्.

तद्बुद्धयस्तदात्मानस्तन्निष्ठास्तत्परायणाः ॥
गच्छंत्यपुनरावृत्तिंज्ञाननिर्धूतकल्मषाः ॥ १७ ॥

अन्वयः

तद्बुद्धयः तदात्मानः तन्निष्ठाः तत्परायणाः ज्ञाननिर्धूत कल्मषाः अपुनरावृत्तिंगच्छंति ॥ १७ ॥

टीका.

जो आत्मज्ञान कहा उसीमे जिनकी बुद्धिहै औ उसीमे मन है उसीमे निष्ठा है अर्थात उसी अभ्यासमे निरत हैं औ उसीको श्रेष्ठ गृह जानते हैं ऐसे अभ्यास किये भये ज्ञान करिके नष्ट भये हैं पाप जिनके ऐसे पुरुष संसारसे मुक्त व्हैके फिरि जन्म नही लेते हैं ॥ १७ ॥

मूलम्.

विद्याविनयसंपन्नेब्राह्मणेगविहस्तिनि ॥
शुनिचैवश्वपाकेचपंडिताःसमदर्शिनः ॥ १८ ॥

अन्वयः

विद्याविनयसंपन्नेब्राह्मणे च गवि च हस्तिनि च शुनि

च श्वपाके पंडिताः समदर्शिनः संति ॥ १८ ॥

टीका.

विद्या औ विनय करिके संयुक्त जो ब्राह्मण औ गाइ हाथि कुत्ता औ चांडाल इनमे पंडितलोग आत्माकौ समान देखते हैं. क्यौंकि यह विषमतातौ शरीरौंमे है, आत्मातौ ज्ञानाकार से सर्व समान हैं. ॥ १८ ॥

मूलम्

इहैवतैर्जितःसर्गोयेषांसाम्येस्थितंमनः ॥
निर्दोषंहिसमंब्रह्मतस्माद्ब्रह्मणितेस्थिताः ॥ १९ ॥

अन्वयः

येषां मनः साम्ये स्थितं तैः इह एव सर्गः जितः हि-यस्मात् ब्रह्म निर्दोषं समं अस्ति तस्मात् ते ब्रह्मणि स्थिताः ॥ १९ ॥

टीका

जिनकामन पूर्वोक्त समतामें स्थित है तिनौंने इसी लोकमे रहिके संसार जीता है क्यौंकि, ब्रह्मप्रकृति संसर्ग रहित सर्वमे समहै इसीवास्ते जिनकामन समतामे है वै ब्रह्मप्राप्ति निमित्त स्थितथाने मुक्त हैं. ॥ १९ ॥

मूलम्.

नप्रहृष्येत्प्रियंप्राप्यनोद्विजेत्प्राप्यचाप्रियम् ॥
स्थिरबुद्धिरसंमूढोब्रह्मविद्ब्रह्मणिस्थितः ॥ २० ॥

अन्वयः

प्रियंप्राप्य न प्रहृष्येत् च अप्रियं प्राप्य न उद्विजेत् एवं भूतः स्थिरबुद्धिः असंमूढः ब्रह्मवित् ब्रह्मणि स्थितः ॥ २० ॥

टीका.

अब जिसप्रकार करिके अवस्थित कर्मयोगको समदर्शन रूप ज्ञानका फल होता है सो कहते हैं. प्रियवस्तुपायके हर्षित होय औ अप्रिय पाइके घबडाइनही ऐसा कर्मयोगी स्थिर बुद्धि अर्थात् स्थिर जो आत्मा उसमे है बुद्धि जिसकी इसी सेवह मूढनही इसीसे ब्रह्मका ज्ञाता है औ ब्रह्म प्राप्तिकेवास्ते स्थित है. ॥ २० ॥

मूलम्.

बाह्यस्पर्शेष्वसक्तात्माविंदत्यात्मनियत्सुखं ॥
सब्रह्मयोगयुक्तात्मासुखमक्षयमश्नुते ॥ २१ ॥

अन्वयः

बाह्यस्पर्शेषु असक्तात्मा आत्मनियत् सुखंतत् विंदति सःब्रह्मयोगयुक्तात्मा अक्षयं सुखं अश्नुते ॥ २१ ॥

टीका.

बाह्यस्पर्श अर्थात् आत्माके सेवाय जो और इंद्रियौंको विषय हैं उनमे जिसकामन नही वह आत्माने जो सुख है सो पावता है, सोई ब्रह्मप्राप्तिके अभ्यासमे मन लगायेहुये अक्षय सुख अर्थात् मोक्षको प्राप्त होताहै. ॥ २१ ॥

मूलम्.

येहिसंस्पर्शजाभोगादुःखयोनयएवते ॥
आद्यंतवंतःकौंतेयनतेषुरमतेबुधः ॥ २२ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय ये संस्पर्शजाः भोगाः ते दुःखयोनयः आद्यंतवंतः एव तेषु बुधः न रमते ॥ २२ ॥

टीका

हे अर्जुन जो विषय इंद्रियस्पर्शजन्य भोग है वै दुःख

अन्वयः

बाह्यान् स्पर्शान् बहिः कृत्वा च चक्षुः एव भ्रुवोः अंतरे कृत्वा नासाभ्यंतरचारिणौ प्राणाऽपानौ समौ कृत्वा यः मुनिः यतेंद्रियमनोबुद्धिः मोक्षपरायणः विगतेच्छाभयक्रोधः सः सदा मुक्तः एव ॥ २८ ॥

टीका.

बाह्य इंद्रियौंके जो विषय तिनको त्यागिके नेत्रौंकी दृष्टी भृकुटीके मध्यभागमें करिके औ नासिकाहीमें संचार करैं ऐसे प्राणापान अर्थात् श्वासोच्छ्वासको धीरे धीरे सम चलायकरिके जो मननशील पुरुष इंद्रिय, मन, बुद्धि इनको वश करै मोक्षहीमें मन लगावै औ इच्छा, भय, क्रोध इनसे रहित होय सो सर्वकालमें मुक्तही है. ॥ २७ ॥ २८ ॥

मूलम्.

भोक्तारंयज्ञतपसांसर्वलोकमहेश्वरम् ॥ सुहृदं सर्वभूतानांज्ञात्वामांशांतिमृच्छति ॥ २९ ॥

अन्वयः

यज्ञतपसां भोक्तारं सर्वलोकमहेश्वरं सर्वभूतानां सुहृदं मां ज्ञात्वा शांतिं ऋच्छति ॥ २९ ॥

टीका.

अतिसुगम उपाय कहते हैं. यज्ञ औ तपका भोक्ता सर्व लोकौंके ईश्वरौंकाभी ईश्वर(तमीश्वराणांपरमंमहेश्वरं. अर्थ ईश्वरौंकाभी ईश्वर होय उसको महेश्वर कहते हैं) औ सर्व भूत प्राणीमात्रनकासुहृद ऐसा मेरेको जानिके शांतिको प्राप्त होताहै॥२९

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादेकर्मसंन्यासयो

गोनाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

इति श्रीमत्सुकल सीतारामात्मज पंडित रघुनाथप्रसाद कृतायां श्रीमद्भगवद्गीता वाक्यार्थबोधिनी भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ॥

सूलम्.

अनाश्रितःकर्मफलंकार्यंकर्मकरोतियः ॥
ससंन्यासीचयोगीचननिरग्निर्नचाक्रियः ॥ १ ॥

अन्वयः

यः कर्मफलं अनाश्रितः कार्यं कर्म करोति सः संन्यासी स च योगी यः निरग्निः च यः अक्रियः सः संन्यासी न-भवति च योगी न भवति ॥ १ ॥

टीका.

कर्मयोगतौ कहा अब ज्ञानकर्मसाध्य आत्मदर्शनरूप योगाभ्यास कहते हैं, तहां कर्मयोगकी अपेक्षारहित योगसाधनत्वको दृढ करनेको ज्ञानाकार कर्मयोगको योगशिरोमणि कहते हैं. अनाश्रितः इत्यादि करिके जो पुरुष कर्मके स्वर्गादिप्राप्तिरूप फलका आश्रय न करिके केवल ईश्वराराधनरूप करनेको योग्य कर्म अर्थात् वर्णाश्रमयोग्य कर्म करता है सोई संन्यासी औ सोई योगी है औ जो अग्निकार्यको त्यागता है औ जो कर्म त्यागता है सो संन्यासीभी नहीं. औ योगीभी नहीं. इहां एक अभिप्राय औरभी दीखताहै कि, कलियुगमें संन्यासका निर्वाह होता नहीं, घर छोडिके मठ बाधते हैं स्त्रीः विवाहते नहीं तो व्यभिचारी होते हैं छोकरौंकी जगह शिष्य करते हैं औरभी सामग्री गृहस्थौंसे अधिक राखिके केवल प्रपंचनिरत होते हैं इसवास्ते भगवाननें कर्मफल त्यागिके कर्म करनेवालेहीकी संन्यासी कहा

के कारण औ आद्यंतवान् हैं अर्थात् होते जाते रहते हैं याने अल्प सुखदायक हैं इसीवास्ते तिन भोगौं मे ज्ञानीजन प्रीति नही करते हैं. ॥ २२ ॥

मूलम्.

शक्नोतीहैवयःसोढुंप्राक्शरीरविमोक्षणात् ॥
कामक्रोधोद्भवंवेगसयुक्तःससुखीनरः ॥ २३ ॥

अन्वयः

यःशरीरविमोक्षणात् प्राक् कामक्रोधोद्भवं वेगं सोढुंशक्नोति सः नरः इह एव युक्तः सन् सुखी स्यात् ॥ २३ ॥

टीका.

जो मनुष्य शरीर त्यागसे प्रथम काम औ क्रोधका वेग सहनेको समर्थ होता है, सोई मनुष्य इसी लोकमे योगयुक्त भया हुआ सुखी होता है. ॥ २३ ॥

मूलम्.

योऽतःसुखोंतरारामस्तथांतर्ज्योतिरेवयः ॥
सयोगीब्रह्मनिर्वाणंब्रह्मभूतोऽधिगच्छति ॥ २४ ॥

अन्वयः

यः अंतःसुखः अंतरारामः तथा यः अंतर्ज्योतिः सः एवयोगी ब्रह्मभूतः सन् ब्रह्म निर्वाणं अधिगच्छति ॥ २४ ॥

टीका.

जो आत्माहीमे सुखी औ आत्माहीमे रमिरहा है औ आत्माहीका प्रकाश यानें आत्माहीकाज्ञान है जिसको सोईऐसा योगिब्रह्मप्राप्तिकेउपायमेलगाहुआ मोक्षको प्राप्त होताहै.॥ २४॥

मूलम्.

लभंतेब्रह्मनिर्वाणमृषयःक्षीणकल्मषाः ॥

छिन्नद्वैधायतात्मानःसर्वभूतहितेरताः ॥ २५ ॥

अन्वयः

छिन्नद्वैधाः यतात्मानः सर्वभूतहितेरताः क्षीणकल्मषाः ऋषयः ब्रह्मनिर्वाणं लभंते ॥ २५ ॥

टीका.

शीत उष्ण सुख दुःख लाभ अलाभ इत्यादिक जिनके नष्ट भये हैं औ जिनका मन आत्मविषयमें ही लगा है औ सर्वभूत प्राणीमात्रके हितमें निरत है इत्यादिकोंकरिके जिनके पाप नष्ट भये हैं ऐसे ऋषी मोक्षको प्राप्त होते हैं. ॥ २५ ॥

मूलम्.

कामक्रोधवियुक्तानांयतीनांयतचेतसाम् ॥
अभितोब्रह्मनिर्वाणंवर्ततेविदितात्मनां ॥ २६ ॥

अन्वयः

कामक्रोधवियुक्ताना यतीनां यतचेतसां विदितात्मनां ब्रह्मनिर्वाणं अभितः वर्तते ॥ २६ ॥

टीका.

जे पुरुष काम औ क्रोधकरिके रहित हैं औ ब्रह्मप्राप्तिके वास्ते यत्न करिरहे हैं औ चित्तकोभी अपने वशमें राखते ऐसे आत्मज्ञानी पुरुषोंको मोक्ष सर्व तरहसे वर्त्तमानही है. ॥ २६ ॥

मूलम्.

स्पर्शान्कृत्वावहिर्वाह्यांश्चक्षुश्चैवांतरेभ्रुवोः ॥ प्रा
णापानौसमौकृत्वानासाभ्यंतरचारिणौ ॥ २७ ॥
यतेंद्रियमनोवुद्धिर्मुनिर्मोक्षपरायणः ॥ विगते
च्छाभयक्रोधोयःसदामुक्तएवसः ॥ २८ ॥

है औ अग्निकर्म तथा क्रियाके त्यागनेको निषिद्ध किया है. ॥ १ ॥

मूलम्.

यंसंन्यासमितिप्राहुर्योगंतंविद्धिपांडव ॥
नह्यसंन्यस्तसंकल्पोयोगीभवतिकश्चन ॥ २ ॥

अन्वयः

हे पांडव यं संन्यासं इति प्राहुः त्वं तं योगं विद्धि हि यस्मात् असंन्यस्तसंकल्पः कश्चन योगी न भवति ॥ २ ॥

टीका.

कहा जो कर्मयोग उसमें ज्ञानभी है ऐसा कहते हैं. हे पांडुपुत्र अर्जुन! जिसको संन्यास कहते हैं अर्थात् ज्ञानयोग याने आत्मनिश्चयज्ञान कहते हैं, तुम उसीको कर्मयोगभी जानो क्योंकि, संकल्पका त्याग अर्थात् प्रकृतिजन्यदेहके विषे आत्म भ्रांतिका त्याग कियेविना कोईभी योगी नही होताहै. तात्पर्य- कर्म करिके ईश्वरार्पण करना वही संन्यास औ वही योग है; यहीसे संन्यासी औ योगी होता है. ॥ २ ॥

मूलम्

आरुरुक्षोर्मुनेर्योगंकर्मकारणमुच्यते ॥
योगारूढस्यतस्यैवशमःकारणमुच्यते ॥ ३ ॥

अन्वयः

योगं आरुरुक्षोः मुनेः कर्म कारणं उच्यते तस्य एव योगारूढस्य शमः कारणं उच्यते ॥ ३ ॥

टीका.

जो योग याने आत्मदर्शन उसकी प्राप्तिकी इच्छा करनेवाला हैंउसको कर्मही कारण है औ वही जब योगारूढ भया याने आत्मदर्शनको प्राप्त भया तबतक कर्मही करना योग्यहै सो

अगाडी कहैंगे. प्रयाणकालेमनसाचलेनभक्त्यायुक्तोयोगबलेन चैव इत्यादि ॥ ३ ॥

मूलम्.

यदाहिनेंद्रियार्थेषुनकर्मस्वनुषज्जते ॥ सर्वसंक
ल्पसंन्यासीयोगारूढस्तदोच्यते ॥ ४ ॥

अन्वयः

यदा इंद्रियार्थेषु च तत्संबंधिकर्मसु न अनुषज्जते तदा सर्वसंकल्पसंन्यासी योगारूढः उच्यते ॥ ४ ॥

टीका.

अब योगारूढ कब होयगा सो कहते हैं. जब इंद्रियोंके विषय औ उनसंबंधी कर्मोंमें न आसक्त होय तब सर्व संकल्पों का त्याग किया है जिसने याने वासनारहित योगारूढ होता है इसवास्ते जो योगारूढ होना चाहता है सो प्रथम जबलौ विषयवासना है तौलौ कर्मही करना. ॥ ४ ॥

मूलम्.

उद्धरेदात्मनात्मानंनात्मानमवसादयेत् ॥ आ
त्मैवह्यात्मनोबंधुरात्मैवरिपुरात्मनः ॥ ५ ॥

अन्वयः

आत्मना आत्मानं उद्धरेत् आत्मानं न अवसादयेत् हि यतः आत्मा एव आत्मनः बंधुः आत्मा एव आत्मनः रिपुः ॥५

टीका.

अब यह कहते है कि, कैसेभी करिके मुक्तिसाधन करना योग्य है. मनकरिके आपका उद्धार करना औ आपका घात याने जिससे अधोगती होय सो न करना क्योंकि, यह मनही आपना मित्र है औ यही शत्रु है. तात्पर्य कि जब विषयरहित

ईश्वरपरायण भया तव मित्र है औ विषयासक्त शत्रु है ॥ ५॥

मूलम्.

वंधुरात्मात्मनस्तस्ययेनात्मैवात्मनाजितः ॥
अनात्मनस्तुशत्रुत्वेवर्तेतात्मैवशत्रुवत् ॥ ६ ॥

अन्वयः

येन आत्मना एव आत्मा जितः तस्य आत्मनः आत्मा
बंधुः तु अनात्मनः आत्मा एव शत्रुवत् शत्रुत्वे वर्तेत ॥ ६॥

टीका.

जिसनें आपके मनको आपही जीता है वह मन उसका वंधु है अर्थात् मित्र है औ जो अजितेंद्रिय है उसका वही मन शत्रुसरीखा शत्रुत्वमें वर्तमान रहता है. ॥ ६ ॥

मूलम्.

जितात्मनःप्रशांतस्यपरमात्मासमाहितः॥ शी
तोष्णसुखदुःखेषुतथामानापमानयोः ॥ ७ ॥

अन्वयः

शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः जितात्मनः
प्रशांतस्य आत्मा परं समाहितः अस्ति ॥ ७ ॥

टीका.

अब योगारंभके योग्य अवस्था कहते हैं शीत उष्ण सुख दुःख मान औ अपमान इन विषयोंमें मन जीतनेवाले शांत का आत्मा उत्कृष्ट औ सावधान रहता है ॥ ७ ॥

मूलम्.

ज्ञानविज्ञानतृप्तात्माकूटस्थोविजितेंद्रियः ॥ यु
क्तइत्युच्यतेयोगीसमलोष्ठाश्मकांचनः ॥ ८

अन्वयः

ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थः विजितेंद्रियः समलोष्टा इमकांचनः एवं भूतः योगी युक्तः इति उच्यते ॥ ८ ॥

टीका.

आत्मविषयिक ज्ञानको ज्ञान कहते हैं औ उसआत्माको प्रकृतिसे विलक्षण जानै उसको विज्ञान कहते हैं इन दोनों ज्ञान विज्ञानकरिके तृप्त होय मन जिसका औ कूटस्थ याने देवादिक शरीरोंमें आत्मा समान है ऐसा जानिके निर्विकार इसीसे जितेंद्रिय औ जितेंद्रियत्वसे निरपेक्ष निरपेक्षत्वसे समान है ठीकरा पाषाण औ सुवर्ण जिसके ऐसा योग युक्त कहाता है अर्थात् आत्मदर्शनरूप योगाभ्यासके योग्य कहाता है. ॥ ८ ॥

मूलम्.

सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबंधुषु ॥ साधुष्वपिचपापेषुसमबुद्धिर्विशिष्यते ॥ ९ ॥

अन्वयः

सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबंधुषु च साधुषु च पापेषु अपि यः समबुद्धिः सः विशिष्यते ॥ ९ ॥

टीका.

सुहृद जो स्वभावहीसे वयस् वगैरेभी न देखै औ हित करै सो सुहृद औ जो समान वयस् देखिके परस्पर प्रीतिसे हित करै सो मित्र औ प्रीतिवैरसे तथा हित अहितसे रहित होयसो उदासीन औ जो जन्मसे प्रीति वैर हिताहितसे रहितसो मध्यस्थ जो जन्मसे अहितकारक सो द्वेष्य जो जन्मसे हितकारक सो बंधु जो धर्मशील सो साधु पाप करनेवाला सो पाप इन सबके विषे समबुद्धि कारणकि जिसको आत्मव्यतिरिक्त किसीसेभी प्र-

योजन नहीं सो किसीसे वैर औ प्रीति क्यौं करैगा वह तौ केवल आत्माहीमें तृप्त है सो योगी मुक्तनमेंभी श्रेष्ठ है- ॥ ९ ॥

मूलम्.

योगीयुंजीतसततमात्मानंरहसिस्थितः ॥ एकाकीयतचित्तात्मानिराशीरपरिग्रहः ॥ १० ॥

अन्वयः

एकाकी यतचित्तात्मा निराशीः अपरिग्रहः योगी रहसि स्थितः सन् सततं आत्मानं युंजीत ॥ १० ॥

टीका.

अकेला औ चित्त तथा मनको वश कियेहुये औ आत्मा विन औरवस्तुकी आशारहित तैसेंही आत्मव्यतिरिक्त वस्तु विषे ममतारहित ऐसा योगी याने कर्मयोगी एकांतमें बैठा हुआ निरंतर नित्यप्रति आत्मस्वरूप चिंतवन कियाकरै. ॥ १० ॥

मूलम्.

शुचौदेशेप्रतिष्ठाप्यस्थिरमासनमात्मनः ॥ नात्युच्छ्रितंनातिनीचंचैलाजिनकुशोत्तरं ॥ ११ ॥
तत्रैकाग्रंमनःकृत्वायतचित्तेंद्रियक्रियः ॥ उपविश्यासनेयुंज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥ १२ ॥

अन्वयः

शुचौ देशे न अति उच्छ्रितं न अति नीचं चैलाजिनकुशोत्तरं स्थिरं आत्मनः आसनं प्रतिष्ठाप्य तत्र आसने उपविश्य एकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेंद्रियक्रियः आत्मविशुद्धये योगं युंज्यात् ॥ ११ ॥ १२ ॥

टीका.

अब योगाभ्यासमें आसन नियम कहते हैं. जैसे कि पवित्र

स्थानमें न अतिउँचा न नीचा औ प्रथम कुशासन तिसपर मृग इत्यादिका चर्म तिसपर वस्त्र ऐसा अचल आपका आसन स्थापित करिके तिसपर बैठिके एयाग्र मन करिके चित्त औ इंद्रियोंकी क्रिया स्ववश कियेहुये आत्माका संसारबंध छूटनेकेवास्ते योगाभ्यास करै ॥ १२. ॥

मूलम्.

समंकायशिरोग्रीवंधारयन्नचलंस्थिरम् ॥ संप्रेक्ष्यनासिकाग्रंस्वंदिशश्चानवलोकयन् ॥ १३ ॥ प्रशांतात्माविगतभीर्ब्रह्मचारिव्रतेस्थितः ॥ मनःसंयम्यमच्चित्तोयुक्तआसीतमत्परः ॥ १४ ॥

अन्वयः

कायशिरोग्रीवं अचलं स्थिरं समं धारयन् सन् स्वं नासिकाग्रं संप्रेक्ष्य च दिशः अनवलोकयन् सन् प्रशांतात्मा विगतभीःब्रह्मचारिव्रते स्थितः मच्चित्तः सन् मनः संयम्य युक्तः मत्परः आसीत ॥ १३ ॥ १४ ॥

टीका.

अब बैठनेका नेम कहते हैं. मध्यशरीर मस्तक औ ग्रीवा इनको अचल स्थिर औ सम धारण कियेभये आपकी नासिकाके अग्रभागपर दृष्टिको राखिके कोईभी दूसरी दिशोंको न देखतेभये प्रशांतचित्त भयरहित ब्रह्मचर्यव्रतयुक्त सो ब्रह्मचर्य तीन प्रकारका है १उपकुर्वाणक जो वेदाभ्यास करनेपर्यंतही स्त्रीका त्याग २ नैष्ठिक जो मरणपर्यंत स्त्रीका त्याग औ ३ एकपत्नीव्रतरूप इनमेंसे अधिकारप्रमाण कोईसेमेंभी स्थित औ चित्त मेरेमें लगायेभये मनको संयममें राखिके वह आत्मनिष्ठ पुरुष मेरेहीको चिंतवन करताभया स्थित होय. ॥ १३ ॥ १४ ॥

मूलम्.

युंजन्नेवंसदात्मानंयोगीनियतमानसः ॥ शांतिं
निर्वाणपरमांमत्संस्थामधिगच्छति ॥ १५॥

अन्वयः

नियतमानसः योगी सदा एवं आत्मानं युंजन् सन्
निर्वाणपरमां मत्संस्थां शांतिं अधिगच्छति ॥ १५ ॥

टीका.

मनको नियममें किया है जिसनें ऐसा योगी सर्वकाल में ऐसे मेरेमें मन लगाता हुआ मोक्षप्रद औ मेरेमें स्थित ऐसी शांतिको प्राप्त होयगा. ॥ १५ ॥

मूलम्.

नात्यश्नतस्तुयोगोऽस्तिनचैकांतमनश्नतः ॥ न
चातिस्वप्नशीलस्यजाग्रतोनैवचार्जुन ॥ १६ ॥
युक्ताहारविहारस्ययुक्तचेष्टस्यकर्मसु ॥ युक्तस्व
प्नाऽवबोधस्ययोगोभवतिदुःखहा ॥ १७ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन अत्यश्नतः योगः न अस्ति च एकांतं अनश्नतः योगः न अस्ति च अतिस्वप्नशीलस्य योगः न अस्ति च अति जाग्रतः योगः न अस्ति किंतु युक्ताहारविहारस्य कर्मसु युक्तचेष्टस्य युक्तस्वप्नाऽवबोधस्य दुःखहा योगः भवति॥१६॥

टीका

अब योगीके आहारादिकका नियम कहते हैं. अति भोजन करनेवालेका योग सिद्ध नहीं होता है औ केवल भोजन न करनेवालेकाभी योग सिद्ध नहीं होता है औ बहुत जागनेवालेका

तथा बहुत सोवनेवालेकाभी योग सिद्ध नही होता है. क्योंकि, जो युक्तिप्रमाण आहार करता है जैसेकि, दो भाग पेटके अन्नसे भरै, तीसरा भाग जलसे भरै औ चवथा पवनके संचारके वास्ते खाली राखै तौ योगाभ्यास होसकता है; ऐसेही विहार याने स्त्री प्रसंग इसकोभी युक्तिसे करै जैसेकि प्रथम कहा कि, ब्रह्मचर्यमें रहना तौ[ ऋतौभार्यामुपेयात् ]इसवाक्य प्रमाणसे ऋतुकालमें आपहीकी स्त्रीसे प्रसंग करना यह एक प्रकारका ब्रह्मचर्य है. जो कोई शंका करेकि योगिको स्त्रीप्रसंग वर्ज्य है इहां विहार शब्दका दूसरा अर्थ करौ. तब उत्तर है कि प्रथमभी कहिआए है कि[इंद्रियाणींद्रियार्थेषुवर्त्तंतइतिधारयन् ॥ कर्मेंद्रियाणिमनसानियम्यारभतेऽर्जुन॥कर्मेंद्रियैःकर्मयोगमसक्तःसविशिष्यते ]इत्यादि औ अगाडीभी कहेंगे कि [अथवायोगिनामेवकुलेभवति धीमता ] तौ जो स्त्रीप्रसंग योगी न करैगा तौ उसके कुलमें जन्म लेनेका संभव कैसे होयगा? इसवास्ते इहां विहार शब्दसे स्त्रीप्रसंगही अर्थ है सो प्रमाणसे करै याते बहुत करनेसे क्षय इत्यादिक रोग होते हैं तौभी योग न होसकैगा औ केवल न करनेसे उसका स्मरन रहैगा तौभी योग न व्हेसकैगा इसवास्ते युक्तिसेही करना और कर्मोंमेंभी युक्तिकी चेष्टा करना. जो थोडे परिश्रमसे काम होय तौ बडा परिश्रम न करना इसपर भागवतका प्रमाण देते हैं[सिद्धेऽन्ययथार्थेनयतेततत्रपरिश्रमंतत्रसमीक्ष्यमाणः] इतिद्वितीय स्कंध श्लोक ऐसेही प्रमाणसे सेवना औ जागना ऐसी रीतसे चलनेवालेका दुःखनाशक योग होता है. ॥ १६ ॥ १७ ॥

मूलम्

यदाविनियतंचित्तमात्मन्येवावतिष्ठते ॥ निः
स्पृहःसर्वकामेभ्योयुक्तइत्युच्यतेतदा ॥ १८ ॥

अन्वय.

यदा आत्मनि एव विनियतं चित्तं अवतिष्ठते तदा सर्व-
कामेभ्यः निःस्पृहः सन् युक्तः इति उच्यते ॥ १८ ॥

टीका.

जब आत्महीमें अति निश्चल चित्त जिसका स्थित होता है तब वह मनुष्य सर्व कामनोंसे निस्पृह भयाहुआ युक्त कहाता है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

यथादीपोनिवातस्थोनेंगतेसोपमास्मृता ॥
योगिनोयतचित्तस्ययुंजतोयोगमात्मनः ॥ १९ ॥

अन्वयः

यथा निवातस्थः दीपः न इंगते तथा यतचित्तस्य यो-
गं युंजतः योगिनः आत्मनः सा उपमा स्मृता ॥ १९ ॥

टीका.

जैसे निवातस्थानमें स्थित दीपक हालता डोलता नहीं तैसे वश है चित्त जिस्का ऐसे योग करनेवाले योगीके आत्मस्वरूपकी सोई उपमा कही है. ॥ १९ ॥

मूलम्.

यत्रोपरमतेचित्तंनिरुद्धंयोगसेवया ॥ यत्रचैवा
त्मनात्मानंपश्यन्नात्मनितुष्यति ॥ २० ॥ सु
खमात्यंतिकंयत्तद्बुद्धिग्राह्यमतींद्रियं ॥ वेत्ति
यत्रनचैवायंस्थितश्चलतितत्त्वतः ॥ २१ ॥ यं
लब्ध्वाचापरंलाभंमन्यतेनाधिकंततः ॥ यस्मिं
स्थितोनदुःखेनगुरुणाऽपिविचाल्यते ॥ २२ ॥
तंविद्याद्दुःखसंयोगवियोगंयोगसंज्ञितं ॥ सनि
श्चयेनयोक्तव्योयोगोनिर्विण्णचेतसा ॥ २३ ॥

अन्वयः

योगसेवया निरुद्धं चित्तं यत्र उपरमते च यत्र आत्मना आत्मानं पश्यन् सन् आत्मनि एव तुष्यति॥२०॥ यत्र यत् अतींद्रियं बुद्धिग्राह्यं आत्यंतिकं सुखं तत् वेत्ति च यत्र स्थितः अयं तत्त्वतः न एव चलति ॥ २१ ॥ यं लब्ध्वा अपरं लाभं ततः अधिकं न मन्यते च यस्मिन् स्थितः गुरुणा अपि दुःखेन न विचाल्यते ॥ २२ ॥ तं दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितं विद्यात् संयोगः अनिर्विण्णचेतसा निश्चयेन योक्तव्यः ॥ २३ ॥

टीका

योग सेवनके कारणसे सर्वत्र विषयोंसे रोकाभया चित्त जहां याने जिस योगमें विश्रामके प्राप्त होय औ जिसमें बुद्धि करिके आत्माको देखताहुआ याने निश्चयं करता भया आत्माहीमें संतोषको प्राप्त होय ॥२०॥ औ जिसमें जो सुख इंद्रियोंके न अनुभवमें आवै केवल आत्मबुद्धिहीकरिके ग्रहण करनेमें आवै उस सुखको जानै है औ जिसमें स्थित व्हैके फिरि आत्मस्वरूपसे चलायमान न होय ॥ २१ ॥ जिस योगरूप लाभको प्राप्त व्हैके फिरि दूसरे लाभको इससे अधिक न मानै औ जिस योगमें स्थित व्हैके बडे भारीभी दुःखकरिके चलायमान न होय ॥ २२ ॥ उसीको दुःखके संयोगका वियोगकारक योगसंज्ञिक कहते हैं अर्थात् वही योग दुःखनाशक ज्ञानरूप है उसको जानै वही योगी निर्विकल्पचित्तकरिके अर्थात् उत्साहयुक्त निश्चयकरिके अभ्यास करनयोग्य है. ॥ २३ ॥

मूलम्.

संकल्पप्रभवान्कामांस्त्यक्त्वासर्वानशेषतः ॥ म

नसैवेंद्रियग्रामंविनियम्यसमंततः ॥ २४॥ शनैः शनैरुपरमेद्बुद्ध्याधृतिगृहीतया॥आत्मसंस्थंमनः कृत्वानकिंचिदपिचिंतयेत् ॥ २५ ॥

अन्वयः

संकल्पप्रभवान् सर्वान् कामान् अशेषतः मनसा एव त्यक्त्वा इंद्रियग्रामं समंततः विनियम्य ॥ २४ ॥ धृति गृहीतया बुद्ध्या शनैःशनैः उपरमेत् मनः आत्मसंस्थं कृत्वा किंचित् अपि न चिंतयेत् ॥ २५ ॥

टीका.

काम दो प्रकारके हैं एक स्पर्शजन्य दूसरे संकल्पजन्य तहां स्पर्शज शीतउष्णादिक औ संकल्पज पुत्रक्षेत्र इत्यादिक तहां संस्पर्शज कामोंका स्वरूपसे त्याग कठिण हैं,इसवास्ते जो संकल्पसे उत्पन्न काम हैं उन सर्वोंके जड मूलसे मनही करिके त्यागिके फिरि सर्व इंद्रियोंको विषयोंसे नियमित करिके ॥२४॥ विवेकविषयिक बुद्धि करिके धीरे धीरे उपरामको प्राप्त होना फिरि मनके आत्मामें स्थित करिके उसविना कोई पदार्थकाभी चिंतवन न करना ॥ २५ ॥

मूलम्.

यतोयतोनिश्चरतिमनश्चंचलमस्थिरं ॥ ततस्ततोनियम्यैतदात्मन्येववशंनयेत् ॥ २६ ॥ प्रशांतमनसंह्येनंयोगिनंसुखमुत्तमं ॥ उपैतिशांतरजसंब्रह्मभूतमकल्मषम् ॥ २७ ॥

अन्वयः

चंचलं अस्थिरं मनः यतः यतः निश्चरति ततः ततःएतत् नियम्य आत्मनि एव वशं नयेत्॥२६॥ हि प्रशांत मन-

सं शांतरजसं अकल्मषं ब्रह्मभूतं एनं योगिनं उत्तमं सुखं उपैति ॥ २७ ॥

टीका.

इस मनका स्वभाव चंचल है इसवास्ते आत्मामें स्थिर नहीं रहता है इसीसे यह जिस जिस विषयमें आसक्त होय तहां तहांसे इसको फिरायके आत्माहीमें स्थिर करना ॥ २६ ॥ कारण कि, जिसका मन आत्मामें स्थिर हुआ तिसीवास्ते उसका रजोगुणभी नष्ट भया. जब वह निष्पाप भया निष्पाप होनेसे आपके शुद्धस्वरूपमें स्थित भया ऐसे इस योगीको उत्तम सुख यान आत्मानुभवरूप उत्तम सुख प्राप्त होता है. ॥ २७ ॥

मूलम्.

युंजन्नेवंसदात्मानंयोगीविगतकल्मषः ॥ सुखे नब्रह्मसंस्पर्शमत्यंतंसुखमश्नुते ॥ २८ ॥

अन्वयः

विगतकल्मषः योगी एवं सदा आत्मानं युंजन् सन् ब्रह्मसंस्पर्शं अत्यंतं सुखं सुखेन अश्नुते ॥ २८ ॥

टीका.

ऐसा निष्पाप योगी ऐसे कहेभये प्रकारसे मनको आत्मामें युक्त करते करते ब्रह्मानुभवरूप अत्यंत सुखको प्रयासविनाहि प्राप्त होता है. ॥ २८ ॥

मूलम्.

सर्वभूतस्थमात्मानंसर्वभूतानिचात्मनि ॥ ईक्षते योगयुक्तात्मासर्वत्रसमदर्शनः ॥ २९ ॥ योमांप श्यतिसर्वत्रसर्वंचमयिपश्यति ॥ तस्याहंनप्रण श्यामिसचमेनप्रणश्यति ॥ ३० ॥

अन्वयः

सर्वत्र समदर्शनःयोगयुक्तात्मा आत्मानं सर्वभूतस्थं च सर्वभूतानि आत्मनि ईक्षते ॥ २९ ॥ एवं यः सर्वत्र मां पश्यति च सर्वं मयि पश्यति तस्य अहं न प्रणश्यामि च सः मे न प्रणश्यति ॥ ३० ॥

टीका.

इन दोश्लोकोंमें श्रीकृष्णभगवानने (द्वासुपर्णासयुजासखाया समानंवृक्षंपरिषस्वजाते)इस श्रुतिका अभिप्राय प्रकट किया है जैसेकि, सर्वत्र समदर्शनः जाने सर्वभूतोंमें समानवृक्षरूपदृष्टिहै जिसकी अथवा(समंसर्वेषुभूतेषुतिष्ठंतंपरमेश्वरं ॥ विनश्यत्स्वविनश्यंतं यःपश्यतिसपश्यति )इत्यादि वाक्यप्रमाणोंसे समवर्ती आत्मापर है दृष्टि जिसकी अथवा शत्रु औ मित्रपर समान है, दृष्टि जिसकी, ऐसा योगयुक्तात्मा याने योग जो मेरा समत्व करिके मिलाप तिसमे युक्त किया है मन जिसने ऐसा योगी आपके आकाशादिक सर्वभूतोंको आपमें स्थित देखता है ॥ ॥२९॥ ऐसे जो सर्वत्र मेरेको देखता है औ सर्व मेरेमें देखता है अर्थात् जैसे सूत्रमें मणिसमूह तैसे आपमें औ मेरेमें सर्व भूतोंको देखता है तात्पर्य कि सर्व भूतसमूहनिर्मित देहोंमें आत्माको औ मेरेकोभी देखता है इसवास्ते शत्रुमित्रादि भावसे रहित समदर्शी हैं तिसके मैं कधीभी अदृश्य नही होता हों, औ वह मेरेको अदृश्य नही होता है. ॥ ३० ॥

मूलम्.

सर्वभूतस्थितंयोमांभजत्येकत्वमास्थितः ॥ सर्वथावर्तमानोपिसयोगीमयिवर्तते ॥ ३१ ॥

अन्वयः

यःएकत्वं आस्थितः सर्वभूतस्थितं मां भजति अपि नि-
श्चयेन सः योगी सर्वथावर्तमानः मयि वर्तते ॥ ३१ ॥

टीका.

जो पुरुष एकत्व याने सर्व भूत प्राणिमात्रके मित्रत्वमेस्थित ऐकता नाम मित्रताका है सो श्रीमद्वाल्मीकीय सुंदरकांडमें स्पष्ट हनुमानजीने श्रीजानकीजीसे श्रीराम औ सुग्रीवकी मित्रता विषेवाक्यकहा है. रामसुग्रीवयोरैक्यंदेव्येवंसमजायत॥ ऐसा ही इहांभी अर्थ करना चाहिये. जो स्वरूपसे एकताकहेंगे तौभजनेकोक्यौंकहा इसवास्ते यही अर्थ है कि, जोसबकी मित्रतामे स्थितहुआ सर्वभूतौंमे स्थित मेरेको भजता है सो योगि निश्चैकरिके सर्वप्रकार आचरन करताहुआमेरेहीसमीप मेरीसाम्यताको प्राप्तभया वर्तमान है तात्पर्य कि अगाडी कहेंगे सर्वस्य चाहंहृदिसन्निविष्टः॥ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेर्जुनतिष्ठति॥इत्यादिकप्रमाणौंसेईश्वरकोसर्वके हृदयमे जानिके सर्वसे मित्रताकरता है. वही मेरा भजनहै ऐसे मेरेको भजनेवाला सदा मेरे हृदयमेवसता है क्यौंकि, अगाडी बारहें अध्यायमे वाक्य है॥अद्वेष्टासर्वभूताना॥ इहांसेलैकेयोमद्भक्तः॥ समेप्रियः ॥ ३१ ॥

मूलम्.

आत्मौपम्येनसर्वत्रसमंपश्यतियोर्जुन ॥
सुखंवायदिवादुःखंसयोगीपरमोमतः ॥ ३२ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन यःसुखं यदि वा दुःखं आत्मौपम्येन सर्वत्र
समं पश्यति सः योगी परमःमतः ॥ ३२ ॥

टीका.

टीका.

जो पूर्व उनन्तीसवें श्लोकमे सर्वत्र समदर्शन कहाथा उस शब्दको इहां भी स्पष्ट करते हैं; उसीके स्पष्टीकरणमे योगीकी सर्वोत्तम दशा कहते हैं. हे अर्जुन! जो मनुष्य सुखको अथवा दुःखको आपहीका सरीखा सर्वत्र सम देखता है याने जैसेसुख औ दुःख मेरेको होता है तैसा सर्वको होताहै, ऐसा जाननेवाला योगी सर्वसे उत्तम है: अर्थात् ऐसे जाननेवाला सर्वसे एकता याने मित्रता करता है औ मित्रता करनेसे मेरेको प्रिय होताहै. ॥ ३२ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ योऽयंयोगस्त्वयाप्रोक्तःसाम्येन मधुसूदन ॥ एतस्याहंनपश्यामिचंचलत्वा त्स्थितिंस्थिराम् ॥ ३३ ॥

अन्वयः

अर्जुनःउवाच हेमधुसूदन यःअयं योगः साम्येन त्वया प्रोक्तःमनसः चंचलत्वात् अहं एतस्य स्थिरां स्थितिं न पश्यामि ॥ ३३ ॥

टीका.

अर्जुन भगवानके मुखारविंदसे योगीकीमहिमा सुनिके बोला कि, हेमधुसूदन! जो यह योग समता करिके आपने कहासो मनकी चंचलतासे मै इसयोगकी स्थिर स्थिति नहीं देखता हौं.

मूलम्.

चंचलंहिमनःकृष्णप्रमाथिवलवद्दृढम् ॥
तस्याऽहंनिग्रहंमन्येवायोरिवसुदुष्करम् ॥ ३४ ॥

अन्वयः

हेकृष्ण हियस्मात् इदंमनः चंचलंप्रमाथि बलवत् दृढं

तस्मात् अहं तस्य निग्रहं वायोः इव सुदुष्करं मन्ये ॥३४॥

टीका.

हे कृष्ण! जिसवास्ते कि यह मन चंचल औ इंद्रियौंका क्षोभ करनेवाला वली तथा दृढ है इसीवास्ते मै उसका रोकना पवनका रोकना जैसा कठिण मानता हौं. ॥ ३४ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ असंशयंमहाबाहोमनोदुर्निग्रहंचलं ॥ अभ्यासेनतु कौंतेयवैराग्येणचगृह्यते ॥ ३५ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हे महाबाहो मनः दुर्निग्रहं चलं इति असंशयं हे कौंतेय इदं अभ्यासेन तु वैराग्येण गृह्यते ॥ ३५॥

टीका.

श्रीकृष्ण भगवान् अर्जुनका प्रश्न सुनिके उत्तर देते हैं कि, हे- महाबाहो! मन बडे दुःखसे रोकनेसे आवै है क्यौंकि यह चंचलहै ऐसा तुमने कहा उसमे संशय नहीं; परंतु हेकुंतीपुत्र! यहमन अभ्यास औ विषय वैराग्य करिके वशकरनेमे आता है. ॥ ३५ ॥

मूलम्.

असंयतात्मनायोगोदुष्प्रापइतिमेमतिः ॥
वश्यात्मनातुयतताशक्योऽवाप्तुमुपायतः ॥ ३६ ॥

अन्वयः

अयं योगः असंयतात्मना दुष्प्रापः इति मे मतिः तु वश्यात्मना यतता उपायतः अवाप्तुं शक्यः ॥ ३६ ॥

टीका.

यह योग जिसने मन वश नही किया तिसको प्राप्त होना

कठिण है क्यौं कि, जिसने मन जीता है सो जो यत्न करिके उपाय करै तौ प्राप्त होय. ॥ ३६ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ अयतिःश्रद्धयोपेतोयोगाच्चलितमानसः॥ अप्राप्ययोगसंसिद्धिंकांगतिंकृष्णगच्छति ॥ ३७ ॥

अन्वयः

अर्जुनःउवाच हे कृष्ण यःश्रद्धया उपेतःअयतिः चेत् योगात् चलितमानसःयोगसंसिद्धिं अप्राप्यकां गतिं गच्छति॥ ३७॥

टीका.

अर्जुनने प्रथम नेहाभिक्रमनाशोस्तिप्रत्यवायोनविद्यते, इत्यादि करिके योग माहात्म्य सुनाथा तौभी विशेष जाननेके वास्ते फिरि प्रश्न करते हैं हे कृष्ण! जो मनुष्य योग श्रद्धावान है याने दंभी नही श्रद्धासंयुक्त योगाभ्यास करने लगा औ कदापि उसके यत्न न होनेसे योग सिद्धिको प्राप्त न भया तौ वह किसगतीको प्राप्त होयगा सो कहो. ॥ ३७ ॥

मूलम्

कच्चिन्नोभयविभ्रष्टश्छिन्नाभ्रमिवनश्यति ॥ अप्रतिष्ठोमहाबाहोविमूढोब्रह्मणःपथि ॥ ३८ ॥ एतन्मेसंशयंकृष्णच्छेत्तुमर्हस्यशेषतः ॥ त्वदन्यःसंशयस्यास्यच्छेत्तानह्युपपद्यते ॥ ३९ ॥

अन्वयः

हे महाबाहो ब्रह्मणः पथि विमूढः अप्रतिष्ठः अयं उभय भ्रष्टः कच्चित् छिन्नाभ्रं इव न नश्यति ॥ ३८॥ हे कृष्ण ए-

तत् मे संशयं अशेषतः छेत्तुं अर्हसि हियतः अस्य संशयस्य छेत्ता त्वदन्यः न उपपद्यते ॥ ३९ ॥

टीका.

हेमहाबाहो वेदमार्गमे मोहको प्राप्त भयायाने स्वर्गादि प्राप्ति निमित्त कर्म त्यागिके निष्कामकर्मरूप योगभी प्राप्त न भया इसवास्ते अप्रतिष्ठित औ उभय भ्रष्ट याने स्वर्गादि प्राप्तिकर्मको भी न प्राप्त भया न योगको प्राप्त भया इसवास्ते कदाचित् जैसे एक बडेमेघमैसे छुटा छोटा मेघका टुकडा औ दूसरे मेघको भी न प्राप्त व्हैके बीचहीमे नष्ट होय है ऐसे नष्ट न व्है जाय ॥ ३८ ॥ हेकृष्ण मेरे इससंशयको आप समूलछेदन करनेयोग्य हो क्यौंकि, इससंशयका छेदनेवाला आपविना दूसरा नहीं है. ॥ ३९ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ पार्थनैवेहनामुत्रविनाशस्तस्यविद्यते ॥ नहिकल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिंतातगच्छति ॥ ४० ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हेपार्थ तस्य इह एवविनाशः न विद्यते न अमुत्र विनाशः विद्यते हियस्मात् हे तात कश्चिदपि कल्याणकृत् दुर्गतिं न गच्छति ॥ ४० ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान् कहते भये कि हे पृथापुत्र! इस योगाभ्यास करनेवालेकी इस लोकमे भी दुर्गति नहीं है औ परलोकमे भी नहीं है क्यौंकि, हे तात कोई भी शुभकर्म करनेवाला दुर्गतिको नहीं प्राप्त होता है ॥ ४० ॥

मूलम्.

प्राप्यपुण्यकृतांल्लोकानुषित्वाशाश्वतीःसमाः ॥
शुचीनांश्रीमतांगेहेयोगभ्रष्टोऽभिजायते ॥ ४१ ॥
अथवायोगिनामेवकुलेभवतिधीमताम् ॥ एत
द्धिदुर्लभतरंलोकेजन्मयदीदृशम् ॥ ४२ ॥ तत्र
तंबुद्धिसंयोगंलभतेपौर्वदैहिकं ॥ यततेचततो
भूयःसंसिद्धौकुरुनंदन ॥ ४३ ॥ पूर्वाभ्यासेन
तेनैवह्रियतेह्यवशोऽपिसः ॥ जिज्ञासुरपियोग
स्यशब्दब्रह्मातिवर्तते ॥ ४४ ॥

अन्वयः

योगभ्रष्टः पुण्यकृतां लोकान् प्राप्य तत्रशाश्वतीः समाः उषित्वा शुचीनां श्रीमतां गेहे अभिजायते ॥ ४१ ॥ अथ वा धीमतां योगिनां कुले एव भवति यत् ईदृशं जन्म तत् एतत् लोके हि दुर्लभतरं ॥ ४२ ॥ हे कुरुनंदन तत्र तं पौर्व दैहिकं बुद्धिसंयोगं लभते च ततः भूयः संसिद्धौ यतते ॥ ॥ ४३ ॥ अवशः अपि सः तेन पूर्वाभ्यासेन ह्रियते हि यस्मात् योगस्य जिज्ञासुः अपि शब्दब्रह्म अति वर्तते ॥ ४४ ॥

टीका.

कदाचित् योग पुरा नभया औ मृत्युको प्राप्त भया तौ स्वर्गादिलोकौंको प्राप्त व्हैके औ वहां बहुत वर्ष भोग भोगिके फिरि पवित्र औ द्रव्यवालौंके घरमे जन्म लेताहै ॥ ४१ ॥ अथवा बुद्धिमान् योगिजनौंके कुलहीमे जन्मता है जो यह ऐसा जन्मसो यह इसलोकमे निश्चय करिके अतिदुर्लभ है ॥ ४२ ॥ हे अर्जुन! तहां वही पूर्वदेहसंबंधी बुद्धियोगको प्राप्त होता है तब फिरि भी उसकी सिद्धिमे यत्नकरता है ॥ ४३ ॥ क्यौंकि न करनेका-

है तौभी वह पूर्वाभ्यास हठिके उसीमे लगाता है कारण कि जो योगके जाननेकीभी इच्छाकरै तौभी शब्दब्रह्म अर्थात् देवमनुष्य पृथ्वी अंतरिक्ष स्वर्ग इत्यादि शब्दसे उच्चारण योग्य जो ब्रह्मयाने प्रकृति उसको उल्लंघन करता है यानेप्रकृतिसंबंधसे मुक्तहुआ देव मनुष्यादि शब्दोंसे रहित आत्मस्वरूपको प्राप्तहोताहै शब्दब्रह्मातिवर्तते इसवाक्यका अर्थ कोई ऐसाभी करते हैं कि वेदोक्त कर्मानुष्ठान फलको उल्लंघन करता है ॥ ४४ ॥

मूलम्.

प्रयत्नाद्यतमानस्तुयोगीसंशुद्धकिल्विषः ॥
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततोयातिपरांगतिम् ॥ ४५ ॥

अन्वयः

प्रयत्नात् यतमानः संशुद्धकिल्विषः योगी अनेकजन्म संसिद्धःततःपरां गतिं याति ॥ ४५ ॥

टीका.

इसी पूर्वोक्त प्रकारकी युक्तीसे प्रयत्न करता करता पापरहित हुआ भया योगी अनेक जन्मौं करिकेसिद्धीको प्राप्त होताहै औ फिरिभी मोक्षको प्राप्त होताहै. ॥ ४५ ॥

मूलम्.

तपस्विभ्योऽधिकोयोगीज्ञानिभ्योऽपिमतोऽधिकः॥कर्मिभ्यश्चाधिकोयोगीतस्माद्योगीभवार्जुन ॥ ४६ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन योगी तपस्विभ्यः अधिकः मतःज्ञानिभ्यः अपिअधिकः च कर्मिभ्यः अपि योगी अधिकः तस्मात् त्वं योगी भव ॥ ४२ ॥

टीका.

हे अर्जुन! केवल तपस्विनसे योगी याने भगवत्प्राप्तिकी इच्छाकरिके भगवदाराधनरूप कर्म करनेवाला अधिक है औ केवल ज्ञानी जनौसेभीअधिक है औकेवलयज्ञादिक सकामकर्म करनेवालेसेभी अधिक है इसवास्त तुम योगी होउ याने आपके स्वधर्म स्वरूप कर्मसे ईश्वराराधन करिके ईश्वरप्राप्तिकीइच्छाकरौ. ॥ ४६ ॥

मूलम्.

योगिनामपिसर्वेषांमद्गतेनांतरात्मना ॥
श्रद्धावान्भजतेयोमांसमेयुक्ततमोमतः ॥ ४७॥

अन्वयः

यः श्रद्धावान् मद्गतेन अंतरात्मना मां भजते सः सर्वेषांयोगिनां अपि युक्ततमः मे मतः ॥ ४७ ॥

टीका.

जो श्रद्धायुक्त मेरेमेनिरंतर चित्त लगायके मेरी ही उपासना करता है सो योगी सब योगिनमे श्रेष्ठ है ऐसा मैने माना ॥ ४७ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीता सूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रश्रीकृष्णार्जुनसंवादे योगशास्त्रेअभ्यासयोगोनामषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥

इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मज पंडित रघुनाथप्रसाद कृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनी भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥

इति प्रथमषट्कं समाप्तं.

# अथ द्वितीयषट्कं प्रारभ्यते.

प्रथमके षट्क याने प्रथमके छ अध्यायोंमे ईश्वर प्राप्तिका उपाय भूतभक्ति याने ईश्वर उपासना उस उपासनाका अंगभूत आत्मस्वरूपज्ञान, सो आत्मज्ञान ज्ञानयोग कर्मयोग निःष्ठा करिके प्राप्त होता है ऐसा कहा औ अब मध्यषट्कयाने मध्यके छ अध्यायोंमे परमात्मस्वरूपका यथार्थज्ञान औ उसके माहात्म्य ज्ञान पूर्वक उनकी उपासना जिसिको भक्ति कहते हैं सो भक्तियोग प्रतिपादन करते हैं सोई अगाडी कहैगे. यतःप्रवृत्तिर्भूतानांयेनसर्वमिदंततं ॥ स्वकर्मणातमभ्यर्च्यसिद्धिं विंदतिमानवः॥ इहांसे लैके॥विमुच्यनिर्ममःशांतोब्रह्मभूयायकल्पते ॥ ब्रह्मभूतोप्रसन्नात्मा नशोचतिनकांक्षति॥समःसर्वेषुभूतेषुमद्भक्तिंलभतेपरां॥ इहांपर्यंत कहैंगे औरभी भक्तिनिरूपणका कारण कहैंगे ग्यारहे अध्यायमें॥नाहंवेदैर्नतपसा, इत्यादि वाक्यों करिके अब सातयें अध्यायमेंपरमात्माका रूप निश्चै औ प्रकृति करिके उसका आच्छादन औ उसकी निवृत्तिके वास्ते भगवत् शरणागति ही उपासक ज्ञानीको श्रेष्ठ कहते हैं अथवा छटे अध्यायमे अंतमें कहा कि जो मेरेमे चित्त लगायके भजता है सो योगी श्रेष्ठ है सो सुनिके अर्जुनके मनमे आया कि, आपका स्वरूप कैसा है ऐसा अर्जुनका अभिप्राय जानिके भगवान् बोलते भये ॥ मय्यासक्तइत्यादिकरिके ॥ सप्तमो।ध्यायः

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ मय्यासक्तमनाःपार्थयोगंयुंजन्मदाश्रयः ॥ असंशयंसमग्रंमांयथाज्ञास्यसि तच्छृणु ॥ १ ॥

अन्वय:

श्रीभगवान् उवाच हे पार्थ मय्यासक्तमनाः मदाश्रयः त्वं योगं युंजन्सन् यथा असंशयं समग्रं मां ज्ञास्यसि तच्छृणु ॥ १ ॥

टीका.

हे अर्जुन! मेरेमे मनको आसक्त किये हुये औ मेरेही आश्रित भये हुये तुम योग करते करते जैसे संदेह रहित संपूर्ण अर्थात् विभूतिबल ऐश्वर्यसहित मेरेको जानोगे सो सुनौ ॥१॥

मूलम्.

ज्ञानंतेहंसविज्ञानमिदंवक्ष्याम्यशेषतः ॥ यज्ज्ञात्वानेहभूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥ २ ॥

अन्वयः

अहं ते इदं सविज्ञानं ज्ञानं अशेषतः वक्ष्यामि यत् ज्ञात्वा इह भूयः अन्यत् ज्ञातव्यं न अवशिष्यते ॥ २ ॥

टीका.

हे अर्जुन! मै तुमको यह विज्ञान करिके सहित ज्ञान समग्र कहताहैं ज्ञान जो मेरा स्वरूपज्ञान, विज्ञानजो मेरेको सर्वसे विलक्षण जानना अथवा ज्ञान शास्त्रजन्य विज्ञान अनुभवजन्य जिसज्ञानको जानिके इसलोकमें फिरिजानने योग्य कुछभी नही रहता है ॥ २ ॥

मूलम्.

मनुष्याणांसहस्रेषुकश्चिद्यततिसिद्धये ॥ यततामपिसिद्धानांकश्चिन्मांवेत्तितत्त्वतः ॥ ३ ॥

अन्वयः

मनुष्याणांसहस्रेषु सिद्धये कश्चित् यतति यतता अपि-सिद्धानां कश्चित् मां तत्त्वतः वेत्ति ॥ ३ ॥

टीका.

कहेंगे जो ज्ञान तिसकी दुर्लभता कहते हैं.हजारों सुज्ञमनुष्योंमे कोई एकपुरुष आत्मज्ञानरूप सिद्धिके वास्ते यत्न करता है वैसे हजारोंमे कोईएक आत्मज्ञानरूप सिद्धिको प्राप्त होता है औ वैसे हजारोंमे कोईभी एक मेरे स्वरूप निश्चयको जानता है अर्थात् कोईभी नही जानता है, समहात्मासुदुर्लभः मांतु वेदनकश्चन इत्यादिकहेंगे सोई ऐसा दुर्लभ परम ज्ञानमैं तुमसे कहोंगा यह अभिप्राय. ॥ ३ ॥

मूलम्.

भूमिरापोऽनलोवायुःखंमनोबुद्धिरेवच ॥ अहंकारइतीयंमेभिन्नाप्रकृतिरष्टधा ॥ ४ ॥ अपरेयमितस्त्वन्यांप्रकृतिंविद्धिमेपरां ॥ जीवभूतांमहाबाहोययेदंधार्यतेजगत् ॥ ५ ॥

अन्वयः

हे महाबाहो भूमिः आपः अनलः वायुःखं मनः बुद्धिः च अहंकारः एव इति या इयं अष्टधा भिन्नाप्रकृतिः सा इयं मेप्रकृतिः अपरा तु यया इदं जगत् धार्यते तां इतः अन्यां जीवभूतां मे प्रकृतिं परां विद्धि. ॥ ४ ॥ ५ ॥

टीका.

पृथ्वि,जल,अग्नि,वायु,आकाश, मन,बुद्धि औ अहंकार ऐसे जो यह आठप्रकारके भेदको प्राप्त भई प्रकृतिसो यह मेरी अपरा प्रकृति है,याने अचेतन है औ जिस चेतन प्रकृति करिके यह अचेतन जगत् धारण हो रहा है तिसको इस अपरासे दूसरी जीवभूत मेरी प्रकृतिको तुम परा जानो. ॥ ५ ॥

मूलम्.

एतद्योनीनिभूतानिसर्वाणीत्युपधारय ॥ अहं
कृत्स्नस्यजगतःप्रभवःप्रलयस्तथा ॥ ६ ॥ म
त्तःपरतरंकिंचिन्नान्यदस्तिधनंजय ॥ मयिस
र्वमिदंप्रोतंसूत्रेमणिगणाइव ॥ ७ ॥

अन्वयः

हे धनंजयसर्वाणि भूतानि एतद्योनीनि इति उपधार-
यअतः अहंकृत्स्नस्यजगतः प्रभवः तथाप्रलयः ॥ ६ ॥
मत्तः परतरं अन्यत् किंचित् नअस्ति सूत्रेमणिगणाः
इव इदं सर्वं मयि प्रोतं ॥ ७ ॥

टीका.

हे धनंजय याने हे अर्जुन, सर्वभूत प्राणीमात्रके येई दोनौं प्रकृति औ पुरुष कारण हैं ऐसे तुम जानौं औ ये मेरे हैं याने इनका कारण मै हौं इसवास्ते मै इस सर्व जगत्का प्रभव याने कारणहौं औ मही प्रलय हौं अर्थात् इसजगतकी उत्पत्ती औ प्रलयरूपमहीं हौं ॥ ६ ॥ मेरेसे परे और कुछभी नही है, जैसे सूत्रमे मालाकेमनिके पोहे होते हैं तैसे यहसर्व जडचैतन्य समूह जगत् मेरेमें पोहा है. ॥ ७ ॥

मूलम्.

रसोहमप्सुकौंतेयप्रभास्मिशशिसूर्ययोः ॥
प्रणवःसर्ववेदेषुशब्दःखेपौरुषंनृषु ॥ ८ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय अप्सु रसः अहं अस्मि शशिसूर्ययोः प्रभा
अहं अस्मि सर्ववेदेषु प्रणवः अहं अस्मि खे शब्दः
अहं अस्मि नृषु पौरुषं अहमस्मि ॥ ८ ॥

टीका

जो सातवे श्लोकमे कहाकी मेरेमे यह जगत जैसे सूत्रमे मणीसमूह पोहाहै सोई विस्तारसे देखातेहैं जैसे जलमे सूत्रस्थानीय रसहै यह एक आचार्यकृत अर्थ. दूसरेभी अर्थ तो ऐसाही करतेहैं परंतु विशेष यह है कि, जैसे जलमे रस है वह मै हौं अर्थात् मेरा शरीरभूतरसहै याने जलका सार जो रस उसका भी अंतर्यामी मै हौं इस रीतिसे मेरेमे वह जल पोहाहै ऐसे सर्वत्र जानना. भगवान् कहते हैं कि हे कुंतीपुत्र! जलमेरस चंद्रसूर्यमे प्रकाश, सर्व वेदौंमे ओंकार, आकाशमे शब्द, मनुष्यौंमे पुरुषार्थ ये सर्वमेरेही श्रेष्ठविभूति हैं. ॥ ८ ॥

मूलम्.

पुंण्योगंधःपृथिव्यांचतेजश्चास्मिविभावसौ ॥
जीवनंसर्वभूतेषुतपश्चास्मितपस्विषु ॥ ९ ॥

अन्वयः

पृथिव्यां पुंण्यः गंधः च विभावसौ तेजः अहं अस्मि सर्व भूतेषु जीवनं च तपस्विषु तपः अहं अस्मि ॥ ९ ॥

टीका.

पृथवीमे जो पवित्र गंधहै औ अग्निमे तेज सर्व भूतप्राणीमात्रमे जीवन याने आयुष्य औ वानप्रस्थादिक तपस्विनमे तप रूप मै हौं. ॥ ९ ॥

मूलम्.

वीजंमांसर्वभूतानांविद्धिपार्थसनातनं ॥
वुद्धिर्वुद्धिमतामस्मितेजस्तेजस्विनामहं ॥ १० ॥

अन्वयः

हेपार्थ सर्वभूतानां सनातनं विजं मां विद्धि वुद्धिमतां

बुद्धिः तेजस्विनां तेजः अहमस्मि ॥ १० ॥

टीका.

हेपृथापुत्र! सर्वभूत प्राणिमात्रका सनातनबीज उत्पत्तिकारणमेरी श्रेष्ठ विभूति वा मेरा शरीर जानौ बुद्धिवालौंमे बुद्धि, तेजवालौंमे तेज, मेरे शरीरभूत मेरी श्रेष्ठविभूति हैं ॥ १० ॥

मूलम्.

बलंबलवतांचाहंकामरागविवर्जितं ॥
धर्माऽविरुद्धोभूतेषुकामोऽस्मिभरतर्षभ ॥ ११ ॥

अन्वयः

हेभरतर्षभ बलवतां कामरागविवर्जितं बलं अहं भूतेषु धर्माऽविरुद्धः कामः अहं अस्मि ॥ ११ ॥

टीका.

जो बलवंत लोगहैं तिनमे अप्राप्त विषयौंकी कामना औ प्राप्त विषयौंकी प्रीति इन काम रागौंविना बल मै हौं औ भूतप्राणीमात्रमे धर्मसे जो अविरुद्ध काम सो मै हौं ॥ ११ ॥

मूलम.

येचैवसात्विकाभावाराजसास्तामसाश्चये ॥
मत्तएवेतितान्विद्धिनत्वहंतेषुतेमयि ॥ १२ ॥

अन्वयः

येसात्विकाः एव भावाः च ये राजसाः च ये तामसाः तेमत्तः एव इति तान् विद्धि तु अहं तेषु न ते मयि संति ॥ १२ ॥

टीका.

इस जगतमे जे सात्विक याने शमादिक राजस द्वेषादिकतामस मोहादिक अथवा सात्विक भोग्यत्व करिके राजस देहपणा

से तामस इंद्रियत्व करिके जे भाव हैं वै सब मेरेहीसे उत्पन्न ऐसा जानौ परंतु मै उनके स्वाधीन नहीहौं औ वै मेरे स्वाधीन हैं. ॥ १२ ॥

मूलम्.

त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिःसर्वमिदंजगत् ॥
मोहितंनाभिजानातिमामेभ्यःपरमव्ययं ॥ १३ ॥

अन्वयः

एभिः त्रिभिः गुणमयैः भावैः इदं सर्वं जगत् मोहितं अतः एभ्यः परं अव्ययं मां न जानाति ॥ १३ ॥

टीका.

ये जो तीनौ गुणमय भाव हैं तिनौं करिके यह सर्व जगत मोहित है, इसवास्ते इनसे पर औ अविनाशी जो मै तिसको नही जानता है. ॥ १३ ॥

मूलम्.

दैवीह्येषागुणमयीमममायादुरत्यया ॥
मामेवयेप्रपद्यंतेमायामेतांतरंतिते ॥ १४ ॥

अन्वयः

एषा गुणमयी दैवी मम माया हियस्मात् दुरत्यया तस्मात् ये मां एव प्रपद्यंते ते एतां मायां तरंति ॥ १४ ॥

टीका

यह तीनौ गुणौ करिके युक्त दैवी याने देवसंबंधिनी अर्थात मेरी माया दुरत्यय है याने दुःखसेभी तरनेमे आती नही. इसवास्ते जे मेरी शरण आते हैं वेही इस मायाको तरते हैं.॥१४

मूलम्.

नमांदुष्कृतिनोमूढाःप्रपद्यंतेनराऽधमाः ॥

मायया॒ऽपहृतज्ञानाआसुरंभावमाश्रिताः ॥ १५ ॥

अन्वयः

मायया अपहृतज्ञानाः आसुरं भावं आश्रिताः दुष्कृतिनः नराऽधमाः मूढः मां न प्रपद्यंते ॥ १५ ॥

टीका.

मायाकरिके नष्ट भयाहै ज्ञान जिसका इसीसे असुरपनेको प्राप्ति हो रहे हैं इसीसे नीचकर्म करते हैं उस नीचकर्मही करनेसे वै मनुष्यौमे अधम हैं,औ इन्ही कारणौसे वै मोहित हुये मेरी शरण नही आते हैं. ॥ १५ ॥

मूलम्.

चतुर्विधाभजंतेमांजनाःसुकृतिनोऽर्जुन ॥ आर्तोजिज्ञासुरर्थार्थीज्ञानीचभरतर्षभ ॥१६॥ तेषां ज्ञानीनित्ययुक्तएकभक्तिर्विशिष्यते ॥ प्रियो हिज्ञानिनोऽत्यर्थमहंचसचमेप्रियः॥ १७॥

अन्वयः

हे अर्जुन!आर्त्तःजिज्ञासुः अर्थार्थीचज्ञानी इति चतुर्विधाः सुकृतीनः जनाः मांभजंते हे भरतर्षभ तेषांज्ञानी नित्य युक्तः सन् एकभक्तिः अतः विशिष्यते हि ज्ञानिनः अहं अत्यर्थं प्रियः च सः मे अत्यर्थं प्रियः ॥ १६ ॥

टीका.

हे अर्जुन एकतौ संसारसे दुःखी दूसरा जाननेकी इच्छा करनेवाला तिसरा धनादिकके चाहनेवाला औ चौथा स्वस्वरूपपर स्वरूपका जाननेवाला ऐसे चारिप्रकारके सुकृतीजन मेरेको भजते हैं; तिनमे ज्ञानी नित्यही योगयुक्त व्हैके एक मेरेही भक्ति करताहै इसवास्ते वहचारौमे श्रेष्ठहै औनिश्चै करिकै जिसवास्ते

कि ज्ञानीको मै अतिशय प्रिय हौं तैसेही ज्ञानी मेरेको अति प्रिय है. ॥ १६ ॥ १७ ॥

मूलम्

उदाराःसर्वएवैतेज्ञानीत्वात्मैवमेमतं ॥ आस्थि
तःसहियुक्तात्मामामेवानुत्तमांगतिं ॥ १८ ॥

अन्वयः

एते सर्वे आर्तादयः उदारा एव ज्ञानी तु मम आत्मा इति मे मतं हियस्मात् सः युक्तात्मा अनुत्तमां गतिं मां एव आस्थितः ॥ १८ ॥

टीका.

जोये आर्त्त इत्यादिक चारि प्रकारके भक्त कहे ये यतने सर्व उदारही हैं, परंतु ज्ञानी तो मेरा आत्मायाने अत्यंत प्रिय है ऐसा मेरा मत है क्योंकि, सो योगयुक्त उत्तमगतिदायक जो मै उसी मेरेमेही आसक्त व्है रहा है तात्पर्य जैसा वह मेरेको अतिप्यारसे भजता है, वैसे मै उसकोभीभजता हौं. ॥ १८ ॥

मूलम्.

बहूनांजन्मनामंतेज्ञानवान्मांप्रपद्यते॥वासु
देवःसर्वमितिसमहात्मासुदुर्लभः ॥ १९ ॥

अन्वयः

बहूनां जन्मना अंते वासुदेवः सर्वं इति ज्ञानवान् सन् मां प्रपद्यते सः महात्मा सुदुर्लभः ॥ १९ ॥

टीका.

अब ज्ञानी किसको कहते हैं औ कैसे होताहै सो कहते हैं. बहुत जन्मपर्यंत पुण्यकर्म करते करते उनके अंतमे जब ऐसा जानैकिवासुदेवभगवान्ही मेरा मातापिता गति मुक्ति धन कुटं-

वादिक सर्व है इस ज्ञान करिके युक्त अथवा सर्व चराचर जगत् वासुदेवात्मक है ऐसा जानिके, सर्व हितकारक औ वैर रहित होना इस ज्ञान करिके युक्त होई सो ज्ञानी मेरेको प्राप्त होता है, वहसवसे श्रेष्ठ औ अति दुर्लभ है. ॥ १९ ॥

मूलम्.

कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाःप्रपद्यंतेऽन्यदेवताः ॥ तंतं
नियममास्थायप्रकृत्यानियताःस्वया ॥ २० ॥

अन्वयः

स्वया प्रकृत्या नियताः तैः तैः कामैः हृतज्ञानाः तं तं नियमं आस्थाय अन्यदेवताः प्रपद्यंते ॥ २० ॥

टीका.

आपकी राजस तामस प्रकृति करिके नियमित औ पुत्रादि प्राप्तिरूप तिन तिन कामना करिके हरा गया है भगवत्प्राप्तिरूप ज्ञान जिनका, औ उसी उसीका मनाके अनुरूप नियममे स्थितव्हैके अन्य देवतौंकी शरण जाते हैं. ॥ २० ॥

मूलम्.

योयोयांयांतनुंभक्तःश्रद्धयार्चितुमिच्छति ॥ त
स्यतस्याचलांश्रद्धांतामेवविदधाम्यहं ॥ २१ ॥
सतयाश्रद्धयायुक्तस्तस्याराधनमीहते ॥ लभ
तेचततःकामान्मयैवविहितान्हितान् ॥ २२ ॥
अंतवत्तुफलंतेषांतद्भवत्यल्पमेधसां ॥ देवान्देव
यजोयांतिमद्भक्तायांतिमामपि ॥ २३ ॥

अन्वयः

यः यः भक्तः यां यां तनुं श्रद्धया अर्चितुं इच्छति तस्य

तस्य तां एव अचलां श्रद्धां अहं विदधामि ॥ २१ ॥ सः तया श्रद्धया युक्तः तस्य आराधनं ईहते च ततः मया एव विहितान् हितान् कामान् लभते ॥ २२ ॥ किंतु तेषां अल्पमेधसां तत् फलं अंतवत् भवति यथा देवयजः देवान् यांति तथा मद्भक्ताः अपि मां यांति ॥ २३ ॥

टीका.

जो अन्यदेवता करिके कहेहैं वैभी मेरेहि शरीर हैं यस्यादित्यः शरीरं इत्यादि श्रुतिवाक्यौंका जो अर्थ है सो इहांभी भगवान् प्रगट करतेहैं कि, जो जो भक्त इंद्रादि देवरूप मेरे जिस जिस तनु याने शरीरकी श्रद्धासे अर्चन करनेकी इच्छा करै है, उस उस भक्तको वही अचलश्रद्धा मै देताहौं ॥ २१ ॥ सो भक्त उसी श्रद्धाकरिके युक्त भया उसी इंद्रादिक देवका आराधन करता है औ उसी देवसे मेरेहि विधान किये हुये मनोरथौंको प्राप्त होताहै ॥ २२ ॥ परंतु तिन बुद्धिवालौंका सोफल नाशवान् होताहै जैसे अन्यदेवतौंके आराधन अन्य देवतौंको प्राप्त होते हैं औ मेरे भक्त मेरेहीको प्राप्त होते है, तहां जे अन्य देवतौंको प्राप्त होते हैं वै फिरिभी जन्मते मरते हैं औ मेरेको प्राप्त व्हैके मुक्तहुये फिरि जन्मते नहीं सो अष्टम केशोर हैं श्लोकमे लिखैंगे आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोर्जुन ॥ मामुपेत्यतु कौंतेय पुनर्जन्मन विद्यते इति. ॥ २३ ॥

मूलम्.

अव्यक्तंव्यक्तिमापन्नंमन्यंतेमामबुद्धयः ॥ परं
भावमजानंतोममाऽव्ययमनुत्तमम् ॥ २४ ॥

अन्वयः

मम अव्ययं अनुत्तमं परं भावं अजानंतः अबुद्धयः अ-

व्यक्तं मां व्यक्तिं आपन्नं मन्यंते यद्वा व्यक्तिं आपन्नं वा अव्यक्तं मन्यंते ॥ २४ ॥

टीका.

मेरा जो एक रस सर्वोत्तम पर स्वरूप तिसको न जाननेवाले अज्ञानी जन मै सर्वांतर्यामी जिसको वसुदेव पुत्रकरिके मनुष्यरूप मानते है अथवा,सर्वस्यचाहंहृदिसन्निविष्टः॥ ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुनतिष्ठति॥इन वाक्यौं करिके सर्वके हृदयमे जो मै मूर्तिमान हौं तिसकोअरूप मानते हैं इसवास्ते मेरेको दुष्प्राप्त मानिके दूसरे देवतौंको भजते हैं. ॥ २४ ॥

मूलम्.

नाहंप्रकाशःसर्वस्ययोगमायासमावृतः ॥ मूढो यंनाभिजानातिलोकोमामजमव्ययम् ॥ २५ ॥

अन्वयः

अहं योगमायासमावृतः सन् सर्वस्य प्रकाशः न अतः अयं मूढःलोकःअजं अव्ययं मां न अभिजानाति ॥ २५ ॥

टीका.

किसवास्ते वे लोग आपके स्वरूपको नही जानते हैं इस शंका पर कहते हैं कि,मै योगमाया करिके आच्छादित हुआ भया सर्वको प्रसिद्ध नही हौं इसी कारणसे जो अजन्मा औ एक रस मै हौं इसको ये मूढलोग नही जानते हैं. ॥ २५ ॥

मूलम्.

वेदाऽहंसमतीतानिवर्तमानानिचार्जुन ॥ भविष्याणिचभूतानिमांतुवेदनकश्चन ॥ २६ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन अहं समतीतानि च वर्तमानानि च भविष्या-

णि भूतानि वेद तु मां कश्च न वेद ॥ २६ ॥

टीका.

हे अर्जुन! मे जो पूर्व भये हैं औ जो अब वर्तमान है तथा जो आगे होयगे इन सावोंको जानता हौं; परंतु मेरेको कोई भी नहीं जानता है. ॥ २६ ॥

मूलम्.

इच्छाद्वेषसमुत्थेनद्वंद्वमोहेनभारत ॥ सर्वभूता
निसंमोहंसर्गेयांतिपरंतप ॥ २७॥ येषांत्वंत
गतंपापंजनानांपुण्यकर्मणां ॥ तेद्वंद्वमोहनिर्मु
क्ताभजंतेमांदृढव्रताः ॥ २८॥

अन्वयः

हेभारत हेपरंतप इच्छाद्वेषसमुत्थेन द्वंद्वमोहेन सर्वभूतानिसर्गे संमोहंयांति ॥ २७ ॥ तु येषा पुण्यकर्मणां जनानां पापं अंतगतं तेद्वंद्वमोहनिर्मुक्ताः दृढव्रताःसंतःमां भजंते ॥ २८ ॥

टीका.

हे अर्जुन! इच्छा औ द्वेष करिके उत्पन्न भया जो सुखदुःखादिरूप मोह उस मोह करिके सर्वभूतप्राणीमात्र जन्मकालमे मोहको प्राप्त होते हैं औ जिन पुण्यकर्म करनेवाले मनुष्योंका पाप नष्ट भया है वे सुखदुःखादिकरूप मोहसे छुटे हैं इसीसे दृढ नियम किये भये मेरेको भजते हैं, याने मेरेविना दूसरेको नहीं भजते है यही जिनका व्रत दृढ है. ॥ २८ ॥

मूलम्.

जरामरणमोक्षायमामाश्रित्ययतंतिये ॥ ते
ब्रह्मतद्विदुःकृत्स्नमध्यात्मंकर्मचाखिलं ॥ २९ ॥

अन्वयः

ये मां आश्रित्य जरामरणमोक्षाय यतंति ते तत् ब्रह्म विदुः च कृत्स्नं अध्यात्मं विदुः च अखिलं कर्म विदुः ॥२९॥

टीका.

जे मेरे आश्रित व्हैके जरामरणसे मुक्त होनेकेवास्ते अर्थात् प्रकृतिसंबंधरहित आत्मस्वरूपकी प्राप्तिके वास्ते यत्न करते हैं, वें उस ब्रह्मको जानते हैं औ संपूर्ण अध्यात्मको जानते हैं औ समस्त कर्मकोभी जानते हैं इन ब्रह्म इत्यादिक शब्दोंका अर्थ आठवे अध्यायमें कहैंगे इसवास्ते इहां खुलासा नहीं किया. ॥ २९ ॥

मूलम्.

साधिभूताऽधिदैवंमांसाधियज्ञंचयेविदुः ॥ प्रयाणकालेपिचमांतेविदुर्युक्तचेतसः ॥ ३० ॥

अन्वयः

ये मां साधिभूताधिदैवं च साधियज्ञं विदुः ते च युक्तचेतसः प्रयाणकाले अपि मां विदुः ॥ ३० ॥

टीका.

जे पुरुष मेरेको अधिभूत करिके सहित औ अधिदैव करिके सहित औ अधियज्ञकरिकेभी सहित जानते हैं तेई पुरुष योगयुक्त चित्तवाले मरणकालमेभी मेरेको जानते हैं. ॥ ३० ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे विज्ञानयोगो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

इतिश्रीमत्सुकुलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां

श्रीमद्भगवद्गीता वाक्यार्थबोधिनी टीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ किंतद्ब्रह्मकिमध्यात्मंकिंकर्मपु
रुषोत्तम ॥ अधिभूतंचकिंप्रोक्तमधिदैवंकिमु
च्यते ॥ १ ॥ अधियज्ञःकथंकोऽत्रदेहेऽस्मिन्म
धुसूदन ॥ प्रयाणकालेचकथंज्ञेयोऽसिनियता
त्मभिः ॥ २ ॥

अन्वयः

अर्जुनःउवाच हे पुरुषोत्तम तत् ब्रह्म किं अध्यात्मं किं क-
र्म किं च अधिभूतं किं प्रोक्तं च अधिदैवं किं उच्यते ॥ १॥
हे मधुसूदन अत्रदेहे अधियज्ञः कथं कः च अस्मिन्
लोके प्रयाणकाले नियतात्मभिः कथं ज्ञेयः असि ॥ २ ॥

टीका.

सातयें अध्यायमे जो ब्रह्म इत्यादिकको जानना कहाथा उनको पूछनेको अर्जुन बोलता भया कि,हे पुरुषोत्तम!जो अपने ब्रह्म कहा सो क्याहै औ अध्यात्म क्याहै औ कर्म क्याहै औ अधिभूत किसको कहते हैं औ अधिदैव किसको कहते हैं ॥ १ ॥ हे मधुसूदन! इस देहमे अधियज्ञ कैसे कौनहै औ इस लोकमे मरणकालमे स्थिरचित्त मनुष्यों करिके कैसे ध्यान करने योग्य हौ सो कहौ. ॥ २ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ अक्षरंब्रह्मपरमंस्वभावोऽध्या
त्ममुच्यते ॥ भूतभावोद्भवकरोविसर्गःकर्मसंज्ञि
तः ॥ ३ ॥ अधिभूतंक्षरोभावःपुरुषश्चाधिदैवतं ॥

अधियज्ञोहमेवात्रदेहेदेहभृतांवर ॥ ४ ॥ अंत
कालेचमामेवस्मरन्मुक्त्वाकलेवरं ॥ यःप्रयातिस
मद्भावंयातिनास्त्यत्रसंशयः ॥ ५ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हे अर्जुन परमं अक्षरं ब्रह्म उच्यते स्व भावःअध्यात्मं उच्यते यः भूतभावोद्भवकरः विसर्गः सः कर्मसंज्ञितः अस्ति ॥ ३ ॥ क्षरोभवः अधिभूतं च पुरुषः अधिदैवतं हे देहभृतांवर अत्र देहे अधियज्ञः अहं एव ॥ ४ ॥ यःअंतकाले मां एव स्मरन्सन् कलेवरं मुक्त्वा प्रयाति सः मद्भावं याति अत्र संशयः न अस्ति ॥ ५ ॥

टीका.

जो प्रश्नँ अर्जुनने करी उन सबनका उत्तर श्रीकृष्णभगवान् देतेभये अर्जुन परम अक्षर जो शुद्ध आत्मस्वरूपक्षेत्रज्ञ सो ब्रह्म कहिये औ कोई आचार्य परमअक्षर परमात्माको कहते हैं तहाँ प्रथम अर्थ करनेवाले कहते हैं कि, यह अर्थ श्रुति विरुद्धहै तथाच श्रुतिः अव्यक्त मक्षरे लीयते अक्षरं तमसिलीयते इत्यादिकाः ॥ इसवास्ते अक्षर आत्मा क्षेत्रज्ञ औ परमशब्दसे प्रकृति सेमुक्त शुद्धस्वरूप आत्माही इहां ब्रह्म कहाहै औ स्वभावको अध्यात्म कहते हैं औ जो सब भूतप्राणीमात्रकी उत्पत्तिकारक विसर्ग उसको कर्म कहते हैं विसर्गका अर्थ कोई कहते हैं कि, यज्ञ मे जो देवताके अर्थ पुरोडासादिक स्व द्रव्यके त्यागको नाम है. औएक कहतेहैं कि,पंचम्यामाहुतावापःपुरुषवचसो भवति इस-श्रुति करिके सिद्ध स्त्री संबंधसे जो विसर्गहै उसको कर्म कहते हैं इन दोनोंके भी अर्थमे विरुद्ध नही विसर्ग नाम सृष्टिका है सो उसका जो यज्ञसे लेई तौभी यज्ञसे वर्षावर्षासे अन्न अन्नसे वीर्य

औ वीर्यका स्त्री संगसे विसर्ग याने त्याग हुवा तौ सृष्टि फिर सृष्टिमे देहभया जब उसी देहसे यज्ञ यज्ञसे वर्षाइसीतरहसे यह चक्र प्रथमही कहा है ॥ ३ ॥ जो क्षरभाव याने देहादिक नाशवान् वस्तुमात्र उसको अधिभूत कहते हैं, पुरुष जो सर्व इंद्रादिक देवतनकेभी ऊपर वर्त्तमान सब देवतौंका अधिपति औ मेराही अंश वै राज सूर्यमंडल वर्ती वह अधिदैवत है औ हे देहधारीनमें श्रेष्ठ देहमात्रमे अधियज्ञ महीहौं याने जीवकाभी अंतर्यामीउसीके संग संग देहमे मैभी रहताहौं उसी मेरेको अधियज्ञ कहते हैं औ श्रुतिभी कहे हैं श्रुतिः द्वौसुपर्णौसयुजौ सखायौ समानं वृक्षं परिषस्वजाते ॥ तयोरेकःपिप्पलंस्वाद्वत्यनश्नन्न्योऽभिचाकसीति ॥ १ ॥ देहधारियौं मे श्रेष्ठकहनेसे यह देखाया कितुह्मारेभी देहमे मै तुह्मारा अंतर्यामी हौं इसवास्तेतुमभी स्वाधीन नहीहै॥ ४ ॥ जो पुरुष अंतकालमे मेराही स्मरण करता भया देह त्यागिके जाता है सो मेरी समताको प्राप्त होता है इसमे संशय नही. ॥ ५ ॥

मूलम्.

यंयंवाऽपिस्मरन्भावंत्यजत्यंतेकलेवरं ॥ तंतमेवैतिकौंतेयसदातद्भावभावितः ॥ ६ ॥ तस्मात्सर्वेषुकालेषुमामनुस्मरयुद्ध्यच ॥ मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयः ॥ ७ ॥ अभ्यासयोगयुक्तेनचेतसानान्यगामिना ॥ परमंपुरुषंदिव्यंयातिपार्थानुचिंतयन् ॥ ८ ॥

अन्वयः

यं यंभावं वा स्मरन् सन् सदा तद्भावभावितः यः कः

२०

अपि अंते कलेवरं त्यजति हे कौंतेय सः तं तं एव एति
॥ ६ ॥ तस्मात् सर्वेषु कालेषु मां अनुस्मर च युद्धय ततः
मय्यर्पितमनोबुद्धिः त्वं मां एव एष्यसि इति असंशयः
॥ ७ ॥ अत्रकारणमाह हेपार्थ अभ्यासयोगयुक्तेन ना-
न्यगामिना चेतसा परमं पुरुषं दिव्यं मां अनुचिंतयन्
सन् मां एव याति ॥ ८ ॥

टीका.

प्रथम कहाकि, अंतकालमे मरनेके समयमे जो मेरा स्मरन करता करता देहत्यागै सो मेरेहीको प्राप्त होई याने मेरे समान स्वरूप भोगादिक पावै ऐसेही मेरेको अथवा और जो जो भावौं कोयाने जिसका जिसका स्मरन् करता भया सदा उसीकी भावनामे चित्त लगाये भये जो कोईभीअंतमे देहको त्यागता है हे अर्जुन! सो उसी उसी को प्राप्त होता है ॥ ६ ॥ तिसीवास्ते सर्वकालमे मेरेही स्मरन करौ औ स्ववर्ण धर्मरूप युद्धादिक कर्म करो तो उसी कर्म करिके मेरे विषे मन औ बुद्धि लगाये भये तुम मेरेहीको प्राप्त होउगे इसमे संशय नहीं ॥ ७ ॥ इहां सदा स्मरण करनेका कारण कहते हैं, हे पृथापुत्र अर्जुन! जो अभ्यासरूप योगमे युक्त औ दूसरेमे न जाय ऐसे चित्त करिके परम पुरुष दिव्य जो मै तिसका पुनः पुनः चिंतवन करता भया मेरेहीको प्राप्त होता है. ॥ ८ ॥

मूलम.

कविंपुराणमनुशासितारमणोरणीयांसमनुस्म
रेद्यः॥ सर्वस्यधातारमचिंत्यरूपमादित्यवर्णं
तमसःपरस्तात् ॥ ९ ॥ प्रयाणकालेमनसाचले
नभक्त्यायुक्तोयोगबलेनचैव ॥ भ्रुवोर्मध्येप्रा

णमावेश्यसम्यक्सतंपरंपुरुषमुपैतिदिव्यं ॥ १० ॥

अन्वयः

यःपुरुषः भक्त्यायुक्तः सन् प्रयाणकाले अचलेन मनसा च योगबलेन भ्रुवोः मध्ये एवसम्यक् प्राणं आवेश्य ततः कविं पुराणं अनुशासितारं अणोः अणीयांसं सर्वस्य धातारं अचिंत्यरूपं आदित्यवर्णं तमसःपरस्तात् एवंभूतंपुरुषं अनुस्मरेत् सः तं परं दिव्यं पुरुषं उपैति ॥ १० ॥

टीका.

जो पुरुष भक्तिकरिकेयुक्त हुआभयामरणसमयमे स्थिर मन करिके फिरि योगके बलसे दोनौं भृकुटिनके मध्यमे सुषुम्नानाडिद्वारा सम्यक प्रकारसे प्राणवायुको प्रवेश करिके अर्थात् कुंभक करिके तिस पीछे कवि याने सर्वज्ञ पुराण याने पुरातन अनुशासितारं याने सर्वका शिक्षक अणोः अणीयांसं याने सूक्ष्मसे सूक्ष्म सर्वस्य धातारं याने सर्वका धारण करनेवाला अचिंत्यरूपं याने जिसका रूप चिंतवनमे न आयसकै आदित्यवर्णं याने सदासूर्यवत् प्रकाशमान तमसःपरस्तात् याने प्रकृतिसे परऐसा जो पुरुष याने परमात्मा तिसका स्मरण करै सो उसपरकायाने सर्वोत्तमको दिव्य याने अप्राकृत अर्थात् प्रकृति संबंध रहित ऐसे पुरुषको अर्थात् परमात्माको प्राप्त होय है. ॥ १० ॥

मूलम्.

यदक्षरंवेदविदोवदंतिविशंतियद्यतयोवीतरागाः ॥ यदिच्छंतोब्रह्मचर्यंचरंतितत्तेपदंसंग्रहेणप्रवक्ष्ये ॥ ११ ॥

अन्वयः

वेदविदः यत् अक्षरं वदंति वीतरागाः यतयः यत् विशं

ति यदिच्छंतः ब्रह्मचर्यं चरंति अहं तत् पदं ते संग्रहेण प्रवक्ष्ये ॥ ११ ॥

टीका.

वेदके जाननेवाले जिसको अक्षर कहते हैं औ वीतराग याने विगत भई हैं वासना जिसकी ऐसे यती याने ईश्वर प्राप्तिके वास्ते यत्न करनेवाले जिस पदको प्राप्त होते हैं औ जिस पदकी इच्छा करनेवाले उसके जाननेके वास्ते गुरुकुलमे रहिके ब्रह्मचर्य करते भये वेदाभ्यास करते हैं. मै उस पदको तुह्मारेको संक्षेप करिके कहौंगा. ॥ ११ ॥

मूलम्.

सर्वद्वाराणिसंयम्यमनोहृदिनिरुद्ध्यच ॥ मूर्ध्न्याधायात्मनःप्राणमास्थितोयोगधारणम्॥ ॥ १२ ॥ ओमित्येकाक्षरंब्रह्मव्याहरन्मामनुस्मरन् ॥यःप्रयातित्यजन्देहंसयातिपरमांगतिम् ॥ १३ ॥

अन्वयः

यः सर्वद्वाराणि संयम्य च मनः हृदिनिरुद्ध्य च आत्मनः प्राणं मूर्ध्नि आधाय योगधारणां आस्थितः सन्॥ १२॥ ओं इति एकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन् चमांअनुस्मरन् सन् यः देहं त्यजन् प्रयाति सः परमां गतिं याति ॥ १३ ॥

टीका.

अब जो प्रतिज्ञा करी है उस पदके प्राप्तीका उपाय कहते हैं, जैसे कि सर्व इंद्रियौंको संयममे करिके मनको हृदय स्थित ईश्वरमे राखिके आपके प्राणवायुको मूर्द्धनीमे चढायके योग

धारणामे स्थित हुआ भया॥ १२ ॥ औ यह जो एक अक्षररूप ब्रह्मयाने ब्रह्मका प्रतिपादन कारक ओंकारतिसको उच्चारण करता करता औ उसका अधिष्ठाता जो मै तिसका स्मरन करता करता जो देह त्यागते भये जाता है सो परमगतीको प्राप्त होता है. ॥ १३ ॥

मूलम्.

अनन्यचेताःसततंयोमांस्मरतिनित्यशः ॥
तस्याहंसुलभःपार्थनित्ययुक्तस्ययोगिनः ॥ १४ ॥

अन्वयः

हे पार्थ अनन्यचेताः यः मां नित्यशः सततं स्मरति तस्य नित्ययुक्तस्ययोगिनः अहं सुलभः ॥ १४ ॥

टीका

हे अर्जुन! नहीं है दूसरेमे मेरे विना चित्त जिसका ऐसा जो मेरेको नित्य निरंतर स्मरता है उस नित्य योगयुक्त योगीको मै सुलभ हौं. ॥ १४ ॥

मूलम्.

मामुपेत्यपुनर्जन्मदुःखालयमशाश्वतम् ॥
नाप्नुवंतिमहात्मानःसंसिद्धिंपरमांगताः ॥ १५ ॥

अन्वयः

परमा संसिद्धिं गताः महात्मानः मां उपेत्य पुनः दुःखालयं अशाश्वतं जन्म न आप्नुवंति ॥ १५ ॥

टीका.

इसके परे याने अगाडी जो अध्यायशेष रहा है उसमे ज्ञानी जो कैवल्यार्थी है उसकी अपुनरावृत्ति याने जन्म मरणका अभाव औ ऐश्वर्यार्थीकी पुनरावृत्ति कहते हैं. परम सिद्धिको याने

मेरी उपासनारूप सिद्धिको प्राप्त भये जो महात्मा वै मेरे को प्राप्त व्हैके फिरि दुःखका स्थान औ अस्थिर ऐसे जन्म-को नहीं प्राप्त होते हैं. ॥ १५ ॥

मूलम्.

आब्रह्मभुवनाँल्लोकाःपुनरावर्तिनोऽर्जुन ॥ मामु
पेत्यतुकौंतेयपुनर्जन्मनविद्यते ॥ १६ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन आब्रह्मभुवनात् लोकाः पुनरावर्तिनः संति तु-
हे कौंतेय मां उपेत्य पुनः जन्म न विद्यते ॥ १६ ॥

टीका.

हे अर्जुन! ब्रह्मलोकपर्यंत जो लोक हैं उनमे जायके जीव फिरि जन्म लेताहै औ हे कुंतीपुत्र! मेरेको प्राप्त व्हैकेफिरि यह जीव जन्मता नहीं. ॥ १६ ॥

मूलम्.

सहस्त्रयुगपर्यंतमहर्यद्ब्रह्मणोविदुः ॥ रात्रिंयुग
सहस्त्रांतांतेऽहोरात्रविदोजनाः ॥ १७ ॥

अन्वयः

ये सहस्त्रयुगपर्यंतं यत् ब्रह्मणः अहः तत् विदुःतथा युग-
सहस्त्रांतां रात्रिं विदुः ते जनाः अहोरात्रविदः संति ॥ १७ ॥

टीका.

अहोकृष्ण देखो! पुराणमे लिखा है कि, जो तपस्वीदानीयती औ सहनशीलहैं वे तीनहू लोकके ऊपर महर्लोक इत्यादिकों-मे रहतेहैं तौभी विनाशपने तो मृत्युलोकवासिनहीके समान हैं तब इसमे विशेष क्याहै? तहां कहते हैं कि, उनकी स्थितीबहुत

काल पर्यंत रहती है यही विशेष. इसी आशयसे कहते हैं कि, ब्रह्माके प्रमाणसे ब्रह्माकीभी आयुष्य सौ वर्षकी है उसमे ब्रह्मा की राति रातिमे सृष्टिका प्रलय औ दिन दिनमे उत्पत्ति होवे है ऐसा देखाते भये ब्रह्माकी रात्रि औ दिनका प्रमाण कहते हैंतो जैसेकि हजार युग याने हजार चतुर्युगोका ब्रह्माका एक दिनऔ हजार चतुर्युगोकी एक रात्री होती है सो जो कोईन के जाननेवाले हैं वही लोग रात्रिदिनके जाननेवाले हैं याने वे-ही दीर्घदर्शीऔ सर्वज्ञ हैं. जो केवल सूर्य चंद्रकी गति प्रमाण रात्रि दिनको जानते हैं वै सर्वज्ञ नहीं. ॥ १७ ॥

मूलम्.

अव्यक्ताद्व्यक्तयःसर्वाःप्रभवंत्यहरागमे ॥ रात्र्या
गमेप्रलीयंतेतत्रैवाऽव्यक्तसंज्ञके ॥ १८ ॥ भू
तग्रामःसएवाऽयंभूत्वाभूत्व.प्रलीयते ॥ रात्र्याग
मेऽवशःपार्थप्रभवत्यहरागमे ॥ १९ ॥

अन्वयः

ब्रह्मणः अहरागमे अव्यक्तात् सर्वाः व्यक्तयः प्रभवंति रा-त्र्यागमे तत्र अव्यक्तसंज्ञके एव प्रलीयंते ॥१८॥ स एव अयं भूतग्रामः रात्र्यागमे अवशः सन् भूत्वा भूत्वा प्रली-यते हेपार्थ स अयं अहरागमे प्रभवति ॥ १९ ॥

टीका.

ब्रह्माके दिनके उदयकालमे ब्रह्माहीके शरीरसे सर्व चराच र देहउत्पन्न होते हैं औ रात्रिके आगममे उसीमे लीन होते हैं ॥ १८ ॥ सोई यह कर्म वश भूतप्राणी समूह दिनोंके आगम मे व्है व्हैके रात्रियोंके आगममे वारंवार उसी ब्रह्माकी देहमे लीन होताहै औदिनोंके आगममे फिरिभी उत्पन्न होताहै

ऐसें ब्रह्माकी आयुष्यपर्यंत होताहै ॥ १९ ॥

मूलम्.

परस्तस्मात्तुभावोऽन्योऽव्यक्तोऽव्यक्तात्सनातनः ॥ यःससर्वेषुभूतेषुनश्यत्स्वपिननश्यति ॥ २० ॥ अव्यक्तोऽक्षरइत्युक्तस्तमाहुःपरमांगतिं ॥ यंप्राप्यननिवर्त्ततेतद्धामपरमंमम ॥ २१ ॥

अन्वयः

तस्मात् अव्यक्तात् परः अन्यः यः अव्यक्तः सनातनः भावः सः सर्वेषु भूतेषु नश्यत्सु अपि न नश्यति ॥ २१ ॥ सः अव्यक्तःअक्षरःइतिउक्तःवेदज्ञाः तं परमां गतिं आहुः यं प्राप्य जनाः न निवर्त्तंते तत् मम परमं धाम ॥ २१ ॥

टीका.

जो कैवल्यको प्राप्त होतेहैं उनकीभी पुनरावृत्ति नहींहै ऐसा कहतेहैं कैवल्य कहतेहैं स्वस्वरूपको जो कहाकी ब्रह्माकी देहसे उत्पत्ति औ उसीमे लय होताहै तहां जो ब्रह्माका वह शरीर अचेतन प्रकृतिरूपहै उसते उत्कृष्ट जो दूसरा अव्यक्त सनातनभाव है सो सर्व आकाशादि भूतोंके नष्ट होनेसेभी आप नष्ट नहीं होताहै ॥ २१ ॥ सोई अव्यक्त अक्षर हैं याने अक्षरहीको अव्यक्त कहतेहैं अब अक्षर तिसको कहतेहैं सो सुनो बार हे अध्यायमे प्रथम श्रीकृष्णभगवानने मय्यावेश्यमनोयेमांइस श्लोक करिके आपके उपासकोंका श्रेष्ठत्व कहा फिरि येत्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तंपर्युपासते इस श्लोक करिके यह कहाकि, प्रत्यगात्म स्वरूपकीभी उपासनावाले मेरेहीको प्राप्त होतेहैं औ पंद्रहे अध्यायमेभी क्षरःसर्वाणिभूतानिकूटस्थोऽक्षरउच्यते ॥उत्तमःपुरुषस्त्वन्यःपरमात्मेत्युदाहृतः॥इन वाक्योंसे यह निश्चय भया की,

इहां अव्यक्त औ अक्षर ये दोनौ नामौंसे आत्माहीको कहा इसी आत्माको वेदज्ञजन परम गति कहतेहैं 'यःप्रयातित्यजन् देहं सयातिपरमांगतिं' इहांभी परमगति शब्द करिके देखाया भया अक्षरही है अर्थात् प्रकृतिसंसर्गसे निर्मुक्त औ आपके शुद्ध स्वरूपमे स्थित जोआत्मा वही परमगतिहै याने आत्मस्वरूपमे स्थितिहीको परमगति कहते हैं क्यौंकि, जिस आत्मस्वरूपको प्राप्त ह्वैके फिरि संसारमे नहीं आतेहैं, उसीसे वह मेरा परम याने उत्तम धाम है याने वासस्थान है. मै उसका अंतर्यामी हौं. एक मेरा वासस्थान प्रकृति, दूसरा जीवसो जीवात्मा उत्तम स्थान है. ॥ २१ ॥

मूलम्

पुरुषःसपरःपार्थभक्त्यालभ्यस्त्वनन्यया ॥
यस्यांतस्थानिभूतानियेनसर्वमिदंततं ॥ २२ ॥

अन्वयः

हे पार्थ भूतानि यस्य अंतस्थानि संति इदं सर्वं येन ततं सः परः पुरुषः अनन्यया भक्त्या लभ्यः ॥ २२ ॥

टीका.

कैवल्य प्राप्तिवालेकी मुक्ति कहे; अब ज्ञानीको जो ईश्वर प्राप्तिरूप सुखहै उसको उपाय कहतेहैं. हे अर्जुन! ये सर्व जड चेतनभूत प्राणी जिसके अंगौंमे हैं जैसे कहा है कि 'मयिसर्वमिदंप्रोतं सूत्रेमणिगणाइव' औ जिस करिके यह सर्व जगत् विस्तृत हुवा है सो पर पुरुष अनन्यभक्ति करिके प्राप्त होता है, अनन्य भक्तिका लक्षण यह 'अनन्यचेताः सततंयोमांस्मरति नित्यशः' इत्यादि. ॥ २२ ॥

मूलम्.

यत्रकालेत्वनावृत्तिमावृत्तिंचैवयोगिनः ॥
प्रयातायांतितंकालंवक्ष्यामिभरतर्षभ ॥ २३ ॥

अन्वयः

यत्र काले प्रयाताः योगिनः अनावृत्तिं च आवृत्तिं एव यांति तं कालं वक्ष्यामि ॥ २३ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जिसकालमे अर्थात् जिस मार्गमे गये भये योगी अपुनरावृत्तिको प्राप्त होते हैं औ जिसमे पुनरावृत्तिको प्राप्त होते हैं, वह काल मै कहताहौं अर्थात् वह मार्ग कहता हौं. ॥ २३ ॥

मूलम्

अग्निर्ज्योतिरहःशुक्लःषण्मासाउत्तरायणं ॥
तत्रप्रयातागच्छंतिब्रह्मब्रह्मविदोजनाः ॥ २४ ॥

अन्वयः

यत्र अग्निः ज्योतिः अहः शुक्लः षण्मासः उत्तरायणं तत्र प्रयाताः ब्रह्मविदः जनाः ब्रह्म गच्छंति ॥ २४ ॥

टीका.

जिस कालमे याने जिसमार्गमे उस कालाभिमानी देवताअग्नि औ ज्योति है याने प्रकाशकहै औ दिन तथा शुक्लपक्ष देवतौंके मार्गमे गये याने मृत्यु प्राप्त व्हैके गये हुये ब्रह्मके देवतौंके मार्गमे गये याने मृत्यु प्राप्त व्हैके गये हुये ब्रह्मके जाननेवाले ब्रह्मको प्राप्त होते हैं. ॥ २४ ॥

मूलम्.

धूमोरात्रिस्तथाकृष्णःषण्मासादक्षिणायनं ॥

तत्रचांद्रमसंज्योतिर्योगीप्राप्यनिवर्तते ॥२५

अन्वयः

धूमः रात्रि तथा कृष्णः षण्मासाः दक्षिणायनं योगी तत्र चांद्रमसं ज्योतिः प्राप्य निवर्तते ॥ २५ ॥

टीका.

धूम औ रात्रिः तथा कृष्णपक्ष छ महिना दक्षिणायन अर्थात् इन सबौंके अभिमानी देवतौं करिके युक्त जो मार्ग तिसमे जायके योगी स्वर्गमे यज्ञादिफल भोगिके फिरिभीजन्मते हैं. ॥ २५

मूलम्.

शुक्लकृष्णेगतीह्येतेजगतःशाश्वतेमते ॥
एकयायात्यनावृत्तिमन्ययावर्त्ततेपुनः ॥२६॥

अन्वयः

एते शुक्लकृष्णे गती जगतः शाश्वते मते एकया अनावृत्तिंयाति अन्यया पुनः आवर्त्तते ॥ २६ ॥

टीका.

ये जो शुक्ल औ कृष्ण गती ते जगतमे सदाही हैं परंतु एक शुक्ला गती है,जिससे मोक्ष औ दूसरीसे पुनः जन्म होताहै, ॥ २६ ॥

मूलम्..

नैतेसृतीपार्थजानन्योगीमुह्यतिकश्चन ॥
तस्मात्सर्वेषुकालेषुयोगयुक्तोभवार्जुन ॥ २७॥

अन्वयः

हे पार्थ एते सृती जानन् सन् कश्चन योगी न मुह्यति तस्मात् हे अर्जुन त्वं सर्वेषु कालेषु योगयुक्तो भव॥ २७॥

टीका.

हे पृथा पुत्र! इन शुक्ला औ कृष्णा दोनौ गती जानता हुवा-कोई योगी मोहको प्राप्त नंही होताहै इसते अर्जुन! तुम सर्व-कालमे योगयुक्त होउ. ॥ २७ ॥

मूलम्.

वेदेषुयज्ञेषुतपःसुचैवदानेपुयत्पुण्यफलंप्रदिष्ट
म् ॥ अत्येतितत्सर्वमिदंविदित्वायोगीपरंस्था
नमुपैतिचाद्यम् ॥२८॥

अन्वयः

नरः इदं विदित्वा ततः वेदेषु यज्ञेषु च तपस्सु च दा-नेषुयत् पुण्यफलं प्रदिष्टं तत्सर्वं अत्येति च योगी भूत्वा परंआद्यं स्थानं उपैति ॥ २८ ॥

टीका.

मनुष्य इन सप्तम औ अष्टम दोनौं अध्यायौंमे कहे हुये भ-गवानके महात्मको जानिके फिरि वेदमे अध्ययनादि करिके यज्ञमे अनुष्ठानादि करिके तपमे शरीरशोषणादि करिके दानमे सत्पात्रके संतोष करिके जो पुण्य कहाहै उस सर्वको उल्लंघन करिके याने उनसेभी श्रेष्ठफल पाइके फिरि योगी याने ज्ञानी व्हैके उत्तम आदिस्थान याने विष्णुपदको प्राप्त होय है. ॥ २८॥

मूलम्.

इतिश्रीमद्भगवद्गीता सूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे अक्षरब्रह्मयोगो
नाम अष्टमोऽध्यायः ॥ ८॥ ॥ ॥ ॥ ॥

इतिश्री मत्सुकल सीतारामात्मज पंडित रघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीता वाक्यार्थबोधिनी भाषाटीकायां अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

इदंतुतेगुह्यतमंप्रवक्ष्याम्यनसूयवे ॥ ज्ञानवि
ज्ञानसहितंयज्ज्ञात्वामोक्ष्यसेशुभात् ॥ १ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन इदं तु गुह्यतमं विज्ञानसहितं ज्ञानं ते अनसूयवे प्रवक्ष्यामि यत् ज्ञात्वा अशुभात् मोक्ष्यसे ॥ १ ॥

टीका.

सप्तम औ अष्टममे कहाकि, मेरा जो परमेश्वरतत्वहै सो भक्तिहीकरिके प्राप्तिहोने योग्यहै. अवनवममे आपकाजो अचिंत्य ऐश्वर्य औ भक्तीका श्रेष्ठ प्रभाव सो कहतेहैं अथवा पूर्व अध्यायमे उपासक भेदौंके निबंध कहे औ नवममे परम पुरुषका माहात्म्य औ ज्ञानियौंकी विशेषता वरणन करिके भक्तिरूप उपासनकास्वरूप कहते हैं. जैसेकि, हे अर्जुन! यह जो अतिगोप्य भक्तिरूप औ उपासन संज्ञक ज्ञान सो विज्ञान जो उपासनाकी गतीका विशेष ज्ञान तिस करिके संयुक्त मेरि निंदा करिकेरहित जो तुम तिनको मै कहता हौं याने वारंवार मै आपना माहात्म्य अपनेही मुखसे कहताहौं तौ भी, तुम मेरि निंदा नहीं करते हौ. इसवास्तेकहता हौं जिसको जानिकें तुम अशुभ संसारसे छूटौगे॥१

मूलम्.

राजविद्याराजगुह्यंपवित्रमिदमुत्तमम् ॥
प्रत्यक्षावगमंधर्म्यंसुसुखंकर्तुमव्ययम् ॥२॥

अन्वयः

इदं राजविद्याराजगुह्यं पवित्रं उत्तमं प्रत्यक्षावगमं धर्म्यंकर्तुं सुसुखं अव्ययं अस्ति ॥ २ ॥

टीका.

यह भक्तिरूप ज्ञान विद्या औ गुप्त पदार्थोंमे भी राजा याने

सर्वोपरि है औ पवित्र कारक उत्तम औ प्रत्यक्ष फल धर्मयुक्तकरनेको भी सुख सहित औ नाशरहित है, अर्थात् मेरी प्राप्तिको करायके आपभी नष्ट नहीं होताहै. ॥ २ ॥

मूलम्.

अश्रद्दधानाःपुरुषाधर्मस्यास्यपरंतप ॥ अप्राप्य मांनिवर्ततेमृत्युसंसारवर्त्मनि ॥ ३ ॥

अन्वयः

हे परंतप अस्य धर्मस्य अश्रद्दधानाःपुरुषाः मां अप्राप्य मृत्युसंसारवर्त्मनि निवर्तंते ॥ ३ ॥

टीका.

हे शत्रुनको संतापितकारक अर्जुन! इस उपासनरूप धर्मकी श्रद्धाको नहीं धारण करनेवाले पुरुष मेरेको नहीं प्राप्त व्हैके मृत्युरूप संसारमार्गमे वर्तमान होतेहैं. ॥ ३ ॥

मूलम्.

मयाततमिदंसर्वंजगदव्यक्तमूर्तिना ॥ मत्स्थानिसर्वभूतानिनचाहंतेष्ववस्थितः ॥ ४ ॥ नच मत्स्थानिभूतानिपश्यमेयोगमैश्वरं ॥ भूतभृन्न चभूतस्थोममात्माभूतभावनः ॥ ५ ॥

अन्वयः

इदं सर्वं जगत् अव्यक्तमूर्तिना मया ततं सर्वभूतानि मत्स्थानि च अहं तेषु अवस्थितः न ॥ ४ ॥ च भूतानि मत्स्थानि न इति मे ऐश्वरं योगं पश्य भूतभावनःमम आत्मभूतभृत् च भूतस्थः न ॥ ५ ॥

टीका.

यह सर्वजगत् अव्यक्तमूर्त्तियाने सूक्ष्म अंतर्यामी स्वरूप मेरे

करिके व्याप्तहै इसवास्ते सर्व चराचर भूतप्राणीमात्र मेरे स्वाधीनहैं औ मैं उनके स्वाधीन नहीं हौं अर्थात् मेरा उपकार उनपर है उनका मेरे पर नहींहै॥ ४ ॥सर्व भूत प्राणीमात्र जैसे घटमे जल तैसे मेरेमे नहीं हैं यह ऐसा मेरा ईश्वर संबंधी योगदेखो॰ सर्व भूतौंका पालनेवाला ऐसा मेरा आत्मा जो मन अथवा शरीररूप प्रत्यगात्मा सो भूतौंके विषे नहीं है याने भूतौंमे अहंकारयुक्त नही है अथवा मै सब भूतौंका पालकहौं औ भूतौंमे नहीं हौं क्यौंकि मेरे मनोमयसंकल्प हीसे भूतौंकि रक्षा होती है ॥ ५ ॥

मूलम्.

यथाकाशस्थितोनित्यंवायुःसर्वत्रगोमहान् ॥ त
थासर्वाणिभूतानिमत्स्थानीत्युपधारय ॥ ६ ॥

अन्वयः

यथा महान् वायुःनित्यं आकाशस्थितः सर्वत्रगः भवति
तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानि इति उपधारय ॥ ६ ॥

टीका.

जैसे महान् वायु नित्यप्रति निरालंब आकाशमे स्थित भया हुआ सर्वत्र विचारताहै अर्थात् उसका आधार मै हौं मेरे अवलंबसे स्थितविचारता है तैसे ही ये सर्वभूत प्राणी मेरे हीमे याने मेरे अवलंबमे जानो. अर्थात् इनकोभी मैही धारण करि रहाहौं ऐसा जानो इहांप्रमाणकेवास्ते श्रुतिलिखतेहैं एतस्यवाअक्षरस्यप्रशासनेगार्गिसूर्याचंद्रमसौविधृतौतिष्ठतः॥भीषास्माद्वातः पवतेभीषोदेतिसूर्यः ॥ भीषास्मादग्निश्चेंद्रश्चमृत्युर्धावतिपंचमः ॥ औरभी वेदवादी कहते हैं जैसे कि, मेघोदयःसागरसन्निवृत्तिरिंदोर्विभागः स्फुरितानिवायोः ॥ विद्युद्विभंगोगतिरुष्णरश्मेर्विष्णोर्विचित्राः प्रभवंतिमायाः इति ॥ ६ ॥

मूलम्.

सर्वभूतानिकौंतेयप्रकृतिंयांतिमामिकां ॥ कल्प
क्षयेपुनस्तानिकल्पादौविसृजाम्यहम् ॥ ७ ॥

अन्वयः

हेकौंतेय कल्पक्षये सर्वभूतानि मामिकां प्रकृतिं यांति कल्पादौ अहं तानि पुनः विसृजामि ॥ ७ ॥

टीका.

प्रथम कहाकि, भगवानने संकल्पहीसे सर्वकी स्थिति है औ अब यह कहते हैं कि, उत्पत्ति औ प्रलयभी उन्हींकेसंकल्पसे हैं. हेकुंतीपुत्र! कल्पक्षय याने ब्रह्माके सौवर्ष पीछे ब्रह्माकेभी प्रलय कालमे सर्वभूत प्राणीमात्र आपआपके कारणों सहित मेरी प्रकृति याने मेरा सरीरभूतसूक्ष्मरूप जिसको तमः भीकहते हैं उसमे लीन होतेहैं औ कल्पकी आदिमें मै उनको फिरि उत्पन्न करता हौं इहांप्रमाण मनुवाक्य लिखते हैं॥आसीदिदंतमोभूतं सोऽभिध्यायशरीरात्स्वात इति॥ श्रुतिभी लिखते हैं यस्याव्यक्तं शरीरं इत्यादि अव्यक्तमक्षरेलीयते अक्षरंतमसिलीयते तमःपरे देवेएकीभवति तमआसीत् तमसागूढमग्रेप्रकेतमितिचप्रमाणं ॥

मूलम.

प्रकृतिंस्वामवष्टभ्यविसृजामिपुनःपुनः ॥ भूत
ग्राममिमंकृत्स्नमवशंप्रकृतेर्वशात् ॥ ८ ॥

अन्वयः

स्वां प्रकृतिं अवष्टभ्य प्रकृतेः वशात् अवशं इमं कृत्स्न भूतग्रामं पुनः पुनः विसृजामि ॥ ८ ॥

टीका.

मै अपनी प्रकृतिके अनुकूल व्हैके प्राचीन स्वभावके वशजो

यह सर्व भूतसमूह तिसको वारंवार रचताहौं अथवा यह समग्र भूतसमूह मेरी गुणमयी प्रकृतिके वशहै इसवास्ते यह स्वतः अवश है, इसको मै समय समयमे सृजताहौं. ॥ ८ ॥

मूलम्.

नचमांतानिकर्माणिनिबध्नंतिधनंजय ॥ उदा
सीनवदासीनमसक्तंतेषुकर्मसु ॥ ९ ॥

अन्वयः

हेधनंजय तेषु कर्मसु असक्तं च उदासीनवत् आसी-
नं मां तानि कर्माणि न निबध्नंति ॥ ९ ॥

टीका.

जब आपही ऐसी विषम सृष्टिको रचतेहौ याने कोईको श्रेष्ठ औ कोईको नीच दुःखी उत्पन्न करतेहौ तव वैषम्य औ निर्दयत्वदोष तुह्मारेमें आवैंगे, जब तुमकोभी बंधन प्राप्त करैंगे तहा कहतेहैं कि, हे धनंजय! मै उन कर्मौंमे आसक्त नहीं औ उदासीनयाने इच्छाद्वेषादि रहित सरीखा स्थितहौं ऐसे मेरेको वै कर्म नहीं बंधन करि सकते हैं. ॥ ९ ॥

मूलम्.

मयाऽध्यक्षेणप्रकृतिःसूयतेसचराचरम् ॥
हेतुनानेनकौंतेयजगद्विपरिवर्त्तते ॥ १० ॥

अन्वयः

हेकौंतेय मया अध्यक्षेण प्रकृतिः सचराचरंजगत् सूय-
ते अनेन हेतुना जगत् विपरिवर्तते ॥ १० ॥

टीका.

मै जब सर्वका द्रष्टा व्हैके स्थितहौं तव यह प्रकृति च-

राचरको उत्पन्नकरै है इसी कारणसे जगत् नाना प्रकारका उत्पन्न होता है. ॥ १० ॥

मूलम्.

अवजानंतिमांमूढामानुषींतनुमास्थितं ॥ परं भावमजानंतोममभूतमहेश्वरं ॥ ११ ॥ मोघा शामोघकर्माणोमोघज्ञानाविचेतसः ॥ राक्षसी मासुरींचैवप्रकृतिंमोहिनींश्रिताः ॥ १२ ॥ महा त्मानस्तुमांपार्थदैवींप्रकृतिमाश्रिताः॥ भजंत्यन न्यमनसोज्ञात्वाभूतादिमव्ययं ॥ १३ ॥

अन्वयः

राक्षसीं च आसुरीं एव मोहिनीं प्रकृतिं श्रिताः अत- एव मोघाशाः मोघकर्माणः मोघज्ञानाः विचेतसः भूत- महेश्वरं मम परंभावं अजानंतः मूढाः मानुषीं तनुं आस्थितं मां अवजानंति ॥ ११ ॥ १२ ॥ तु दैवीं प्रकृ- तिं आश्रिताः महात्मानः हे पार्थ मां भूतादिं अव्ययं ज्ञात्वा अनन्यमनसः भजंति ॥ १३ ॥

टीका.

जो राक्षसी औ आसुरी ही मोह करनेवाली प्रकृतिको ग्रह- ण करि रहे हैं इसीसे वै निष्फल आशाके करनेवाले औ नि- ष्फल कर्म करनेवाले औ निष्फल ज्ञान जिनका औ इसीसे वि- क्षिप्त है चित्त जिनका इत्यादिकारणौं करिके मेरा भूतौंका महे- श्वरत्व नही जानते हैं याने मै ईश्वरौंका भी ईश्वर हौं, इसको नजानते भये मूढ परम करुणासे मनुष्य शरीर जोमैनेजगत् रक्षा वास्ते धारण किया है ऐसा जो मै तिसकी अवज्ञा करतेहैं

याने और मनुष्योंके समान जानते है ॥ ११ ॥ १२ ॥ औ जो दैवीप्रकृतीको प्राप्त भये हैं वे महात्माजन हे अर्जुन! मेरेको सर्वभूतौंका आदि याने वीज औ अविनाशी जानिके अनन्यमन याने दूसरेमे मन न लगाते भये मेरेको ही भजते हैं. ॥ १३ ॥

मूलम्.

सततंकीर्तयंतोमांयतंतश्चदृढव्रताः ॥ नमस्यं
तश्चमांभक्त्यानित्ययुक्ताउपासते ॥ १४ ॥

अन्वयः

सततं मां कीर्त्तयंतः च दृढव्रताःयतंतःच भक्त्या मां नमस्यंतः एवं नित्ययुक्ताः संतः मां उपासते ॥ १४ ॥

टीका

महात्मा कैसे भजते हैं सो कहै हैं. निरंतर मेरे ही गुण नामौंका कीर्तन करते भये औ दृढ संकल्प करिके मेरे पूजनादिकमेयत्न करते भये औ भक्ती करिके मेरेहीको साष्टांग नमस्कारकरते भये ऐसे नित्यही मेरे समागमकी इच्छा करते भये मेरीउपासना करते हैं. ॥ १४ ॥

मूलम्.

ज्ञानयज्ञेनचाप्यन्येयजंतोमामुपासते ॥ एक
त्वेनपृथक्त्वेनबहुधाविश्वतोमुखं ॥ १५ ॥

अन्वयः

अन्ये एकत्वेन च पृथक्त्वेन एवं बहुधा विश्वतोमुखं मां ज्ञानयज्ञेन यजतः संतः उपासते ॥ १५ ॥

टीका.

प्रथमजो कीर्त्तनादिकरिके भजते हैं उनसे दूसरे महात्मालोगएकत्व अर्थात् यह जडचेतन्य जगत् सर्व भगवानका शरीर है

इसवास्ते सर्व भगवानही है ऐसे एकत्व मानिके मेराहि कीर्त्तन अर्चनादि करते हैं औ पृथक्त्वेन इंद्रादिकोंका आराधन करिके मेरेअर्पण करते हैं अथवा एकत्व जो मित्रभावउस मित्रभावरूप एकत्वकरिके सत्कारपूर्वक उपासना करते हैं जैसे सुग्रीवादिकपृथक्क जो दासभाव उस करिके आराधनकरते भये उपासना करते हैं, जैसे हनुमान् इत्यादिक ऐसेही बहुधा कोई वात्सल्य औशृंगार इत्यादिक भावनासे नानाविधसे मेरा प्यारकरते भये पूजन करिके उपासना करते हैं कोई विश्वतोमुखं याने सर्वत्रमेरेको जानिके सर्वसे मित्रता औ दीनोंपर दया इत्यादि ज्ञानरूप यज्ञसे मेरा आराधन करते भये उपासना करते हैं.॥१५॥

मूलम्.

अहंक्रतुरहंयज्ञःस्वधाहमहमौषधं ॥ मंत्रोहमह
मेवाज्यमहमग्निरहंहुतं ॥ १६ ॥

अन्वयः

क्रतुः अहं एव यज्ञः अहं एव स्वधा अहं एव औषधं अहं एव मंत्रः अहं एव आज्यं अहं एव अग्निः अहं एव हुतं अहं एव ॥ १६ ॥

टीका.

अब श्रीकृष्ण भगवान् आपको विश्वरूप कहते हैं,याने सर्व विश्व मेराही शरीर हैं यह कहते. जैसे क्रतुमैही हौं अर्थात् अग्निष्टोमादिक श्रौतज्ञरूपमैही हौं, यज्ञयाने स्मार्त्त पंचमहायज्ञरूपमैंहीं हौं,स्वधा पितृनके अर्थ श्राद्धादिक औषध अन्न मंत्रआज्य होमसामग्री अग्नि औ होमयै सर्वरूप मैही हौं. ॥ १६ ॥

मूलम्.

पिताहमस्यजगतोमाताधातापितामहः ॥

वेद्यंपवित्रमोंकारऋक्सामयजुरेवच ॥ १७॥

अन्वयः

अस्य जगतः पिता माता धाता पितामहः वेद्यं पवित्रं ओंकारः ऋक् साम च यजुः अहं एव ॥ १७ ॥

टीका.

इस स्थावरजंगमरूप जगतका पिता माता धारण करनेवाला दादा इनरूप मैंहीं हौं औ वेदमे पवित्र कारक अथवा जानिवेजोग औ पवित्रकारक जोवस्तु है सो मैंहीं हौं औ ओंकार तथा ऋग्वेद सामवेद यजुर्वेद इनरूपभी मैंहीं हौं॥ १७॥

मूलम्.

गतिर्भर्त्ताप्रभुःसाक्षीनिवासःशरणंसुहृत् ॥ प्र
भवप्रलयस्थानंनिधानंबीजमव्ययं ॥ १८ ॥

अन्वयः

अस्य जगतः गतिः भर्त्ता प्रभुः साक्षी निवासः शरणं सुहृत् प्रभवप्रलयस्थानं निधानं अव्ययं बीजं अहं एव ॥ १८॥

टीका.

इस जगतकी गति जो गमन औ भर्त्ता पोषण कर्त्ता प्रभुस्वामी साक्षी शुभाशुभकर्मोंका साक्षी निवास रहनेका स्थान शरण इष्टकी प्राप्तिकारक औ अनिष्टका निवारक अथवा भयसे रक्षक सुहृत् प्रत्युपकार विना हितकारक प्रभवप्रलयस्थान याने उत्पत्ति नाशका स्थान निधान धारणकरनेका स्थल औ विनाशरहित सर्व जगतका कारण भी मैंहीं हौं. ॥ १८ ॥

मूलम्.

तपाम्यहमहंवर्षंनिगृह्णाम्युत्सृजामिच ॥

अमृतंचैवमृत्युश्चसदसच्चाहमर्जुन ॥ १९ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन अहं तपामि अहं वर्षं निगृण्हामि च उत्सृजामि च अमृतं च मृत्युः च सत् च असत् अहं एव ॥१९॥

टीका.

हेअर्जुन! अग्नि औ सूर्यरूप व्हैके मैंहीं तपता हौं औ ग्रीष्मादिक ऋतुनमे मैंहीं वर्षाको आकर्षण करता हौं औ वर्षाकालमे वर्षाको त्यागता हौं याने वर्षता हौं औ अमृत जिसकरिके जीवते हैं मृत्यु याने जिसकरिके मरते हैं सो उनरूपभी मैंही हौं अब बहुत कहनेमे क्याहै? सत् जो वर्त्तमान औ असत् जो व्यतीत भया औ होयगा अथवा सत् स्थूल असत् सूक्ष्म ऐसे इस जगत की सर्व अवस्थामे जड चेतनात्मक मैंही हौं इसवास्ते बहुधा नामरूप विभागसे पृथकृत्व करिके औ सर्वांतर्यामित्वसे एकत्वज्ञान करिके महात्मा मेरी उपासना करते हैं. ॥ १९ ॥

मूलम्.

त्रैविद्यामांसोमपाःपूतपापायज्ञैरिष्ट्वास्वर्गतिंप्रार्थयंते ॥ तेपुण्यमासाद्यसुरेंद्रलोकमश्नंतिदिव्यान्दिविदेवभोगान् ॥ २० ॥ तेतं भुक्त्वास्वर्गलोकंविशालंक्षीणेपुण्येमर्त्यलोकंविशंति ॥ एवंत्रयीधर्ममनुप्रपन्नागतागतंकामकामालभंते ॥ २१ ॥

अन्वयः

त्रैविद्याः सोमपाः पूतपापाः मां यज्ञैः इष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयंते ते पुण्यं सुरेंद्रलोकं आसाद्य दिवि दिव्यान् देवभोगान् अश्नंति ॥२०॥ ते तं विशालं स्वर्गलोकं भुक्त्वा पुण्ये

क्षीणे सति मर्त्यलोकं विशंति एवं त्रयीधर्मं अनुप्रपन्नाः कामकामाः गतागतं लभंते ॥ २१ ॥

टीका.

ऐसे महात्मा ज्ञानी लोगोंकी रहनि औ व्यवहार कहा अब अज्ञानी जो काम्य कर्म करनेवाले तिनका रहन, चलन कहते हैं. त्रैविद्या याने ऋक् जयुःसाम ऐसे तीन विद्या इन तीनों विद्याकरिके जो प्रतिपादन किया कर्म उसको त्रिविद्य कहते हैं औ उसकर्महीके केवल निष्ठावालौंको त्रैविद्य कहते हैं उन कर्मनिष्ठोंमे सकामी केवल कर्मनिष्ठ औनिष्कामी त्रैय्यंतनिष्ठ ते श्रेष्ठ तहां सकामी पुरुष केवल इंद्रादि यज्ञ शेष सो पान करिके निष्पाप हुये भये उन इंद्रादिरूप मेरा यजन करिके मेरेको उनमे न जानतेभये स्वर्गकी प्राप्ति मांगते हैं, फिरि वै पुण्यरूप इंद्रलोकको प्राप्तव्हैके उस स्वर्गमे दिव्य देवतौंके भोग भोगते हैं ॥ २० ॥ फिरिवै वह विशाल स्वर्ग लोक याने स्वर्गके सुखको भोगिके पुण्यके क्षयहोनेसे फिरि मर्त्यलोकमे प्रवेश करते हैं ऐसे केवलवेदत्रयी धर्मकोवारंवार करते भये सकामी लोग गतागत याने स्वर्ग जाना फिरि मर्त्यलोकमे आना फिरि जाना फिरि आना ऐसा फल पावते हैं. ॥ २१ ॥

मूलम्.

अनन्याश्चिंतयंतोमांयेजनाःपर्य्युपासते ॥
तेषांनित्याभियुक्तानांयोगक्षेमंवहाम्यहं ॥ २२ ॥

अन्वयः

येजनाः अनन्याः मां चिंतयंतः संतः मापर्युपासते तेषांनित्याभियुक्तानां योगक्षेमं अहं वहामि ॥ २२ ॥

टीका.

महात्मा जन तौ निरतिशय प्रियरूप मेरा चिंतवन करिके मेरेको प्राप्त व्हैके, फिरि नही जन्मते हैं ऐसे उनका विशेष देखाते हैं. जे अनन्य याने मेरे चिंतवन विना दूसराप्रयोजन जिनके नही ऐसे मेरा चिंतवन करनेवाले जे लोगमेरा उपासन करते हैं उन् नित्य मेरा संयोग चाहने वालौंका योग जो मेरी प्राप्ति औ क्षेम जो अपुनरावृत्ति अथवा योग धनादिलाभ क्षेम धनादिककारक्षण ऐसे इह लोक औ परलोकके सुखको प्राप्तिकारकमै ही हौं. ॥ २२ ॥

मूलम्.

येप्यन्यदेवताभक्तायजंतेश्रद्धयान्विताः ॥
तेपिमामेवकौंतेययजंत्यविधिपूर्वकं ॥ २३ ॥

अन्वयः

ये अन्यदेवताभक्ताः अपि श्रद्धया अन्विताः यजंते हे कौंतेय तेअपिमां अविधिपूर्वकं भजंति ॥ २३ ॥

टीका.

जेपुरुष अन्य इंद्रादिक देवतौंकेभी भक्त श्रद्धायुक्त उनका यजन करते हैं वै भी, मेरेहीको भजते हैं परंतु विधिपूर्वक याने मेरेको मुख्य जानिके नहि भजते है. जो उन इंद्रादिकौंका अंतर्यामी मेरेको जानिके वह यज्ञफल मेरे अर्पण करें तौ मुक्तहोय परंतु मेरेको नजाननेसोफिरिजन्मताहैं. ॥ २३ ॥

मूलम्.

अहंहिसर्वयज्ञानांभोक्ताचप्रभुरेवच ॥ नतुमामभिजानंतितत्त्वेनातश्च्यवंतिते ॥ २४ ॥

अन्वयः

हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुः अहं एव तु ते मां तत्त्वेन

न अभिजानंति अतः कारणात् च्यवंति ॥ २४ ॥

टीका.

जिसवास्ते कीं सर्व यज्ञौंका भोक्ता औ स्वामि मैंहि हौं; परंतु वै मेरेको ऐसा निश्चय करिके जानते नही इसवास्ते जन्म मरणको फिरिभी प्राप्त होते हैं. ॥ २४ ॥

मूलम्.

यांतिदेवव्रतादेवान्पितृन्यांतिपितृव्रताः ॥ भूतानियांतिभूतेज्यायांतिमद्याजिनोऽपिमां ॥ २५ ॥

अन्वयः

देवव्रताः देवान् यांति पितृव्रताः पितृन् यांति भूतेज्याः भूतानि यांति मद्याजिनः अपि मां यांति ॥ २५ ॥

टीका.

अहो यह बडा आश्चर्य है कि, एकही कर्ममे संकल्पमात्रसे पुनरावृत्ति औ पुनरावृत्तिकीभी प्राप्ति होति है, तहां कहते हैं इहां भक्तिका कारण है जैसेकी जिसकी भक्तिका संकल्प इसीको प्राप्ति केवल इंद्रादिदेवतौंकी भक्तिपूर्वक यजन करेतौ उन्ही देवतौंको प्राप्तहोय केवल पितृभक्त पितृनको प्राप्तहोय और भूत प्राणीमात्रमे जिसजिसकी भक्तिसे सेवाकरें उसीकी समताको प्राप्तहोय औ मेरी भक्तिपूर्वक सर्व यज्ञादि कर्मकरै तौ मेरेको प्राप्तहोय वै इंद्रादिक सर्व अल्पकाल स्थायी हैं औ मैं सदा एकरस हौं इसवास्ते उनका उपासक फिरिजन्मता है औ मेरा भक्त अपुनरावृत्तिको प्राप्त होता है. ॥ २५ ॥

मूलम्.

पत्रंपुष्पंफलंतोयंयोमेभक्त्याप्रयच्छति ॥ तदहंभक्त्युपहृतमश्नामिप्रयतात्मनः ॥ २६ ॥

अन्वयः

यः पत्रं पुष्पं फलं तोयं मे भक्त्या प्रयच्छति तत् पत्रा-
दिकं प्रयतात्मनः भक्त्युपहृतं अहं अश्नामि ॥ २६ ॥

टीका.

अब आपकी भक्ति करनेमे अति सुलभता देखाते हैं, जो कोई पत्र पुष्प फल औ जल मेरेको भक्ति करिकेयुक्त समर्पणकरता है सो पत्रादिक शुद्ध चित्त भक्तका अर्पण कियाभया मै स्वीकार करताहौं यह नहींकि, क्षुद्रदेवतौं सरीखा जो सामग्रीमे कुछभी कमती भया तौ क्रोधकरें इसवास्ते मै अतिसुलभ हौं. ॥ २६ ॥

मूलम्.

यत्करोषियदश्नासियज्जुहोषिददासियत् ॥
यत्तपस्यसिकौंतेयतत्कुरुष्वमदर्पणं ॥ २७ ॥
शुभाशुभफलैरेवंमोक्ष्यसेकर्मबंधनैः ॥ संन्यास
योगयुक्तात्माविमुक्तोमामुपैष्यसि ॥ २८ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय यत् करोषि यत् अश्नासि यत् जुहोषि यत् द-
दासि यत् तपस्यसि तत् मदर्पणं कुरुष्व ॥ २७ ॥ एवं
कर्मबंधनैः शुभाशुभफलैः मोक्ष्यसे एवंच सन्यासयोग
युक्तात्मा त्वं विमुक्तः सन् मां उपैष्यसि ॥ २८ ॥

टीका.

मै अतिसुलभ हौं इसवास्ते हे कुंतीपुत्र! तुम जो करौ जोखाउ जो होमकरौ जो दान देऊ जो तप करौ सो सर्व लौकिक वैदिककर्म मेरे अर्पण करौ ॥ २७॥ ऐसे करनेसे कर्म बंधन करनेवाले शुभाशुभकर्मफलौंसे छूटौगे औ ऐसेही यह कर्म फलअर्पणरूपसंन्यास योगमे मनको युक्त किये भये कर्मबंधनसे छूटिकेमेरे

को प्राप्त होउगे. ॥ २८ ॥

मूलम्.

समोहंसर्वभूतेषुनद्वेष्योस्तिचनप्रियः॥ येभ
जंतितुमांभक्त्यामयितेतेषुचाप्यहं ॥ २९ ॥

अन्वयः

अहं सर्वभूतेषु समः अतः मे द्वेष्यः न अस्ति न प्रियः अस्ति तु ये मां भक्त्या भजंति ते मयि संति च तेषु अपि अहं अस्मि ॥ २९ ॥

टीका.

मेरा सर्वलोकविलक्षण स्वभाव सुनौ कि मे सर्व भूतप्राणी मात्रमे समवर्ती हौं; इसवास्ते मेरे शत्रुभी नही औ मित्रभी नही तौ भी जो मेरेको भक्तिकरिके भजते हैं वै मेरे हृदयमे बसते हैं औ मै उनके हृदयमे बसता हौं. ॥ २९ ॥

मूलम्.

अपिचेत्सुदुराचारोभजतमामनन्यभाक् ॥
साधुरेवसमंतव्यःसम्यग्व्यवसितोहिसः॥ ३० ॥
क्षिप्रंभवतिधर्मात्माशश्वच्छांतिंनिगच्छति ॥
कौंतेयप्रतिजानीहिनमेभक्तःप्रणश्यति ॥ ३१ ॥

अन्वयः

चेत् यःसुदुराचारःअपि अनन्यभाक् मां भजते सःसाधुः एव मंतव्यः हि यतः सः सम्यक् व्यवसितः॥ ३० ॥ सः क्षिप्रं धर्मात्मा भवति च शश्वतशांतिं निगच्छाति हे कौंतेय त्वं प्रतिजानीहि मद्भक्तः न प्रणश्यति ॥ ३१ ॥

टीका.

जो कि अति दुराचारीभी होय याने स्वजातीय धर्मोंका

आचरण त्यागिके अन्यधर्म आचरण करता होय सो भी जो पुरुष मेरा अनन्यभक्त व्हैके मेरेको भजता होय तौ वह साधु है,ऐसा मानना क्योंकि, उसने मेरा भली प्रकारसे निश्चय किया है ॥ ३० ॥ अहो शास्त्रवाक्य है कि, नाविरतोदुश्चरितान्नाशांतो नासमाहितः॥नाशांतमनसोवापिप्रज्ञानेनैवमाप्नुयात्॥ अर्थ जो दुराचार नही छोडते हैं औ न शांत है औ नसावधान है औ न जिसका मन शांत भया है सो ज्ञान करिके ईश्वरको नही पावता है तौ दुराचारी साधु कैसे माना जायगा? तहां कहते हैं कि वह मेरे भजनके प्रभावसे तत्काल धर्मात्मा होता है शश्वच्छांति जो अपुनरावृत्तिरूप मेरी प्राप्ती उसको प्राप्त होय है, हे कुंतीपुत्र! तुम सभामे ऐसी भुजा उठायके प्रतिज्ञा करो कि मेरा भक्त नाशको नही प्राप्त होता है याने संसारी नही होता है. ॥ ३१ ॥

मूलम्

मांहिपार्थव्यपाश्रित्ययेऽपिस्युःपापयोनयः ॥
स्त्रियोवैश्यास्तथाशूद्रास्तेपियांतिपरांगतिं ॥
॥ ३२ ॥ किंपुनर्ब्राह्मणाःपुण्याभक्ताराजर्षय
स्तथा ॥ अनित्यमसुखंलोकमिमंप्राप्यभज
स्वमाम् ॥ ३३ ॥

अन्वयः

हे पार्थ मां व्यपाश्रित्य ये पापयोनयः अपि स्युः तथा स्त्रियः वैश्याः शूद्राः ते अपि परांगतिं यांति ॥ ३२ ॥ ये तु पुण्याः ब्राह्मणाः च तथा राजर्षयः भक्ताः ते परांगतिं यांति इति पुनः किं अतः अनित्यं असुखं इमं लोकं प्राप्य मां भजस्व ॥ ३३ ॥

टीका.

हे पृथापुत्र! मेरे आश्रित व्हैके जो पाप योनीभी याने अंतिज इत्यादि भी हैं तैसे स्त्री वैश्य औ शूद्र वै भी परमगतीको प्राप्त होते हैं ॥ ३२ ॥ औ जो पवित्र ब्राह्मण तथा क्षत्रिय मेरे भक्त व्हैके मुक्त होय इसमे कहनाही क्याहै? इसवास्ते अनित्य औ दुःखरूप इस लोकको प्राप्त व्हैके मेरेको भजो. ॥ ३३ ॥

मूलम्.

मन्मनाभवमद्भक्तोमद्याजीमांनमस्कुरु ॥ मा
मेवैष्यसियुक्त्वैवमात्मानंमत्परायणः ॥ ३४ ॥

अन्वयः

मन्मनाः भव मद्भक्तः भव मद्याजी भव मां नमः कुरु एवं आत्मानं युक्त्वा मत्परायणः सन् मां एव एष्यसि ॥ ३४ ॥

टीका.

हे अर्जुन तुम मेरेमे मन लगावो औ मेरे भक्त होउ याने मेराही स्मरणादिक करो मेराही यजन करो मेरेहीको नमस्कार करो ऐसे मनको मेरेमे लगायके परम वासस्थानकिये भये मेरेहीको प्राप्त होउगे. ॥ ३४ ॥

मूलम्.

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे राजविद्याराज
गुह्ययोगोनामनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

इति श्रीमत्सुकल सीतारामात्मज पंडित रघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

मूलम्

श्रीभगवानुवाच ॥ भूयएवमहाबाहोशृणुमेपर

मंवचः॥ यत्तेऽहंप्रीयमाणायवक्ष्यामिहितका
म्यया ॥ १ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच ॥ हेमहाबाहो यत् वचः प्रीयमाणा
यते हितकाम्यया वक्ष्यामि तत् मे परमं वचः भूयः
• एव शृणु ॥ १ ॥

टीका.

सप्तम आदिक तीनि अध्यायोंमे श्रीकृष्ण भगवानने भगवत्तत्व औ आपकी विभूती वर्णनकी, तहां सप्तममे रसोहम प्सुकौंतेय इत्यादि करिके औ अष्टममे अधियज्ञोऽहमेवात्र इत्यादि करिके नवममे अहंक्रतुरहंयज्ञ इत्यादि करिके विभूति संक्षेपसे कही. अब दशममे उन्ही विभूतियाँको विस्तार करते भये स्वभक्तिकी भी अवश्य कर्तव्यता वर्णन करते भये भगवान बोले, हे महाबाहो, जो वाक्य प्रीतिवाले तेरेको मै हितकी कामना करिके कहोंगा वही मेरा परम वाक्य तुम फिरि भी सुनो अथवावारंवार सुनों. ॥ १ ॥

मूलम्.

नमेविदुःसुरगणाःप्रभवन्नमहर्षयः ॥ अहमादि
र्हिदेवानांमहर्षीणांचसर्वशः ॥ २ ॥

अन्वयः

सुरगणः मे प्रभवं न विदुः च महर्षयः न विदुः हि यतः
अहं देवानां च महर्षीणां सर्वशः आदिः ॥ २ ॥

टीका.

समस्त देवता मेरे प्रभवको याने प्रभावको अर्थात् मेरे नाम कर्मस्वरूप औ स्वभावको नही जानतेहैं औ महर्षीभी नही जानतेहै क्योंकि, मै सर्वदेव औ महर्षी इनोंका सर्व प्रकारसे आदि-

हैं जैसेकि, उनका स्वरूप औ ज्ञानशक्ति इत्यादिकोंका आदि मैं हौं याने उनका देवत्व औ महर्षित्व उन्हीके पुण्यप्रमाणसे मैंहीने दिया है औ परमित ज्ञानभी मैंने दिया है इस वास्ते वे नहीजानते हैं. ॥ २ ॥

मूलम्.

योमामजमनादिंचवेत्तिलोकमहेश्वरं ॥ असंमूढः समर्त्येषुसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ ३ ॥

अन्वयः

यः मां अजं अनादिं च लोकमहेश्वरं वेत्ति सःमर्त्येषु असंमूढः सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ३ ॥

टीका.

जो मेरेको अजन्मा अनादि औ सर्व लोकोंका महेश्वर ऐसे जानता है सो मनुष्योंमेमोहरहितभयासर्वपापोंसे छूटताहै ॥ ३ ॥

मूलम्.

बुद्धिर्ज्ञानमसंमोहःक्षमासत्यंदमःशमः ॥ सुखंदुःखंभवोभावोभयंचाभयमेवच ॥ ४ ॥ अहिंसासमतातुष्टिस्तपोदानंयशोऽयशः ॥भवंति भावाभूतानांमत्तएवपृथग्विधाः ॥ ५ ॥

अन्वयः

बुद्धिः ज्ञानं असंमोहः क्षमा सत्यं दमः शमः सुखं दुःखं भवः भावः भयं च अभयं एव च ॥ ४ ॥ अहिंसा समता तुष्टिःतपः दानं यशः अयशः एवं पृथग्विधाः भूतानां भावाः मत्तः एव भवंति ॥ ५ ॥

टीका.

अब आपकी सर्व लोक महेश्वरताको प्रसिद्ध दरशाते हैं बु- द्धि इत्यादि तीन श्लोकों करिके, बुद्धि जो सारासार विवेककी निपुणताज्ञान आत्मपरपरमात्मविषयिकज्ञान असंमोहअव्या कुलता क्षमा समर्थकोभी सहनशीलता सत्य यथार्थ औप्रियभा· षण दम बाह्यइंद्रियोंका वशकरना शमअंतःकरणकासंयमसुख औ दुःखप्रसिद्धहैं भव उत्पत्ति अभाव नाश भय अभय प्रसिद्ध हैं अहिंसा परपीडाकी निवृत्ति समता रागद्वेषादिकका अभाव तुष्टि यथालाभ संतोष तप उपवासादिक दान न्यायसे उत्पन्न किये धनकासत्पात्रको अर्पण करना यश सत्कीर्ति अयश दु- ष्कीर्ति ऐसेबुद्धिज्ञानादिक ऐसे अनेक प्रकारके न्यारे न्यारे स- र्वभूतमात्रप्राणिमात्रौंके भाव ते वै सर्व मेरेसेही होतेहै. ॥ ५ ॥

मूलम्.

महर्षयःसप्तपूर्वेचत्वारोमनवस्तथा ॥ मद्भावा
मानसाजातायेषांलोकइमाःप्रजाः ॥ ६ ॥

अन्वयः

सप्त महर्षयः तेभ्यः पूर्वे चत्वारः महर्षयःतथा मनवः एतेमद्भावाः मानसाः जाताः येषां इमाःप्रजाः लोके प्रजायंते ॥ ६ ॥

टीका.

सप्त मरीचि इत्यादिक महाऋषी औ उनसेभी पूर्वचारि सनकादिक महाऋषी तथा स्वायंभुवादिकमनु ये मेरे संक ल्प सदृश करनेवालेहैं क्योंकि ब्रह्मरूप जो मै उस मेरे म; नहीसे उत्पन्नयेहैं जिनकी यह प्रजा पुत्रपौत्रादि औ शिष्य प्रशिष्यादिरूप लोकमे उत्पन्न होते हैं. ॥ ६ ॥

मूलम्.

एतांविभूतिंयोगंचममयोवेत्तितत्वतः ॥ सो ऽविकंपेनयोगेनयुज्यतेनात्रसंशयः ॥ ७ ॥

अन्वयः

यः मम एतां विभूतिं च योगं तत्त्वतः वेत्ति सः अविकंपेन योगेन युज्यते अतः संशयः न ॥ ७ ॥

टीका.

जो पुरुष यह मेरी विभूति याने महर्षी इत्यादिकोंकि उत्पत्ति औ स्वाधीनत्व रूप वैभव औ कल्याण गुणादि रूप योग, इनको जो तत्त्वसे जानै सो अचल भक्तियोगको प्राप्त होय, इहां इस विषयमे संशय नहीं. ॥ ७ ॥

मूलम्.

अहंसर्वस्यप्रभवोमत्तःसर्वंप्रवर्त्तते ॥ इतिमत्वा भजंतेमांबुधाभावसमन्विताः ॥ ८ ॥

अन्वयः

अहं सर्वस्य प्रभवः मत्तः सर्वं प्रवर्त्तते इतिमत्वा भावसमन्विताः बुधा ःमां भजंते ॥ ८ ॥

टीका.

अब विभूतिज्ञानकी फलरूप जो भक्ति उसै देखाते हैं, मै सर्वका उत्पत्तिस्थान हौं औ सर्व मेरेहीसे प्रवर्त्त होते हैं, ऐसे मेरेको जानिके प्रेमसहित ज्ञानीजन मेरेको भजते हैं. ॥ ८ ॥

मूलम्.

मच्चित्तामद्गतप्राणाबोधयंतःपरस्परं ॥ कथयंतश्चमांनित्यंतुष्यंतिचरमंतिच ॥ ९ ॥

अन्वयः

मच्चिताः मद्गतप्राणाः जनाः परस्परं बोधयंताः संतः नि-
त्यं मा कथयंति च तुष्यंति च रमंति ॥ ९ ॥

टीका.

पूर्व श्लोकमे कहाकि, ज्ञानी जन मेरेको भजते हैं सो वै जैसे भजते हैं सो कहते हैं, मेरेमे लगा है चित्त औ प्राण जिनका ऐसे लोग मेरे गुणौंको आपआपके अनुभव प्रमाण परस्पर बोध करते भये मेरेही दिव्य रमणीय गुणौंको नित्य कथन करते हैं औ संतुष्ट होते हैं औ रमंति याने निवृत्तिको प्राप्त होते हैं अथवा रमंति याने मेरे करी भई क्रीडौंको करते हैं जैसे उत्सवौंमे रामलीला इत्यादिक. ॥ ९ ॥

मूलम्.

तेषांसततयुक्तानांभजतांप्रीतिपूर्वकं ॥ ददा
मिबुद्धियोगंतंयेनमामुपयांतिते ॥ १० ॥

अन्वयः

सततयुक्तानां प्रीतिपूर्वकं भजतां तेषां तं बुद्धियोगं द-
दामि येन ते मां उपयांति ॥ १० ॥

टीका.

निरंतर मेरी प्राप्तिकी इच्छा करि रहे हैं औ प्रीतिपूर्वक मेरेहीको भजते हैं उनको मै वह बुद्धियोग देउंगा जिस बुद्धियोग करिके वै मेरेको प्राप्त होयगे. ॥ १० ॥

मूलम्.

तेषामेवानुकंपार्थमहमज्ञानजंतमः ॥ नाशया
म्यात्मभावस्थोज्ञानदीपेनभास्वता ॥ ११ ॥

अन्वयः

तेषां एव अनुकंपार्थं आत्मभावस्थः अहं भास्वता ज्ञान॰ दीपेन अज्ञानजं तमः नाशयामि ॥ ११ ॥

टीका

वे जो मेरे भक्त हैं उनहीके अनुग्रहके वास्ते उनकी मनकी वृत्तिमे स्थित भया हुवा मै प्रकाशमान जो मेरा संबंधी ज्ञान-रूपदीपक उसकरिके जो अज्ञानसे उत्पन्न भया है तम याने संसाररूप अंधकार इसका नाश करौंगा. ॥ ११ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ परंब्रह्मपरंधामपवित्रंपरमंभवा
न् ॥ पुरुषंशाश्वतंदिव्यमादिदेवमजंविभुम् ॥
॥ १२॥ आहुस्त्वामृषयःसर्वेदेवर्षिर्नारदस्तथा ॥
असितोदेवलोव्यासःस्वयंचैवब्रवीषिमे ॥ १३ ॥

अन्वयः

अर्जुनः उवाच हेकृष्ण भवान् परं ब्रह्म परं धाम परमंप-वित्रं यतः त्वां शाश्वतं दिव्यं पुरुषं आदिदेवं अजं विभुं आहुः ते के सर्वे ऋषयः तथा देवर्षिः नारदः असितः दे-वलः च स्वयं एव मे ब्रवीषि ॥ १२ ॥ १३ ॥

टीका.

अर्जुनने संक्षेपसे विभूति सुनिके औ विस्तारसे सुननेकी इ-च्छा करिके अर्जुन भगवानकी स्तुति करते भये बोलेकि, हे कृष्ण! तुम परंब्रह्म औ उत्कृष्ट तेज औ परम पावन हौ, क्योंकि तुमको नित्य दिव्यपुरुष औ आदिदेव अजन्मा व्यापक ऐसे कहते हैं, जो कहौगेकि वे कौन तौ वे सर्वऋषी तथा देवऋषी नारद अ-सित देवल व्यास औ आपभी तौ मेरेसे कहते हौ. ॥१२॥ १३ ॥

मूलम्.

सर्वमेतदृतंमन्येयन्मांवदसिकेशव ॥ नहितेभ
गवन्व्यक्तिंविदुर्देवानदानवाः ॥ १४ ॥

अन्वयः

हेकेशव यत् मां वदसि तत् एतत् सर्वं ऋतं मन्ये हेभगव
न् ते व्यक्तिं देवाः न विदुः न दानवाः विदुः ॥ १४ ॥

टीका.

हे केशव! जो मेरेको आपने आपना प्रभाव कहा सो मै स-
त्य मानता हौं इसीसे हे भगवन् ज्ञान शक्ति बल ऐश्वर्य वीर्य
तेज इन छ भगयुक्त तुह्मारी प्रगटताको देव औ दानवभी न-
हीजानतेहैं, देवौंके रक्षक औ दानवौंके शिक्षक आपही हो तौ-
भी वे तुह्मारी प्रकटताको नहीं जानते हैं. ॥ १४ ॥

मूलम्.

स्वयमेवात्मनात्मानंवेत्थत्वंपुरुषोत्तम ॥ भूत
भावनभूतेशदेवदेवजगत्पते ॥ १५ ॥

अन्वयः

हेपुरुषोत्तम हेभूतभावन हेभूतेश हेदेवदेव हेजगत्पते
त्वं आत्मानं आत्मना स्वयं एव वेत्थ ॥ १५ ॥

टीका.

हेपुरुषश्रेष्ठ! हेभूतप्राणीमात्रके उत्पत्तिकारक! हेसर्वभूतौंके-
ईश्वर! हे देवनके देव! हे जगतके स्वामिन! आपही आपके म
नकरिके आपके स्वरूपको जानते हो! दूसरा नहीं जानता
है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

वक्तुमर्हस्यशेषेणदिव्याह्यात्मविभूतयः ॥ या

भिर्विभूतिभिर्लोकानिमांस्त्वंव्याप्यतिष्ठसि ॥१६॥

अन्वयः

याः दिव्याः आत्मविभूतयः ताः त्वं अशेषेण वक्तुं अर्हसि याभिः विभूतिभिः त्वं इमान् लोकान् व्याप्य तिष्ठसि ॥ १६ ॥

टीका.

जो दिव्य आपकी विभूति हैं उनको तुम अशेष करिके कहने योग हो; जिन विभूतियोंकरिके तुम इन लोकोंमे व्याप्तहुये स्थित हो. ॥ १६ ॥

मूलम्.

कथंविद्यामहंयोगींस्त्वांसदापरिचिंतयन् ॥ के
षुकेषुचभावेषुचिंत्योसिभगवन्मया ॥ १७ ॥

अन्वयः

अहं योगी भक्तियोगनिष्ठः सन् च भक्त्या त्वां सदा परि चिंतयन्सन् चिंतनीयं त्वां कथं विद्यां हे भगवन् त्वं मया केषु केषु भावेषु चिंत्यः असि ॥ १७ ॥

टीका.

मै भक्तियोगमें निष्ठायुक्त हुआभया तुह्मारी भक्तिकरिके तुह्मारा सदा चिंतवन करता करता चिंतवन करनेयोग तुमको कैसे जानौं? हेभगवन्! तुम मेरे करिकै कौन कौन भावमे चिंतवन करने योग्य हौं. ॥ १७ ॥

मूलम्.

विस्तरेणात्मनोयोगविभूतिंचजनार्दन ॥ भूयः
कथयतृप्तिर्हिशृण्वतोनास्तिमेऽमृतं ॥ १८ ॥

अन्वयः

हेजनार्दन आत्मनः योगं च विभूतिं विस्तरेण भूयः कथय हि अमृतं शृण्वतः मे तृप्तिः न अस्ति ॥ १८ ॥

टीका.

जो आपने कहाकि, मै सबका उत्पत्तिस्थान हौं औ मेरेसे सर्व होतेहैं, यह सृष्टत्वादियोग जो तुमने संक्षेपसे कहा सो औ विभूति जो उनका प्रवर्त्तत्व सो विस्तारकरिके कहौ, क्योंकि, तुह्मारा माहात्म्यरूप अमृत सुनते सुनते मेरेको तृप्ति नही है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ हंततेकथयिष्यामिदिव्या ह्यात्मविभूतयः ॥ प्राधान्यतःकुरुश्रेष्ठनास्त्यं तोविस्तरस्यमे ॥ १९ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हंत हे अर्जुन याः दिव्याः आत्मविभूतयः ताः ते प्राधान्यतः कथयिष्यामि हेकुरुश्रेष्ठ मे विभूतिविस्तरस्य अंतः नास्ति ॥ १९ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान् बडी अनुकंपासे अर्जुनको कहते हैं, कि हे अर्जुन! जो मेरी दिव्यविभूती है वै तुह्मारेको मै श्रेष्ठ श्रेष्ठ कहौंगो क्योंकि, मेरे विभूतिविस्तारका अंत नही है विभूतिजिनकारिके प्रवृत्ति होतीहै वै प्राधान्यसे जैसे पुरोहितोंमे मुख्य बृहस्पति ऐसे ऐसे श्रेष्ठविभूति कहता हौं. ॥ १९ ॥

मूलम्.

अहमात्मागुडाकेशसर्वभूताशयस्थितः ॥ अह मादिश्चमध्यंचभूतानामंतएवच ॥ २० ॥

अन्वयः

हेगुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः अहं भूतानां आत्मा च अहं भूतानां आदिः च मध्यं च अंतः एव अहं अस्मि॥ २० ॥

टीका.

प्रथमजो कहि आएकी सर्वका स्रष्टा औ नियंता मै हौं उसी अर्थको अव स्पष्ट करते हैं, हे अर्जुन! सर्वभूत मेरे शरीररूप हैं उनके आशयनाम हृदयमे आत्मारूप स्थित हौं आत्मा कहिये शरीरका नियंता मालक तहांप्रमाण; सर्वस्यचाहंहृदिसन्निविष्टोमत्तःस्मृति र्ज्ञानमपोहनंच ॥ ईश्वरःसर्वभूतानांहृद्देशेऽर्जुनतिष्ठति ॥ भ्रामयन्सर्वभूतानियंत्रारूढानिमायया ॥ श्रुतिश्च यः सर्वेषु भूतेषुतिष्ठन्सर्वेभ्योभूतेभ्योंतरोयंसर्वाणिभूतानिनविदुः ॥ यस्यसर्वाणिभूतानिशरीरंयः सर्वाणिभूतान्यंतरोयमयतिएषतसर्वांतर्याम्यमृतः ॥ यआत्मनितिष्ठन्आत्मनोंतरोयमात्मानंनवेद ॥ यस्यआत्माशरीरंयअत्मानमंतरोयमयतिसतआत्मांतर्याम्यमृतइति ॥ इत्यादि प्रमाणौं करिके सर्वभूत प्राणिमात्र मेरे शरीररूप हैं उनका मै आत्मत्व करिके उनमें स्थित हौं औ उनका आदि मध्य औ अंतभीमहीं हौं ऐसेही जहां जहां भगवान् कहैंगेकि, अमुकमै हौं. तहां तहां यह अर्थ है की येमेरे श्रेष्ठ विभूतिमे हैं ये मेरे अति कृपा पात्र हैं; नहीतौ एकमे आप हैं तौ दूसरौं में कौन है? जो दूसरा भया तौ ईश्वरभी दूसरा चाहिये इसवास्ते अहं कहनेमे श्रेष्ठत्वही गृहण करना चाहिये औ शरीरवाची शब्दौंका शरीरी जो उस शरीरका अंतर्यामी है उसीमे प्रवृत्ति होती हैं जैसेकि, यह पुरुष प्रथम देव था अव मनुष्य भयातौ वह शरीरसे देवन भयाथा परंतु अंगुली शरीरके तरफ करनेसे उस आत्माका वोध भयाइसीतरहसे आत्मा अहं ऐसा कहनेमे अंतर्यामि अर्थ होताहै.॥ २०॥

मूलम्.

आदित्यानामहंविष्णुर्ज्योतिषांरविरंशुमान् ॥
मरीचिर्मरुतामस्मिनक्षत्राणामहंशशी ॥ २१ ॥

अन्वयः

आदित्यानां विष्णुः अहं ज्योतिषां अंशुमान् रविः अहं मरुतां मरीचिः अहं नक्षत्राणां शशी अहं अस्मि ॥ २१ ॥

टीका.

द्वादश सूर्यौंमे जो श्रेष्ठ विष्णूनामा सूर्य है उस रूपमे हौं, प्रकाश मानोंमे किरणवान रवि याने सूर्यरूपमैहौं, ऊंचासमरुतमे याने उंचासपवनौंमे मरीचि पवन रूप मै हौं, नक्षत्रौंमे चंद्रमा रूप मै हौं. ॥ २१ ॥

मूलम्.

वेदानांसामवेदोस्मिदेवानामस्मिवासवः ॥ इंद्रि
याणांमनश्चास्मिभूतानामस्मिचेतना ॥ २२ ॥

अन्वयः

वेदानां मध्ये सामवेदः अहं अस्मि देवानां वासवः अहं अस्मि इंद्रियाणां मनः अहं अस्मि भूतानांचेतना अहं अस्मि ॥ २२ ॥

टीका.

वेदौंमे सामवेद, देवमे इंद्र, इंद्रियोंमे मन, भूत प्राणीमात्रमे चेतनारूप मै हौं. ॥ २२ ॥

मूलम्.

रुद्राणांशंकरश्चास्मिवित्तेशोयक्षरक्षसां ॥ वसू
नांपावकश्चास्मिमेरुःशिखरिणामहं ॥ २३ ॥

अन्वयः

रुद्राणां शंकरः अस्मि च यक्षरक्षसां वित्तेशः वसूनां पाव·

कः अहं अस्मि च शिखरिणां मध्ये मेरुः अहं अस्मि॥ २३॥

टीका

एकादश रुद्रोंमे शंकर यक्षराक्षसोंमे कुबेर अष्टवसुनमे अ ग्नि शिखरवालोंमे मेरुपर्वतरूप मै हौं ॥ २२ ॥

मूलम्.

पुरोधसांचमुख्यंमांविद्धिपार्थवृहस्पतिं ॥ सेना नीनामहंस्कंदःसरसामस्मिसागरः ॥ २४ ॥

अन्वयः

हेपार्थ पुरोधसां मुख्यं वृहस्पतिं मां विद्धि च सेनानी नांस्कंदः अहं सरसां सागरः अहं अस्मि ॥ २४ ॥

टीका.

हे अर्जुन पुरोहितोंमे जो मुख्य पुरोहित वृहस्पति उन को मेरा श्रेष्ठरूप जानौ सेनापतिनमे कार्तिकस्वामी औ सर जो स्थिरजलवाले जलाशय हैं उनमे समुद्ररूप मै हौं ॥ २४ ॥

मूलम्.

महर्षीणांभृगुरहंगिरामस्म्येकमक्षरं ॥ यज्ञानां जपयज्ञोस्मिस्थावराणांहिमालयः ॥ २५ ॥

अन्वयः

महर्षीणां भृगुः अहं गिरां एकं अक्षरं अहं यज्ञानां जप यज्ञः अहं स्थावराणां हिमालयः अहं अस्मि ॥ २५ ॥

टीका.

महर्षिनमे भृगु वाक्योंमे ओंकार यज्ञोंमे जपयज्ञ स्थाव रोंमे हिमाचल मै हौं ॥ २५ ॥

मूलम्.

अश्वत्थःसर्ववृक्षाणांदेवर्षीणांचनारदः ॥ गंधर्वा

णांचित्ररथःसिद्धानांकपिलोमुनिः ॥ २६ ॥

अन्वयः

वर्स वृक्षाणां अश्वत्थः अहं देवर्षीणां नारदः अहं गंध र्वाणां चित्ररथः अहं सिद्धानां कपिलः मुनिः अहं अस्मि ॥ २६ ॥

टीका.

सर्व वृक्षौंमे पीपर मैं हौं देवऋषिनमे नारद मैं हौं गंधर्वौंमे चित्ररथ मैं हौं सिद्धौंमे कपिलमुनि मैं हौं ॥ २६ ॥

मूलम्.

उच्चैःश्रवसमश्वानांविद्धिमाममृतोद्भवं ॥ ऐराव
तंगजेंद्राणांनराणांचनराधिपं ॥ २७ ॥

अन्वयः

अश्वानां मध्ये अमृतोद्भवं उच्चैःश्रवसं मां विद्धि गजेंद्राणां ऐरावतं मां विद्धि नराणां मध्ये नराधिपं मा विद्धि ॥ २७॥

टीका.

घोडौंमे जो अमृतमथनसमयमे समुद्रसे उत्पन्न भया है उच्चैःश्रवा मैं हौं ऐसे जानौ हस्तिनमे ऐरावत औ नरौंमे राजाको मेराही श्रेष्ठ अंग जानौ. ॥ २७ ॥

मूलम्.

आयुधानामहंवज्रंधेनूनामस्मिकामधुक् ॥ प्रज
नश्चास्मिकंदर्पःसर्पाणामस्मिवासुकिः ॥ २८ ॥

अन्वयः

आयुधानां वज्रं अहं अस्मि धेनूनां कामधुक् अहं अस्मि च प्रजनः कंदर्पः अहं अस्मि सर्पाणां वासुकिः अहं अस्मि ॥ २८ ॥

टीका.

आयुधोंमे वज्र मै हों गाइनमे कामधेनु मै हों उत्पत्तिका कारक काम मै हों अर्थात् मै जो केवल इंद्रियसुखके वास्ते भोग भोगते हैं वह कामवासना नीच है औ श्रेष्ठ विभूति गनाते हैं इसवास्ते जनन हेतु कामको विभूतीमे कहा सर्पोंमे याने एकशिरवाले सर्पोंमे वासुकी मै हों ॥ २८ ॥

मूलम्.

अनंतश्चास्मिनागानांवरुणोयादसामहं ॥ पितॄ
णामर्यमाचास्मियमःसंयमतामहं ॥ २९ ॥

अन्वयः

नागानां अनंतः अहं अस्मियादसां वरुणः अहं अस्मि पितृणां अर्यमा अहं अस्मि संयमतां यमः अहं अस्मि ॥ २९ ॥

टीका.

नाग जो अनेकमस्तकवाले सर्प उनमे अनंत याने शेष मै हों जलवासिनमे वरुण मै हों पितृनमे अर्यमा पितृनका राजा सो मै हों दंड देनेवालोंमे यम मै हों ॥ २९ ॥

मूलम्.

प्रल्हादश्चास्मिदैत्यानांकालःकलयतामहं ॥ मृ
गाणांचमृगेंद्रोऽहंवैनतेयश्चपक्षिणां ॥ ३० ॥

अन्वयः

दैत्यानां प्रल्हादः अहं अस्मि कलयतां कालः अहं अस्मि च मृगाणां मृगेंद्रः अहं अस्मि पक्षिणां वैनतेयः अहं अस्मि. ॥ ३० ॥

टीका.

दैत्योंमे प्रल्हाद मै हों अनर्थ प्राप्तकारककी गनती करने

वालौंमे काल मै हौं अथवा वशकरनेवालौंमे काल मै हौं मृगनमे सिंह मै हौं पक्षिनमे गरुड मै हौं ॥ ३० ॥

मूलम्.

पवनःपवतामस्मिरामःशस्त्रभृतामहं ॥ झषाणां मकरश्चास्मिस्त्रोतसामस्मिजान्हवी ॥ ३१ ॥

अन्वयः

पवतां पवनः अहं अस्मि शस्त्रभृतां रामः अहं अस्मि झषाणां मकरः अहं अस्मि स्रोतसां जान्हवी अहं अस्मि ॥ ३१ ॥

टीका.

पवित्र करनेवालौंमे अथवा वेगवालौंमे पवन मै हौं शस्त्र धारिनमे राम मै हौं इहां शस्त्र धारण मात्र विभूति जानना क्योंकि आदित्यादिक क्षेत्रज्ञ हैं औ राम स्वयं भगवान हैं मत्स्यइत्यादिकौंमे मकर मै हौं जलके प्रवाहवालौंमे भागीरथी गंगाजी मै हौं ॥ ३१ ॥

मूलम्.

सर्गाणामादिरंतश्चमध्यंचैवाहमर्जुन ॥ अध्यात्म विद्याविद्यानांवादःप्रवदतामहं ॥ ३२ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन सर्गाणां आदिः अंतः च मध्यः अहं एव विद्यानां मध्ये अध्यात्मविद्या अहं प्रवदतां वादः अहं ॥ ३२ ॥

टीका.

हे अर्जुन सर्व जे उत्पत्ति कारक तिनका आदि याने सृष्टि करनेवालेरुप मै हौं औ अंत संहार करनेवाले जे हैं वैभी मै हौं औ मध्य याने पालन करनेवालेभी मै हौं सर्व विद्यानमे अ-

ध्यात्मविद्या याने आत्मज्ञानविद्या मै हौं औ वाद जल्प वि-
तंड इन तीनौंमे वाद मै हौं जहां तर्क औ प्रमाणसे अन्यके प
क्षको दूषण देके आपका पक्ष स्थापित करै वह जल्प जहा अ-
न्य पक्षको दूपण देई औ आपकाभी स्थापित न करै वह वितंड
जहां जिज्ञासूपनेसे गुरुशिष्यका वाद होय वह वाद है ॥ ३२ ॥

मूलम्.

अक्षराणामकारोऽस्मिद्वंद्वःसामासिकस्यच ॥ अ
हमेवाक्षयःकालोधाताहंविश्वतोमुखः ॥ ३३ ॥

अन्वयः

अक्षराणां अकारः अहं अस्मि सामासिकस्य मध्ये
द्वंद्वः अहं अक्षयः कालः अहं विश्वतोमुखः धाता अहं
अस्मि ॥ ३३ ॥

टीका.

अक्षरोंमे अकार मै हौं समाससमूहमे द्वंद्वसमास मै हौं औ
कला काष्ठादि रूप अक्षयकाल मै हौं प्रथमजो काल कहा सो
मरण हेतुक जैसे शतसंवत्सर की प्रायः उसको जोगणना करै
उसको कहा इहां अक्षय काल कहते हैं सर्वका धाता याने
स्रष्टा चतुर्मुख ब्रह्मा मै हौं अथवा धारण पोपण करनेकी श-
क्तिरूप मै हौं अथवा कर्म फल विधातृत्व मै हौं ॥ ३३ ॥

मूलम्.

मृत्युःसर्वहरश्चाहमुद्भवश्चभविष्यतां ॥ कीर्तिः
श्रीर्वाक्नारीणांस्मृतिर्मेधाधृतिःक्षमा ॥ ३४ ॥

अन्वयः

सर्वहरः मृत्युः अहं अस्मि च भविष्यतां उद्भवः अहं अ-
स्मि नारीणां कीर्तिः च श्रीः च वाक् स्मृतिः मेधा धृतिः

क्षमा एताः अहं अस्मि ॥ ३४ ॥

टीका.

सर्वस्वहरणेवालोमे मृत्यु मै हौं जो आपके श्रेष्ठत्वकीइच्छा करनेवाले हैं यानेअगाडी भला होयगा ऐसा चाहते हैं उनमे उद्भव मै हौं औ स्त्रियौंमे कीर्ति श्रीवाक् स्मृति मेधा धृति क्षमा यै सात देवता हैं जिनके भासमात्रसे मनुष्य श्लाघाको प्राप्त होता है सो इनरूपभी मै हौं याने यै मेरी श्रेष्ठ विभूति हैं ॥३४॥

मूलम्.

बृहत्सामतथासाम्नांगायत्रीछंदसामहं ॥ मासानांमार्गशीर्षोऽहमृतूनांकुसुमाकरः ॥ ३५ ॥

अन्वयः

साम्नां बृहत्साम अहं छंदसां गायत्री अहं मासानां मार्गशीर्षः अहं ऋतूनां कुसुमाकरः अहं अस्मि ॥ ३५ ॥

टीका.

सामवेदकी ऋचौंमे बृहत्साम मै हौं छंदोबद्ध वाक्योंमें गायत्री मंत्र मै हौं अथवा उक्तादिक छंदौंमे गायत्री छंद मै हौं महीनौंमे मार्गशीर्ष मै हौं ऋतुनमे वसंत मै हौं ॥ ३५ ॥

मूलम्.

द्यूतंछलयतामस्मितेजस्तेजस्विनामहं ॥ जयोऽस्मिव्यवसायोस्मिसत्वंसत्ववतामहं ॥ ३६ ॥

अन्वयः

छलयतां द्यूतं अहमस्मि तेजस्विनां तेजः अहमस्मि जेतॄणां जयः अहं व्यवसायिनां व्यवसायः अहं सत्ववतां सत्वं अहं ॥ ३६ ॥

टीका.

छल करनेवालेमे जो पांशौसे जुवा खेलते है याने चौपड सो मै हौं तेजस्विनमे तेज मै हौं जीतनवालौंमे जय मै हौं व्यवसाय जो निश्चय सो निश्चयवालौंमे निश्चय मै हौं सत्वजो मनका वडापन सो सत्ववालौंमे सत्व याने महा-मनस्त्व अर्थात् मनकी उदारता मै हौं ॥ ३६ ॥

मूलम्.

वृष्णीनांवासुदेवोऽस्मिपांडवानांधनंजयः ॥ मु
नीनामप्यहंव्यासः कवीनामुशना कविः ॥ ३७ ॥

अन्वयः

वृष्णीनां वासुदेवः अहं अस्मि पांडवानां धनंजयः अहं अस्मि मुनीनां व्यासः अहं अस्मि कवीनां उशना कविः अहं अस्मि ॥ ३७ ॥

टीका.

वृष्णीयादवनमे वासुदेव मै हौं इहां वसुदेवपुत्रत्वमात्रविभूति जानना पांडवनमे धनंजय याने तुमभी मेरी श्रेष्ठ विभूतिमे हौ मुनीजो मननकरिके तत्वको देखें उनमे वेदव्यास मै हौं कवी जेशास्त्रदर्शी अथवा ज्ञानी उनमे शुक्राचार्य मै हौं.॥३७॥

मूलम्.

दंडोदमयतामस्मिनीतिरस्मिजिगीपतां ॥ मौ
नंचैवास्मिगुह्यानांज्ञानंज्ञानवतामहं ॥ ३८ ॥

अन्वयः

दमयतां दंडः अहमस्मि जिगीपतां नीतिः अहं अस्मि गुह्यानां मौनं अहं अस्मि ज्ञानवतां ज्ञानं अहं अस्मि ॥ ३८ ॥

टीका.

नियम उल्लंघन करनेवालौंको दंडदेनेवालौंमे दंड मै हौं जो जीतनेकी इच्छा करते हैं उनमे जयका उपायरूप नीति मै हौं गुप्तकरनेके कारनौंमे मौन मै हौं क्योंकि जो बोलतानही उसका अभिप्राय जाननेमे आता नहीं ज्ञानवानौंमे ज्ञान मै हौं ॥ ३८ ॥

मूलम्.

यच्चापिसर्वभूतानांबीजंतदहमर्जुन ॥ नतदस्ति विनायत्स्यान्मयाभूतंचराचरं ॥ ३९ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन यत् च सर्वभूतानां बीजं तत् अपि अहं अस्मि यत् चराचरं भूतं मया विना स्यात् तत् न अस्ति ॥ ३९ ॥

टीका.

हे अर्जुन जो सर्वभूतप्राणिमात्रका कारण है सो मै हौं औ जो चराचरभूत मेरेविना होय सो नहींहै ऐसा जानौ क्योंकि सर्व का अंतर्यामी मै हौं इस श्लोकमे जो मै मै करिके आपहीको देखायाथा सो स्पष्ट किया कि अंतर्यामीरूप मै हौं ॥ ३९ ॥

मूलम्.

नांतोऽस्तिममदिव्यानांविभूतीनांपरंतप ॥ एष तूद्देशतः प्रोक्तोविभूतेर्विस्तरोमया ॥ ४० ॥

अन्वयः

हेपरंतप मम दिव्यानां विभूतीनां अंतः न अस्ति तु एषः विभूतेः विस्तरः मया उद्देशतः प्रोक्तः ॥ ४० ॥

टीका.

हेपरंतप मेरी दिव्यविभूतियोंकाअंत नहींहै क्योंकि यह विभूतिविस्तार मैने संक्षेपसे कहा है ॥ ४० ॥

मूलम्.

यद्यद्विभूतिमत्सत्वंश्रीमदूर्जितमेववा ॥ तत्तदे
वाऽवगच्छत्वंममतेजोंऽशसंभवं ॥ ४१ ॥

अन्वयः

यत् यत् सत्वं विभूतिमत् यत् श्रीमत् वा यत् ऊर्जितं
एव तत् तत् ममतेजोंशसंभवं इति त्वं अवगच्छ ॥ ४१ ॥

टीका.

जो जो ऐश्वर्यवान् पदार्थमात्र यानें स्थावर किंवा जंगम जो ऐश्वर्यमान् हैं वे औ जो श्रीमान् याने शोभायमान अथवा कांतिमान् अथवा धनधानवान् हैं वे औ ऊर्जित याने कल्याण के आरंभमे उद्युक्त अथवा कोईभी प्रभावबलादिक गुण करिके बढाहुआ सो ऐसा जो कुछभी स्थावर जंगम है सो मेरे तेजके अंश करिके है ऐसा तुम जानौ तेज याने पराभव करनेकी साम र्थ्य मर्थात् शक्तिसो मेरी अचिंत्य शक्तिके अंशकरिके उत्पन्न है ऐसा जानौ औरभी खुलासा अर्थ यह है कि विभूतिकहते हैं ऐश्वर्यको सो मेरे ऐश्वर्ययुक्त जानौ ॥ ४१ ॥

मूलम्.

अथवाबहुनेतेनकिंज्ञातेनतवार्जुन ॥ विष्टभ्या
ऽहमिदंकृत्स्नमेकांशेनस्थितोजगत् ॥ ४२ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन अथवा एतेन बहुना ज्ञातेन तव किं नाकिमपि
अहं इदं कृत्स्नं जगत् एकांशेन विष्टभ्य स्थितः अस्मि॥४२

टीका.

हेअर्जुन अथवा इस बहुत जाननेसे तुह्माराक्या प्रयोजनहै मैं इस जडचैतनरूप सर्व जगतको आपकी महिमाके एक अंश-

स्तंभन करिके स्थितहौं इहां श्रुतिप्रमाणहै ॥ पुरुषएवेदमित्यार
भ्यएतावानस्यमहिमाऽतोज्यायाश्चपुरुषः ॥ पादोऽस्यविश्वाभू
तानित्रिपादस्यामृतंदिवि॥इदं सर्वं पुरुषः एवं इति एतावान् अ
स्यपुरुषस्यमहिमा अस्य महिम्नःपादः विश्वाभूतानि च दिवि
अस्य त्रिपात् अतएव अमृतं अतश्च अतः अपि पुरुषः ज्याया
न् ॥ अर्थ यह सर्व जगत् पुरुषात्मकही है ऐसा इतना बडा इस
पुरुषका महिमाहै इसी महिमाकाएक अंशसंबंधीये सर्व भूतप्रा
णीमात्रहैं औ दिवि वैकुंठमे याने प्रकृतिसेपरे विष्णुलोकमे इस
महिमाके तीन अंश हैं इसवास्ते वह लोक मृत्युरहित है औ पु
रुष तौ इस महिमासेभी श्रेष्ठ है अर्थात् जिसके प्रभावसे यह स-
र्व प्रकाशि नहै तौ वह तौ बडा होइहीगा ॥ ४२ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेविभूतियोगोना
मदशमोऽध्ययः ॥ १० ॥

इतिश्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायांश्री
मद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांदशमोऽध्यायः॥ १०

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ मदनुग्रहायपरमंगुह्यमध्यात्मसं
ज्ञितं ॥ यत्त्वयोक्तंवचस्तेनमोहोऽयंविगतोमम ॥ १ ॥

अन्वयः

अर्जुनः उवाच हेभगवन् मदनुग्रहाय यत् परमं गुह्यं अध्या
त्मसंज्ञितं वचः त्वया उक्तं तेन अयं मम मोहः विगतः ॥ १ ॥

टीका.

पूर्वके अध्यायौंमे भक्तियोगकी उत्पत्ति औ वृद्धिकेवास्ते भ-

गवानने जो आपका स्वरूप वैभव वर्णन किया सो अर्जुनने सु
ना तहां यह कहाथा कि सर्वभूतमात्र मेरेमे हैं औ महीं उनके
उत्पत्ति रक्षा औ प्रलयका करनेवाला हौं औ वै मेरे स्वाधीन हैं
नहीं मयिसर्वमिदंप्रोतं सूत्रेमणिगणाइव अहंसर्वस्यप्रभवोमः
त्तः सर्वं प्रवर्त्तते इत्यादिक वाक्यों करिके जो भगवानका स्वरूप
सुना सो देखनेकी इच्छा करिके अर्जुन बोले हे भगवान् मेरे अ-
नुग्रहके वास्ते याने मेरेपर कृपा करनेके वास्ते जो अतिगोप्य
आत्मज्ञान विषयिक वचन आपने कहा उसकरिके यह देहा-
त्मज्ञानरूप मेरा मोह गया ॥ १ ॥

मूलम्.

भवाप्ययौहिभूतानांश्रुतौविस्तरशोमया ॥ त्व
त्तःकमलपत्राक्षमाहात्म्यमपिचाव्ययं ॥ २ ॥

अन्वयः

हेकमलपत्राक्ष भूतानां भवाप्ययौ त्वत्तः सकाशात् भव
तः इति मया विस्तरशः श्रुतौ च अव्ययं तव माहात्म्यं
अपि श्रुतं ॥ २ ॥

टीका.

हेकमलदलनयन भूत प्राणियोंकी उत्पत्ती औ प्रलय तुह्मारे
हिसे होतीहैं ऐसा मैने विस्तारपूर्वक वारंवार सुनाहै आपही
ने कहाकि अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा इत्यादिक
रिके औ अक्षय माहात्म्यभी सुना अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यं
ते मामबुद्धयः॥मयाततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना॥नचमांता
नि कर्माणि निबध्नंति धनंजय॥समोहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योस्ति
नप्रियः॥इत्यादि वाक्यौंकरिके विश्वकी सृष्टि करतेभी अविका
रिपना सर्वको नियममे चलाते भये विषमतारहित शुभाशुभ

कर्म करावतेभी असंगता बंध मोक्षादि विचित्र फलदेतेभी औदासीन्य ऐसा माहात्म्य सुना ॥ २ ॥

मूलम्.

एवमेतद्यथात्थत्वमात्मानंपरमेश्वर ॥ द्रष्टुमिच्छामितेरूपमैश्वरंपुरुषोत्तम ॥ ३ ॥

अन्वयः

हेपरमेश्वर त्वंयथा आत्मानं आत्थ एवं एतत् हेपुरुषोत्तम ते ऐश्वरं रूपं द्रष्टुं इच्छामि ॥ ३ ॥

टीका.

हेपरमेश्वर तुम जैसा आपका स्वरूप कहते हो सो ऐसाही यह है इसमे संशय नही तथापि हेपुरुषोत्तम तुह्मारा ऐश्वररूप याने ज्ञान शक्ति बल ऐश्वर्य वीर्य तेज इन षडैश्वर्योंकारिके युक्त जो तुह्मारा रूप है उसको मै देखाचाहताहौं ॥ ३ ॥

मूलम्.

मन्यसेयदितच्छक्यंमयाद्रष्टुमितिप्रभो ॥ योगेश्वरततोमेत्वंदर्शयात्मानमव्ययं ॥ ४ ॥

अन्वयः

हेप्रभो यदि तत् रूपं मया द्रष्टुं शक्यं इति मन्यसे ततः हे योगेश्वर त्वं मे अव्ययं आत्मानं दर्शय ॥ ४ ॥

टीका.

हेप्रभो जोवह रूप मेरे करिके देखने योग्य है याने मै उस रूपको देखि सकौंगा ऐसा आप मानते होय तो हेयोगेश्वर आपका अक्षयरूप मेरेको देखावौ ॥ ४ ॥

मूलम्.

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ पश्यमेपार्थरूपाणि

शतशोऽथसहस्रशः ॥ नानाविधानिदिव्यानिना
नावर्णाकृतीनिच ॥ ५ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हेपार्थ शतशःअथ सहस्रशःनानावि
धानि दिव्यानिच नानावर्णाकृतीनि मे रूपाणि पश्य ॥ ५॥

टीका.

जब अर्जुनने अतिकौतूहलयुक्त गद्गद कंठसे प्रार्थना की तब सुनिके अर्जुनको सावधान करते भये बोले हेपृथापुत्रसैकडौंऔ हजारौं प्रकारके तैसेही अनेक प्रकारके अप्राकृत औ अनेक प्रकारके वर्णौंकरिके युक्त आकार ऐसा मेरारूपदेखौ ॥ ५ ॥

मूलम्

पश्यादित्यान्वसून्रुद्रानश्विनौमरुतस्तथा ॥
बहून्यदृष्टपूर्वाणिपश्याश्चर्याणिभारत ॥ ६ ॥
इहैकस्थंजगत्कृत्स्नंपश्याद्यसचराचरम् ॥ मम
देहेगुडाकेशयच्चान्यद्द्रष्टुमिच्छसि ॥ ७ ॥

अन्वयः

हेभारत ममदेहेआदित्यान्वसून् रुद्रान् अश्विनौमरुतः
पश्य तथा अदृष्टपूर्वाणिबहूनि आश्चर्याणि पश्य ॥ ६ ॥ हे
गुडाकेशइह मम देहे सचराचरं कृत्स्नं जगत् एकस्थं अद्य
पश्य च यत् अन्यत् अपि द्रष्टुं इच्छसि तत् अपि पश्य ॥ ७॥

टीका.

हे भारत मेरे देहमे द्वादश आदित्य आठ वसू एकादश रुद्र अश्विनीकुमार उनंचासपवन देखौं तैसेही जो तुमने अथवा दुसरेनभी पूर्वकालमे कभी न देखे होय वैभी आश्चर्य देखौ ॥ ६ ॥

हे निद्राजीत इसमेरे देहमे चर औ अचर याने स्थावर जंगमस हित सर्व जगत एकही जगह स्थित आज देखौ औ जो औरभी देखा चाहते हाउ वहभी देखौ. ॥ ७ ॥

मूलम्.

नतुमांशक्यसेद्रष्टुमनेनैवस्वचक्षुषा ॥ दिव्यंददामितचक्षुःपश्यमेयोगमैश्वरम् ॥ ८ ॥

अन्वयः

अनेन एव चक्षुषा मां द्रष्टुं न शक्यसे तु ते दिव्यं चक्षुः ददामि तेन मे ऐश्वरंयोगंपश्य ॥ ८ ॥

टीका.

मै तुह्मारेको मेरी देहमै एकही जगह सर्व जगत देखावै सो तुम इन अपने चर्मचक्षुनसेदेखि नसकौगे याने ये नेत्रपरिमित वस्तुके देखनेवाले है औ यह रूप अपारिमित है इसवास्ते तुमको दिव्यनेत्र मे देऊंगा तुम मेरा ऐश्वरयोग याने अनंत विभूति योग देखौ ॥ ८ ॥

मूलम्.

॥ ॥ संजयउवाच ॥ ॥ एवमुक्त्वाततोराजन्महायोगेश्वरोहरिः ॥ दर्शयामासपार्थायपरमंरूपमैश्वरम् ॥ ९ ॥

अन्वयः

संजयः उवाच हेराजन् महायोगेश्वरः हरिः एवं उक्त्वा ततः परमं ऐश्वरं रूपं पार्थाय दर्शयामास ॥ ९ ॥

टीका.

संजय धृतराष्ट्रसे कहते भये हेराजन् महा योगेश्वर भगवान् ऐसे कहिके याने मेरा स्वरूप देखो ऐसा करिके फिरि आपका

विश्वरूप अर्जुनको देखाते भये ॥ ९ ॥

मूलम्.

अनेकवक्त्रनयनमनेकाद्भुतदर्शनम् ॥ अनेकदिव्याभरणंदिव्यानेकोद्यतायुधं ॥ १० ॥ दिव्यमाल्यांबरधरंदिव्यगंधानुलेपनं ॥ सर्वाश्चर्यमयंदेवमनंतं विश्वतोमुखं ॥ ११ ॥

अन्वयः

कीदृशं तत् रूपं तत् आह अनेकवक्त्रनयनं अनेकाद्भुतदर्शनं अनेकदिव्याभरणं दिव्यानेकोद्यतायुधं ॥ १० ॥ दिव्यमाल्यांबरधरंदिव्यगंधानुलेपनंसर्वाश्चर्यमयं देवं अनंतं विश्वतोमुखं ॥ ११ ॥

टीका.

जो रूप देखाया है उसका वर्णन करते हैं कैसा वह रूप है सो कहतेहैं अनेकहैं मुख औ नेत्र जिसमे औ अनेक अद्भुतहैं दर्शन जिसमे औ अनेक दिव्य हैं आभूषण जिसमे औ अनेक दिव्य आयुध उठाये भये याने ऊंचेकिये हाथोंमे लिये भये हैं जिसमे ॥ १० ॥ दिव्यमाला औ वस्त्र धारन किये है औ दिव्यचंदनकालेपन किये है औ सर्व आश्चर्यमय देदीप्यमान हैं औ जिसका अंत नही औ सर्वतरफको है मुख जिसमे ऐसा रूप देखाते भये । ११

मूलम्.

दिविसूर्यसहस्रस्यभवेद्युगपदुत्थिता ॥ यदिभाः सदृशीसास्याद्भासस्तस्यमहात्मनः ॥ १२ ॥

अन्वयः

यदि दिवि सूर्यसहस्रस्य युगपदुत्थिता भाः भवेत् सा

भाः यस्य महात्मनः भासः सदृशी स्यात् एवं भूतं रूपं दर्शयामास इति पूर्वेणान्वयः ॥ १२ ॥

टीका.

पूर्वश्लोकमे देव याने देदीप्यमान कहा उसीको विशेषकरिके कहते हैं जो आकाशमे हजार सूर्य एकसंग उदय होयँ औ उनका तेज यक मारगी प्रकाश होय सो प्रकाश कदापि उन विश्वरूपके प्रकाशतुल्य होय और उपमा नहीं है अर्थात् अनुपम है ऐसा रूप अर्जुनको देखाते भये. ॥ १२ ॥

मूलम्.

तत्रैकस्थंजगत्कृत्स्नंप्रविभक्तमनेकधा ॥ अपश्यद्देवदेवस्यशरीरेपांडवस्तदा ॥ १३ ॥

अन्वयः

तदा तत्र देवदेवस्य शरीर अनेकधा प्रविभक्तं कृत्स्नं जगत् एकस्थं पांडवः अपश्यत् ॥ १३ ॥

टीका.

तब वहां देदीप्यमानोंमे देदीप्यमान जो भगवान उनके शरीरमे अनेक प्रकारका विभक्त अर्थात् ब्रह्मादि विविध विचित्र देव पशु मनुष्य स्थावर इन आदिक भोक्तोंका समूह औ पृथ्वी अंतरिक्ष स्वर्ग पाताल इत्यादि भोगस्थान औ भोग्यभोगोपकरणोंके भेदों करिके अनेक प्रकारका विभाग किया भया प्रकृति परिणामरूपयुक्त समस्त जगत् एक स्थानमे अर्जुन देखते भये ॥ १३ ॥

मूलम्.

ततःसविस्मयाविष्टोहृष्टरोमाधनंजयः ॥ प्रणम्यशिरसादेवंकृतांजलिरभाषत ॥ १४ ॥

अन्वयः

ततः विस्मयाविष्टः हृष्टरोमः सः धनंजयः शिरसा देवं प्रणम्य कृताजलिःसन् अभाषत ॥ १४ ॥

टीका.

जब अर्जुनने ऐसा आश्चर्यमय रूप देखा तब विस्मयकरिकै व्याप्त औ रोमांचयुक्त अर्जुन मस्तक नवाइके नमस्कार करिके हाथ जोडिके भगवान्से बोलते भये. ॥ १४ ॥

मूलम्.

॥ ॥ अर्जुनउवाच ॥ ॥ पश्यामिदेवांस्तवदेव देहेसर्वांस्तथाभूतविशेषसंघान् ॥ ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थमृषींश्चसर्वानुरगांश्चदिव्यान् ॥ १५ ॥

अन्वयः

अर्जुनःउवाच हे देव तव देहे देवान् तथासर्वान् भूतविशेषसंघान् ब्रह्माणं च कमलासनस्थं ईशं यद्वा एतेषां ईशंकमलासनस्थं ब्रह्माणं च सर्वान् ऋषीन् च दिव्यान् उरगान् पश्यामि ॥ १५ ॥

टीका.

अर्जुन जो बोले सो कहते हैं,हे देव! तुह्मारे देहमे सर्व देव तथा सर्व भूत प्राणिमात्रके समूह औ ब्रह्मा औ कमलासन जो ब्रह्मातिनमें स्थित ईश्वर अथवा इन देवादिकोंके ईश्वर जो ब्रह्मा उनको तुह्मारे नाभिकमलमे स्थित देखताहौं,औ सर्व ऋषी औ दैदीप्यमान सर्व सर्प इनोंको आपके देहमे देखताहौं. ॥ १५ ॥

मूलम्.

अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रंपश्यामित्वांसर्वतोऽनंतरूपं ॥ नांतंनमध्यंनपुनस्तवादिंपश्यामिविश्वेश्वर

विश्वरूप ॥ १६ ॥

अन्वयः

हे विश्वेश्वर हे विश्वरूप अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रं अनंतरूपं त्वां सर्वतः पश्यामि तव अंतं न पश्यामि मध्यं च न पश्यामि पुनः तव आदिं न पश्यामि ॥ १६ ॥

टीका.

हे विश्वकेईश्वर हे विश्वरूप! अनेकहैं भुजा,उदर, मुख औ नेत्र जिसमे औ अनंतहैं रूप जिनके ऐसे तुमको मै देखताहौं औ तुह्मारा अंत नहीं देखता हौं, मध्यभी नही देखता हौं औ आदिभी नही देखता हौं. ॥ १६ ॥

मूलम्.

किरीटिनंगदिनंचक्रिणंचतेजोराशिंसर्वतोदीप्तिमंतं ॥ पश्यामित्वांदुर्निरीक्ष्यंसमंताद्दीप्ताऽनलार्कद्युतिमप्रमेयं ॥ १७ ॥

अन्वयः

हेदेवदेव त्वां किरीटिनं गदिनं चक्रिणं पश्यामि च तेजोराशिं सर्वतः दीप्तिमंतं च दीप्तानलार्कद्युतिं अतएव अप्रमेयं च समंतात् दुर्निरीक्ष्यं पश्यामि ॥ १७ ॥

टीका.

हेदेवदेव! तुमका किरीट, गदा औ चक्र धारण किये हुयेको देखता हौं औ तेजकी राशि चारौ औरसे प्रकाशवान् औ प्रदीपअग्नि तथा सूर्यकी कांतिकी सदृश आपकी कांति इसी वास्ते अप्रमेय याने जो प्रमाण करनेमे न आवै औ चौतरफ-

त्वमक्षरंपरमंवेदितव्यंत्वमस्यविश्वस्यपरंनिधानम् ॥ त्वमव्ययःशाश्वतधर्मगोप्तासनातनत्वं पुरुषोमतोमे ॥ १८ ॥

अन्वयः

हे प्रभो वेदितव्यं परमं अक्षरं त्वं अस्य विश्वस्य परं निधानं त्वं अव्ययः त्वं शाश्वतधर्मगोप्ता त्वं अतएव सनातनः पुरुषः त्वं इति मे मतः ॥ १८ ॥

टीका.

हे प्रभो! मुमुक्षुनकरिके जानने योग्य परम अक्षर आप हो इस जगतका परम आधार आपहो नाशरहित आप हो, नित्यधर्मके रक्षक आप हो, इसीसे सनातन पुरुष आप हो, ऐसा मैने जाना है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

अनादिमध्यांतमनंतवीर्यमनंतबाहुंशशिसूर्यनेत्रं ॥ पश्यामित्वांदीप्तहुताशवक्त्रंस्वतेजसा विश्वमिदंतपंतं ॥ १९ ॥

अन्वयः

अनादिमध्यांतं अनंतवीर्यं अनंतबाहुं शशिसूर्यनेत्रं दीप्तहुताशवक्त्रं स्वतेजसा इदं विश्वं तपंतं एवंभूतं त्वां पश्यामि ॥ १९ ॥

टीका.

नहि हैं आदि मध्य औ अंत जिनका औ अनंतहै पराक्रम जिनका औ अनंतहैं भुजा जिनके औ चंद्र तथा सूर्य हैं नेत्रोंमे जिनके, प्रदीप्त अग्नि सदृशहैं मुख जिनके औ आपके तेजकरिके इस विश्वको तपायमान कररहेहैं ऐसे आपकोमैं देखताहौं॥१९

मूलम्.

द्यावापृथिव्योरिदमंतरंहिव्याप्तंत्वयैकेनदिशश्च सर्वाः ॥ दृष्ट्वाद्भुतंरूपमुग्रंतवेदंलोकत्रयंप्रव्य थितंमहात्मन् ॥ २० ॥

अन्वयः

हे महात्मन् यत् यत् द्यावापृथिव्योः अंतरं तत् त्वया एकेन व्याप्तं च सर्वाः दिशः त्वया एकेन व्याप्ताः एवं इदं तव अद्भुतं उग्रं रूपं दृष्ट्वा लोक त्रयं प्रव्यथितं पश्यामि इति पूर्वेणान्वयः ॥ २० ॥

टीका.

हे महात्मन् याने महान् है देह जिनका ऐसे हे भगवान्! जो यह ब्रह्मांडका गोल है सो सर्व आपके शरीरकरिके व्याप्त है औ संपूर्ण दिशाभि व्याप्त हैं अर्थात् आपकी उंचाई औ चौ-डाई करिके यह विश्व परिपूरित है ऐसा यह आपका अद्भुत औ उग्ररूप देखिके तीनों लोकवासी सर्व सुरासुर, मनुष्य, पशु पक्षी इत्यादिक व्यथाको प्राप्त भये हैं ऐसा मै देखता हौं ॥ २० ॥

मूलम्.

अमीहित्वांसुरसंघाविशंतिकेचिद्भीताःप्रांज लयोगृणंति॥स्वस्तीत्युक्त्वामहर्षिसिद्धसंघाः स्तुवंतित्वांस्तुतिभिःपुष्कलाभिः ॥ ११ ॥

अन्वयः

हि अमी सुरसंघाः त्वां विशंति केचित् भीताः प्रांजलयः संतः तव गुणनामानि गृणंति महर्षिसिद्धसंघाः स्वस्ति इति उक्त्वा पुष्कलाभिः स्तुतिभिः स्तुवंति ॥ २१ ॥

टीका.

तीनौ लोकके वासिनको व्यथित देखिके ये महर्लोकादि-कौंके वासी देवसमूह आपके अतिअद्भुत विश्वाश्रयरूपको दे-खिके अतिआनंदसे आपके समीप प्राप्त होते है, औ उन्हीमेसे केतनेक भयभीत भयेहुये हाथ जोडिके हेशरण्यपाल दीनवंधो दयासिंधो इत्यादिक आपके गुणनाम उच्चारणरूप स्तुति कर-ते है. औ महर्षी तथा सिद्धौंके समूह अनेक प्रकारकी स्तुतिनक-रिकै आपका स्तवन करते हैं. ॥ २१ ॥

मूलम्.

रुद्रादित्यावसवोयेचसाध्याविश्वेऽश्विनौमरुत
श्चोष्मपाश्च ॥ गंधर्वयक्षाऽसुरसिद्धसंघावीक्ष्यं
तेत्वांविस्मिताश्चैवसर्वे ॥ २२ ॥

अन्वयः

रुद्रादित्याः वसवः च ये साध्याः विश्वे अश्विनौ मरुतः च उष्मपाः च गंधर्वयक्षाऽसुरसिद्धसंघाः एते सर्वे विस्मि-ताः संतः त्वा त्वां वीक्ष्यंते ॥ २२ ॥

टीका.

एकादशरुद्र १२ सूर्य ८ वसु औ जो साध्यनामके देवता हैं, वै औ १३ विश्वदेव २ अश्विनीकुमार ४९वायु औ उष्मप याने पितर, गंधर्व, हाहा हूहू इत्यादिक यक्ष कुवेरादिक, असुर विरोच नादिक, सिद्ध कपिलादिक, सिद्धौंके समूह यै सर्व विस्मयको प्राप्त भये हुये तुमको देखते हैं. ॥ २२ ॥

मूलम्

रूपंमहत्तेवहुवक्त्रनेत्रंमहावाहोवहुवाहूरूपादं ॥

बहूदरंबहुदंष्ट्राकरालंदृष्ट्वालोकाःप्रव्यथितास्त
थाहं ॥ २३ ॥

अन्वयः

हेमहाबाहो बहुवक्रनेत्रं बहुबाहूरूपादं बहूदरं बहुदंष्ट्रा-करालं एवंभूतं ते महत् रूपं दृष्ट्वा लोकाः प्रव्यथिताः तथाऽहं प्रव्यथितः अस्मि ॥ २३ ॥

टीका.

हे महाबाहो बहुत हैं मुख औ नेत्र जिसमे औ बहुत हैं भुजाजंघे औ पाय जिसमे औ बहुत हैं उदर जिसमे औ बहुत दाढें करिके विकराल ऐसा जो तुह्मारा रूप उसको देखिके सर्वलोक औ मैभी व्यथित भया हौं ॥ २३ ॥

मूलम्.

नभःस्पृशंदीप्तमनेकवर्णंव्यात्ताननंदीप्तविशाल
नेत्रं ॥ दृष्ट्वाहित्वांप्रव्यथितांतरात्माधृतिंनविंदा
मिशमंचविष्णो ॥ २४ ॥ दंष्ट्राकरालानिचतेमु
खानिदृष्ट्वैवकालानलसन्निभानि ॥ दिशोनजाने
नलभेचशर्मप्रसीददेवेशजगन्निवास ॥ २५ ॥
अमीचत्वांधृतराष्ट्रस्यपुत्राःसर्वेसहैवाऽवनिपाल
संघैः ॥ भीष्मोद्रोणःसूतपुत्रस्तथाऽसौसहाऽस्म
दीयैरपियोधमुख्यैः ॥ २६ ॥ वक्त्राणितेत्वरमा
णाविशंतिदंष्ट्राकरालानिभयानकानि ॥ केचिद्वि
लग्नादशनांतरेषुसंदृश्यंतेचूर्णितैरुत्तमांगैः ॥२७॥

अन्वयः

हे विष्णो नभःस्पृशं दीप्तं अनेकवर्णं व्यात्ताननं दीप्तवि-
शालनेत्रं एवंभूतं त्वां दृष्ट्वा हि यस्मात् प्रव्यथितांतरा-
त्मा अहं धृतिं च शमं न विंदामि च दंष्ट्राकरालानि
कालानलसन्निभानि ते मुखानि एव दृष्ट्वा दिशः न जा-
ने च शर्म न लभे च एवं अमी सर्वे धृतराष्ट्रस्य पुत्राःअव-
निपालसंघैः सह तथा भीष्मः द्रोणः असौ सूतपुत्रः अ-
स्मदीयैःयोधमुख्यैः अपि सह त्वां दृष्ट्वा दिशः न जानं-
ति च शर्म न लभंते किंतु त्वरमाणाःसंतः दंष्ट्राकराला-
नि भयानकानि ते वक्त्राणि विशंति केचित् दशनांतरेषु
विलग्नाः संतः चूर्णितैः उत्तमांगैः संदृश्यंते तस्मात् हे देवे-
श हे जगन्निवास त्वं प्रसीद ॥ २४ ॥ २५ ॥२६॥ २७॥

टीका.

हे विष्णो याने हे सर्वव्यापिन्! नभ जो परम आकाश या-
ने प्रकृतिसे पर आकाश उसमे है स्पर्श जिनका याने आपका
यह शरीर प्रकृतिसे परे वैकुंठ पर्यंत देखता है औ प्रकाशमान
अनेक वर्ण हैं जिनमे औ अति फैले हैं मुख जिनके औ प्रकाश
मान वडे वडे हैंनेत्रजिनके ऐसे तुमको देखिके मेरा मन व्यथित
भया है इसीवास्ते मेरेको धीरज नही रहता है औ सुखभी नहीं
पावता हौं औ वडी वडी दाढौंकरिके विकराल औ कालानल
जो प्रलयकालका अग्नि उस अग्निके समान देदीप्यमान ऐसे
तुह्मारे मुखौंको देखिके मै दिशौंकोभी नहीं जानताहौं याने कि-
धर पूरव औ किधर पश्चिम इत्यादिभी ज्ञान नही रहा है, औ
सुख नही पावता हौं औ ये सर्व धृतराष्ट्रके पुत्र औरभी राजौं
करिके सहित तथा भीष्म औ द्रोणाचार्य औ यह कर्ण ये सर्व

राजौंकरिके सहित वैसेही आपको देखिके धीरज नही धरते हैं औ सुखभी नही पाते हैं औ इनको दिशाभ्रम भया है,इसवास्ते ये सुखभी पाते नही क्यौंकि,बडेवेगसहित विकराल है इस दाढें जिसमे ऐसे भयानक तुह्मारे मुखौंमे प्रवेश करते जाते हैं,याने दिशौंको भूलेहुये भागते भागते आपके मुखौंमे प्रवेश करते हैं- तहांभी केतनेक दांतौंके वीच वीचमे चूर्णित मस्तकौं सहित दीखते हैं याने उनके मस्तक चूर चूर भये हैं औ वे आपके दांतौंके वीच वीचमे लगे दीखते है,इसवास्ते आपको हम डरते हैं इसीवास्ते हे देवनकेभी परमेश्वर हे जगन्निवास! आप प्रसन्न होउ याने सौम्यरूप धारण करौ. ॥ २४ ॥ २५ ॥ २६ ॥ २७ ॥

मूलम्.

यथानदीनांवहवोंवुवेगाःसमुद्रमेवाऽभिमुखाद्रवंति ॥ तथातवामीनरलोकवीराविशंतिवक्त्राण्यभितोज्वलंति ॥ २८ ॥

अन्वयः

यथा नदीनां वहवः अंबुवेगाः समुद्रं एव अभिमुखाः द्रवंति तथा अमी नरलोकवीराः अभितः ज्वलंति तव वक्त्राणि विशंति ॥ २८ ॥

टीका. .

जैंसे नदियोंके पानिके अनेक वेग समुद्रहीके संमुख जाते हैं, तैसेही ये नरलोक वीर सर्व औरसे प्रकाशमान ऐसे तुह्मारे मुखौंमे प्रवेश करते हैं. ॥ २८ ॥

मूलम्.

यथाप्रदीप्तंज्वलनंपतंगाविशंतिनाशायसमृद्ध

वेगाः ॥ तथैवनाशायविशंतिलोकास्तवापिव
क्त्राणिसमृद्धवेगाः ॥ २९ ॥

अन्वयः

यथा समृद्धवेगाः पतंगाः नाशाय प्रदीप्तं ज्वलनं विशंति तथा एव समृद्धवेगाः लोकाः अपि नाशाय तव वक्त्राणि विशंति ॥ २९ ॥

टीका.

जैसे बडे वेगयुक्त पतींगा अपने नाशके वास्ते प्रज्वलित अग्निमें प्रवेश करते हैं, तैसेही बडेवेगयुक्त ये लोकभी अपने नाशके वास्ते आपके मुखोंमे प्रवेश करते हैं. ॥ २९ ॥

मूलम्.

लेलिह्यसेग्रसमानःसमंताल्लोकान्समग्रान्वदनै
र्ज्वलद्भिः ॥ तेजोभिरापूर्यजगत्समग्रंभासस्तवो
ग्राःप्रतपंतिविष्णो ॥ ३० ॥

अन्वयः

हेविष्णो ज्वलद्भिः वदनैः समग्रान् लोकान् ग्रसमानः सन् ओष्ठपुटादिकं समंतात् लेलिह्यसे तव उग्राः भासः तेजोभिः समग्रं जगत् आपूर्य प्रतपंति ॥ ३० ॥

टीका.

हेजगद्व्यापिन्! प्रकाशमान जो आपके मुख उनोंकरिके सर्व लोकोंको भक्षण करते करते ओंठ गल्ल फरादिक चौंतरफसे वारंवार चाटते हो औ आपके प्रकाशहि अपने तेज करिके सर्व जगतको परिपूरण करिके तापि रहे हैं. ॥ ३० ॥

मूलम्.

आख्याहिमेकोभवानुग्ररूपोनमोस्तुतेदेववर

प्रसीद ॥ विज्ञातुमिच्छामिभवंतमाद्यंनहिप्रजा
नामितवप्रवृत्तिं ॥ ३१ ॥

अन्वयः

हेदेववर एवं उग्ररूपः भवान् कः इति मे आख्याहि हि
यतः अहं तव प्रवृत्तिं न प्रजानामि अतः भवंतं आद्यं
विज्ञातुं इच्छामि त्वं प्रसीद ते नमः अस्तु ॥ ३ ॥

टीका.

हेदेवनमे श्रेष्ठ! अर्थात् हेदेवनके ईश! ऐसे उग्र रूप आपको न हो. यह मेरेसे कहो क्योंकि, मै आपकी प्रवृत्ति नही जानता हौं, इसवास्ते आप जो आदिपुरुष हौ उन तुमको मै जानता चाहता हौं. तुम प्रसन्न होउ अर्थात् प्रसन्न व्हैके कहौ तुमको मेरा नमस्कार होउ. ॥ ३१ ॥

मूलम्.

॥ ॥श्रीभगवानुवाच॥ ॥ कालोऽस्मिलोकक्षय
कृत्प्रवृद्धोलोकान्समाहर्तुमिहप्रवृत्तः ॥ ऋतेऽ
पित्वांनभविष्यंतिसर्वेयेवस्थिताःप्रत्यनीकेषुयो
धाः ॥ ३२ ॥ तस्मात्त्वमुत्तिष्ठयशोलभस्वजित्वा
शत्रून्भुंक्ष्वराज्यंसमृद्धं ॥ मयैवैतेनिहताःपूर्वमे
वनिमित्तमात्रंभवसव्यसाचिन् ॥ ३३ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच अहं लोकक्षयकृत् प्रवृद्धः कालः अ-
स्मि इह लोकान् समाहर्तुं प्रवृत्तः अस्मि ये योधाः प्रत्य
नीकेषु अवस्थिताः ते त्वां ऋते सर्वे अपि न भविष्यंति
॥ ३२ ॥ हे सव्यसाचिन् तस्मात् त्वं उत्तिष्ठ यशः लभस्व

शत्रून् जित्वा समृद्धं राज्यं भुंक्ष्व एतेपूर्वं एव मया निह
ताः अतः त्वं निमित्तमात्रंभव ॥ ३३ ॥

टीका.

जब अर्जुनने वडी प्रार्थना करिके पूछाकि, मैंआपकी प्रवृत्ति औ आपकोभी नहीं जानता हौं आपकहौ तव भगवान् बोलेकि मै लोकौंके क्षय करनेवाला अतिवडाभया काल हौं. जोकहौगे मैनेतौ ईश्वररूप देखनेको प्रार्थनाकीथी आपक्यौं आएतौकह-ता हौं किइस जगहमै इन मनुष्यौंका संहार करनेको प्रवर्त्तभया हौं जो कि ये भीष्म द्रोणादिकौंकी सेनौं सेनौंमे याने सवसेनौंमे अर्थात् तुह्मारे शत्रुनकीसेनौंमे युद्ध करनेको खडे हैं वैतुह्मारेवि ना सर्वही न रहैंगे, याने तुमइनके मारनेवाले हौसोतुमही रहौगे और ये सर्वमैंरेंगे॥ ३२ ॥ इसीवास्ते हे सव्यसाचिन् तुमयुद्ध करनेको उठौं यशको लेउ यश क्या है सो कहते हैं, शत्रुनको जीतौ औ अकंटक राज्य भोगो; ये सर्व प्रथमही मेरे मारे भ-ये हैं इसवास्ते तुम निमित्तमात्र होउ सव्यसाची कहते हैं जो दोनौ हाथौंसे बाणप्रहार करता होइ उसको सो अर्जुन दोनौं हाथौंसे चलानेवाले हैं इसवास्ते सव्यसाची कहिके बोलाया. ॥ ३३ ॥

मूलम्.

द्रोणंचभीष्मंचजयद्रथंचकर्णंतथान्यानपियोधवी
रान् ॥ मयाहतांस्त्वंजहिमाव्यथिष्ठायुध्यस्वजे
तासिरणेसपत्नान् ॥ ३४ ॥

अन्वयः

द्रोणं च भीष्मं च जयद्रथं च कर्णं तथा अन्यान् अपि
योधवीरान् मया हतान् त्वं जहि मा व्यथिष्ठाः रणेसप-
त्नान् जेतासि अतः युध्यस्व ॥ ३४ ॥

टीका.

जो प्रथम शंका किथी कि, क्या मालूम हम जीतैंगे किथैं जीतैंगे सोभी, शंका अब त्यागौ. क्यौं कि, द्रोणाचार्य भीष्म जयद्रथ औ कर्ण तथा औरभी शूर वीर वैमेरे मारे भये हैं इनको तुम निमित्तमात्र व्हैके मारौ औभयमति मानौ तुम रणमे शत्रुनको जीतौगे इसवास्ते युद्ध करौ. ॥ ३४ ॥

मूलम्.

॥ ॥संजयउवाच ॥ ॥एतछ्रुत्वावचनंकेशवस्य
कृतांजलिर्वेपमानःकिरीटी ॥ नमस्कृत्वा
भूयएवाहकृष्णंसगद्गदंभीतभीतःप्रणम्य ॥ ३५॥

अन्वयः

संजयः उवाच किरीटी केशवस्य एतत् वचनं श्रुत्वा वेपमानः कृतांजलिः सन् नमस्कृत्वा भूयः एव भीतभीतः सगद्गदं प्रणम्य कृष्णं आह ॥ ३५ ॥

मूलम्.

संजय यह वृत्तांत कहिके फिरिभी अगाडीका कहतेहैं कि, हे राजन्! किरीटी जो अर्जुन सो भगवानके थे ऐसे वचन सुनिके कांपता कांपता हाथ जोडे हुये नमस्कार करिके फिरिभी अति भयभीत गद्गद कंठ युक्त भये हुये नमस्कार करिके श्रीकृष्णसे बोलता भया. ॥ ३५ ॥

मूलम्.

॥ ॥अर्जुनउवाच॥ ॥स्थानेहृषीकेशतवप्रकी
र्त्याजगत्प्रहृष्यत्यनुरज्यतेच॥ रक्षांसिभीतानि
दिशोद्रवंतिसर्वेनमस्यंतिचसिद्धसंघाः॥ ३६॥

अन्वयः

अर्जुनः उवाच हे हृषीकेश तवप्रकीर्त्या जगत् प्रहृष्यति च अनुरज्यते च रक्षांसि भीतानि दिशः द्रवंति च सर्वे सिद्धसंघाः नमस्यंति इति स्थाने योग्यं ॥ ३६ ॥

टीका.

अब ११ श्लोकों करिके अर्जुन स्तुति करते हैं कि, हे हृषीकेश! आप भक्तवत्सल हो इसवास्ते आपकी कीर्तिकरिके जगत आनंदको प्राप्त होता है औ आपमे प्रीति करता है औ राक्षस भयको प्राप्त हुये दिशाविदिशाको भागते हैं औ सर्वे सिद्ध लोगोंको समूह आपको नमस्कार करते हैं यह सर्व आपके योग्यही है. ॥ ३६ ॥

मूलम्.

कस्माच्चतेननमेरन्महात्मन्गरीयसेब्रह्मणोप्यादिकर्त्रे॥ अनंतदेवेशजगन्निवासत्वमक्षरंसदसत्परंयत् ॥ ३७ ॥

अन्वयः

हेमहात्मन् ब्रह्मणः अपि गरीयसे च आदिकर्त्रे तुभ्यं ते सिद्धसंघाः कस्मात् न नमेरन् अपितु नमेरन् एवं हे अनंत हे देवेश हे जगन्निवास यत् अक्षरं तत् त्वं यत् सत् यत् असत् यत् तत्परं तत्सर्वं त्वं एव ॥ ३७ ॥

टीका.

जो प्रथम कहाकि, जगत् हर्षता है औ अनुराग करता है तथा राक्षस भागते हैं औ सिद्ध नमस्कार करते है सो सर्व योग्य है; इसी योग्यताईको वर्णन करते हैं हे महात्मन्! ब्रह्मासे भी आप अति वडे हो क्योंकि आदिकर्ता हो ऐसे तुमको वे सिद्धोंके समूह क्यों ननवै अर्थात नवहींगे हे अनंत हे देवेश हे जगन्निवास जो

अक्षर याने आत्मा अर्थात् जीवतत्व नजायते म्रियतेवा कदा चित् इत्यादि प्रामाणोंसे अक्षर शब्द निर्दिष्ट जीवात्मा सोभि आपही हैं औ सदसत् जो कार्य कारणभावकरिके स्थित प्रकृति तत्व सो भी आपही हैं सत् जो स्थूल कार्य नाम रूप विभागके योग्य औ असत् सूक्ष्म जो कारण याने नामरूपके योग्य नही औ इनसे परे जो मुक्त जीव ये सर्व आपही हौ अर्थात् ये सर्व शरीररूप हैं आप सबके अंतर्यामी हौ. ॥ ३७॥

मूलम्

त्वमादिदेवःपुरुषःपुराणस्त्वमस्यविश्वस्यपरं निधानं ॥ वेत्तासिवेद्यंचपरंचधामत्वयाततंविश्वमनंतरूप ॥ ३८ ॥

अन्वयः

त्वं आदिदेवः पुराणः पुरुषः असि अस्य विश्वस्य परं निधानं त्वं असि वेत्ताच वेद्यं च परं धाम त्वं असि हे अनंतरूप इदंविश्वं त्वया ततं ॥ ३८ ॥

टीका.

तुम आदिदेव याने ब्रह्मादि देवतौंके आदि हौ. क्योंकि, आप पुराणपुरुष हौ औ इस विश्वके आधार आप हौ औ जो इसमे जाननेवाला है सो आप हौ औ जो जाननेयोग्य है सो आप हौ औ इस जगतके परम धाम याने रहने का स्थान आप हौ. हे अनंतरूप! अर्थात् आपके रूपका अंत नही औ यह विश्व आपकरिके व्याप्तहै इस श्लोकमे आदिदेवशब्दसे उत्पत्ति निधानसे आधार याने रक्षण परंधामसे लय देखाया अर्थात् इस विश्वके उत्पत्ति रक्षा औ प्रलय आपहीसे हैं इसवास्ते यह आपमय है ॥ ३८. ॥

मूलम्.

वायुर्यमोऽग्निर्वरुणःशशांकःपितामहस्त्वंप्रपिता
महश्च ॥ नमोनमस्तेस्तुसहस्रकृत्वःपुनश्चभूयोऽ
पिनमोनमस्ते ॥ ३९ ॥

अन्वयः

वायुः त्वं यमः त्वं अग्निः त्वं वरुणः त्वं शशांकः त्वं पि
तामहः च प्रपितामहः त्वं असि अतः ते सहस्रकृत्वः न
मोनमः अस्तु पुनः च भूयः अपि ते नमोनमः अस्तु॥३९॥

टीका.

वायु यम अग्नि वरुण चंद्र इत्यादि शब्दोंकरिके कहने योग्य आपही हो, औ इस जगतके पितामह ब्रह्मा अर्थात् पिता प्रजापती तिनके पिता ब्रह्मा उन ब्रह्माकेभी पिता आप है इसवास्ते इस जगतके प्रपितामहभी आप हैं इसीवास्ते आपको हजारहौं वार नमस्कार होउ फिरिभी नमस्कार होउ नमस्कार होउ इस श्लोकमे हजारौंवारनमस्कार करनेमे तौं यह दरशाया कि, ईश्वर को एकवेर साष्टांग करिके न रहिजाना. अति आदरपूर्वक वारंवार नमस्कार करना चाहिये. ॥ ३९ ॥

मूलम्.

नमःपुरस्तादथपृष्ठतस्तेनमोऽस्तुतेसर्वतएवसर्व
॥ अनंतवीर्यामितविक्रमस्त्वंसर्वसमाप्नोषिततो
सिसर्वः ॥ ४० ॥

अन्वयः

हेसर्व ते पुरस्तात् नमः अस्तु अथ पृष्ठतः नमः अस्तु ते
सर्वतः नमः अस्तु अनंतवीर्यामितविक्रमः त्वं सर्वं स
माप्नोषि ततः सर्वः असि ॥ ४० ॥

टीका.

हेसर्वरूप तुमको सन्मुख नमस्कार होउ औ पिछाडीसे हो-उ औ सब ओरसेभी होउ आपका सामर्थ्य औ पराक्रमका अंत नहीं इसवास्ते आप सर्वमे व्यापक हौ, इसी व्यापकत्वसे आप ही सर्व हैं इसवाक्यसे जो प्रथम समानाधिकरणसे शब्द कहेथे उनका यह खुलासा किया कि, वायु इत्यादिकौं के अंतर्यामी रूप आप हैं. ॥ ४० ॥

मूलम्.

सखेतिमत्वाप्रसभंयदुक्तंहेकृष्णहेयादवहेसखेति ॥ अजानतामहिमानंतवेदंमयाप्रमादात्प्रणयेन वापि ॥ ४१ ॥ यच्चावहासार्थमसत्कृतोसिविहार शय्यासनभोजनेषु ॥ एकोऽथवाप्यच्युततत्सम क्षंतत्क्षामयेत्वामहमप्रमेयं ॥ ४२ ॥

अन्वयः

हेअच्युत तव महिमानं च इदं विश्वरूपं अजानतामया प्रमादात् वा प्रणयेन अपि त्वां ईश्वरं प्राकृतसखा इति मत्वा हेकृष्ण हेयादव हेसखे इति प्रसभं यत् उक्तं च विहारशय्यासनभोजनेषु एकःअथवातत्समक्षं अपि अवहासार्थं यत् असत्कृतः असि तत् अहं अप्रमेयं त्वां क्षामये ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

टीका.

हे अच्युत! आपके महिमोका औ इस विश्वरूपको नहि जानता भया जो मैं तिस मैंने प्रमाद किंवा स्नेहसे आप ईश्वरको प्राकृत सखा मानिके हे कृष्ण हे यादव हे सखे ऐसे जो कुछ कहा होय औ क्रीडा शयनआसनभोजन इन कालौंमे अकेलेमे अथवा और सर्वोंके सन्मुख हसीके वास्ते जो असत्कार किया होय. ॥ ४१ ॥ ४२ ॥

ो मै प्रमाणातीतसे क्षमा करता हौं. ॥ ४१ ॥

मूलम्

पितासिलोकस्यचराचरस्यत्वमस्यपूज्यश्चगुरु
र्गरीयान् ॥ नत्वत्समोस्त्यभ्यधिकःकुतोऽन्यो
लोकत्रयेप्यप्रतिमप्रभावः ॥ ४३ ॥ तस्मात्प्रण
म्यप्रणिधायकायंप्रसादयेत्वामहमीशमीड्यं ॥
पितेवपुत्रस्यसखेवसख्युःप्रियःप्रियायाऽर्हसि
देवसोढुं ॥ ४४ ॥

अन्वयः

हेअप्रतिमप्रभाव त्वंअस्य चराचरस्य लोकस्य पिताअ-
सि च अतः एव पूज्यःअसि च गरीयान्गुरुः असि अतः
लोकत्रये अपि त्वत्समः अन्यः न अस्ति तर्हि अभ्यधि-
कःकुतः ॥ ४३ ॥ तस्मात् अहं ईशंईड्यंत्वांभूमौ कायंप्र-
णिधाय प्रणम्य प्रसादये हेदेव पुत्रस्य प्रियाय तदपराधा-
न् पिता इव सख्युः प्रियाय सखा इव एवं ममापि प्रियः
त्वंमेप्रियाय सोढुं अर्हसि ॥ ४४ ॥

टीका.

हे अप्रतिमप्रभाव याने जिसकी उपमाको दूसरा नही ऐसा
आपका प्रभाव है ऐसे जो आप सो इस चराचर लोकके
पिता उत्पन्न करनेवाले हौ औ इसीसे इसके पूज्य हो औ गुरु
जो ब्रह्मादिक उनकेभी गुरूहौ इसीकारणसे तीनों लोकमेभी
आपके समान कोई नहीहै तो अधिक कहासे होयगा ॥४३ ॥ इ-
सीवास्ते मेभी ईश्वर औ स्तुतिकरनेकेयोग्य आपकोसाष्टांगदंड-
वतकरिकेप्रसन्नकराताहौं. हेदेव! पुत्रके पियारकेवास्ते उसकेअ-

पराधोंको पिता जैसेसहता है औ सखाके प्रियकरनेको उसके अपराधोंको सखाजैसे सहताहैऐसें ही मेरेभी प्रिय आप हो सो मेरी प्रियताकेवास्ते मेरे अपराध क्षमा करौ. ॥ ४४ ॥

मूलम्.

अदृष्टपूर्वंहृषितोस्मिदृष्ट्वाभयेनचप्रव्यथितंमनो मे ॥ तदेवमेदर्शयदेवरूपंप्रसीददेवेशजगन्निवास ॥ ४५ ॥ किरीटिनंगदिनंचक्रहस्तमिच्छामित्वांद्रष्टुमहंतथैव ॥ तेनैवरूपेणचतुर्भुजेनसहस्रबाहोभवविश्वमूर्ते ॥ ४६ ॥

अन्वयः

अदृष्टपूर्वंतव रूपंदृष्ट्वा हृषितःअस्मिच मे मनःभयेनप्रव्यथितं अस्ति हेदेव मे तत् एव रूपंदर्शय हे देवेश हे जगन्निवास त्वं प्रसीद ॥४५ ॥हेसहस्रबाहो हेविश्वमूर्ते अहं तथाकिरीटिनंगदिनंचक्रहस्तं एव त्वां द्रष्टुंइच्छामि अतः तेन एव चतुर्भुजेन रूपेण भव ॥ ४६ ॥

टीका.

नही देखता है पूर्वकालमे मैनेअथवा किसीने ऐसा आपका रूप देखिके हर्षित भया हौं औ मेरा मन भयसे व्यथित है. हेदेव मेरेको वही प्रथमका रूप देखावौ हे देवेश हे जगन्निवास! आप प्रसन्न होउ ॥४५॥हे सहस्रबाहो हे विश्वमूर्ते! याने अब जो आपने सहस्रभुजायुक्त विश्वरूप धारण किया है इसके सवायजो वैसा किरिटयुक्त गदा औ चक्र हाथमे लिये ऐसा चतुर्भुज रूपदेखनेकी इच्छा करता हौं इसवास्ते उसी चतुर्भुज रूपकरिकेयुक्त होउ. ॥ ४६ ॥

मूलम्.

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ मयाप्रसन्नेनत वार्जुनेदंरूपंपरंदर्शितमात्मयोगात् ॥ तेजोमयं विश्वमनंतमाद्यंयन्मेत्वदन्येननदृष्टपूर्वं ॥ ४७ ॥

अन्वयः

श्रीभगवानुवाच हेअर्जुन यत् तेजोमयं विश्वं अनंतं आद्यं त्वदन्येन केनापि नदृष्टपूर्वं तत् इदं मे परं रूपं प्रसन्नेन मया आत्मयोगात् दर्शितं ॥ ४७ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान् अर्जुनके वाक्यसुनिके बोलेकि, हेअर्जुन जो तेजोमय विश्वरूप अनंत सर्वकी आदि औ तुह्मारे विना प्रथम किसीनेभी नहीं देखा है सो यह मेरा परस्रूप प्रसन्न व्हैके मैंने आपके सत्यसंकल्परूप योगसे देखाया है. ॥ ४७ ॥

मूलम्.

नवेदयज्ञाऽध्ययनैर्नदानैर्नचक्रियाभिर्नतपोभिरु ग्रैः ॥ एवंरूपःशक्यअहंनृलोकेद्रष्टुंत्वदन्येयन कुरुप्रवीर ॥ ४८ ॥

अन्वयः

हेकुरुप्रवीर एवंरूपः अहं नृलोके त्वदन्येन वेदयज्ञाध्ययनैः द्रष्टुं न शक्यः च दानैः द्रष्टुं न शक्यः च क्रियाभिः द्रष्टुं न शक्यः च उग्रैः तपोभिः द्रष्टुं न शक्यः ॥ ४८ ॥

टीका.

हे कुरुवंशिनमे श्रेष्ठवीर ऐसा विश्वरूप मैं मनुष्यलोकमे तुह्मारे सेवाय कोईभी दूसरे मनुष्यको वेदाध्ययन अग्निष्टोमादि

यज्ञ मंत्रजप पृथ्वी इत्यादि दान औ अष्टांगयोगक्रिया औ कृच्छ्रचांद्रायणादिक उग्र तप इनौं साधनौंकरिकेभी नहीं देखनेयोग्य हौं अर्थात् तुम हमारे प्रिय भक्त हौ औ तुह्मारे सेवाय याने अभक्त जन जो वेद पढैं यज्ञकरैं मंत्र जपें दान देइं योगक्रिया करैं अथवा उग्रतप करैं तौभी ऐसे विश्वरूप मेरेको न देखिसकैंगे. ॥ ४७ ॥

मूलम्.

मातेव्यथामाचविमूढभावोदृष्ट्वारूपंघोरमीदृङ्ममेदं ॥ व्यपेतभीःप्रीतमनाःपुनस्त्वंतदेवमेरूपमिदंप्रपश्य ॥ ४९ ॥

अन्वयः

ईदृग् घोरं इदं मम रूपं दृष्ट्वा ते व्यथा मा अस्तु च विमूढभावः मा अस्तु किंतु व्यपेतभीः प्रीतमानाःत्वं तत् एव इदं मे रूपं पुनः प्रपश्य ॥ ४९ ॥

टीका.

ऐसे घोर इस मेरे रूपको देखिके तुह्मारे व्यथा न होय औ मोहभावभी न होय क्यौंकि, भयरहित प्रसन्नमनयुक्त तुम वही प्रथमका चतुर्भुज यह मेरा रूप इसीको फिरि देखौ. ॥ ४९ ॥

मूलम्.

॥ संजयउवाच ॥ इत्यर्जुनंवासुदेवस्तथोक्त्वा स्वकंरूपंदर्शयामासभूयः ॥ आश्वासयामासच भीतमेनंभूत्वापुनःसौम्यवपुर्महात्मा ॥ ५० ॥

अन्वयः

संजयः उवाच वासुदेवः इति अर्जुनं उक्त्वा यथा पूर्वं

चतुर्भुजं रूपं आसीत् तथा स्वकं रूपं भूयः दर्शयामास च महात्मा सौम्यवपुः भूत्वा पुनः भीतं एनं आश्वासयामास ॥ ५० ॥

टीका.

संजय धृताराष्ट्रसे कहते भये कि, वासुदेव भगवान् ऐसे अर्जुनसे कहिके जैसा चतुर्भुज आपका रूप प्रथम था वैसाही आपका चतुर्भुज रूप फिरिभी देखाते भये औ विश्वरूप जोथे सोसौम्य चतुर्भुज रूप व्हैके फिरि भयाभीत अर्जुनका आश्वासन करते भये ॥ ५० ॥

मूलम्.

॥ ॥ अर्जुनउवाच ॥ ॥ दृष्ट्वेदंमानुषंरूपंतवसौम्यंजनार्दन ॥ इदानीमस्मिसंवृत्तःसचेताःप्रकृतिंगतः ॥ ५१ ॥

अन्वयः

अर्जुनःउवाच हेजनार्दन! तव इदंसौम्यंमानुषं रूपं दृष्ट्वा इदानीं अहं सचेताः प्रकृतिं गतःसन् संवृत्तः अस्मि ॥ ५१ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान्का सौम्य चतुर्भुज रूप देखिके अर्जुन बोलेकी, हेजनार्दन! तुह्मारा यह सौम्य मनुष्याकार रूप देखिके इसकालमे मैं प्रसन्नचित्त आपके स्वभावको प्राप्त भया हुवा सावधान हौं. ॥ ५१ ॥

मूलम्.

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ सुदुर्दर्शमिदंरूपंदृष्टवानसियन्मम ॥ देवाअप्यस्यरूपस्यनित्यंदर्शनकांक्षिणः ॥ ५२ ॥

अन्वयः

श्रीभवान् उवाच हेअर्जुन! यत् सुदुर्दर्शं इदं मम रूपं दृष्टवान् असि देवाः अपि अस्य रूपस्य नित्यं दर्शनकांक्षिणः संति ॥ ५२ ॥

टीका.

अर्जुनके वाक्यसुनिके भगवान् बोले, हे अर्जुन! जो अति दुर्दर्श याने बडेपरिश्रमसे भी जप तपादिकारिके देखनेमे न आवे ऐसा जो मेरा रूप तुमने देखाहै सोई रूपके दर्शनकी इच्छा देवताभी नित्य करते रहते हैं ॥ ५७ ॥

मूलम्.

नाहंवेदैर्नतपसानदानेननचेज्यया ॥ शक्यएवंविधोद्रष्टुंदृष्टवानासिमांयथा ॥ २३ ॥ भक्त्यात्वनन्ययाशक्यअहमेवंविधोर्जुन ॥ ज्ञातुंद्रष्टुंचतत्त्वेनप्रवेष्टुंचपरंतप ॥ ५४ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन यथा मां दृष्टवान् असिएवं विधः अहं वेदैः द्रष्टुं न शक्यः न तपसा न दानेन नच इज्यया द्रष्टुं शक्यःतु हेपरंतप एवंविधः अहं अनन्यया भक्त्या तत्त्वेन ज्ञातुं द्रष्टुं च प्रवेष्टुं अपि शक्यः ॥ ५३ ॥ ५४ ॥

टीका.

हेअर्जुन! जैसा मेरेको तुमने देखा ऐसा मै वेदके पढनेसे तपसे दानसे औ यज्ञसे भी नहीं देखनेमे आता हौं क्यौंकि, हेपरंतप! ऐसा मै अनन्य भक्तिहीकरिके तत्वसे जाननेके औ देखनेके औ प्राप्तहोनेके भी योग्य हौं ॥ ५३ ॥ अर्थात् अनन्यभक्ती ही से मेरेको मनुष्य जानि सकता है औ देखि सकता है औ प्रा-

सभी होता है और उपायसे नही. ॥ ५४ ॥

मूलम्.

मत्कर्मकृन्मत्परमोमद्भक्तःसंगवर्जितः ॥ निर्वैरः सर्वभूतेषुयःसमामेतिपांडव ॥ ५५ ॥

अन्वयः

हे पांडव यः मत्कर्मकृत मत्परमः मद्भक्तः संगवर्जितः सर्वभूतेषु निर्वैरः समां एति ॥ ५५ ॥

टीका.

हेपंडुतनय! जो वेदाध्यायन इत्यादि कर्म मेरेही निमित्त करताहै सो औ मैही हौं परमपुरुषार्थ जिसका सो औ मेराही आराधन भजन प्रेमपूर्वक जो करता है सो औ मेरेही स्वरूप ध्यान विना दूसरे संगसे रहित औ सर्वभूत प्राणिमात्रको मेरे जानिके सर्वसे वैररहित ऐसा मेरा भक्त मेरेको प्राप्त होता है ॥ ५५ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयोगशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेविश्वरूपदर्शनयोगोनामएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

इति श्रीमत्सुकलसीताराामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायांश्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ एवंसततयुक्तायेभक्तास्त्वांपर्य्युपासते ॥ येचाप्यक्षरमव्यक्तंतेषांकेयोगवित्तमाः ॥ १ ॥

युक्ताउपासते ॥ श्रद्धयापरयोपेतास्तेमेयुक्तत मामताः ॥ २ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच जनाः नित्ययुक्ताः मयि मनः आवेश्य परया श्रद्धया उपेताः संतः मां उपासते ते युक्ततमा मे मताः ॥ २ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान् अर्जुनका प्रश्न सुनिके उत्तर देते हैं कि, जे मनुष्य नित्यही मेरे संयोगकी इच्छा करते हैं वे मेरेको अतिप्रिय जानिके मेरेहीमे मनको लगाये हुये मेरी उपासना करते हैं, अर्थात् सर्व लौकिक वैदिक कर्म मेरेही प्राप्ति निमित्त करते भये मेरा स्मरण करते है, वेही योगिनमे श्रेष्ठ हैं ऐसे मैने माना है, याने वै मेरेको शीघ्रही प्राप्त होयँगे. ॥२॥

मूलम्.

येत्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तंपर्युपासते ॥ सर्वत्रगमचिंत्यंचकूटस्थमचलंध्रुवं ॥ ३ ॥ सन्नियम्यें द्रियग्रामंसर्वत्रसमबुद्धयः ॥ तेप्राप्नुवंतिमामेवसर्वभूतहितेरताः ॥ ४ ॥ क्लेशोऽधिकतरस्तेषामव्यक्तासक्तचेतसां ॥ अव्यक्ताहिगतिर्दुःखंदेहवद्भिरवाप्यते ॥ ५ ॥

अन्वयः

येतु इंद्रियग्रामं संनियम्य सर्वत्र समबुद्धयः सर्वभूतहितेरताः संतः अनिर्देश्यं अव्यक्तं सर्वत्रगं अचिंत्यं च कूटस्थं अचलं ध्रुवं एवंभूतंअक्षरंप्रत्यगात्मतत्वं पर्युपासतेते

अपि मां एव प्राप्नुवंति हि यस्मात् अव्यक्ता गतिःदुःखं यथा स्यात् तथा देहवद्भिः अवाप्यते तस्मात् तेषां अव्यक्तासक्तचेतसां क्लेशः अधिकतरः भवति ॥ ३ ॥ ४॥५॥

टीका.

जो कोई मनुष्य सर्व इंद्रियोंको जीतिके सर्वत्र सचराचर देहोंमे समबुद्धि याने आत्माको एकसमान जाननेवाले इससिे वेसर्वभूत प्राणीमात्रके हितकारकहुयेभये अनिर्देश्य याने देवादिक शरीरोंके शब्दों करिके कहनेमे न आवैं कि, यह देव है अथवा मनुष्य इत्यादिक है ऐसे कहनमे न आवै, इसीसे अव्यक्त याने अदृश्य है औ सर्वत्र देवादिकशरीरोंमे प्राप्त होता है औ अचिंत्य याने चिंतवन करनेमेभी आता नहीं औ कूटस्थ याने सर्वदा एकरस अर्थात् देवादिकशरीरोंमे प्राप्त व्हैके भी, स्वयं निर्विकार औ अचल याने स्वस्वरूपसे चलायमान नहीं. इसीसे ध्रुव याने नित्य ऐसा जो अक्षरप्रत्यगात्मस्वरूपकी उपासना करते हैं याने आत्मस्वरूपका अनुसंधान करते है वे भी मेरेहीको प्राप्त होते है; परंतु अव्यक्तगति याने अप्रकटवस्तुकी प्राप्ति देहधारियों करिके दुःखसे भी प्राप्त होना कठिन है,इसवास्ते जिनका अव्यक्तयाने अप्रकटवस्तु आत्मातत्वमे चित्त लगा है उनको क्लेश बहुतही होता है. ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥

मूलम्.

येतुसर्वाणिकर्माणिमयिसंन्यस्यमत्पराः ॥ अनन्येनैवयोगेनमांध्यायंतउपासते ॥ ६ ॥ तेषामहंसमुद्धर्तामृत्युसंसारसागरात् ॥ भवामिन चिरात्पार्थमय्यावेशितचेतसां ॥ ७ ॥

अन्वयः

हेपार्थ ये तु सर्वाणि कर्माणि मयि संन्यस्य मत्पराः अनन्येन एव योगेन मां ध्यायंतः संतः उपासते मयि आवेशितचेतसां तेषां अहं मृत्युसंसारसागरात् नचिरात् समुद्धर्ता भवामि ॥ ६ ॥ ७ ॥

टीका.

हेपृथापुत्र! जो कोई मनुष्य सर्वाणि कर्माणि याने लौकिक औ वैदिक सर्व कर्म लौकिकदेहधारण पोषणार्थ आहारादिक औ वैदिक यज्ञदानादिक सर्व कर्म अध्यात्मबुद्धिसे मेरेमे रखिके याने मेरे अर्पण करिके मत्पराः याने मही हौं पर प्राप्ति होने योग्य जिनके ऐसे जो अनन्यभक्तियोगकरिके मेराही ध्यान करते भये रीही ध्यान पूजन कीर्त्तनरूप उपासना करते हैं, ऐसे जिनोने मेरेमे चित्त लगाया है उनका मैं मेरी प्राप्तिकी विरोधताकारक जो मृत्युरूप संसारसागर तिसते थोडेही कालमे उद्धार करौंगा. ॥ ६ ॥ ७ ॥

मूलम्.

मय्येवमनआधत्स्वमयिबुद्धिंनिवेशय ॥ निवसिष्यसिमय्येवअतऊर्ध्वंनसंशयः ॥ ८ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन त्वं मयि एव मनः आधत्स्व मयि बुद्धिं निवेशय अतःऊर्ध्वंमयि एव निवसिष्यसि इति संशयः न ॥ ८ ॥

टीका.

हेअर्जुन! तुम मेरे हीमे मनको युक्त करौ, याने मेरेहीको अतिपरमप्रिय जानिके मेरेही मिलनेका प्रयत्न करौ. ऐसे मेरेहीको बुद्धिको प्रविष्ट करौ याने बुद्धिसे यही दृढनिश्चय करौ की, श्रीमन्नारायणके सेवाय दुसरा हमारे नही है तो इसमनके प्रवेश कर-

नेके अनंतर मेरे समीपहीमे तुम निवास करौगे इसमे संशय नही है. ॥ ८ ॥

मूलम्.

अथचित्तंसमाधातुंनशक्नोषिमयिस्थिरम् ॥ अभ्यासयोगेनततोमामिच्छाप्तुंधनंजय ॥ ९ ॥

अन्वयः

हेधनंजय अथ मयि स्थिरं चित्तं समाधातुं न शक्नोषि ततः अभ्यासयोगेन मां आप्तुं इच्छ ॥ ९ ॥

टीका.

हेधनंजय! अर्जुन जो सहसा मेरेमे चित्तके स्थिर समाधान नही करि सकते हौ तौ अभ्यासयोग करिके मेरी प्राप्तिकी इच्छा करौ याने मेरे गुणकीर्त्तनश्रवणादिक करिके मेरा अखंड स्मरण करते भये मेरी प्राप्तिकी उत्कंठा करौ. ॥ ९ ॥

मूलम्.

अभ्यासेप्यसमर्थोसिमत्कर्मपरमोभव ॥ मदर्थमपिकर्माणिकुर्वन्सिद्धिमवाप्स्यसि ॥ १० ॥

अन्वयः

अभ्यासे अपि असमर्थः असि तर्हि मत्कर्मपरमः भव मदर्थं कर्माणि कुर्वन् सन् अपि सिद्धिं अवाप्स्यसि ॥ १० ॥

टीका.

जो कि, तुम ऐसा स्मृतिरूप अभ्यास करनेकोभी असमर्थहौ तौ मेरे संबंधी कर्मौमे तत्पर होहु याने मेरा मंदिर करावौ बाग लगावौ मेरे मंदिरमे दीपक करौ, झारौ, लीपौ, छिरकाव करौ मेरे पूजननिमित्त पुष्पादिक लावौ पूजनकरौ नामकीर्त्तन प्रदक्षिणा स्तुति नमस्कार इत्यादिक कर्म मेरेवास्ते करौ तौ मेरेनिमित्त

कर्म करते मेरी प्राप्तिरूप सिद्धिको प्राप्त होउगे ॥ १० ॥

मूलम्.

अथैतदप्यशक्तोऽसिकर्तुंमद्योगमाश्रितः ॥ सर्व कर्मफलत्यागंततःकुरुयतात्मवान् ॥ ११ ॥

अन्वयः

अथ एतत् अपि कर्तुं मदर्थं कर्म कर्तुं अपि अशक्तःअसि ततः आत्मवान् भूत्वा मद्योगं आश्रितः सन् सर्वकर्म-फलत्यागं कुरु ॥ ११ ॥

टीका.

जो तुम यह जो मेरे अर्थ कर्म इसकोभी करनेको न समर्थ होउ तो, मनको मेरी प्राप्तिके यत्नमे राखिके मेरे भक्तियोगका आश्रय करते हुवे सर्वलौकिक वैदिक कर्मके फलका त्यागकरो ॥ ११ ॥

मूलम्.

श्रेयोहिज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद्ध्यानंविशिष्यते ॥ ध्यानात्कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छांतिरनंतरम् ॥१२॥

अन्वयः

अभ्यासात् श्रेयः ज्ञानंभवतिज्ञानात् ध्यानं विशिष्यते ध्यानात् कर्मफलत्यागः त्यागात् अनंतरं शांतिः स्यात् ॥ १२ ॥

टीका.

अभ्यास करनेसे कल्याण कारक तत्वज्ञान होता है औ ज्ञानसे ध्यान याने विचार होता है उस ध्यानसे याने विचारसे सर्व कर्म याने लौकिक तथा वैदिक सर्व कर्मोंके फलका त्याग होता है औ त्यागके पीछे शांति होती है, याने संसारसे वैराग्य होता है ॥ २ ॥

मूलम्.

अद्वेष्टासर्वभूतानांमैत्रःकरुणएवच ॥ निर्ममो
निरहंकारःसमदुःखसुखःक्षमी ॥ १३ ॥ संतुष्टः
सततंयोगीयतात्मादृढनिश्चयः ॥ मय्यर्पितम
नोबुद्धिर्योमद्भक्तःसमेप्रियः ॥ १४ ॥

अन्वयः

यः सर्वभूतानां अद्वेष्टा मैत्रः च करुणः एव च निर्ममः निरहंकारः समदुःखसुखः क्षमी संतुष्टः सततंयोगी यतात्मा दृढनिश्चयः मय्यर्पितमनोबुद्धिः सः मद्भक्तः मे प्रियः अस्ति ॥ १३ ॥ १४ ॥

टीका.

जो सर्वभूतोंका अद्वेष्टा याने सर्व मित्र तथा शत्रु इन सबोंसे द्वेष न करै सबसे मित्रता राखै सबपर करुणा करै औ निर्मम याने देह इंद्रिय औ देहसंबंधी स्त्री पुत्र द्रव्य गृहादिकोंको अपना नजानै औ निरहंकार याने देहाऽभिमानरहित होय औ सुखदुःखमे सम याने सुखमे हर्ष न करै दुःखमे शोक न करै औ क्षमी सहनशील होय संतुष्ट याने जो मिला उसीसे देह निर्वाह करिके संतुष्ट रहै औ निरंतर मेरे प्राप्तिरूप योगयुक्त रहै औ मनको नियममे राखै औ मेरेही गुणकीर्त्तनादिकोंमे दृढ निश्चय राखै ऐसेही मेरेहीमे मन औ बुद्धिको लगाये होय सो मेरा भक्त मेरेको प्याराहै. ॥ १३ ॥ १४ ॥

मूलम्.

यस्मान्नोद्विजतेलोकोलोकान्नोद्विजतेचयः ॥
हर्षामर्षभयोद्वेगैर्मुक्तोयःसचमेप्रियः ॥ १५ ॥

लोकः कस्मात् न उद्विजते च यः लोकात् न उद्विज-
ते च यः हर्षामर्षभयोद्वेगैः मुक्तः सः मे प्रियः अस्ति॥ १५॥

टीका.

लोक याने कोईभी जन प्राणीमात्र जिससे उद्वेगको न प्राप्त होयँ याने ऐसे कर्म करै जिससे लोगोंको पीडा न होय औ वह आपभी लोगोंसे उद्वेगको न प्राप्त होय याने जिसके उद्वेगकारक कर्म कोईभी न करैं इसीसे वह हर्ष औ अमर्ष याने असहनशीलता ईर्षा औ भय तथा उद्वेग इनसे वह रहित होता है सो पुरुष मेरेको प्रिय है. ॥ १५ ॥

मूलम्

अनपेक्षःशुचिर्दक्षउदासीनोगतव्यथः ॥ सर्वारंभपरित्यागीयोमद्भक्तःसमेप्रियः ॥ १६ ॥

अन्वयः

यः पुरुष अनपेक्षः शुचिः दक्षः उदासीनः गतव्यथः सर्वारंभपरित्यागी सन् मद्भक्तः अस्ति सः मे प्रियः अस्ति ॥ १६ ॥

टीका.

जो पुरुष अनपेक्षयाने आत्माके सेवाविना औरसर्ववस्तुमे इच्छारहित है औ शुचि याने जो शास्त्रविहित पदार्थ हैं उन्हीसे बढा है पवित्र शरीर जिनका अथवा बाहर मृत्तिका जलादिसे औ अंदर चित्तकी शुद्धतासे पवित्र है औ दक्ष याने शास्त्रोक्त कर्म करनेमे समर्थ औ उदासीन याने शास्त्रोव्यवहारसे अन्यत्र उदासीन अथवा शत्रुता मित्रता करिके रहित औ गतव्यथः याने शास्त्रोक्त कर्म करते जो शीत उष्ण वर्ष धूप इत्यादिक स्पर्श करते हैं उनकी व्यथासे रहित औ सर्वारंभपरित्यागी

इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

॥ इति द्वितीयषट्कं समाप्तम् ॥

## ॥ अत तृतीयषट्कं प्रारभ्यते ॥

उपोद्घातः

प्रथमषट्कमे ईश्वरप्राप्तिका उपायभूत भक्ति जोउपासना औ उस उपासनाका अंगभूत आत्मस्वरूपज्ञान सो आत्मज्ञान ज्ञानयोग कर्मयोगनिष्ठाकारिके प्राप्त होता है, ऐसा कहा औ मध्यषट्कमेपरमात्मस्वरूपका यथार्थज्ञान औउसकेमहात्मज्ञानपूर्वक उपासना जिसको भक्ति कहते हैं सो भक्तियोगप्रतिपादन किया. अब अंतषट्कमे प्रकृति औ पुरुषका निरूपण औ प्रकृति पुरुषके संसर्गसे प्रपंचका होना कहैंगे औ प्रथमद्वितीयमे कहा जो परमात्मस्वरूपका यथार्थ निश्चय औ कर्म ज्ञान भक्ति इनके स्वरूप औ इनके उपादानके प्रकार न्यारे न्यारे कहैंगे, तहां तेरहें अध्यायमे देह औ आत्माके स्वरूप औ देह क्या है ऐसानिश्चय औ देहसे न्यारा जो आत्मा उससी प्राप्तिका उपाय औ प्रकृतिसे मुक्तका स्वरूप औ उसका प्रकृतिसंबंधका कारण औ प्रकृतिपुरुषविवेकका अनुसंधानप्रकार कहैंगे. ॥ १ ॥

मूलम्.

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ इदंशरीरंकौंतेयक्षेत्र मित्यभिधीयते ॥ एतद्योवेत्तितंप्राहुःक्षेत्रज्ञइति तद्विदः ॥ १ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हे कौंतेय इदं शरीरं क्षेत्रं इति अभि
धीयते यः एतत् वेत्ति तद्विदः तं क्षेत्रज्ञः इति प्राहुः ॥ १ ॥

टीका.

श्रीकृष्णभगवान कहते भये कि, हे कुंतिपुत्र! यह शरीर क्षेत्र ऐसा कहा जाता है, औ जो इसको जानता है उसको उसके जाननेवाले पुरुष क्षेत्रज्ञ ऐसा कहते हैं, अर्थात देह औ आत्माके जाननेवाले देहको क्षेत्र औ आत्मा जो इस देहका ज्ञाता है उसको क्षेत्रज्ञकहते हैं. ॥ १ ॥

मूलम्.

क्षेत्रज्ञंचापिमांविद्धिसर्वक्षेत्रेषुभारत ॥ क्षेत्रक्षे
त्रज्ञयोर्ज्ञानंयत्तज्ज्ञानंमतंमम ॥ २ ॥

अन्वयः

हे भारत सर्वक्षेत्रेषु क्षेत्रज्ञं च मां अपि विद्धि यत् क्षेत्रक्षे-
त्रज्ञयोः ज्ञानं यत् तत् ज्ञानं मम मतं ॥ २ ॥

टीका.

हे भारत! अर्जुन सर्व क्षेत्रोंमे क्षेत्रज्ञ जो आत्मा औ मै जो परमात्मा ये दोनों रहते हैं ऐसा तुम जानो. इसविषयमे प्रमाण श्रुति है. द्वासुपर्णौ सयुजौसखायौसमानं वृक्षंपरिषस्वजाते ॥तयोरेकः पिप्पलंस्वाद्वत्यनश्नन्नयोऽभिचाकशीति ॥ अर्थ दो पक्षी संगसंग रहनेवाले परस्पर मित्र एकसरीखे वृक्षपर रहते हैं उनमे एक उस वृक्षके स्वादुफल खाता है दुसरा फल खायविना प्रकाश करता है अर्थात ईश्वर औ जीव येदोनोंएकसंगरहते हैं. परस्परसखा हैं. एकही देहमे रहते हैं उनमे जीव कर्मफलभोक्ता है औ ईश्वर साक्षिमात्र प्रकाशक है. अथवा दूसरा अर्थ कहते है ॥ हेभारत!सर्वक्षेत्रेषुक्षेत्रज्ञंचतत्क्षेत्रमपिमांविद्धि॥अर्थ हे अर्जुनस

वंक्षेत्रौंमे क्षेत्रज्ञ औ वह क्षेत्रभी मेरेहीको जानौ याने मेरे वे शरीरमै उनाका अंतर्यामी हौं ऐसा जानौं. जो इहां कोई शंका करै कि, जीवात्मा औ परमात्मा न्यारे नहीं हैं, उसी परमात्माका एक भाग आत्मा है. अज्ञानसे जीव संज्ञक हुआ है औ ज्ञान प्राप्त होनेसे वही परमात्मामें मिलिकै परमात्माही होयगा. इस शंकाके निवारणके वास्ते वाक्य लिखते हैं कि, परमात्मा बद्ध औ मुक्त दोनौ आत्मस्वरूपौंसे न्यारा है ॥ द्वाविमौपुरुषौलोकेक्षरश्चाक्षरएवच ॥ क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षरउच्यते ॥ उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ॥ योलोकत्रयमाविश्यबिभर्त्यव्ययईश्वरः ॥ यस्मात्क्षरमतीतोहमक्षरादपिचोत्तमः ॥ अतोस्मिन्लोकेवेदेचप्रथितः पुरुषोत्तमः ॥इत्यादि वाक्यौं करिके यहसिद्धहुआ कि, बद्ध मुक्त दोनौअवस्थाके जीवौंसे परमात्मान्यारा औ सर्वोत्तम है ॥ योलोकत्रयमाविश्यबिभर्त्यव्यय ईश्वर इस वाक्यसे अंतर्यामित्वभी सिद्ध भया. औ अंतर्यामित्वप्रमाणमें श्रुतिभी हैं ॥ अस्यपृथिवीशरीरंयः पृथिवीमंतरोयमयतिसतआत्मांतर्याम्यमृतइत्यारभ्ययआत्मनितिष्ठन्नात्मनोंतरोयमात्मानवेद यस्यात्माशरीरंयमात्मनमंतरोयमयतिसतआत्मांतर्याम्यमृतइत्याद्याः ॥औ इहाभी कहाहै॥ ईश्वरःसर्वभूतानांहृद्देशेर्जुनतिष्ठति ॥ नतदस्तिविनायत्स्यान्मयाभूतंचराचरं ॥ इत्यादि वाक्यौं करिके यह अर्थ सिद्ध हुआ कि, शरीर क्षेत्र औ आत्मा क्षेत्रज्ञ औ मै उन दोनौका अंतर्यामी हौं यह जो क्षेत्र क्षेत्रज्ञका विवेकरूप जो ज्ञान सोई ज्ञानग्राह्य है यह मेरा मत है. ॥ २ ॥ मूलम्.

तत्क्षेत्रंयच्चयादृक्चयद्विकारियतश्चयत् ॥ सच
योयत्प्रभावश्चतत्समासेनमे शृणु ॥ ३ ॥

अन्वयः

तत् क्षेत्रं यत् च यादृक् च यद्विकारि च यतः च यत्अ-
स्ति च सः क्षेत्रज्ञः यः च यत्प्रभावः अस्ति तत् समा-
सेन मे शृणु ॥ ३ ॥

टीका.

जो क्षेत्र कहा सो वह जो है औ जैसा है औ जो वि-
कारौं करिके युक्त है औ जिसवास्ते है औ जैसे स्वरूपयुक्त
है सो औ वह क्षेत्रज्ञ जो है औ जैसे प्रभावौं करिके युक्त
है सो सब संक्षेप करिके मेरेसे सुनो. ॥ ३ ॥

मूलम्.

ऋषिभिर्बहुधागीतंछंदोभिर्विविधैःपृथक ॥ ब्र
ह्मसूत्रपदैश्चैवहेतुमद्भिर्विनिश्चितैः ॥ ४ ॥

अन्वयः

ऋषिभिः बहुधा गीतं विविधैः छंदोभिः पृथक् पृथक् गीतं
हेतुमद्भिः ब्रह्मसूत्रपदैः विनिश्चितैः एव गीतं ॥ ४ ॥

टीका.

जो यह क्षेत्र औ क्षेत्रज्ञका ज्ञान है सो ज्ञान पराशरादिक
ऋषियोंने अनेकप्रकारसे कहा है औ वेदोंनेभि क्षेत्र औ क्षेत्रज्ञ-
का स्वरुपज्ञान न्यारा न्यारा कहा है औ ब्रह्मसूत्रके हेतुयुक्त
पदौंकरिके निश्चय किया भया कहा है; परंतु मै संक्षेपसे
कहता हौं सो सुनो. ॥ ४ ॥

मूलम्.

महाभूतान्यहंकारोबुद्धिरव्यक्तमेवच ॥ इंद्रिया
णिदशैकंचपंचचेंद्रियगोचराः ॥ ५ ॥ इच्छाद्वे

पः सुखंदुःखंसंघातश्चेतनाधृतिः ॥ एतत्क्षेत्रंस
मासेनसविकारमुदाहृतं ॥ ६ ॥

अन्वयः

महाभूतानि अहंकारः बुद्धिः च अव्यक्तं एव दश च एकं इंद्रियाणि च पंच इंद्रियगोचराः ॥ ५ ॥ इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं अयं संघातः चेतना धृतिः भवति एतत् सविकारं क्षेत्रं समासेन उदाहृतं ॥ ६ ॥

टीका.

महाभूत अहंकारबुद्धि औ अव्यक्तये ८ क्षेत्रजो शरीर तिसके आरंभके द्रव्य हैं पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु औ आकाश येपांच महाभूत एक अहंकार जो इन भूतोंका आदिहै एक बुद्धि याने महत्तत्व औ एक अव्यक्त याने सूक्ष्मरूप प्रकृति ऐसे आठ अब विकार अर्थात् कार्य कहते है. श्रोत्र, त्वक्, चक्षुः, जिव्हा औ घ्राण ये पांच ज्ञानेंद्रिय वाक् पाणि पाद पायु उपस्थ ये पांच कर्मेद्रिय औ एक मन ऐसे एकादश ११ इंद्रिय औ शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध ये पाच इंद्रियगोचर ये सोरह क्षेत्रविकार याने कार्य हैं ॥ ५ ॥ औ इच्छा द्वेष सुख दुःख ये चार ४ जद्यपि इच्छा द्वेष सुख दुःख ये आत्माके धर्म हैं तथापि क्षेत्रहीके संबंधसे आत्मामे प्रयुक्त होते हैं इसवास्ते क्षेत्रविकारकरिके कहे गये जो यह अठाईस तत्वका समूह काहा सो चेतनके आधार अथवा चेतनका आधारहै प्रकृति आदि लैके पृथ्वीपर्यंत ८ द्रव्य शरीरके आरंभका कारण हैं इंद्रियादिक इच्छा द्वेष सुख दुःख विकारयुक्तशरीर चेतनके सुख दुःख भोगनेका आधार हैं इसको क्षेत्र कहते है याने सुखादिकके उत्पत्तिका स्थान है इसवास्ते इसको क्षेत्र कहते हैं यह क्षेत्र मैने कार्यांसहित संक्षेपसे कहा है. ॥ ६

मूलम्

आमानित्वमदंभित्वमहिंसाक्षांतिरार्जवं ॥ आ
चार्योपासनंशौचंस्थैर्यमात्मविनिग्रहः ॥ ७ ॥ इं
द्रियार्थेषुवैराग्यमनहंकारएवच ॥ जन्ममृत्युज
राव्याधिदुःखदोषानुदर्शनं ॥ ८ ॥ असक्तिर
नभिष्वंगःपुत्रदारगृहादिषु ॥ नित्यंचसमचित्त
त्वमिष्टानिष्टोपपत्तिषु ॥ ९ ॥ मयिचानन्ययोगे
नभक्तिरव्यभिचारिणी ॥ विविक्तदेशसेवित्वम
रतिर्जनसंसदि ॥ १० ॥ अध्यात्मज्ञाननित्य
त्वंतत्त्वज्ञानार्थदर्शनं ॥ एतज्ज्ञानमितिप्रोक्तम
ज्ञानंयदतोऽन्यथा ॥ ११ ॥

अन्वयः

अमानित्वं अदंभित्वं अहिंसा क्षांतिः आर्जवं आचार्यो-पासनं शौचं स्थैर्यं आत्मविनिग्रहः॥७॥ इंद्रियार्थेषु वै-राग्यं च अनहंकारः एव जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदो षाऽनुदर्शनं ॥ ८ ॥ असक्तिः पुत्रदारगृहादिषु अनभि-ष्वंगः च इष्टाऽनिष्टोपपत्तिषु नित्यं समचित्तत्वं ॥ ९ ॥ च मयि अनन्ययोगेन अव्यभिचारिणी भक्तिः विविक्त देशसेवित्वं जनसंसदि अरतिः ॥ १० ॥ अध्यात्मज्ञान नित्यत्वं तत्वज्ञानार्थदर्शनं इति एतत् ज्ञानं प्रोक्तं यत् अतः अन्यथा तत् अज्ञानं ॥ ॥ ११ ॥

टीका.

अव क्षेत्र कार्योंके विषे आत्मज्ञान साधननिमित्त गृहण क-रनेयोग्य गुण कहते हैं. अमानित्व याने गुणाधिक पुरुषसे मान

न चाहे अदंभित्व याने आपको धर्मिष्ठ कहानेके वास्ते धर्मकार्यको न देखावै जैसे कि, मै दान पूजन इत्यादिक करौंगा तौ लोगमेरेको दानीभक्त ऐसा कहैंगे. अहिंसा जो दूसरेको पीडाकारककर्म न करना सो क्षांतिः याने समर्थ व्हैके दूसरेके अपराध सहन करना. आर्जवं याने सर्वसे सीधे रहना. आचार्योपासनं अर्थात् मन वाक्य औ शरीरकरिके गुरूकी सेवा करना. शौच दोप्रकारका है बाह्य औ अभ्यंतर बाह्य जल मृत्तिकादिकसे अभ्यंतर निष्कपटपनासे ईश्वरका स्मरण स्थैर्य याने आध्यत्मशास्त्र करिके कहेभये अर्थौंमे निश्चलता आत्मविनिग्रह अर्थात् आत्मस्वरूपके सेवाय और विषयौंसे मनको निवारणकरना॥७ इंद्रियार्थेषुवैराग्यं याने इंद्रियौंके विषयोंके गुणबुद्धि नकरना. अनहंकार याने अनात्मा जो यह देह उसमे आत्माभिमान न करना अर्थात् देहसंबंधी सर्व स्त्री पुत्र धनादिकौंमे हमारे हैं ऐसा अभिमान न करना. जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखदोषानुदर्शनं याने जन्म होनेसे शरीर भया तब मृत्यु वृद्धावस्था रोग- यै होतेही हैं औ अनिवार्य हैं ऐसा दुःखरूप दोषका देखना ॥ ८ ॥ असक्ति याने आत्माके सेवाय दूसरे पदार्थमे आसक्त न होना. पुत्र दारगृहादिषु अनभिष्वंगः याने इन पुत्रादिकौंके नाश होनेसे हमभी मरैंगे एसी बुद्धि न करना आपका इच्छित अथवा अनिच्छित अर्थात् प्रिय औ अप्रियके प्राप्त होनेसे समचित्त रहना ॥ ९ ॥ औ मेरेमे अनन्य अखंडभक्ति राखना औ एकांतमे बैठना लोकौंमे बैठनेसे नाराज रहना ॥ १० ॥ अध्यात्मज्ञानमे नित्य निष्ठा रखना औ तत्वज्ञानका प्रयोजन देखा करना ऐसे यै आत्मज्ञानके उपयोगी गुण कहे इनका समूह यही ज्ञान है औ इन गुणौंके सेवाय और गुण आत्मज्ञानके विरोधी हैं इसवास्ते उनका समूह अज्ञान है. ॥ ११ ॥

मूलम्.

ज्ञेयंयत्तत्प्रवक्ष्यामियज्ज्ञात्वाऽमृतमश्नुते ॥ अ
नादिमत्परंब्रह्मनसत्तन्नासदुच्यते ॥ १२ ॥

अन्वयः

यत् ज्ञेयं तत् प्रवक्ष्यामि यत् ज्ञात्वा अमृतं अश्नुते, किंभूतं अनादि मत्परं ब्रह्म तत् सत् न उच्यते न असत् उच्यते ॥ १२ ॥

टीका.

जो प्रथम कहा कि,इस क्षेत्रके जाननेवालेको क्षेत्रज्ञ कहते हैं, सो उस क्षेत्रज्ञका ज्ञातृत्व याने जानपन खुलासा कहते हैं. ज्ञेयं यत्तत्प्रवक्ष्यामि इत्यादि करिके अमानित्व इत्यादि साधनों करिके जो आत्मस्वरूप जानने योग्य है सो मै कहता हौं. जिसको जानिके जरामरणादिक प्राकृत धर्मौंसे रहित अमृत जो आत्मस्वरूप उसको प्राप्त होता है, सो आत्मस्वरूप कैसा है कि,अनादि जिसका आदि याने जन्म नही है;जब जन्म नही तौ मरणभी अर्थात् नही.इहां श्रुतिभीप्रमाणहै ॥ नजायतेम्रियते वाविपश्चित् ॥ तथा मत्परं याने मै हौं पर उत्कृष्ट अंतर्यामी जिसका ऐसा वह आत्मा है इहां. प्रमाण॥इतस्त्वन्यां प्रकृतिंविद्धि मेपरांजीवभूतामिति॥इतकरिकै यह कहा कि, वह आत्मा मेरा शरीर है इस विषयमेभी श्रुतिप्रमाणलिखते हैं ॥ यआत्मनि तिष्ठन्नात्मनोंतरोयमात्मानवेद ॥ यस्यात्माशरीरंयात्मानमंतरोयमयतीति ॥ तथा ब्रह्म याने बृहत्त्वगुणयुक्त शरीरसे न्यारा. अर्थात् क्षेत्रज्ञ जीवात्माकोब्रह्म कहनेमे प्रमाण प्रथमही लिखा है ॥ सगुणान्समतीत्यैतान्ब्रह्मभूयायकल्पते॥ ऐसे शुद्धस्वरूप जीवात्माहीको ब्रह्म कहा है इसकाभी कोई अर्थ करते हैं कि,

ब्रह्मभूयायकल्पते अर्थात् जैसे घटाकाश घट नष्ट होनेसे महदाकाशमे मिलताहै ऐसे यहभी परमात्मामे मिलनेसे ब्रह्म कहता है.तहां समुझना चाहिये कि,उन विद्वद्भूषणोंकी बुद्धिमे कफवायुकी अधिकतासे मैल चढगया है इसवास्ते उनको पूर्वापरका विचार नही रहता है क्योंकि, इसीमे प्रमाण हैं ॥ ब्रह्मणोहिप्रतिष्ठाहममृतस्याव्ययस्यच ॥ ब्रह्मभूतःप्रसन्नात्मानशोचतिगकांक्षति ॥ समःसर्वेषुभूतेषुमद्भक्तिंलभतेपरां ॥ इन वाक्योंमे यह खुलासा दीखता है कि, ब्रह्म व्हैके मेरी परमभक्तिको पावता है जो एकमे मिलि जायगा उसको भक्ति मिलनेका संभव कैसे होयगा.इसवास्ते इहां निश्चय यही है कि, ब्रह्मप्रकृतिरहित शुद्ध जीवात्माही इस प्रकरणमेकहा औरभी कारण दीखता है कि, यह अध्याय भी प्रकृति पुरुष विवेकयोगनाम है इसवास्ते इहां शुद्ध जीवात्माहीका नाम ब्रह्म कहना चाहिये, तथा सो प्रत्यगात्मा न सत् है न असत् है याने स्थूल सूक्ष्म दोनो अवस्थासे रहित है अर्थात् कार्य औ कारण इन दोनोसे रहित है, कार्यअवस्थामे देवादिक नाम रूप योग्य होता है; जब सत् कहते हैं औ कारण अवस्थामे नाम रूपके योग्य नही अतिसूक्ष्म हैं तब असत् कहते हैं ये दोनों अवस्था कर्म रूप अविद्याकृत हैं औ शुद्धस्वरूपके नही इसवास्ते वह सत् औ असत् रहित है. ॥ १२ ॥

मूलम्.

सर्वतःपाणिपादंतत्सर्वतोक्षिशिरोमुखं ॥ सर्वतःश्रुतिमल्लोकेसर्वमावृत्यतिष्ठति ॥ १६ ॥

अन्वयः

तत् सर्वतः पाणिपादं सर्वतोऽक्षिशिरोमुखं सर्वतःश्रुतिमत् सर्वं आवृत्य तिष्ठति ॥ १३ ॥

टीका.

सो शुद्धस्वरूप जीवात्मा सर्व और हात पावौं करिके युक्त है याने उसके सर्व ओर हाथ पांव है अर्थात् सर्व ओरसे हाथ पावौंका कार्य करि सकता है औ तैसाही सर्व ओरसे नेत्र, मस्तक औ मुखौंकरिके युक्त है औ वैसाही सर्वओर उसके कान है अर्थात् सर्व ओरसे नेत्रादिकौंका काम करि सकता है जैसे कि, परमात्माका वर्णन किया है कि ॥ अपाणिपादोजवनोगृहीतापश्यत्यचक्षुःसश्रृणोत्यकर्णः इति॥ अर्थ वह परमात्मा हाथ विना ग्रहण करता है पायँविना वडे वेगसें चलता है, नेत्रविना देखता है, कानविना सुनता है, ऐसेही जीवात्माभी मुक्तदशामे परमात्माके सदृश होता है इहां प्रमाण श्रुति औगीताजीके वाक्य है ॥तथा॥विद्वान्पुण्यपापेविधूयनिरंजनः परमंसाम्यमुपैतिश्रुतिः॥ औ इहाभी अगाडी कहेंगे ॥ इदंज्ञानमुपाश्रित्यमम साधर्म्यमागतः इति ॥ जब प्रकृतिविमुक्त शुद्ध व्हैके परमात्माकी समताको प्राप्त भया तब सर्व औरहाथइत्यादिक होनेमें क्या संदेह है औ लोकमे जो वस्तुमात्र है उसका व्यापक व्हैके स्थित होता है इहां प्रसिद्ध देखनेमे आता है कि, इंद्रादिक देवता प्रकृतियुक्तभी जीव हैं ऐसेही हनुमान औ भैरव इत्यादिकभी जीव हैं इनका आराधन एकही समयमे पृथ्वीपर अनेक ठेकाने होता है सो वै सर्वका कियाहुआ आराधन स्वीकार करिके सर्वको सिद्धी देते हैं औ केतनेक पिशाचौं मेंभी जब रहैं तौं वै एकही समयमे अनेक जगह व्यापक होते हैं औरभी केतनेक देहकोभी हाथ, पाव, मुख, नेत्र इत्यादिक सर्व ओरको होते हैं, जैसे दुमुहां इत्यादिक सर्प बहुत नेत्रौंकी मक्खी इनमे रहनेसे सर्व ओरको नेत्रादिक होते ही है इसमे शंका क्या है! ॥ १२ ॥

मूलम्.

सर्वेंद्रियगुणाभासंसर्वेंद्रियविवर्जितम् ॥ अस
क्तंसर्वभृच्चैवनिर्गुणंगुणभोक्तृच ॥ १४ ॥

अन्वयः

सर्वेंद्रियगुणाभासं सर्वेंद्रियविवर्जितं असक्तं च सर्वभूत एव निर्गुणं च गुणभोक्तृ अस्ति ॥ १४ ॥

टीका.

सर्वइंद्रियौंकी वृत्तिकारिकै है आभास जिसका अर्थात् सर्व इंद्रियौंकी वृत्तीकारिके विषयौंको जाननेको समर्थ है औ स्वतः स्वभावसे सर्व इंद्रियौंकारिके रहित है अर्थात् इंद्रियौंकी वृत्ति-विनाभी आपही सर्व जानता है औ आसक्त है याने स्वभाव सेही देवादिदेहौंके संगसे रहित है औ सर्वभूत याने देवादिक सर्व देहौंके भरण पोषण करनेमे समर्थ है निर्गुण याने सत्वादि गुणरहित है औ गुणभोक्तृ याने सत्वादिगुणौंको भोगि सकता है. ॥ १४ ॥

मूलम्.

वहिरंतश्चभूतानामचरंचरमेवच ॥ सूक्ष्मत्वात्त
दविज्ञेयंदूरस्थंचांतिकेचतत् ॥ १५ ॥

अन्वयः

तत् आत्मतत्वं भूतानां बहिः च अंतः वर्तते च अचरं चरं एव भवति सूक्ष्मत्वात् तत् अविज्ञेयं तत् दूरस्थं च अंतिके अपि अस्ति ॥ १५ ॥

टीका.

वह आत्मतत्व मुक्तदशामे तौ भूतौंके बाहर औ वृद्धावस्था-मे अंदर वर्तमान होता है औ वह स्वतः अचर है तौभी देहयोग से चर होता है सूक्ष्म है इसवास्ते जाननेमे नहीं आता है ऐ-

वह अज्ञानियोंके दूर है तथा ज्ञानियोंको नजीकभी है. ॥१५॥

मूलम्

अविभक्तंचभूतेषुविभक्तमिवचास्थितं ॥ भूत
भर्तृचतज्ज्ञेयंग्रसिष्णुप्रभविष्णुच ॥ १६ ॥

अन्वयः

तत् आत्मतत्वं भूतेषु अविभक्तं च विभक्तं इव स्थितं अस्ति च तत् भूतभर्तृ ज्ञेयं च ग्रसिष्णु ज्ञेयं च प्रभविष्णुज्ञेयं ॥ १६ ॥

टीका.

वह आत्मतत्व पृथिव्यादि भूतविकार देवादिक शरीरोंमे अविभक्त याने एकरस अर्थात् देवशरीरसे लैके पिपीलिकापर्यंत भूतप्राणीमे एक समान है यह नही कि,देवशरीरोंमे देवाकार पिपीलिकादिकोंमे पिपीलिकादिक आकार होता है क्यों कि. वह देहसे न्यारा सदा एकरस है परंतु अज्ञानिलोगोंको देवादिशरीरोंमे देवादिशरीरसदृश दीखता है औ वह देवादिक भूत ताके पोषण है औ अन्नादिक भूतोंका भक्षक याने शरीर रूपसे आहार करनेवाले है औ उसी अन्नादिक भूतविकारसे उत्पन्नकारकभी है ॥ १६ ॥

मूलम्.

ज्योतिषामपितज्ज्योतिस्तमसःपरमुच्यते ॥
ज्ञानंज्ञेयंज्ञानगम्यंहृदिसर्वस्यधिष्ठितं ॥ १७ ॥

अन्वयः

तत् ज्योतिषां अपि ज्योतिः तमसः परं उच्यते च ज्ञानं ज्ञेयं ज्ञानगम्यं सर्वस्य हृदिऽधिष्ठितं ॥ १७ ॥

टीका.

वह आत्मतत्व सूर्य दीपादिक ज्योतियौंकाभी प्रकाश औ तम जो सूक्ष्मकारणरूप प्रकृति उससेभी परे है याने भिन्न है औ ज्ञानरूप है तथा जाननेयोग्य है औ ज्ञानसे प्राप्त होसकता है औ सर्वदेवादिकशरीरौंके हृदयमे स्थित है. ॥ १७ ॥

मूलम्.

इतिक्षेत्रंतथाज्ञानंज्ञेयंचोक्तंसमासतः ॥ मद्भ
क्तएतद्विज्ञायमद्भावायोपपद्यते ॥ १८ ॥

अन्वयः

इति क्षेत्रं तथा ज्ञानं च ज्ञेयं समासतः उक्तं मद्भक्तः एतत् विज्ञाय मद्भावाय उपपद्यते ॥ १८ ॥

टीका.

हेअर्जुन!महाभूतान्यहंकार इहांसे लैके संघातश्चेतनाधृति-ऐसे इहांपर्यंत क्षेत्रतत्व संक्षेपसे कहा औ अमानित्वसे लैके तत्वज्ञानार्थदर्शनं इहांतक ज्ञानसाधन कहा औ अनादिमत्परं ब्रह्मसे लैके ह्रदिसर्वस्यधिष्ठितं इहांतक ज्ञेय याने जाननेयोग्य आत्मयाथात्म्य कहा मेराभक्त यह जानिके याने क्षेत्रस्वरूप क्षेत्रसे भिन्न आत्मस्वरूप औ उसके प्राप्तिहोनेका उपाय जानिके मेरे भाव याने असंसारी स्वभावको प्राप्त होय अर्थात् मोक्षप्राप्तिके योग्य होय. ॥ १८ ॥

मूलम्.

प्रकृतिंपुरुषंचैवविद्ध्यनादिउभावपि ॥ विका
रांश्चगुणांश्चैवविद्धिप्रकृतिसंभवान् ॥ १९ ॥

अन्वयः

प्रकृतिं च पुरुषं उभौ अपि अनादि विद्धि विकारान् च गुणान् एव प्रकृतिसंभवान् विद्धि ॥ १९ ॥

टीका.

अब अत्यंत न्यारे न्यारे स्वभावयुक्त जो प्रकृतिपुरुष उनके संसर्ग याने मिलापका अनादिपना औ उन दोनौ संसर्गियोंका कार्यभेद जो संसर्गका हेतु है सो कहते हैं. जैसे कि, प्रकृति औ पुरुष ये दोनौ परस्पर मिलापी औ अनादी हैं ऐसा जानो औ बंधनकारणभूत जे इच्छाद्वेषादिक विकार तथा मोक्षकारणभूत अमानित्वादि गुण ये प्रकृतिसे उत्पन्न हैं ऐसा जानौ अर्थात् पुरुषको मिलीभई यह प्रकृति आपके इच्छा द्वेषादिक विकारों करिके बंधन करनेवाली होती है औ वही अमानित्वादिआपकेगुणौकरिके पुरुषके मोक्षकी कारण होती है ॥ १९ ॥

मूलम्.

कार्यकारणकर्तृत्वहेतुःप्रकृतिरुच्यते ॥ पुरुषः
सुखदुःखानांभोक्तृत्वेहेतुरुच्यते ॥ २० ॥

अन्वयः

कार्यकारणकर्तृत्व हेतुः प्रकृतिः उच्यते सुखदुःखाना भोक्तृत्वे हेतुः पुरुषः उच्यते ॥ २० ॥

टीका.

मिले भये जो प्रकृतिपुरुष हैं उनका कार्यभेद कहते हैं. जैसे कि, कार्य शरीर औ कारण मनयुक्त इंद्रियां इनके क्रिया करावनमे हेतु पुरुषाधिष्ठित प्रकृति है अर्थात् भोगसाधन क्रिया पुरुषकरिके अधिष्ठित क्षेत्राकार परिणामको प्राप्त भई जो प्रकृति उसहीके आश्रित है औ सुखदुःखौंके भोक्तृत्वमे कारण पुरुष है याने प्रकृतिके संसर्गसे सुख औ दुःखके अनुभवका आश्रय पुरुष है ऐसे परस्पर मिलेभये प्रकृतिपुरुषौंका कार्यभेद कहा. ॥ २० ॥

मूलम्.

पुरुषःप्रकृतिस्थोहिभुंक्तेप्रकृतिजान्गुणान् ॥
कारणंगुणसंगोऽस्यसदसद्योनिजन्मसु ॥ २१ ॥

अन्वयः

हि यस्मात् पुरुषः प्रकृतिस्थितः सन् प्रकृतिजान् गुणान् भुंक्ते तस्मात् अस्य सदसद्योनिजन्मसु गुणसंगः कारणं भवति ॥ २१ ॥

टीका.

जिसवास्ते कि पुरुषप्रकृतिमे स्थित रहैके प्रकृतिजन्य गुण याने प्रकृतिके सत्वादिक गुणोंके कार्य जो सुखदुःखादिक उनको भोगता है इसीवास्ते इसके ऊँच औ नीच योनिमे जन्म लेनेमे उन गुणोंका संगही कारण है अर्थात् सत्वादि गुणोंकी आसक्तीसे पुण्यपापरूप कर्म करता है उनसे फिरि ऊँच नीच योनिमे जन्मता है जैसे कि, पुण्यसे देवयोनि इत्यादिक औ पापकर्मसे पशु इत्यादिकमे जन्मिके सुखदुःखादिकारक कर्म करता है फिरिभी जन्मता है ऐसे जबतक अमानित्वादिक गुणयुक्त नही होता है तबतक संसरता है. ॥ २१ ॥

मूलम्.

उपद्रष्टाऽनुमंताचभर्त्ताभोक्तामहेश्वरः ॥ परमात्मेतिचाप्युक्तोदेहेस्मिन्पुरुषःपरः ॥ ५२ ॥

अन्वयः

अस्मिन् देहे वर्तमानः पुरुषः अस्य देहस्य उपद्रष्टा च अनुमंता च भर्त्ता च भोक्ता च महेश्वरः अस्ति अतः सः आत्मा अस्मात् देहात् परः अपि तथापि अज्ञैः परं आत्मा इति अर्थात् देहः इतिउक्तः ॥ २२ ॥

टीका.

इस देहमे वर्तमान् पुरुष इस देहका देखनेवाला औ अनुमानकरनेवाला औ भरण पोपण करनेवाला औ भोगनेवाला औ इस देहका महेश्वर है इन्ही कारणोंसे यह जीवात्मा इस देहसे पर याने न्यारा अर्थात् देहसे दूसरा है तौभी, अज्ञानी पुरुषों करिके केवल देह याने यही देह है, अर्थात् देह औ आत्मा एकही है, ऐसा कहा है. ॥ २२ ॥

मूलम्.

यएवंवेत्तिपुरुषंप्रकृतिंचगुणैःसह ॥सर्वथावर्त्तमानोऽपिनसभूयोऽभिजायते ॥ २३ ॥

अन्वयः

यः एवं पुरुषं च गुणैः सह प्रकृतिं वेत्ति सः सर्वथा वर्त्तमानः भूयः न अभिजायते ॥ २३ ॥

टीका.

जो ऐसे प्रकारसे पुरुषको जानता है औ स्वकीय सत्वादि गुणों करिके सहित प्रकृतिको जानता है, सो सर्व तरहसे संसारमे वर्त्तमान है तौभी, फिरि जन्मता नही. ॥ २३ ॥

मूलम्.

ध्यानेनात्मनिपश्यंतिकेचिदात्मानमात्मना ॥
अन्येसांख्येनयोगेनकर्मयोगेनचापरे ॥ २४ ॥
अन्येत्वेवमजानंतःश्रुत्वाऽन्येभ्यउपासते ॥ ते
ऽपिचातितरंत्येवमृत्युंश्रुतिपरायणाः ॥ २५ ॥

अन्वयः

केचित् निष्पन्नयोगाः आत्मनि स्थितं आत्मानं आत्म-

ना ध्यानेन पश्यंति अन्ये अनिष्पन्नयोगाः सांख्येन योगेन पश्यंति च अपरे अनिष्पन्नयोगज्ञानाः कर्मयोगेन पश्यंति॥ २४ ॥तु अन्ये एवं अजानंतः अन्येभ्यः श्रुत्वा कर्मयोगादिभिः उपासते च ये श्रुतिपरायणाः ते अपि मृत्युं अतितरंति एव ॥ २५ ॥

टीका.

केतने पुरुष जिनको योग प्राप्त भया है, वै योगी देहमे स्थित आत्माको मनसे ध्यान याने भक्तियोग करिके देखते हैं, औ दूसरे जिनको योग नहीं प्राप्त भयाहै वे सांख्ययोग याने ज्ञानयोग करिके योगके योग्य मनको करिके आत्माको देखते है, औ दूसरे जिनको योग औ ज्ञानभी नहीं प्राप्त भया है,केवल प्राप्तिकी इच्छा मात्र करिके कर्मयोग करते हैं तब वै उस कर्मयोगहीके अंतर्गत ज्ञानकरिके मनको योगके योग्यकरिके उससे आत्माको देखते हैं ॥ २४ ॥ औ औरभी दूसरे ऐसेकर्मयोगकोभी नहीं जानते है वे और ज्ञानियोंसे सुनिके कर्मयोगादिक करिकेपूर्ववत् आत्माकी उपासना करते हैं, याने कर्मसे सांख्य सांख्यसे योग प्राप्त व्हेके उस योगबलसे आत्माको देखते औ जो केवल श्रवणमात्रमे श्रद्धा रखते हैं वैभी मृत्युको उल्लंघन करते है, याने आत्मदर्शन पायके मुक्त होते हैं. ॥ २५ ॥ मूलम्.

यावत्संजायतेकिंचित्सत्वंस्थावरजंगमं ॥ क्षे
त्रक्षेत्रज्ञसंयोगात्तद्विद्धिभरतर्षभ ॥ २६ ॥

अन्वयः

यावत् स्थावरजंगमं यत्किंचित् सत्त्वं संजायते हेभरतर्षभ तत् सर्व क्षेत्रक्षेत्रज्ञसंयोगात् विद्धि ॥ २६ ॥

टीका.

तेतना स्थावर औ जंगम रूपकारिके जो कुछ सत्व उत्प-
ता है हे, अर्जुन! सो सर्व क्षेत्र क्षेत्रज्ञ याने जीव औ प्रकृ-
ि संयोगसे होता है, ऐसा जानौ. ॥ २६ ॥

मूलम्.

समंसर्वेषुभूतेषुतिष्ठंतंपरमेश्वरं ॥ विनश्यत्स्व
विनश्यंतंयःपश्यतिसपश्यति ॥ २७ ॥

अन्वयः

यः सर्वेषु भूतेषु समं तिष्ठंतं परमेश्वरं तेषु विनश्यत्सु
अविनश्यंतं पश्यति सः पश्यति ॥ २७ ॥

टीका.

जो पुरुष सर्व भूतोंमे समस्थित औ परमेश्वर याने मन इं-
द्रियादिकोंका केवल ईश्वर अथवा पर जो परमात्मा सोहि.ई-
श्वर जिसका ऐसे आत्माको इंद्रादिभूतोंके विनाश होनेसेभी
विनाशरहित देखता है, सोई देखता है. ॥ २७ ॥

मूलम्.

समंपश्यन्हिसर्वत्रसमवस्थितमीश्वरं ॥ नहिन
स्त्यात्मनात्मानंततोयातिपरांगतिं ॥ २८ ॥

अन्वयः

सर्वत्र समवस्थितं ईश्वरं समं पश्यन् तन हि आत्म-
ना आत्मानं न हिनस्ति ततः परां गतिं याति ॥ २८ ॥

टीका.

सर्वत्र देवादि विषमाकार शरीरोंमे स्थित जो मनइंद्रियादि-
कोंका ईश्वर आत्मा तिसको सम देखता भया जिसवास्ते कि,
बुद्धिपूर्वक आत्माको संसारमे नहि पटकता है इसीवास्ते परां

गतीको याने आत्मस्वरूपको प्राप्त होता है. ॥ २८ ॥

मूलम्

प्रकृत्यैवचकर्माणिक्रियमाणानिसर्वशः ॥ यः
पश्यतितथात्मानमकर्तारंसपश्यति ॥ २९ ॥

अन्वयः

यः सर्वशः कर्माणि प्रकृत्या एव क्रियमाणानि इति पश्यति च तथा आत्मानं अकर्तारं पश्यति सः एव पश्यति ॥ २९ ॥

टीका.

जो सर्वकर्मोंको प्रकृतिहीके किये भये जानता है,याने देहादिरूप परिणामको प्राप्तभई प्रकृतिहीं करती है ऐसा देखता है, औ आत्माको अकर्ता देखता है, सोई देखताहै अर्थात् और नहीं देखता है, याने आत्मस्वरूप देखता है. ॥ २९ ॥

मूलम्.

यदाभूतपृथग्भावमेकस्थमनुश्यति ॥ अ
तएवचविस्तारंब्रह्मसंपद्यतेतदा ॥ ३० ॥

अन्वयः

यदा भूतपृथग्भावं एकस्थं अनुपश्यति च अतः एव विस्तारं पश्यति तदा ब्रह्म संपद्यते ॥ ३० ॥

टीका.

जब प्रकृतिपुरुष तत्वद्वयात्मक सर्व देवादि भूतोंका देवत्व, मनुष्यत्व, न्हस्वत्व, दीर्घत्व, कृशत्व, स्थूलत्व, इत्यादिक पृथऽभावोंको एकप्रकृतिहींमे स्थित देखता है औ इसीप्रकृतिसे पुत्रपौत्रादि रूप विस्तार देखता है, तब शुद्ध आत्मस्वरूपको प्राप्त होता है. ॥ ३० ॥

मूलम्.

अनादित्वान्निर्गुणत्वात्परमात्माऽयमव्ययः ॥
शरीरस्थोपिकौंतेयनकरोतिनलिप्यते ॥ ३१ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय अयं परमात्मा अनादित्वात् अव्ययः निर्गु-
णत्वात् शरीरस्थः अपि न करोति न लिप्यते ॥ ३१ ॥

टीका.

हेकुंतीपुत्र! यह परमात्मा याने देहादिकोंसे पर, अर्थात् अन्य आत्मा अनादि है इसवास्ते अविनाशी है औ निर्गुण याने सत्वादिगुणरहित है इसते न करता है, न फलोंकरि लिप्त होता है. ॥ ३१ ॥

मूलम्.

यथासर्वगतंसौक्ष्म्यादाकाशंनोपलिप्यते ॥ स
र्वत्रावस्थितोदेहेतथात्मानोपलिप्यते ॥ ३२ ॥

अन्वयः

यथा सर्वगतं आकाशं सौक्ष्म्यात् सर्वस्वभावैः न उप-
लिप्यते तथा सर्वत्र देहे अवस्थितः आत्मा देहस्वभा-
वैः नउपलिप्यते ॥ ३२ ॥

टीका.

जैसे सर्व वस्तुमे प्राप्त भयाहुआ आकाश सूक्ष्मपणेसे सर्वभूतोंके स्वभावों करिके लिप्त नहीं होता हैं, तैसेही सर्वत्र देवादिकदेहमे स्थित आत्मा सूक्ष्मत्वसे सर्व देहोंके स्वभावों करिके लिप्त नही होता है. ॥ ३२ ॥

मूलम्.

यथाप्रकाशयत्येकःकृत्स्नंलोकमिमंरविः ॥ क्षेत्रं
क्षेत्रीतथाकृत्स्नंप्रकाशयतिभारत ॥ ३३ ॥

अन्वयः

हेभारत यथा एकः रविः इमं कृत्स्नं लोकं प्रकाशयति तथा क्षेत्री कृत्स्नं क्षेत्रं प्रकाशयति ॥ ३३ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जैसे एक सूर्य आपके प्रकाशकरिके इस सर्व लोकको प्रकाशित करता है,तैसेही क्षेत्री याने आत्मा इस सर्व क्षेत्रं याने सर्व शरीरको आपने ज्ञानकरिके प्रकाशित करता है.॥३३॥

मूलम्.

क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोरेवमंतरंज्ञानचक्षुषा ॥ भूतप्र
कृतिमोक्षंचयेविदुर्यांतितेपरम् ॥ ३४ ॥

अन्वयः

ये क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोः एवं अंतरं ज्ञानचक्षुषा पश्यंति च भूतप्रकृतिमोक्षं विदुः ते परं यांति ॥ ३४ ॥

टीका.

जे कोई पुरुष क्षेत्र औ क्षेत्रज्ञका ऐसा अंतर ज्ञानदृष्टिकरिके देखते हैं, औ भूतप्रकृतिका मोक्ष जानते हैं; वै पर जो शुद्ध आत्मस्वरूप उसको प्राप्त होते हैं. ॥ ३४ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे प्रकृतिपुरुषवि
वेकयोगोनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ परंभूयःप्रवक्ष्यामिज्ञानानां ज्ञानमुत्तमं ॥ यज्ज्ञात्वामुनयःसर्वेपरांसिद्धिमितो गताः ॥ १ ॥ इदंज्ञानमुपाश्रित्यममसाधर्म्यमाग ताः ॥ सर्गेऽपिनोपजायंतेप्रलयेनव्यथंतिच ॥ २ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच अहं ज्ञानानां उत्तमं परं ज्ञानं भूयः प्रवक्ष्यामि यत् ज्ञानं ज्ञात्वा सर्वे मनुयः इतः परां सिद्धिं गताः ॥ १ ॥ ते मुनयः इदं ज्ञानं उपाश्रित्य मम साधर्म्यं आगताः संतः सर्गे अपि न उपजायंते च प्रलयेऽपि न व्यथंति ॥ २ ॥

टीका.

तेरहे अध्यायमे यह कहाकि, परस्पर आश्रित भयेहुये प्रकृति औ पुरुषका स्वरूपनिश्चय जानिके भगवद्भक्ति करिके प्राप्त भये अमानित्वादिगुणोंकरिके बंधनसे छूटते हैं तहाँ कहाकि, बंधनका कारण सत्वादिकगुणमयसुखादिकोंकी आसक्ती है ॥ कारणंगुणसंगोस्यसदसद्योनिजन्मसु ॥इसकरिके अब चौदहेमे जैसे गुणबंधनके कारण होते हैं सो औ गुणोंसे मुक्त होनेका प्रकार कहैंगे ॥ श्रीकृष्णभगवान् कहतेभये कि, मै ज्ञानोंमे उत्तम पूर्वोक्तज्ञानसेदूसराऔप्रकृतिपुरुषकेहीअंतर्गत सत्वादिगुणविषयिकज्ञान फिरिभी कहता हौं जिस ज्ञानको जानिके सर्व मुनीजन संसारसे पर सिद्धि जो मोक्ष उस मोक्षको प्राप्त भये हैं ॥ १ ॥ अब मोक्ष प्राप्त भयोंका स्वरूप कहते हैं, जो आगाडी कहैंगा इसी ज्ञानका वे मुनि अनुष्ठान करिके याने इसका अनुसंधानकरिके मेरे साधर्म्यको अर्थात् मेरे सदृश रूप औ सुखको प्राप्त

भये हैं, वै उत्पत्तिकालमे जन्मतेभी नही औ प्रलमकालमे व्यथाकोभी नही प्राप्त होते हैं, याने लयमे आते नहीं. ॥ २ ॥

मूलम्.

ममयोनिर्महद्ब्रह्मतस्मिन्गर्भंदधाम्यहं ॥ संभ
वःसर्वभूतानांततोभवतिभारत ॥ ३ ॥

अन्वयः

मम मदीयः योनिः महद्ब्रह्म अस्ति अहं तस्मिन् गर्भंदधामि हे भारत ततः सर्वभूतानां संभवः भवति ॥ ३ ॥

टीका.

अब यह कहते हैं कि, जो प्रकृतिपुरुषके योगसे भूतप्राणीमात्रकी उत्पत्ति है वहभी मेरेही स्वाधीन है.जैसेकि,मेरे गर्भधारण करनेका स्थान जो महद्ब्रह्म याने प्रकृति उसमे मै चेतनरूप याने जीवरूप गर्भधारण करता हो.हे अर्जुन! उसीसे सर्वभूतप्राणीमात्रकी उत्पत्ति होति है. ॥ ३ ॥

मूलम्.

सर्वयोनिषुकौंतेयमूर्तयःसंभवंतियाः ॥ तासां
ब्रह्ममहद्योनिरहंबीजप्रदःपिता ॥ ४ ॥

अन्वयः

हेकौंतेय सर्वयोनिषु याः मूर्तयः संभवंति तासां ब्रह्ममहत् योनिः बीजप्रदः पिता अहं अस्मि ॥ ४ ॥

टीका.

हे कुंतीपुत्र! सर्व देव,मनुष्य,पशु, पक्षी औ कीट इत्यादिक योनियोंमे जो मूर्ती उत्पन्न होती हैं उनका उत्पत्तिकारण प्रकृति है औ बीज जो चेतनवर्ग जीव उसका धारण, पालन करनेवाला मै हों. ॥ ४ ॥

मूलम्.

सत्त्वंरजस्तमइतिगुणाःप्रकृतिसंभवाः ॥ निब
ध्नंतिमहाबाहोदेहेदेहिनमव्ययं ॥ ५ ॥

अन्वयः

हे महाबाहो सत्वं रजः तमः इति प्रकृतिसंभवाः गुणाः
देहे अव्ययं देहिनं निबध्नंति ॥ ५ ॥

टीका.

हे अर्जुन! सत्व, रज औ तम ये प्रकृतिजन्य गुण देहके विषे रहे भये जीवको बंधन प्राप्त करते हैं औ आप स्वरूपसे तो वह जीव अविनाशी है. ॥ ५ ॥

मूलम्.

तत्रसत्त्वंनिर्मलत्वात्प्रकाशकमनामयं ॥ सुखसं
गेनबध्नातिज्ञानसंगेनचानघ ॥ ६ ॥

अन्वयः

हे अनघ तत्र निर्मलत्वात् सत्वं प्रकाशकं अनामयं अ-
स्ति तत् सुखसंगेन च ज्ञानसंगेन बध्नाति ॥ ६ ॥

टीका.

हे अनघ याने हेनिष्पाप अर्जुन! तहां उन तीनोंगुणोंमे सत्वगुण मलरहित है, इसवास्ते प्रकाशक है, याने विहित अर्थात् करनेयोग्यकार्यका देखनेवाला भी व्याधिरहित है सो सुख औ ज्ञानकी आसक्तीमे बंधता है; याने सुख भी ज्ञान उत्पन्नि करता है उससे फिरि देवादिशरीर प्राप्त होते हैं. ॥ ६ ॥

मूलम्.

रजोरागात्मकंविद्धितृष्णासंगसमुद्भवं ॥ तन्निब

ध्नातिकौंतेयकर्मसंगेनदेहिनं ॥ ७ ॥

अन्वयः

हेकौंतेय तृष्णासंगसमुद्भवं रजः रागात्मकं विद्धि तत् कर्मसंगेन देहिनं निवध्नाति ॥ ७ ॥

टीका.

हेकुंतीपुत्र! तृष्णा औ संगकी है उत्पत्ति जिसते ऐसा रजोगुण रागका कारण है, तृष्णा याने शब्दादिविषयोंकी चाहना,संग याने स्त्री पुत्र मित्रादिकौंका मिलाप,राग याने स्त्री पुरुषकी परस्पर चाहना प्रीति इन सबका कारण रजोगुण है इसवास्ते वह जो जो कर्मकी इच्छा कराइके कर्म करताही है उसी कर्मके माफिक योनियौंमे यह जीव जन्मताहै. ॥ ७ ॥

मूलम्.

तमस्त्वज्ञानजंविद्धिमोहनंसर्वदेहिनां ॥ प्रमादालस्यनिद्राभिस्तन्निवध्नातिभारत ॥ ८ ॥

अन्वयः

हेभारत तमः अज्ञानजं विद्धि तु सर्वदेहिनां मोहनंविद्धि तत् प्रमादालस्यनिद्राभिः देहिनं निवध्नाति ॥ ८ ॥

टीका.

हेभारत अर्जुन! तमोगुण अज्ञानकी उत्पत्तिकारक है इसीसे सर्वदेहधारियोंको मोहनेवाला है याने विपरीतज्ञान उत्पादक है सो तमोगुण प्रमाद,आलस्य औ निद्राकरिके देहधारीकौं बांधता है, प्रमाद याने करनेयोग्यकार्यको छोडना औ न करनेयोग्य करना, आलस्य याने कोईभी कार्य करनेमे निरुद्यमता,निद्रा याने पुरुषके इंद्रियौंकी प्रवृत्ति शांति सो निद्रा, तहां बाह्यइंद्रियौंकी विश्रांतिस्वप्न औ मनकाभी उपराम सुषुप्ति जानना॥८

मूलम्

सत्त्वंसुखेसंजयतिरजःकर्मणिभारत ॥ ज्ञानमा
वृत्यतुतमःप्रमादेसंजयत्युत ॥ ९ ॥

अन्वयः

हे भारत सत्त्वं सुखे संजयति रजः कर्मणि संजयति त-
मः ज्ञानं आवृत्य उत प्रमादे संजयति ॥ ९ ॥

टीका.

अब सत्वादिकके प्राधान्यकार्य कहते हैं, सत्वगुण सुखमें लगाता है, रजोगुण कर्ममे, औ तमोगुण ज्ञानको ढांकिके प्रमादमें लगाता है. ॥ ९ ॥

मूलम्

रजस्तमश्चाभिभूयसत्त्वंभवतिभारत ॥ रजःस
त्त्वंतमश्चैवतमःसत्त्वंरजस्तथा ॥ १० ॥

अन्वयः

हेभारत रजः च तमः अभिभूय सत्त्वं भवति च रजः स-
त्त्वं अभिभूय तमः भवति तथा तमः सत्त्वं अभिभूय र-
जः भवति ॥ १० ॥

टीका..

अहो सत्वादिक गुण प्रकृति संबंधी हैं वे सर्वकाल रहते हैं औ ऐसा विपरीत क्यों करते हैं; तहां कहते हैं कि, यद्यपि सत्वादिक गुण प्रकृतिके हैं औ देहमे सदा वर्त्तमान हैं तौभी, प्राचीन कर्मवशते औ देहके तृप्तिकारक आहारकी विषमताते सत्वादिक गुण एकएकको जीतिके प्रबल होते हैं जैसेकि, रजोगुणको औ तमोगुणको जीतिके सत्वगुण प्रबल होताहै, रजोगुणसत्वगुणको

जीतिके तमोगुण प्रबल होता है औ तमोगुण सत्वगुणोंको जीति रजोगुण प्रबल होता है. ॥ १० ॥

मूलम्.

सर्वद्वारेषुदेहेस्मिन्प्रकाशउपजायते ॥ ज्ञानंयदातदाविद्याद्विवृद्धंसत्त्वमित्युत ॥ ११ ॥ लोभः प्रवृत्तिरारंभःकर्मणामशमःस्पृहा ॥ रजस्येतानिजायंतेविवृद्धेभरतर्षभ ॥ १२ ॥ अप्रकाशोऽप्रवृत्तिश्चप्रमादोमोहएवच ॥ तमस्येतानिजायंतेविवृद्धेकुरुनंदन ॥ १३ ॥

अन्वयः

हेभरतर्षभ अस्मिन् देहे सर्वद्वारेषु यदा ज्ञानं प्रकाशःउपजायते तदा सत्त्वं विवृद्धं इति विद्यात् ॥ ११ ॥ उत लोभः प्रवृत्तिः कर्मणां आरंभः अशमः स्पृहा रजसि प्रवृद्धेसति एतानि जायंते ॥ १२ ॥ हेकुरुनंदन अप्रकाशः च अप्रवृत्तिः च प्रमादः च मोहः एतानि तमसि विवृद्धे सति जायंते एव ॥ १३ ॥

टीका.

अब सत्वादिगुणोंकी वृद्धिके चिन्ह कहते हैं,हेभारत!याने भरतवंशोत्पन्न हेअर्जुन! इस देहमे सर्व कर्णनेत्रादि रूप द्वारोंमे जब वस्तु याथात्म्य याने यह वस्तु अमुक है ऐसे वस्तुरूप साक्षात्कार करनेवाला ज्ञान उपजै तब सत्वगुण बढा है ऐसा जानना ॥ ११ ॥ औ जब लोभ जो धनादिकके खर्च किये विना औरहु धनकी इच्छा प्रवृत्ति याने प्रयोजनविना चंचलता कर्मणां आरंभः याने फलसाधनरूप कर्मोंका आरंभ अशमः या.

ने इंद्रियोंकी शांति नहोना स्पृहा याने,विषयइच्छा ये यतने र-जोगुण बढनेसे होते हैं. ॥ १२ ॥ हेकुरुनंदन!अप्रकाश याने ज्ञा-नका उदय नहोना अर्थात् विवेककी हानि,अप्रवृत्ति याने अ-नुद्यम अर्थात् कुछभी उद्यमका न दीखना, प्रमाद याने नकरने-का काम करना, मोह उलटाज्ञान ये यतने तमोगुण बढनेसे होते हैं. ॥ १३ ॥

मूलम्.

यदासत्त्वेप्रवृद्धेतुप्रलयंयातिदेहभृत् ॥ तदोत्त
मविदांल्लोकानमलान्प्रतिपद्यते ॥ १४ ॥

अन्वयः

यदा सत्त्वे प्रवृद्धेसति देहभृत् प्रलयं याति तदा उत्त-
मविदां अमलान् प्रतिपद्यते ॥ १४ ॥

टीका.

जब सत्वगुणकी वृद्धिकालमे देहधारी मृत्युको प्राप्त होता है, तब आत्मस्वरूप जाननेवालोंके जो निर्मल लोक हैं याने अ-ज्ञानरहित लोकोंको प्राप्त होता है,अर्थात् आत्मज्ञानियोंके कुल-मे जन्म लेके आत्मस्वरूप साक्षात् करनेको पुण्यकर्म करता है. लोकवस्तुभुवनेजने इहां लोक शब्द जनवाची है. ॥ १४ ॥

मूलम्.

रजसिप्रलयंगत्वाकर्मसंगिषुजायते ॥ तथाप्र
लीनस्तमसिमूढयोनिषुजायते ॥ १५ ॥

अन्वयः

रजसि तु प्रलयं गत्वा कर्मसंगिषु जायते तथा तमसि
प्रलीनः मूढयोनिषु जायते ॥ १५ ॥

टीका.

रजोगुणकी वृद्धिसमये मृत्यु पावै तौ कर्मसंगीयाने कर्मकरनेवालौंके कुलमे जन्मता है अर्थात् उहां जन्मिके फिरि स्वर्गप्राप्तिकारक कर्म करता है, तैसाही तमोगुणवृद्धिकालमे मराहुआ मूढयोनि याने कुत्ता इत्यादिक योनियोंमे जन्मता है, जहां कोईसाभी साधन नहीं व्है सकता है. ॥ १४ ॥

मूलम्.

कर्मणःसुकृतस्याहुःसात्विकंनिर्मलंफलं ॥ रज
सस्तुफलंदुःखमज्ञानंतमसःफलं ॥ १६ ॥

अन्वयः

सुकृतस्य कर्मणः फलं सात्विकं निर्मलं आहुः तु रजसः
फलं दुःखं आहुः तमसः फलं अज्ञानं आहुः ॥ १६ ॥

टीका.

ऐसे आत्मज्ञानियोंके कुलमे जन्मिके जो क्रिया सुकृतकर्म याने फलानुसंधानरहितमेरेआराधनरूप कर्म उसकाभीफल है सो पूर्वसात्विकसेभी अधिक सात्विक औ निर्मल याने दुःखलेशरहित होता है ऐसे मुनिजन सात्विक औ जाननेवाले कहते हैं औ रजोगुणीकर्म याने काम्यकर्मका फल संसार है सो दुःखरूप है औ तमोगुणीकर्मका फल अज्ञान है,सात्विकादिफलोंके लक्षण अठारहे अध्यायमे ॥ नियतंसंगरहित ॥ इत्यादि करिके कहैंगे ॥ १६ ॥

मूलम्.

सत्वात्संजायतेज्ञानंरजसोलोभएवच ॥ प्रमा
दमोहौतमसोभवतोऽज्ञानमेवच ॥ १७ ॥

अन्वयः

सत्त्वात् ज्ञानं संजायते रजसः लोभः एव संजायते तमसः प्रमादमोहौ भवतः च अज्ञानं एव भवति ॥ १७ ॥

टीका.

अब अतिसात्विक प्रकाशरूप निर्मल फल क्या है? सो कहते हैं, ऐसे परंपरासे उत्पन्न भया जो अधिक सात्विकफल उससे ज्ञान उत्पन्न होता है, राजफलसे लोभ औ तामससे प्रमाद, मोहऔ अज्ञान यें होते हैं. ॥ १७ ॥

मूलम्.

ऊर्ध्वंगच्छंतिसत्वस्थामध्येतिष्ठंतिराजसाः॥ ज
घन्यगुणवृत्तिस्थाअधोगच्छंतितामसाः॥ १८॥

अन्वयः

सत्वस्थाःऊर्ध्वं गच्छंति राजसाः मध्ये तिष्ठंति जघन्य गुणवृत्तिस्था तामसाः अधः गच्छंति ॥ १८ ॥

टीका.

ऐसे कहेभये प्रकारसे सात्विक कर्म करनेवाले कर्म करिके ऊर्ध्व याने मोक्षको प्राप्त होते हैं, रजोगुणी कर्मकरिके स्वर्ग, फिरि पुण्य क्षीण होनेसे संसार, फिरि स्वर्ग, ऐसे संसारमे रहते हैं; यह दुःखरूपही है औ तमोगुणी नीचगुणकी वृत्तिमे स्थित है इसवास्ते अधोगच्छंति याने नीच जातिमे जन्मते हैं. फिरि पशु फिरि कृमि कीट स्थावर गुल्म शिला काष्ठ कंकर इत्यादि योनियोंमे जन्मते हैं. ॥ १८ ॥

मूलम्.

नान्यंगुणेभ्यःकर्त्तारंयदाद्रष्टानुपश्यति ॥ गुणे
भ्यश्चपरंवेत्तिमद्भावंसोऽधिगच्छति॥ १९ ॥

ल्योमित्रारिपक्षयोः ॥ सर्वारंभपरित्यागीगुणा तीतः सउच्यते ॥ २५ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हेपांडव यः प्रकाशं च प्रवृत्तिं च मोहं एव एतानि संप्रवृत्तानि न द्वेष्टि च निवृत्तानि न कांक्षति ॥ २२ ॥ चयः उदासीनवत् आसीनः सन् गुणैः न विचाल्यते गुणाः एव वर्त्तंते इति यः तिष्ठति न इंगते ॥ २३ ॥ यः समदुःखसुखः स्वस्थः समलोष्टाश्मकांचनः तुल्यप्रियाऽप्रियः धीरः तुल्यनिंदात्मसंस्तुतिः ॥ २४ ॥ मानापमानयोः तुल्यः मित्रारिपक्षयोः तुल्यः सर्वारंभपरित्यागी सः गुणातीतः उच्यते ॥ २५ ॥

टीका.

अब श्रीकृष्ण भगवान् गुणातीतके लक्षण कहते हैं, प्रकाश शब्दसे जो सत्वगुणके सर्व कार्य अर्थात् आरोग्य सौमनस्यइत्यादिक प्रवृत्तिसे रजोगुणकार्य मोहसे तमोगुणके सर्व कार्य ये जो आपहीसे प्रवृत्त होय तौ उनमे द्वेषबुद्धि न करै औ निवृत्त होयँ तौ उनकी इच्छा न करै ॥ २२ ॥ उदासीन याने शत्रुमित्र भावसे रहित सरिखा रहाभया जो गुणोंकरिके याने गुणकार्यों करिके याने सुखदुःखादि करिके न चलायमान होय, आप आपके कार्योंमे गुण आपहि वर्त्तमान होते हैं इनकरिके मेरासंबंधभी नहि, ऐसा जानिके जो स्थित रहता है औ चलायमान नही होता है ॥ २३ ॥ औ समान मै औ दुःख जिसके याने जो सुख औ दुःखको सम जानता है औ आपके स्वरूपमे आनंदसे स्थित है औ कंकर तथा कंचनको सम जानता है याने कंकरमे त्याज्यबुद्धि औ कंचनमे स्वीकारबुद्धि नही इसीसे तुल्य है

प्रिय औ अप्रिय जिसके इसीसे वह धीर है औ आपकी निंदा तथा स्तुतिकोभी सम जानता है ॥ २४ ॥ औ मान तथा अपमानमेभी समचित्त. तैसेही शत्रुमित्रपक्षमेभी सम औ तैसेही शरीरपोषणसेवाय सर्व आरंभौंका परित्याग करनेवाला पुरुष गुणातीत कहा जाता है. ॥ २५ ॥

मूलम्.

मांचयोऽव्यभिचारेणभक्तियोगेनसेवते ॥ सगुणान्समतीत्यैतान्ब्रह्मभूयायकल्पते ॥ २६ ॥ ब्रह्मणोहिप्रतिष्ठाऽहममृतस्याव्ययस्यच ॥ शाश्वतस्यचधर्मस्यसुखस्यैकांतिकस्यच ॥ २७ ॥

अन्वयः

यः मां एव अव्यभिचारेण भक्तियोगेन सेवते सः एतान् गुणान् समतीत्य ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ २६ ॥ हियस्मात् अमृतस्य च अव्ययस्य ब्रह्मणः च शाश्वतस्य धर्मस्य च एकांतिकस्य सुखस्य अहं प्रतिष्ठा तस्मात् मम सेवकः ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ २७ ॥

टीका.

जो मेरेहीको अनन्यतासे याने तैलकी धारप्रमाण अखंड भक्तियोग करिके सेवता है सो इन गुणौंका अतिक्रमण करिके ब्रह्मभूयाय याने ब्रह्मभूवयोग्य अर्थात् शुद्ध आत्मस्वरूपको प्राप्त होता है ॥ २६ ॥ क्योंकी, अमृत औ अविनाशी जो ब्रह्म याने आत्मस्वरूप उसकी औ शाश्वतधर्म जो भक्तियोग उसकी औ एकांतिक सुख जो आत्मस्वरूपप्राप्तिरूपसुख उसकीभी मैप्रतिष्ठा हौं इसीवास्ते जो मेरेको अखंड भक्तियोग करिके सेवै है सो आत्मस्वरूपको प्राप्त होता है. ॥ २७ ॥

इतीश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयो
गशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेगुणत्रयविभागयो
गोनामचतुर्दशोध्यायः ॥ १४ ॥

इतिश्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ ॥ ७ ॥ ॥ ७ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ ऊर्ध्वमूलमधःशाखमश्वत्थं
प्राहुरव्ययं ॥ छंदांसियस्यपर्णानियस्तंवेदस
वेदवित् ॥ १ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच यं अश्वत्थं ऊर्द्धमूलं अधःशाखं अ
व्ययं श्रुतयः प्राहुः तथा छंदांसि यस्य पर्णानि प्राहुः
यः तं वेद सः वेदवित् अस्ति ॥ १ ॥

टीका.

क्षेत्राध्यायमे क्षेत्रक्षेत्रज्ञरूप प्रकृतिपुरुषका स्वरूप कहा औ परिशुद्धभी पुरुषको प्रकृतगुणसंगप्रवाहके निमित्तदेवादिकआकार करिके परिणामको प्राप्त भया जो प्रकृतिसंबंध सो अनादि है, ऐसाभी कहा. फिरि चौदहे अध्यायमे यह कहा कि, पुरुषको जो कार्य औ कारण अवस्थारूप प्रकृतिसंबंध है सोभगवानहि का कियाभया है ऐसे कहिके फिरि विस्तारपूर्वक गुणसंगप्रवाह प्रतिपादन करिके कहा कि, गुणसंगनिवृत्तिपूर्वक जो आत्मस्वरूपकी प्राप्ति है उसकाभी मूल भगवद्भक्तिही है. अब पंद्रहे अध्यायमे क्षराक्षरयाने बद्धमुक्त ये विभूति कहिकै क्षराक्षरसे विलक्षण भगवानका पुरुषोत्तमत्व कहैंगे तहां प्रथम असंगशस्त्र

करिके छिन्न भया है बंधन जिसका ऐसी अक्षरविभूति कहनेको छेदनेयोग्य रूप जिसका ऐसा बंधन आकार करिके विस्मृत सो प्रकृतिविकार संसार उसको वृक्षरूप कल्पना करिके भगवान कहते भये, जिस संसाररूप अश्वत्थ याने संसाररूपी परके वृक्षको उर्ध्वमूल अधःशाख याने ऊपरको जड औ नीचको जिसकी शाखैं औ अव्यय याने नाश रहित ऐसा श्रुतीं कहतीं हैं जैसे कि ॥ उर्ध्वमूलोऽर्वाक्शाखएषोऽश्वत्थःसनातनः ॥ उर्ध्वमूलमर्वाक्शाखंवृक्षंयोवेदसंप्रति ॥ इत्यादिक औ वेदजिसवृक्षके पत्ते हैं ऐसा श्रुतिं कहतींहैं जो इसको जानै सोईवेदार्थका जाननेवाला है, ऊपरको जो इसका मूल कहा तहां कोई कहते हैं कि, ऊपर पुरुषोत्तम परमात्मा मूल है. ब्रह्मादिकशाखा हैं तहां एक शंका है कि, उसको अव्ययभी कहा है तौ जिसका मूल परमात्मा औ अव्यय है तब उसका छेदन करनेका क्या काम है औ जो इसका दृढ असंगशस्त्रसे छेदन किया तौ मूल सुद्धा काटना चाहिये नहितो फिरभी होयगा औ जब मूलसहित छेदन किया तौ परमात्माकाभी छेदन होता है परंतु परमात्माका छेदन व्है नही सकता इसवास्ते इहां यह अर्थ किया चाहिये कि, उर्ध्व याने सत्यलोकपर चतुर्मुख ब्रह्मा इस संसारवृक्षका आदि है वही मूल रूप है औ अधः याने नीचे, पृथ्वी निवासी सर्व मनुष्य पशु पक्षीमृग कीट पतंग स्थावर इन आदिक सर्व शाखारूपहैं औ यह प्रवाहरूपसे नाशरहित है जैसे पत्तोंसे वृक्ष वढता है ऐसैही वेदसे याने वेदोक्त कर्मसे यह संसार वढता है इसवास्ते इसके पत्ते वेद कहे. ॥ १ ॥

मूलम्

अधश्चोर्ध्वंप्रसृतास्तस्यशाखागुणप्रवृद्धाविषय

प्रवालाः ॥ अधश्चमूलान्यनुसंततानिकर्मानुब
धीनिमनुष्यलोके ॥ २ ॥

अन्वयः

गुणप्रवृद्धाः विषयप्रवालाः तस्य शाखाः अधः च ऊर्ध्वं अपिप्रसृताः च तस्य वृक्षस्य अधः अपि मनुष्यः लोके मर्कानुबंधीनि मूलानि अनुसंततानि ॥ २ ॥

टीका.

उसवृक्षकी औरभी विलक्षणता कहते हैं. गुणप्रवृद्धाःयाने सत्वादिकगुणौंकरिके बढी भई औ शब्दादिक विषय जिनके कोमल पत्ते हैं ऐसी उस संसारवृक्षकी शाखें नीचे औ उपरभी फैलीं हैं, नीचे तौ नीचकर्मसे मनुष्यौंसे नीच पश्वादिकरूप औ ऊपर उत्तमकर्मसे देवादिशरीर औ इस वृक्षकी मूलैं याने ज-हैं जो कर्मके वंधनसे भई हैं वै नीचेभी मनुष्यलोकमे फैलि रहीं हैं याने नीच, मध्यम औ श्रेष्ठ ऐसे जो कर्म हैं वै इस मनुष्य लोकही मे व्है सकते हैं. वे कर्मही संसारवृक्षके मूल हैं, उनहीसे उर्ध्व औ अधोगती होती है इसवास्त मनुष्य-लोकमेभी मूल है. ॥ २ ॥

मूलम्.

नरूपमस्येहतथोपलभ्यतेनांतोनचादिर्नचसंप्र
तिष्ठा ॥ अश्वत्थमेनंसुविरूढमूलमसंगशस्त्रेण
दृढेनाछित्वा ॥ ३ ॥ ततःपदंतत्परिमार्गितव्यं
यस्मिन्गतानानिवर्ततिभूयः ॥ तमेवचाद्यंपुरुषं
प्रपद्येयतःप्रवृत्तिःप्रसृतापुराणि ॥ ४ ॥

अन्वयः

अस्य संसारवृक्षस्य रूपं इह तथा न उपलभ्यते च अ

टीका.

जिसके मान औ मोह नही औ जीते हैं संगके दोष जिनोंने औ अध्यात्मशास्त्रके नित्य अभ्यास करनेवाले इसीसे जिनकी कामनाभी निवृत्त भई है इसीसे सुखदुःखसंज्ञिक द्वंद्वोंसेभी छुटे भये हैं. वे आत्मज्ञानी उस अविनाशी पदकोयाने स्वस्वरूप को प्राप्त होते हैं. ॥ ५ ॥

मूलम्.

नतद्भासयतेसूर्योनशशांकोनपावकः ॥ यद्गत्वा
ननिवर्त्ततेतद्धामपरमंमम ॥ ६ ॥

अन्वयः

तत् आत्मज्योतिः सूर्यः न भासयते शशांकः न भासयते पावकः न भासयते यत् गत्वा न निवर्त्तंते तत्तु मम परमं धाम ॥ ६ ॥

टीका.

उस आत्मज्योतिको सूर्य, चंद्र औ अग्नि ये प्रकाशि सकते नही कारण वह ज्ञानाकार सबका प्रकाशक है जिसको प्राप्त व्हैके फिरि संसारी नही होते है वह श्रेष्ठधाम याने श्रेष्ठ ज्योति मेरा याने मेरी श्रेष्ठ विभूति मेराअंश है सूर्यादिकौंकाभी प्रकाश है इसते उसका श्रेष्ठत्व है. ॥ ६ ॥

मूलम्.

ममैवांशोजीवलोकेजीवभूतःसनातनः ॥ मनःप
ष्ठानींद्रियाणिप्रकृतिस्थानिकर्षति ॥ ७ ॥

अन्वयः

एवं उक्तस्वरूपः सनातनः मम एव अंशः सन् जीवलोके जीवभूतः प्रकृतिस्थानि मनः षष्ठानि इंद्रियाणि कर्षति ॥ ७

स्य अंतः न उपलभ्यते च आदिः न उपलभ्यते च सं-
प्रतिष्ठा न उपलभ्यते सुविरूढमूलं एनं अश्वत्थं दृढेन अ-
संगशस्त्रेण छित्वा ॥३॥ ततः च यतः सकाशात् पुराणि
प्रवृत्तिः प्रसृता तं एव आद्यं पुरुषं प्रपद्ये तत्पदं परिमार्गि
तव्यं यस्मिन् गतः भूयः न निवर्तंति ॥ ४ ॥

टीका.

इस संसारवृक्षका मूल ब्रह्मा कहा औ शाखा मनुष्यादिक कहे, ऐसे ऊपर मूल नीचे शाखा कहीं औ फिरि कहा कि, मनुष्यलोकमे कराभया जो शुभाशुभकर्म है सोभी मूल है औ इसते जो जो लोक प्राप्त होते हैं वेई शाखा हैं जो ऐसा यह रूप कहा सो इस लोकमे संसारी लोगौं करिके जाननेमे नही आताहै औ इसका अंतभी जाना नही जाता है ऐसेही आदि याने उत्पत्ति औसंप्रतिष्ठा याने स्थितिभीजानीनही जाती है, ऐसा जो यह मूलका संसार वृक्ष इसको असंगरूप शस्त्रसे छेदन करिके॥३ फिरि जिससे यह प्राचीन प्रवृत्ति याने गुणमय भोगरूपसंसारप्रवृत्तिविस्तृत है उसी आदिपुरुषकीशरणप्राप्तव्हैके उसपदको ढूंढाना कि जिसको प्राप्त व्हैके फिरि जन्मता नही॥४

मूलम्.

निर्मानमोहाजितसंगदोषाअध्यात्मनित्याविनि
वृत्तकामाः ॥ द्वंद्वैर्विमुक्ताःसुखदुःखसंज्ञैर्गच्छंत्य
मूढाःपदमव्ययंतत् ॥ ५ ॥

अन्वयः

ये निर्मानमोहाः जितसंगदोषाः अध्यात्मनित्याःविनि
वृत्तकामाः सुखदुःखसंज्ञैः द्वंद्वैः विमुक्ताः ते अमूढा त
त् अव्ययं पदं गच्छंति ॥ ५ ॥

टीका.

ऐसे वर्णन कियाहुवा स्वरूप सनातन मेरा अंश याने मेरा हीं संबंधी मेरा अनुचर शुद्धचैतन्यहै तौभी, जीवलोकमे जीवभूत याने अति संकुचितज्ञानवान् अर्थात् अल्पज्ञ व्हैके प्रकृतिसंबंधी मनुष्यादि शरीरौंमे स्थित पांच ज्ञानइंद्रिय एक छटा मन इनको खींचता भया स्वकर्मानुसार शरीरौंमे फिरता है. इहां कोई अंशका यह अर्थ करते हैं कि, अंशका एक भाग याने एक टुकडा तो जब जीवहीको अछेद्य, अभेद्य कहते हैं तब परमात्माका टुकडा कैसे न्यारा व्हैके जीवलोकमे आया इसवास्ते वैमोहसे कहते हैं. अंश नाम स्वकीयपदार्थका यही अर्थ सिद्धांत दीखता है. ॥ ७ ॥

मूलम्.

शरीरंयदवाप्नोतियच्चाप्युत्क्रामतीश्वरः ॥ गृहीत्वैतानिसंयातिवायुर्गंधानिवाशयात् ॥ ८ ॥

अन्वयः

यत् यदा शरीरं अवाप्नोति च यत् यदा शरीरात् उत्क्रामति तदा वायुः आशयात् गंधान् इव अयं इंद्रियादिनां ईश्वरः एतानि मनः षष्ठेंद्रियाणि गृहीत्वा संयाति ॥ ८ ॥

टीका.

जब दूसरे शरीरको प्राप्त होता है औ जब वर्तमानशरीरको त्यागिके जाता है तब जैसे वायु कस्तुरी इत्यादि गंधाशय भैसे गंधको लेके अन्यत्र जाता है तैसे यह इंद्रियादिकोंका ईश्वर जीवात्मा मनसंयुक्त इंद्रियौंको यान पांच ज्ञानेंद्रिय औ छटे मनको संग लेके जाता है. ॥ ८ ॥

मूलम्.

श्रोत्रंचक्षुःस्पर्शनंचरसनंघ्राणमेवच ॥ अधिष्ठा

यमनश्चायंविषयानुपसेवते ॥ ९ ॥

अन्वयः

अयं जीवात्मा श्रोत्रं चक्षुः स्पर्शनं च रसनं च घ्राणं च मनःएतानि एव अधिष्ठाय विषयान् उपसेवते ॥ ९ ॥

टीका.

यह जीवात्मा श्रोत्र, चक्षुः, स्पर्शन, रसना, घ्राण औ मन याने कान, नेत्र, त्वचा, वाणी, नासिका औ मन इनको अपने विषय भोगके अनुकूल करिके शब्दादिक विषयोंको भोगता है. ॥ ९ ॥

मूलम्.

उत्क्रामंतंस्थितंवापिभुंजानंवागुणान्वितं ॥ विमूढानानुपश्यंतिपश्यंतिज्ञानचक्षुषः ॥ १० ॥

अन्वयः

एनं गुणान्वितं उत्क्रामंतं वा स्थितं वा भुंजानं अपि विमूढाः न अनुपश्यंति ज्ञानचक्षुषः पश्यंति ॥ १० ॥

टीका.

गुणयुक्त इस आत्माको याने सत्वादिगुणमय प्रकृति परिणामइंद्रिययुक्त इसको देहसे निकसते वखत औ देहमे स्थितको औ विषयभोगते भयेकोभी अज्ञानी लोग नहीं देखते है, याने इसके स्वरूपको निश्चय नहीं करि सकते हैं औ जिनके ज्ञानरूप नेत्र हैं वे ज्ञानी देखते हैं याने ज्ञानद्वारानिश्चय करते हैं. १०

मूलम्.

यतंतोयोगिनश्चैनंपश्यंत्यात्मन्यवस्थितं ॥ यतंतोऽप्यकृतात्मानोनैनंपश्यंत्यचेतसः ॥ ११ ॥

अन्वयः

योगिनःयतंतःसंतः आत्मनि अवस्थितं एनं पश्यंति च

अकृतात्मानः यतंतः अपि अचेतसः एनं न पश्यंति ॥११॥

टीका.

योगी यत्न करते करते योगबळसे आपके अंतःकरणमे स्थित इस आत्माको शरीरेंद्रियसे न्यारा देखते है याने जानते हैं औ जिनका चित्त शुद्ध नहीं है वे मंदबुद्धिवाले शास्त्रद्वारा यत्न करतेभी नहीं निश्चय करि सकते हैं. ॥ ११ ॥

मूलम्.

यदादित्यगतंतेजोजगद्भासयतेखिलं ॥ यच्चंद्र
मसियच्चाग्नौतत्तेजोविद्धिमामकं ॥ १२ ॥

अन्वयः

यत् आदित्यगतं तेजः अखिलं जगत् भासयते यत्
चंद्रमसि च यत् अग्नौ तत् तेजः मामकं विद्धि ॥१२॥

टीका.

अब यह कहते हैं कि, सूर्यादिकौंमेभी जो तेज है सोभी मेरीही विभूति है; जैसे कि, जो सूर्यमे प्राप्त भया तेज सब जगतको प्रकाशता है औ जो चंद्रमामे है, अग्निमे हैं, सो तेज मेराही है यानें उनौंने जब मेरा आराधन किया तब उनको मैनेही दिया है. ॥ १२ ॥

मूलम्.

गामाविश्यचभूतानिधारयाम्यचमोजसा ॥ पु
ष्णामिचौषधीःसर्वाःसोमोभूत्वारसात्मकः ॥१३॥

अन्वयः

अहं गां आविश्य भूतानि ओजसा धारयामि;च रसा-
त्मकः सोमः भूत्वा सर्वाः औषधीः पुष्णामि ॥ १३ ॥

टीका.

मै पृथिवीमे प्रवेश करिके अपनी अचिंत्यसामर्थ्य करिके भूतप्राणीमात्रको धारण करता हौं औ अमृतरसमय चंद्रमा ह्वैके सर्व औषधियोंके पोषण करता हौं. ॥ १३ ॥

मूलम्.

अहंवैश्वानरोभूत्वाप्राणिनांदेहमाश्रितः ॥ प्रा णापानसमायुक्तःपचाम्यन्नंचतुर्विधम् ॥ १४ ॥

अन्वयः

अहं वैश्वानरः भूत्वा प्राणिनां देहं आश्रितः सन प्राणापानसमायुक्तः चतुर्विधं अन्नं पचामि ॥ १४ ॥

टीका.

मै वैश्वानर ह्वैके याने जठराग्नि ह्वैके प्राणिमात्रकी देहौंमे रहा भया प्राणवायु औ अपानवायु संयुक्त चतुर्विध याने भक्ष्य, भोज्य.लेह्य, पेय,इन भेदौं करिके चारिप्रकारका अन्न पचाता हौं. ॥ १४ ॥

मूलम्.

सर्वस्यचाहंहृदिसन्निविष्टोमत्तःस्मृतिर्ज्ञानमपो हनंच ॥ वेदैश्चसर्वैरहमेववेद्योवेदांतकृद्वेदविदेव चाहं ॥ १५ ॥

अन्वयः

अहंसर्वस्य हृदि सन्निविष्टः च मत्तःसर्वस्य स्मृतिः ज्ञानं च अपोहनं भवति च सर्वैः वेदैःवेद्यः अहं एव च वेदांतकृत च वेदवित् अहं एव ॥ १५ ॥

अन्वयः

मै सर्वप्राणिमात्रके हृदयोंमे प्रविष्ट हौं औ मेरेहीमे सबकी स्मृति ज्ञान औ वितर्क हैं औ सर्ववेदौं करिके जानने योग्य मही

हैऔवेदांतकाकर्तातथावेदकाजाननेवालाभीमहीहूँ ॥ १५॥

मूलम्.

द्वाविमौपुरुषौलोकेक्षरश्चाक्षरएवच ॥ क्षरःसर्वाणिभूतानिकूटस्थोऽक्षरउच्यते ॥ १६ ॥

अन्वयः

लोके क्षरः च अक्षरः एव इमौ द्वौ पुरुषौ स्तः तत्र सर्वाणि भूतानि क्षरः चकूटस्थः अक्षरः इति मुनिभिःउच्यते॥१६

टीका.

लोकमे क्षर औ अक्षर ये दो प्रकारके पुरुष याने जीव हैं तहां सर्वभूत याने प्रकृतिसंसर्गसे बंधे भये जीव क्षर हैं औ कूटस्थ जो मूक्त वे अक्षर हैं. ॥ १६ ॥

मूलम्.

उत्तमःपुरुषस्त्वन्यःपरमात्मेत्युदाहृतः ॥ यो लोकत्रयमाविश्यबिभर्त्यव्ययईश्वरः ॥ १७ ॥

अन्वयः

उत्तमः पुरुषः तुक्षराऽक्षराभ्यां अन्यःपरमात्मा इति उदाहृतः यः ईश्वरः अव्ययः लोकत्रयं आविश्य बिभर्ति॥ १७

टीका.

उत्तमपुरुष तो इन क्षर औ अक्षरसे अर्थात् बद्धमुक्तसे अन्य है जिसीको परमात्मा कहते हैं जो सर्व चराचरमे औ मुक्तमेभी प्रवेश करिके सबका भरण पोपण करता है. वह ईश्वर अविनाशी है. ॥ १७ ॥

मूलम्.

यस्मात्क्षरमतीतोऽहमक्षरादपिचोत्तमः ॥ अतोऽस्मिलोकेवेदेचप्रथितःपुरुषोत्तमः ॥ १८ ॥

अन्वयः

यस्मात् अहं क्षरं अतीतःच अक्षरात् अपि उत्तमःअस्मि
अतः लोके च वेदे पुरुषोत्तमः इति प्रथितः अस्मि ॥ १८ ॥

टीका.

जिसवास्ते कि, मैं क्षरसे न्यारा औ अक्षरसेभी उत्तम अर्थात् बद्ध औ मुक्त इन दोनोंसे न्यारा औ उत्तम हौं, इसीवास्ते लोक जो स्मृति औ वेद तिनमेंभी पुरुषोत्तम करिके प्रसिद्ध हौं. १८

मूलम्.

योमामेवमसंमूढोजानातिपुरुषोत्तमं ॥ ससर्व
विद्भजतिमांसर्वभावेनभारत ॥ १९ ॥

अन्वयः

हे भारत यः असंमूढः एवं पुरुषोत्तमं मां जानाति सः
सर्ववित् सर्वभावेन मां भजति ॥ १९ ॥

टीका.

हे भारत याने अर्जुन! जो ज्ञानी पुरुष ऐसे क्षराक्षर पुरुषोंसे उत्तम मेरेको जानता है सो सर्वज्ञ है, इसीसे वह सर्व भावना करिके मेरेहीको भजता है. ॥ १९ ॥

मूलम्.

इतिगुह्यतमंशास्त्रमिदमुक्तंमयाऽनघ ॥ एतद्बु
ध्वाबुद्धिमान्स्यात्कृतकृत्यश्चभारत ॥ २० ॥

अन्वयः

हेअनघ इति मया उक्तं इदं शास्त्रं गुह्यतमं अस्ति हे भारत
एतत् बुध्वा बुद्धिमान् च कृतकृत्यः स्यात् ॥ २० ॥

टीका.

हे निष्पाप अर्जुन! ऐसे मैंने जो कहा सो यह शास्त्र अति गोप्यहै

भारत इसको जानिके बुद्धिमान् औ कृतकृत्य होता है. ॥ २० ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेपुरुषोत्तमयोगो नामपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषा टिकायांपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

मूलम्

श्रीभगवानुवाच ॥ अभयंसत्वसंशुद्धिर्ज्ञानयो गव्यवस्थितिः ॥ दानंदमश्चयज्ञश्चस्वाध्यायस्त पआर्जवं ॥ १ ॥ अहिंसासत्यमक्रोधस्त्यागः शांतिरपैशुनं ॥ दयाभूतेष्वलोलुत्वंमार्दवंह्रीर चापलं ॥ २ ॥ तेजःक्षमाधृतिःशौचमद्रोहोना तिमानिता ॥ भवंतिसंपदंदैवीमभिजातस्य भारत ॥ ३ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच हेभारत अभयं सत्वसंशुद्धिः ज्ञानयोगव्यवस्थितिः दानं दमः च यज्ञः च स्वाध्यायः तपः आर्जवं ॥ १ ॥ अहिंसा सत्यं अक्रोधः त्यागः शांतिः अपैशुनं भूतेषु दया अलोलुत्वं मार्दवं ह्रीः अचापलं ॥ २ ॥ तेजः क्षमा धृतिः शौचं अद्रोहः नातिमानिता एते गुणाः दैवीं संपदं अभिजातस्य भवंति ॥ ३ ॥

टीका.

तेरहेअध्यायको लैके पंद्रहेपर्यंत क्षेत्र औ क्षेत्रज्ञका विवेक

औ गुणत्रयका विभाग औ बद्धमुक्त क्षराक्षरका स्वरूप औ परमात्माका पुरुषोत्तमत्व तथा सामर्थ्य वर्णन किया, अब सोरहवे अध्यायमे जीवकीशास्त्रवश्यता औ देवासुरसंपत्विभाग कहतेहैं. अभयं इहांसे लैके श्रीकृष्णभगवान कहते भये कि, हेभरतवंशोत्पन्न हेअर्जुन! अभय औ अंतःकरणकी शुद्धि ज्ञानयोगव्यवस्थिति याने प्रकृतिवियुक्त आत्मस्वरूपमे निष्ठा दान जो न्याय करिके संग्रह किये द्रव्यको सुपात्रके अर्पण करना, दम मनको विषयोंसे निवृत्त करना. यज्ञ फलानुसंधानरहित भगवदाराधनरूपपंचमहायज्ञोंका अनुष्ठान. स्वाध्याय वेदाभ्यासमंत्रजपादि कतप कृच्छ्रचांद्रायणरूप भगवदाराधन आर्जव सरलता याने सबसेसीधेरहना ॥ १ ॥ अहिंसा परपीडाको नकरना. सत्य यथार्थ औहितवाक्य अक्रोध. चित्तमे पर पीडाका निमित्त लाइके क्रोध न करना त्याग उदारता शांतिः इंद्रियोंको विषयमे निवृत्त करना अपैशुनं किसीके पिछाडी उसके दोष न कहना याने चुगली न करना. भूतेषु दया दीनजनोंपर अनुकंपा अलोलुप्त्वं अलोभतः वाविषयोंमे अस्पृहा मार्दवं अक्रूरताह्रीः लज्जा चापलं व्यर्थक्रियाका न करना ॥ २ ॥ तेजःदुर्जनोंसे न हारना क्षमा सामर्थ्यहोनेसेभी आपने अपकारीपर दया करना. धृति धीरज शौच बाह्याभ्यांतरशुद्धि अद्रोह द्रोह न करना अमानिता आपकोअतिपूज्य मानिके मनन करना ये छब्बीस गुण जिसको दैवीसंपदा प्राप्त होती है उसके होते हैं ॥ ३ ॥

मूलम्.

दंभोदर्पोऽभिमानश्चक्रोधःपारुष्यमेवच ॥
अज्ञानंचाभिजातस्यपार्थसंपदमासुरीम् ॥ ४ ॥

अन्वयः--

हे पार्थ! दंभः दर्पः अभिमानः क्रोधः च पारुष्यं च अज्ञानं एवं एतेगुणाः आसुरीं संपदं अभिजातस्य भवंति ॥ ४ ॥

टीका.

हेपृथापुत्र! दंभ याने मनमे कपट राखिके लोकोंके देखानेको धर्म आचरण करना, दर्प याने धन विद्यादिकका गर्व, अभिमान याने अहंकार, क्रोध याने गुस्सा, पारुष्य याने कठिनभाषण, औ अज्ञान याने अविवेक, ये यतने अवगुण जो आसुरी संपदाको प्राप्त भया है उसके होते हैं ॥ ४ ॥

मूलम्.

दैवीसंपद्विमोक्षायनिबंधायासुरीमता ॥ माशुचः संपदंदैवीमभिजातोऽसिपांडव ॥ ५ ॥

अन्वयः

हे पांडव दैवीसंपत् विमोक्षाय आसुरी संपत् निबंधस्य मता त्वं दैवीं संपदं अभिजातोऽसि अतः माशुचः॥५॥

टीका.

हेपंडुपुत्र! जो दैवी संपदा है सो मोक्षके वास्ते है औ आसुरी संपदा बंधनके वास्ते है. तुम दैवीसंपदाको प्राप्तभये हो, इसवास्ते शोच न करो. ॥ ५ ॥

मूलम्.

द्वौभूतसर्गौलोकेऽस्मिन्दैवआसुरएवच ॥ दैवोविस्तरशःप्रोक्तआसुरंपार्थमेशृणु ॥ ६ ॥

अन्वयः

हे पार्थ अस्मिन् लोके भूतसर्गौ द्वौ स्तः दैवः च आसुरः एव तत्र दैवः प्रोक्तः आसुरं मे शृणु ॥ ६ ॥

टीका.

हे अर्जुन! लोकमे भूतौंकी उत्पत्ति दोप्रकारकी है, दैव औ असुर तिनमे दैव तौ विस्तारपूर्वक कहा अब आसुर कहता हौं सो सुनौ. ॥ ६ ॥

मूलम्.

प्रवृत्तिंचनिवृत्तिंचजनानविदुरासुराः ॥ नशौचं नापिचाचारोनसत्यंतेषुविद्यते ॥ ७ ॥

अन्वयः

आसुराः जनाः प्रवृत्तिं च निवृत्तिं अपि न विदुः च तेषु शौचं नविद्यतेच आचारः नविद्यते चसत्यं अपि नविद्यते॥७

टीका.

आसुराः याने आसुरीसंपदाको प्राप्तभये मनुष्य वे प्रवृत्ति जो संसारसाधन औ निवृत्ति जो मोक्षसाधन इन दोनौको नही जानते हैं औ उनमे शौचभी नही औ आचारभी नही औ सत्यभी नही रहता है याने वे बाहेर औ अंतःकरणमे पवित्रभी नही रहते हैं औ सदाचार जो संध्यावंदनादिक जिस ते पवित्र होते हैं वह पवित्र होनेका साधन आचारभी नहीं करते हैं कहा है कि ॥ संध्याहीनोऽशुचिर्नित्यमनर्हःसर्वकर्मसु ॥ इति. तथा वे सत्य भाषणभी नही करते हैं. ॥ ७ ॥

मूलम्.

असत्यमप्रतिष्ठंतेजगदाहुरनीश्वरम् ॥ अपरस्प रसंभूतंकिमन्यत्कामहेतुकम् ॥ ८ ॥

अन्वयः

ते जगत् असत्यं अप्रतिष्ठं अनीश्वरं आहुः; अपरस्परसंभूतं अन्यत् किं न किमपि अतः इदं कामहेतुकं एव ॥ ८ ॥

टीका.

वे आसुरप्रकृतिवाले पुरुष जगतको असत्य कहते हैं याने यह जगत् मिथ्या है ऐसे कहते हैं औ अप्रतिष्ठित कहते हैं तथा अनीश्वर कहते हैं औ कहते हैं कि, इस जगतमे स्त्रीपुरुषके संयोगविना क्याहै? अर्थात् कुछभी नही. सर्व मनुष्य पशु इत्यादिक स्त्रीपुरुषके संयोगहीसे होता है इसवास्ते उत्पत्तिकारण कामही है ऐसा कहते हैं. इहां यह निश्चय होता है कि, इन आसुरीप्रकृति वालोंमेभी मतभेद है, क्यों कि जो असत्य कहि चुका सो अप्रतिष्ठित औ अनीश्वर कामहेतुसे परस्पर उत्पन्न है ऐसा क्यों कहैगा. जो मिथ्या है उसकी प्रतिष्ठा वगैरे कहां हैं इसवास्ते यह निश्चय होता है कि, कोई आसुरीप्रकृतिवाले जगत्को मिथ्या कहते हैं औ कोई अप्रतिष्ठित कहते हैं औ कोई अनीश्वर कहते हैं तथा कोई कहते हैं कि कामचेष्टासे परस्पर स्त्रीपुरुषसे उत्पन्न है. ॥ ८ ॥

मूलम्.

एतांदृष्टिमवष्टभ्यनष्टात्मानोल्पबुद्धयः ॥ प्रभव
न्त्युग्रकर्माणः क्षयायजगतोहिताः ॥ ९ ॥

अन्वयः

ते नष्टात्मानः अल्पबुद्धयः एतां दृष्टिं अवष्टभ्यसर्वेषांअहिताः जगतः क्षयाय उग्रकर्माणः प्रभवंति ॥ ९ ॥

टीका.

वे आसुरप्रकृतिवाले नष्टात्मानः याने देहसे भिन्न आत्माको न देखते भये अथवा नष्टात्मानः याने अदृश्यभई है ईश्वरविषयिक बुद्धि जिनकि इसीसे उनकी बुद्धिभी अल्पपदार्थोंमेरहती है याने खानपानादिकहिमे रहती है संध्यादिक कर्मोंमे नहीं.

जैसेकि कहाहै ॥ संध्यावंदनवेलायांब्रह्माहमितिमन्यसे ॥ खंडमो दकवेलायांदंडमुद्यम्यधावसि ॥ अर्थ संध्याकरनेके वखत कहते है कि, हम ब्रह्म हैं हमको कर्म करनेसे क्या प्रयोजन है औ खांडके लडुन्को सुनिके हाथमे दंडलेके भोजनको दौडते हैं, ऐसे तुच्छ विषयादिकौंमेभी बुद्धिवाले इसी दृष्टिका आश्रय करिके सबके अहित याने किसीका द्रव्य किसीकी स्त्री औ किसीके पुत्रको भ्रमायके हरनेवाले इसीसे वै जगतके नाश करनेको उग्रकर्म करनेवाले होते हैं; याने कोई स्त्रीको भ्रमायके आप भोगते है औ उसके पतीसे विरोध कराते हैं औ कोई दूसरेका द्रव्य अनेक पाखंडकरिके हरते हैं औ कोई किसीके पुत्रको भ्रमायके उनका वियोग कराते हैं. ऐसे कृष्णभगवानने जो कहेथे सो इसकालमे बहुत देखनेभी आते हैं. ॥ ९ ॥

मूलम्.

काममाश्रित्यदुष्पूरंदंभमानमदान्विताः ॥ मो
हाद्गृहीत्वाऽसद्ग्राहान्प्रवर्ततेऽशुचिव्रताः ॥१० ॥

अन्वयः

ते दुष्पूरं कामं आश्रित्य दंभमानमदान्विताः संतः मोहात् असद्ग्रहान् गृहीत्वा अशुचिव्रताः अशुचौ कर्मणि प्रवर्तंते ॥ १० ॥

टीका.

वै आसुरीप्रकृतिवाले दुष्पूर याने दुःखकरिके पुरनेमे आवै अर्थात् परस्त्रियोंको अनेक प्रकारसे बडे दुःखसे जब अपने वश करैं तब कुछ कामभोगकी प्राप्ति होय तौभी अनेक स्त्रियोंसे भी तृप्ति न होय ऐसे कामको आश्रय करिके दंभ करैं याने अनेक कपट करैं. जैसे कि, मै तेरे पतीको तेरे वशकारि देउंगा. तेरे

पुत्र नहीं होता है सोभी मै देउँगा तू मेरेपास आइके मेरी आज्ञा प्रमाण रहाकर ऐसे अनेक कपट करैं औ मान तथा गर्व याने हम सिद्ध हैं, ऐसे व्हैके मोहसे असद्ग्राहोंको गृहण करिके अपवित्र व्रत भये हुये अपवित्रकर्मोमे प्रवर्त्त होते हैं याने मोहको प्राप्त व्हैके असद्ग्राह याने मारण, मोहन, वशीकरणादिक सिद्ध करनेके वास्ते भूत प्रेत मसानोंकी सिद्धि चाहते भये उनहीके व्रतादिककरतेभये हुये अपवित्र कर्म याने भूतादिक साधनको मद्य पशु, हिंसा इत्यादि कर्म करते हैं. ॥ १० ॥

मूलम्.

चिंतामपरिमेयांचप्रलयांतामुपाश्रिताः ॥ कामोपभोगपरमाएतावदितिनिश्चिताः ॥ ११ ॥ आशापाशशतैर्बद्धाःकामक्रोधपरायणाः ॥ ईहंते कामभोगार्थमन्यायेनार्थसंचयान् ॥ १२ ॥

अन्वयः

अपरिमेयां च प्रलयांतां चिंतां उपाश्रिताः संतः कामोपभोगपरमाः एतावत् इतिनिश्चिताः ॥ ११ ॥ आशापाशशतैः बद्धाः कामक्रोधपरायणाः कामभोगार्थं अन्यायेन अर्थसंचयान् ईहंते ॥ १२ ॥

टीका.

अपरिमेया याने बेपरमान औ मरनपर्यंत जो रहै ऐसी चिंताको धारणकरि रहेहुये कामभोगही श्रेष्ठ है ऐसा मानि रहे भये औ कामभोगके सेवाय दूसरा सब तुच्छ है ऐसा मानि रहे भये ॥ ११ ॥ आशारूपी सैकडों पाशोंमे बँधे इधरउधर खिंचि रहे भये काम औ क्रोधको घर किये भये ऐसे पुरुष कामभोगकेवास्ते अन्यायसे याने धर्मविरुद्ध धनसंग्रहके वास्ते उपाय

करते हैं. ॥ १२ ॥

मूलम्.

इदमद्यमयालब्धमिमंप्राप्स्येमनोरथं ॥ इदम
स्तीदमपिमेभविष्यतिपुनर्द्धनं ॥ १३ ॥ आसौ
मयाहतःशत्रुर्हनिष्येचापरानपि ॥ ईश्वरोऽहम
हंभोगीसिद्धोहंबलवान्सुखी ॥ १४ ॥ आढ्यो
भिजनवानस्मिकोऽन्योऽस्तिसदृशोमया ॥ य
क्ष्येदास्यामिमोदिष्यइत्यज्ञानविमोहिताः ॥
॥१५॥अनेकचित्तविभ्रांतामोहजालसमावृताः॥
प्रसक्ताःकामभोगेषुपतंतिनरकेऽशुचौ ॥ १६

अन्वयः

मया अद्य इदं लब्धं अहं इमं मनोरथं प्राप्स्ये इदं धनं मे अस्ति पुनः अपि मे इदं धनं भविष्यति ॥ १३ ॥ मया असौ शत्रु हतःच अहं अपरान् अपि शत्रून् हनिष्ये अहं ईश्वरः अहं भोगी अहंसिद्धः अहं बलवान् अहं सुखी ॥ १४ ॥ अहं आढ्यः अहं अभिजनवान् अस्मि मया सदृशः अन्यः कः अस्ति अहं यक्ष्ये अहं दास्यामि अहं मोदिष्ये इति अज्ञानविमोहिताः ॥ १५ ॥ अनेकचित्त विभ्रांताः मोहजालसमावृताः कामभोगेषु प्रसक्ताः संतः अशुचौ नरके पतंति ॥ १६ ॥

टीका.

मैने आज यह पाया औ मै इसमनोरथको फिरि पावौंगा-यह धन मेरे है औ फिरिभी यह धन मेरे होयगा॥१३॥ युद्धमे यह शत्रु मारा औ मै औरभी शत्रुनको मारौंगा. मै ईश्वर हौंमे भोगी हौं मै सिद्ध हौं मै बलवान् हौं मै सुखी हौं ॥ १४ ॥ मे ध-

नाढय हौं मै उत्तमकुलमे जन्मा हौं मेरे मानसा दुसरा है कौन मै यज्ञ करौंगा मै दान देउंगा मै आनंदको प्राप्त होउगा ऐसे ईश्वर वश्यताको न जानतेभये अज्ञानसे मोहित ॥१५॥ अनेक कर्मोमे चित्त लगा है निजका इसवास्ते यहकरौं कि, यह करौं ऐसे भ्रमकोप्राप्त भये हुये मोहरूप जामले फसेभये काम भोगमे आसक्त ऐसे पुरुष अपवित्र नरक याने घोरनरकमे पडते है १६

मूलम्

आत्मसंभाविताःस्तब्धाधनमानमदान्विताः ॥ यजंतेनामयज्ञैस्तेदंभेनाऽविधिपूर्वकं ॥ १७ ॥ अहंकारंबलंदर्पंकामंक्रोधंचसंश्रिताः ॥ मामात्मपरदेहेषुप्रद्विषंतोऽभ्यसूयकाः ॥ १८ ॥तानहंद्विषतःक्रूरान्संसारेषुनराधमान् ॥ क्षिपाम्यजस्त्रमशुभानासुरीष्वेवयोनिषु ॥ १९ ॥ आसुरींयोनिमापन्नामूढाजन्मनिजन्मनि ॥ मामाप्राप्यैवकौंतेयततोयांत्यधमांगतिं ॥२० ॥

अन्वयः

ये आत्मसंभाविताः स्तब्धाःधनमानमदान्विताःतेदंभेन अविधिपूर्वकं नामयज्ञैःयजंते ॥१७॥ च अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं संश्रिताः संतःमां आत्मापरदेहेषु द्विषतः अभ्यसूयकाःसंति ॥१८॥ अहं तान् द्विषतः क्रूरान् अशुभान् नराधमान् संसारेषु अजस्त्रंआसुरीं योनिषु एव क्षिपामि ॥ १९ ॥ हेकौंतेय तेमुढाः जन्मनि जन्मनि आसुरीं योनिं आपन्नाः संतःमां अप्राप्य ततः अधमां एव गतिं यांति ॥२० ॥

टीका.

जो आत्मसंभावित हैं याने आपकी प्रसंसा आपही करि
ले ते हैं औ अनम्र इसीसे धन मान औ मद करिके युक्त भये
हुये दंभकरिके अविधिपूर्वक नाममात्र यज्ञोंको करते हैं या-
ने देखने भरको करतहैं १७॥ औ अहंकार बल दर्प काम
क्रोध इनके आश्रित भये हुये मेरेको आपके औ दूसरेकेभी दे
हैंमे रहेभयोका द्वेष करतेभये मेरी निंदा करते हैं॥ १८॥ मै
उन द्वेषकरनेवाले क्रूर अशुभ नराधमोंको संसारमे वारंवार
आसुरीयोनियोंमेही डालता हौं॥ १९॥ हेअर्जुन वे! मूर्ख
जन्मौंजन्म आसुरीयोनिमे प्राप्त भयेहुये मेरेको न प्राप्त व्हे
के फिरि अधमही गतीको जाते हैं॥ २०॥

मूलम्.

त्रिविधंनरकस्येदंद्वारंनाशनमात्मनः ॥ कामः
क्रोधस्तथालोभस्तस्मादेतत्त्रयंत्यजेत् ॥ २१ ॥
एतैर्विमुक्तःकौंतेयतमोद्वारैस्त्रिभिर्नरः ॥ आचर
त्यात्मनःश्रेयस्ततोयातिपरांगतिं ॥ २२ ॥

अन्वयः

कामः क्रोधः तथा लोभः इति इदं त्रिविधं नरकस्य
द्वारं आत्मनः नाशनं तस्मात् एतत् त्रयं त्यजेत् ॥
॥ २२ ॥ हे कौंतेय एतैः त्रिभिः तमोद्वारैः विमुक्तः सन्
आत्मनः श्रेयः आचरति ततः परां गतिं याति ॥२२॥

टीका.

अब आसुरस्वभावमे जो मूलकारण आत्मनाशक उन्हें दे-
खाते हैं काम क्रोध औ लोभ ऐसे यह तीनप्रकारका नरकका
द्वार याने नरकका मार्ग आत्मनाशन याने आत्माको अधोगति

कोंले जानेवाला है इसवास्ते इनतीनों को त्यागना अर्थात्स्व-
वश करना नहीतो जो सर्वथा त्याग कहेंगे तो अर्जुन युद्ध किस-
वास्ते करेंगे इसवास्ते इहांभी सात्विकरीतीप्रमाण त्याग कहते
हैं ॥ २१ ॥ हेकुंतीपुत्र! ये तीनों नरकप्राप्तिकारणोंसे छुटा भया
पुरुष याने इनको श्रेष्ठ न मानता भया जो रहता है सो आपके
कल्याणके वास्ते शुभ आचरण करता है. उस आचारसे परम-
गती जो मै सो मेरेको प्राप्त होता है ॥ २२ ॥

मूलम्.

यःशास्त्रविधिमुत्सृत्यवर्ततेकाममारतः ॥ नस
सिद्धिमवाप्नोतिनसुखंनपरांगतिं ॥ २३ ॥ त
स्माच्छास्त्रंप्रमाणंतेकार्याकार्यव्यवस्थितौ ॥
ज्ञात्वाशास्त्रविधानोक्तंकर्मकर्तुमिहार्हसि ॥ २४

अन्वयः

यःशास्त्रविधिं उत्सृज्य कामकारतः वर्त्तते सः सिद्धिं न
अवाप्नोति न सुखं अवाप्नोति न परां गतिं अवाप्नोति॥
॥ २३ ॥तस्मात् ते कार्याकार्यव्यवस्थितौ शास्त्रं प्रमाणं
स्यात् इह शास्त्रविधानोक्तं ज्ञात्वा कर्मकर्तुं अर्हसि ॥ २४ ॥

टीका.

प्रथम कहे त्यागका खुलासा करते हैं जो शास्त्रविधिको
चल छोडिके आपकी इच्छासे वर्तता है सो सिद्धिको औ
सुखको औ परमगतिकोभी नही पावता है ॥ २३ ॥ इसीवास्ते
तुह्मारी कार्याकार्य व्यवस्थामे शास्त्रही प्रमाण होना चाहिये
याने क्या करना क्या न करना यह सब शास्त्रविधानसे
जानिके तुम कर्म करनेको योग्य हो अर्थात् शास्त्रविधिप्रमाण
तुमको कर्म करनाही चाहिये. ॥ २४ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासुपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयो
गशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे दैवासुरसंपद्वि
भागयोगोनामषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

इतिश्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांषोडशोऽध्यायः

मूलम्.

॥ ॥अर्जुनउवाच ॥ ॥ येशास्त्रविधिमुत्सृज्य
यजंतेश्रद्धयान्विताः ॥ तेषांनिष्ठातुकाकृष्णस
त्वमाहोरजस्तमः ॥ १ ॥

अन्वयः

अर्जुनः उवाच हे कृष्ण ये शास्त्रविधिं उत्सृज्य श्रद्धया न्विताः संतः यजंते तेषांतुका निष्ठा सत्वं अहोस्वित् रजः किंवातमः ॥ १ ॥

टीका.

दैवासुर विभाग अध्यामे यह कहा कि, ईश्वरतत्वज्ञान औ उसकी प्राप्तिका उपाय इनका कारण मूल वेदही है औ अंत मे कहा कि, जो शास्त्रविधिको छोडिके आपने मनकी इच्छा से कर्म करते हैं उनको सिद्धी औ सुख तथा परमगतीभी न- ही मिलती है सो सुनिके अशास्त्रीय कर्म करनेवालोंकी निष्ठा जाननेकेवास्ते अर्जुन बोलते भये, हे श्रीकृष्ण! जे कोई शास्त्र विधि याने वेदमे नही कहा है औ लोकरीति अंधपरंपरासरी- खा प्रवर्त जो कोईसेभी देवादिकका आराधन.उसमे श्रद्धा रखिके यजन करते हैं उनकी क्या निष्ठा है क्या स्थिति है

याने कौन आश्रय है, क्या उनका आश्रय सत्वगुण है अथवा रजोगुण है किंवा तमोगुण है सो कहो. ॥ १ ॥

मूलम्.

॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ त्रिविधाभवतिश्रद्धा देहिनांसास्वभावजा ॥ सात्विकीराजसीचैव तामसीचेतितांशृणु ॥ २ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच सात्विकी च राजसी च तामसी इति त्रिविधा एव श्रद्धा भवति सा देहिनां स्वभावजा अस्ति तां शृणु ॥ २ ॥

टीका.

अर्जुनका प्रश्न सुनिके भगवान् उत्तर देते हैं कि,सात्विकीराजसी औ तामसी ऐसे तीनिही प्रकारकी श्रद्धा है सो श्रद्धा देहधारियोंकी स्वभावसे उत्पन्न है जैसे सात्विकोंकी सात्विकी राजसोंकी राजसी औ तामसोंकी तामसी उसको तुम क्रमसे सुनो. ॥ २ ॥

मूलम्.

सत्वाऽनुरूपासर्वस्यश्रद्धाभवतिभारत ॥ श्रद्धामयोऽयंपुरुषोयोयच्छ्रद्धःसएवसः ॥ ३ ॥

अन्वयः

हेभारत सर्वस्य श्रद्धा सत्वानुरूपा भवति अयं पुरुषः श्रद्धामयः यः यच्छ्रद्धः सः सएव भवति ॥ ३ ॥

टीका.

हेभारत सर्वमनुष्यमात्रकी श्रद्धासत्वयाने अंतःकरणके अनुरूपही होती है जिसका जैसा प्राचीनवासनासे अंतःकरण है

उसकी श्रद्धाभी वैसिही होती है वह पुरुष श्रद्धामय है जो जिसश्रद्धायुक्त होय सो वही है याने सात्विकीश्रद्धायुक्त सात्विक राजसीयुक्त राजस तामसीयुक्त तामस होता है. ॥ ३ ॥

मूलम्.

यजंतेसात्विकादेवान्यक्षरक्षांसिराजसाः ॥ प्रे
तान्भूतगणांश्चान्येयजंतेतामसाजनाः ॥ ४ ॥

अन्वयः

सात्विकाः देवान् यजंते राजसाः यक्षरक्षांसि यजंते च अन्ये तामसाः जनाः प्रेतान् भूतगणान् यजंते ॥ ४ ॥

टीका.

सात्विकीश्रद्धावाले सात्विकी देवतोंको पूजते हैं राजसीपुरुष यक्षराक्षसोंको पूजते हैं औ इनसे विलक्षण औरतामसीलोग भूतप्रेतोंको पूजते हैं. ॥ ४ ॥

मूलम्.

अशास्त्रविहितंघोरंतप्यंतेयेतपोजनाः ॥ दंभाहं
कारसंयुक्ताःकामरागबलान्विताः ॥ ५ ॥ कर्षयं
तिशरीरस्थंभूतग्राममचेतसः ॥ मांचैवांतःशरी
रस्थंतान्विद्ध्यासुरनिश्चयान् ॥ ६ ॥

अन्वयः

दंभाहंकारसंयुक्ताःकामरागबलान्विताः ये जनाः अशास्त्र विहितं घोरं तपः तप्यंते ॥ ५ ॥ ते अचेतसः शरीरस्थं भूतग्रामं च अंतः शरीरस्थं मां एव कर्षयंति तान् आसुरनिश्चयान् विद्धि ॥ ६ ॥

टीका.

दंभ औ अहंकारकरिके युक्त कामना औ विषयानुरागके य-

लकरिके संयुक्त ऐसे जे मनुष्य अशास्त्रविहित याने शास्त्रमे जो व्रतादिक नही कहा है ऐसा उपवासादिक घोरतप याने शरीर· पीडाकारक तप करते हैं ॥ ५ ॥ वै अचेत पुरुष शरीरमे स्थित जो आकाशादि भूतसमूह औ मैभी उनका अंतर्यामी व्है के उनके शरीरहीमे रहता हों सो वे भूतसमूह औ मेरेकोभी सुखावते याने दुःख देते हैं उनमनुष्योंको ऐसा जानना कि येई आसुरि संपत वाले हैं. ॥ ६ ॥

मूलम्.

आहारस्त्वपिसर्वस्यत्रिविधोभवतिप्रियः॥ यज्ञ
स्तपस्तथादानंतेषांभेदमिमंशृणु ॥ ७॥

अन्वयः

आहार अपि सर्वस्य त्रिविधः प्रियः भवति तु यज्ञः
तपः तथादानं अपि तेषां इमं भेदं शृणु ॥ ७ ॥

टीका.

आहारभी सर्वप्राणिमात्रके तीनप्रकारका प्रिय होता है औ यज्ञ, तप तथा दानभी तीनतीन प्रकारके हैं इनका भेद-कहौंगा सो सुनो. ॥ ७ ॥

मूलम्.

आयुःसत्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्द्धनाः ॥रस्या
स्निग्धाःस्थिराहृद्याआहाराःसात्विकप्रियाः॥ ८ ॥

अन्वयः

आयुःसत्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्द्धनाः रस्याः स्निग्धाः
स्थिराःहृद्याःएवं भूताः आहाराःसात्विकप्रियाःसंति ॥ ८ ॥

टीका.

जो आहार आयुष्य औ सत्व याने अंतःकरण अर्थात अं

तःकरणकार्य ज्ञान औ बल आरोग्य सुख औ प्रीति इनके बढा-
नेवाले औ मधुरादि स्वादुरसयुक्त स्निग्ध स्थिर यानें स्थिर-
तासे गुणकारक हृद्य यानें अभीष्ट ऐसे आहार सात्विक ज-
नोंको प्रिय हैं. ॥ ८ ॥

मूलम्.

कट्वम्ललवणात्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः॥ आ
हाराराजसस्येष्टादुःखशोकामयप्रदाः॥ ९ ॥

अन्वयः

कट्वम्ललवणाऽत्युष्णतीक्ष्णरूक्षविदाहिनः अहाराःरा
जसस्य इष्टाः ते दुःखशोकामयप्रदाः भवंति ॥ ९ ॥

टीका.

अतिकडुए अतिखट्टे अतिखारे अतिगरम अतितीक्षण अ-
ति रुक्ष औ दाहकारक ऐसे आहार राजसीलोगोंको प्रिय हैं
औ वे आहार दुःख शोक औ रोगके देनेवाले हैं जैसे कि,
दुःख तो तात्कालही कडुये इत्यादिकोंसे प्रसिद्ध है औ शोक
पीछेसे शोच करना अहो हमने आज अमुक पदार्थ बहुत
खायलिया जिससे आज हमारे शरीरमे चैन नही है औ रो-
ग जैसे कटुकसे वायु अम्लसे पित्त इत्यादिक. ॥ ९ ॥

मूलम्.

यातयामंगतरसंपूतिपर्य्युपितंचयत् ॥ उच्छिष्ट
मपिचामेध्यंभोजनंतामसप्रियं॥ १० ॥

अन्वयः

यत् यातयामं गतरसं पूति च पर्य्युषितं च उच्छिष्टं च
अमेध्यं अपि भोजनं तामसप्रियं भवति ॥ १० ॥

टीका.

जो पदार्थ भात इत्यादिक प्रहरका कियाभया याने दिसको करिके एकप्रहर भया होऔ वह ठंढा होगया होय औ जिसका रस गया हो जैसे पीना इत्यादिक औ पूति यानेदुर्गंधयुक्त पर्युषित याने वासी औ गुरूमाता पिता वडाभ्राता पीता इत्यादिकौंके सेवाय दुसरौं जूठा ऐसा अमेध्य याने मेधा जो बुद्धि तिसबुद्धिका नाशक भोजनतामसीजनौंको प्यारा है इसते फिरिभी तमोगुण वढता है इसवास्ते ऐसा भोजन श्रेष्ठ सात्विकीजनौंको नकरना चाहिये सात्विकीही आहार करना जिसते सत्वगुण वढता है. ॥ १० ॥

मूलम्

अफलाकांक्षिभिर्यज्ञोविधिदृष्टोयइज्यते ॥ यष्टव्यमेवेतिमनःसमाधायससात्विकः॥११ ॥

अन्वयः

यष्टव्यं एव इति मनः समाधाय अफलाकांक्षिभिः विधिदृष्टः यः यज्ञः इज्यते सः सात्विकः ॥ ११ ॥

टीका.

यज्ञ करना अपनेको उचित है याने हमारा स्वधर्म है ऐसे मनको लगायके औ फलकांक्षारहित रहेके शास्त्रविधिपूर्वक मंत्रद्रव्यक्रियादियुक्त जो यज्ञ करनेमे आता सोसात्विक है ११

मूलम्.

अभिसंधायतुफलंदंभार्थमपिचैवयत् ॥ इज्यते भरतश्रेष्ठतंयज्ञंविद्धिराजसं॥ १२ ॥

अन्वयः

हेभरत श्रेष्ठ यत् फलं अभिसंधाय तु दंभार्थं अपि च एव इज्यते तं यज्ञं राजसं विद्धि ॥ १२ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जोफलकी इच्छाकरिके अथवादंभकेवास्तेही यज्ञ करते हैं उसको राजस यज्ञ जानो. ॥ १२ ॥

मूलम्.

विधिहीनमसृष्टान्नंमंत्रहीनमदक्षिणं ॥ श्रद्धावि रहितंयज्ञंतामसंपरिचक्षते ॥ १३ ॥

अन्वयः

विधिहीनं असृष्टान्नं मंत्रहीनं अदक्षिणं श्रद्धाविरहितं एवं भूतं यज्ञं तामसं परिचक्षते ॥ १३ ॥

टीका.

जो यज्ञविधि हीन औ असृष्टान्न याने जो अन्नादिक चाहिये तिनकरिके हीन मंत्रहीन दक्षिणारहित श्रद्धारहित ऐसे यज्ञको तामस कहते हैं. ॥ १३ ॥

मूलम्.

देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनंशौचमार्जवं ॥ ब्रह्मचर्यम हिंसाचशारीरंतपउच्यते ॥ १४ ॥

अन्वयः

देवद्विजगुरुप्राज्ञ पूजनं शौचं आर्जवं ब्रह्मचर्यं च अहिंसा इदं तपः शारीरं उच्यते ॥ ११ ॥

टीका.

अब तपकोभी सात्विकादि भेदकरिके तीनिप्रकारकाकहते हैं जैसे कि, देव ब्राह्मण गुरु विद्वान इनका पूजन शौच सरलस्वभाव ब्रह्मचर्य अहिंसा यह शरीरसंबंधी तप है॥१४॥

मूलम्.

अनुद्वेगकरंवाक्यंसत्यंप्रियहितंचयत् ॥

स्वाध्यायाभ्यसनंचैववाङ्मयंतपउच्यते ॥ १५ ॥

अन्वयः

यत् वाक्यं अनुद्वेगकरं च सत्यप्रियहितं च स्वाध्याया भ्यसनं एव इदं तपः वाङ्मयं उच्यते ॥ १५ ॥

टीका.

जो वाक्य किसीके मनको उद्वेग न करै औ सत्यप्रिय तथा हितकारक होय औ स्वाध्यायका अभ्यास याने वेदपाठ मंत्रजपादिक यह तप है. ॥ १५ ॥

मूलम्.

मनःप्रसादःसौम्यत्वंमौनमात्मविनिग्रहः॥ भावसंशुद्धिरित्येतत्तपोमानसमुच्यते ॥ १६ ॥

अन्वयः

मनः प्रसादः सौम्यत्वं मौनं आत्मविनिग्रहः भावसंशुद्धिः इति एतत् तपः मानसं उच्यते ॥ १६ ॥

टीका.

मनकी प्रसन्नता सौम्यत्व याने सबसे अच्छे रहना, मौन मिथ्याभाषण न करना, आत्मविनिग्रह याने मनको विषयोंसे रोकना, भावसंशुद्धि याने स्वभावकी शुद्धता, यह तप मानस यानें मनसंबंधी है. ॥ १६ ॥

मूलम्.

श्रद्धयापरयातप्तंतपस्तत्त्रिविधंनरैः॥ अफलाकांक्षिभिर्युक्तैःसात्विकंपरिचक्षते ॥ १७ ॥

अन्वयः

यत् त्रिविधं तपः अफलाकांक्षिभिः युक्तैः नरैः परया श्रद्धया तप्तं तत् सात्विकं परिचक्षते ॥ १७ ॥

टीका.

जो कहा है तीनप्रकारका जैसे शरीर, वाणी औ मनका तप वह तप फलानुसंधानरहित श्रेष्ठमनुष्योंने परमश्रद्धाकरिके किया. तब उसको सात्विक कहते हैं. ॥ १७ ॥

मूलम्.

सत्कारमानपूजार्थंतपोदंभनचैवयत् ॥ क्रियतेत
दिहप्रोक्तंराजसंचलमध्रुवम् ॥ १८ ॥

अन्वयः

यत् तपः सत्कारमानपूजार्थं च दंभेन एव क्रियते तत् इह राजसं चलं अध्रुवं प्रोक्तं ॥ १८ ॥

टीका.

जो तप सत्कार, मान औ पुजावनेकेवास्ते अथवा लोक देखावनेकेवास्ते करते हैं वह तप इस शास्त्रमें राजस चलायमान औ नाशमान कहा है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

मूढग्राहेणात्मनोयत्पीडयाक्रियतेतपः ॥ परस्यो
त्सादनार्थंवातत्तामसमुदाहृतम् ॥ १९ ॥

अन्वयः

यत् तपः मूढग्राहेण आत्मनः पीडया वा परस्य उत्सादनार्थं क्रियते तत् तामसं उदाहृतं ॥ १९ ॥

टीका.

जो तप दुराग्रहकरिके शरीरपीडाकारक अथवा दूसरेके मारनेकेवास्ते करते हैं, उसको तामस कहते हैं. ॥ १९ ॥

मूलम्

दातव्यमितियद्दानंदीयतेऽनुपकारिणे ॥

देशेकालेचपात्रेचतद्दानंसात्विकंस्मृतम् ॥ २० ॥

अन्वयः

यत् दानं दातव्यं इति बुद्धया देशे च कालेच अनुपकारिणे च पात्रे रक्षकाय दीयते तत् दानं सात्विकं स्मृतं ॥ २० ॥

टीका.

अब दानकोभी तीनिप्रकारका कहते हैं,जो दान दातव्यबुद्धि करिके याने दान देना सौभाविकधर्म है कुछ फलका प्रयोजन नहीं, ऐसा निश्चय करिके देशकुरुक्षेत्रादिक, काल ग्रहणादिक,इनमे जिससे फिरि आपना कुछ प्रत्युपकार न होय औ वह दातायाने पालनहार अर्थात तप,स्वाध्याय इत्यादिक करिके रक्षक होय उसको देह वह दान सात्विक कहा है. ॥ २० ॥

मूलम्.

यत्तुप्रत्युपकारार्थंफलमुद्दिश्यवापुनः ॥ दीयते
चपरिक्लिष्टंतद्राजसमुदाहृतं ॥ २१ ॥

अन्वयः

यत् तु दानं प्रत्युपकारार्थं वा पुनः फलं उद्दिश्य परिक्लिष्टं दीयते तत् राजसं उदाहृतं ॥ २१ ॥

टीका,

जो दान प्रत्युपकारके वास्ते अथवा फलप्राप्तिके निमित्त करिके परिक्लिष्ट याने क्लेशयुक्तमनसे अथवा राहु इत्यादिनिमित्त लोहादि क्लिष्टदान देते हैं,उसको राजसदान कहते हैं. २१

मूलम्.

अदेशकालेयद्दानमपात्रेभ्यश्चदीयते ॥ अस
त्कृतमवज्ञातंतत्तामसमुदाहृतं ॥ २२ ॥

यज्ञेतपसिदानेचस्थितिःसदितिचोच्यते ॥ क
र्मचैवतदर्थीयंसदित्येवाभिधीयते ॥ २७ ॥

अन्वयः

सद्भावे च साधुभावे सत् इति एतत् पदं प्रयुज्यते हेमार्थ तथा प्रशस्ते कर्मणि सच्छब्दः युज्यते ॥२६॥ यज्ञे चतप- सि च दाने स्थितिः सत् इति उच्यते च तदर्थीयं कर्म एव सत् इति एव अभिधीयते ॥ २७ ॥

टीका.

अब सत्शब्दकी योजना कहते हैं, सद्भाव याने विद्यमान भावमे साधुभाव याने कल्याणार्थकभावमे सत् ऐसा यह पद युक्तकरते हैं,हेपृथापुत्र!तैसेही श्रेष्ठकर्ममे सत्शब्दको युक्त करते हैं. जैसे कि, सज्जन सत्कर्म इत्यादि ॥२६॥ यज्ञ औ तप औ दान इनमेभी सत्शब्द युक्त करते हैं, औ जो कर्म ईश्वरार्थ है उसकोभी सत् कहते हैं. ॥ २७ ॥

मूलम्.

अश्रद्धयाहुतंदत्तंतपस्तप्तंकृतंचयत् ॥
असदित्युच्यतेपार्थनचतत्प्रेत्यनोइह ॥ २८ ॥

अन्वयः

हेपार्थ यत् अश्रद्धया हुतं च दत्तं च तप्तं तपः च कृतं तत् अ- सत् इति उच्यते तत् न प्रेत्य नो इह सुखायेत्यर्थः ॥ २८ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जो अश्रद्धासे याने श्रद्धाविना होम करे, दान देइ, तप करे; तथा कुच्छभी करै उसको असत् कहते हैं. वह न इसलोकमे कहीभी सुखदायक नहीं है. ॥ २८ ॥

इतिश्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयो

गशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे श्रद्धात्रयविभागयो
योनामसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ ॥ ॥
इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायां श्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायांसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ ॥ संन्यासस्यमहाबाहोतत्त्व
मिच्छामिवेदितुम् ॥ त्यागस्यचहृषीकेशपृथक्के
शिनिषूदन ॥ १ ॥

अन्वयः

अर्जुनः उवाच हेमहाबाहो हे हृषीकेश हेकेशिनिषूदन संन्यासस्य च त्यागस्य तत्त्वं पृथक् वेदितुं इच्छामि. ॥ १ ॥

टीका.

इस अठारहें अध्यायमे सर्वगीताका सारांश कहेंगे तहां अर्जुन पूंछते भये कि, हे महाबाहो हेइंद्रियोंकेप्रेरक हेकेशिदैत्यकेमारनेवाले भगवन्! संन्यास औ त्यागका तत्व न्यारा न्यारा कहो; मै जानना चाहता हौं. ॥ १ ॥

मूलम्.

श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ काम्यानांकर्मणांन्यासं
संन्यासंकवयोविदुः ॥ सर्वकर्मफलत्यागंप्राहु
स्त्यागंविचक्षणाः ॥ २ ॥

अन्वयः

श्रीभगवान् उवाच काम्यानां कर्मणां न्यासं तं कवयःसंन्यासं विदुःसर्वकर्मफलत्यागं विचक्षणाः त्यागं प्राहुः ॥ २ ॥

टीका.

अर्जुनके वाक्य सुनिके श्रीकृष्णभगवान् कहते हैं कि, काम्य कर्मोंका जो न्यास है याने त्याग, उसको कवी जो विवेकी हैं वे संन्यास कहते हैं, औ सर्वकर्मोंके फलत्यागको विद्वानलोग त्याग कहते हैं. ॥ २ ॥

मूलम्.

त्याज्यंदोषवदित्येकेकर्मप्राहुर्मनीषिणः ॥ यज्ञ
दानतपःकर्मनत्याज्यमितिचापरे ॥ ३ ॥

अन्वयः

येके मनीषिणः दोषवत् कर्म त्याज्यं इति प्राहुः च अपरे मनीषिणः यज्ञदानतपः कर्म न त्याज्यं इतिप्राहुः ॥ ३

टीका.

कोई एक ज्ञानी कपिलइत्यादिक कहते हैं कि, हिंसादि दोषयुक्त जो यज्ञादिक कर्म है उसको त्याग करना योग्य है, और दूसरे ज्ञानी कहते हैं कि, यज्ञ, दान, तप, इनको न त्यागना चाहिये. ॥ ३ ॥

मूलम्.

निश्चयंश्रृणुमेतत्रत्यागेभरतसत्तम ॥ त्यागोहिपु
रुषव्याघ्रत्रिविधःसंप्रकीर्तितः ॥ ४ ॥ यज्ञदान
तपःकर्मनत्याज्यंकार्यमेवतत् ॥ यज्ञोदानंतपश्चै
वपावनानिमनीषिणां ॥ ५ ॥ एतान्यपितुकर्मा
णिसंगंत्यक्त्वाफलानिच ॥ कर्त्तव्यानीतिमेपार्थ
निश्चितंमतमुत्तमं ॥ ६ ॥

अन्वयः

हेभरतसत्तम तत्र त्यागे मे निश्चयं शृणु हेपुरुषव्याघ्र हियस्मात् त्यागः त्रिविधः संप्रकीर्तितः ॥ ४ ॥ तत्तस्मात् यज्ञदानतपःकर्म न त्याज्यं किंतु कार्यमेव किंचयज्ञः दानं चतपः मनीषिणां एव पावनानि ॥ ५ ॥ तु किंतु हेपार्थ एतानि अपि कर्माणि संगं त्यक्त्वा च फलानि त्यक्त्वा कर्तव्यानि इति मे निश्चितं उत्तमं मतं अस्ति ॥ ६ ॥

टीका.

हे अर्जुन! तहां उस त्यागविषयमे मेरा निश्चयसुनो. हेपुरुषौंमेंश्रेष्ठ जिसवास्ते कि त्याग तीनप्रकारका है यानेफलत्याग कर्तृत्वत्याग औ ममतत्वत्याग ऐसे तीनप्रकारके है ॥ ४ ॥इसी वास्ते यज्ञ, दान औ तप इनकर्मोंका त्यागना न चाहिये क्योंकिये करनेयोग्य ही हैं सबब यज्ञ दान औ तप ये ज्ञानी जनौंकेही पवित्र करनेवाले हैं ॥५ ॥ औरभी कहता हौं कि,हे पार्थ!इन कर्मोंकाभी संग याने कर्मोंमे ममता औ फलौंकात्यागकरिके कर्म करना यहमेरा निश्चय उत्तम मत है. ॥ ६ ॥

मूलम्.

नियतस्यतुसंन्यासःकर्मणानोपपद्यते ॥ मोहात्तस्यपरित्यागस्तामसःपरिकीर्तितः ॥ ७ ॥

अन्वयः

तु किंतु नियतस्य कर्मणः संन्यासः न उपपद्यते किंच मोहात् तस्य परित्यागः तामसः परिकीर्तितः ॥ ७ ॥

टीका.

औरभी कहते हैं, नियत जो करनाही चाहिये नित्य नैमित्तिक पंचमहायज्ञ देवाराधनरूप कर्म इसका संन्यास याने

त्याग नही हो सकता है क्यौंकि, भगवानने प्रथमही कहा है कि ॥ शरीरयात्रापिचतेनप्रसिध्येदकर्मणः ॥ अर्थ जो सर्वथा कर्म न करौंगे तो शरीरकाभी रहना न होयगा जो कहौगे कि यज्ञादिक हिंसात्मकहैं इनको कियेविना भोजनादिक करते रहै तौभी शरीर रहहोगा तहांभी कहा है कि ॥ यज्ञशिष्टाऽमृतभुजोयांतिब्रह्मसनातनं ॥ यज्ञशिष्टाशिनःसंतोमुच्यंतेसर्वकिल्बिषैः ॥ भुंजतेतेत्वघंपापायेपचंत्यात्मकारणात् ॥ इत्यादिवाक्यौंकरिके यह सिद्ध भया कि, यज्ञादिकर्मका त्याग कोई कालमेभी न करना जो मोहसे त्याग करै तो वह त्याग तामस है, तामसी त्यागसे अधोगति होती है. ॥ ७ ॥

मूलम्.

दुःखमित्येवयत्कर्मकायक्लेशभयात्त्यजेत् ॥ सकृत्वाराजसंत्यागंनैवत्यागफलंलभेत् ॥ ८ ॥

अन्वयः

यः दुःखं इति यत् यत् कायक्लेशभयात् एव कर्म त्यजेत् सः राजसं त्यागं कृत्वा त्यागफलं न एव लभेत् ॥ ८ ॥

टीका.

जो ऐसा विचारे कि कर्मकरनेमे अनेक पदार्थ चाहिये ऐसे दुःख होयगा इसवास्ते ज्ञानसाधनही करना. यद्यपि मोक्ष साधन है तथापि वर्णाश्रमोचितकर्ममे शरीर दुःखहै ऐसी बुद्धिसे जो कर्मत्यागता है वह राजसीत्याग है; उसराजसीत्यागको करिके त्यागका फलजो मोक्ष सोनही पावताहै.॥८॥

मूलम्

कार्यमित्येवयत्कर्मनियतंक्रियतेर्जुन ॥ संगंत्यक्त्वाफलंचैवसत्यागःसात्विकोमतः ॥ ९ ॥

अन्वयः

हे अर्जुन संगं च फलं त्यक्त्वा यत् कर्म कार्यं एव इति बुद्ध्या क्रियते सः त्यागः सात्विकः मतः ॥ ९ ॥

टीका.

हे अर्जुन! कर्ममे ममता त्यागिके औ फलकोभी त्यागिके जो कर्म करने जोग्यही है ऐसा जानिके करै सो त्याग सात्विकहै॥९॥

मूलम्.

नद्वेष्टयकुशलंकर्मकुशलेनानुसज्जते ॥ त्यागीस
त्वसमाविष्टोमेधावीछिन्नसंशयः ॥ १० ॥

अन्वयः

यःसत्वसमाविष्टः मेधावी छिन्नसंशयः सः कर्मफलासंग त्यागी सः अकुशलं कर्म न द्वेष्टि कुशले न अनुसज्जते॥१०॥

टीका.

अब सात्विक त्याग करनेवालेके लक्षण कहते हैं जो सत्वगुणकरिके व्याप्त है औ बुद्धिमान है औ जिसके संशय नष्ट भये हैं तथा कर्मके फल औ ममताकोभी त्याग किया है जिसने ऐसा पुरुष अकुशल कर्म याने संसारकी प्राप्ति करनेवाले विषयादिक इनसे द्वेषभी नही करता है औ कुशलजो मोक्षदायक यज्ञतप दानादिक इनमे आसक्तभीनही होता है. ॥ १० ॥

मूलम्.

नहिदेहभृताशक्यंत्यक्तुंकर्माण्यशेषतः॥ यस्तु
कर्मफलत्यागीसत्यागीत्यभिधीयते ॥ ११ ॥

अन्वयः

हियतःदेहभृता अशेषतः कर्माणि त्यक्तुं न शक्यं अतः तु यःकर्मफलत्यागीसः त्यागी इति अभिधीयते ॥ ११ ॥

टीका.

जिसतेकिदेहधारीमात्र सर्व कर्म त्याग किया है वही त्यागी हैं इसी वास्ते जिसने कर्मफलका त्याग किया है वही त्यागी है. ॥ ११ ॥

मूलम्.

अनिष्टमिष्टंमिश्रंचत्रिविधंकर्मणःफलं ॥ भवत्य
त्यागिनांप्रेत्यनचसंन्यासिनांक्वचित् ॥ १२ ॥

अन्वयः

अनिष्टं इष्टं च मिश्रं एवं कर्मणः फलं त्रिविधं भवति तत् अत्यागिनां प्रेत्य भवति च संन्यासिनां क्वचित् न भवति १२

टीका.

अनिष्ट अधोगतिदायक,इष्ट स्वर्गदायक,मिश्रपुत्रादिदायक ऐसे कर्मका फल तीनप्रकारका है सो अत्यागी जो कर्मफलानुसंगी हैं उनको देहत्यागेपीछे होता है औ फलत्यागिनको न इसलोकमे न परलोकमे कांहींभी बंधनकारक नही है. ॥ १२॥

मूलम्.

पंचैतानिमहाबाहोकारणानिनिबोधमे ॥ सांख्ये
कृतांतेप्रोक्तानिसिद्धयेसर्वकर्मणां ॥ १३ ॥

अन्वयः

हेमहाबाहोसर्वकर्मणां सिद्धये एतानि पंच कारणानि सांख्येकृतांते प्रोक्तानि तानि मे निबोध ॥ १३ ॥

टीका.

हेमहाबाहो! सर्वकर्मोंकी सिद्धिकेवास्ते ये पांच कारण सांख्यशास्त्रमे कहे हैं वे मेरेसे तुम जानो याने मै कहता हों तुम सुनो. ॥ १३ ॥

मूलम्.

अधिष्ठानंतथाकर्त्ताकारणंचपृथग्विधं ॥ विवि

धाचपृथक्चेष्टादैवंचैवात्रपंचमं ॥ १४ ॥ शरीर
वाङ्मनोभिर्यत्कर्मप्रारभतेनरः ॥ न्याय्यंवा
विपरीतंवापंचैतेतस्यहेतवः ॥ १५ ॥

अन्वय.

तान्येव कारणान्याह अधिष्ठानं तथा कर्ता च पृथक्विधं, कारणं च विविधा पृथक् चेष्टा च अत्र पंचमं दैवं एव ॥ १४ ॥ यत् नरः शरीरवाङ्मनोभिः न्याय्यं वा विपरीतं वा कर्म प्रारभते तस्य कर्मणः एते पंचहेतवः संति ॥ १५ ॥

टीका.

अब वे पांचों कारण कहते हैं अधिष्ठान याने शरीर कर्त्ता जीव औ कोई एक कर्त्ता अंतःकाणकोभी कहते हैं तहां भी अंतःकरणाभिमानी जीवही भया इस जीवका कर्त्तापना सूत्रसिद्ध है सो ब्रह्मसूत्रभी लिखता हौं ॥ कर्त्ताशास्त्रार्थवत्वात् ॥इति औ न्यारान्यारा कारण याने मनसहितपंचकर्म इंद्रियोंकाव्यापार औ अनेकप्रकारकी न्यारीन्यारी चेष्टा याने पंचप्राणवायुकी चेष्टा औ इहां पांचवा दैव याने अंतर्यामी परमात्मा सो इसीगीताशास्त्रहीमे कहा है.सर्वस्यचाहं हृदिसंनिविष्टोमत्तःस्मृतिर्ज्ञानमपोहनंच ॥ औ कहेंगेभी ॥ ईश्वरःसर्वभूतानांहृद्देशेऽर्जुनतिष्ठति ॥ भ्रामयन्सर्वभूतानियंत्रारूढानिमायया ॥इसकरिके जीवका कर्त्तापना परमात्माके स्वाधीन भया ब्रह्मसूत्रभी कहता है,परात्तुतच्छ्रुतेः इहां शंका करते हैं कि,जो जीवात्माका कर्तृत्व परमात्माके आधीन है तौ जीवात्मा शुभाशुभ कर्म क्यों भोगता है तहां सूत्रहीमे कहा है कि ॥ कृतप्रयत्नापेक्षस्तुविहितप्रतिषिद्धावैयर्थ्यादिभ्यः इति ॥ अर्थ परमात्माने दिये औ परमात्माही है आधार जिनका ऐसे इंद्रिय शरीरादिक

औ उनमे परमात्माहीकी शक्तिहै औ वह जीवात्माभी उसी परमात्माकेआधार है औ परमात्माहीकी उसमे शक्ति है ऐसाजीवात्माअपनी इच्छाकरिके कर्म उत्पत्तिके वास्ते उनशरीरइंद्रियौंकरिके प्रयत्न करता है औ आप परमात्मा उस जीवात्माके अंतःकरणमे प्रवेश भयाहुवा अनुमति देता है उसवास्ते जीवात्माकाभी स्वबुद्धिसेकर्तृत्व सिद्धभया ॥ १४ ॥ जो मनुष्य शरीर,वाणी औ मन करिके न्याय अथवा अन्यायरूप कर्म करता है उसकर्मकैसे पांच कारण है. ॥ १५ ॥

मूलम्.

तत्रैवंसतिकर्त्तारमात्मानंकेवलंतुयः ॥ पश्य
त्यकृतबुद्धित्वान्नसपश्यतिदुर्मतिः ॥ १६ ॥

अन्वयः

एवं सतितत्र यः केवलं आत्मानं कर्त्तारंपश्यति सः दुर्मतिः अकृतबुद्धित्वात् न पश्यति ॥ १६ ॥

टीका.

जहां ऐसे पांच कारण कहे हैं तहां जो केवल आत्माको कर्त्ता करिके देखता है वह दुर्मती पुरुष अकृतबुद्धि याने यथार्थ वस्तुको उसकी बुद्धि निश्चय नही करि सकती है ऐसा वह मनुष्य नही देखता है याने उसको सूझता नही अर्थात् अज्ञानांधहैं. ॥ १६ ॥

मूलम्.

यस्यनाहंकृतोभावोबुद्धिर्यस्यनलिप्यते ॥ ह
त्वापिसइमाल्लोकान्नहंतिननिबद्ध्यते ॥ १७ ॥

अन्वयः

यस्य अहंकृतः भावः न यस्य बुद्धिः न लिप्यते सः इमा

न लोकान् अपि हत्वा न हंति न निबध्यते ॥ १७ ॥

टीका.

जिसके अहंकृतभाव याने मै कर्त्ता हौं ऐसाभाव नही हैं औ जिसकी बुद्धि कर्ममे लिप्त न होय याने कर्ममे ममत्वबुद्धि न होय सो जो इन सबलोकोंको मारे तौभी न वह किसीको मारता है औ न वह युद्धरूप कर्मसे बंधनको प्राप्त होता है. तात्पर्य कि तुम भीष्मादिकों के मारनेहीमे पापसे डरते हौ परंतु अहंता ममता रहित पुरुषको लोक हिंसाकाभी भय नही है. ॥ १७॥

मूलम्.

ज्ञानंज्ञेयंपरिज्ञातात्रिविधाकर्मचोदना ॥ करणं कर्मकर्तेतित्रिविधःकर्मसंग्रहः ॥ १८ ॥

अन्वयः

ज्ञानं ज्ञेयं परिज्ञाता इति त्रिविधा कर्मचोदना अस्ति करणं कर्म कर्त्ता इति त्रिविधः कर्मसंग्रहः अस्ति ॥ १८ ॥

टीका.

यह सर्व अकर्त्तृत्व इत्यादिक अनुसंधान सत्वगुण वृद्धिसे होता है ऐसे सत्वगुणकी गृहणता जनावनेके वास्ते कर्ममे सत्वगुण,रजोगुण औ तमोगुण इनकी करीभई विषमताको विस्तार, कहते कहते प्रथम कर्मप्रवृत्ति कहते हैज्ञान याने करने योग्यकर्मकी विधि जानना, ज्ञेय याने करनेयोग्य कर्मपरिज्ञाता उसकर्मका जाननेवाला ऐसे तीन प्रकारका कर्मकी प्रवृत्ति है तहां जाननेयोग्य जो कर्म सो तीनप्रकारका कहते है. कारण याने यज्ञसाधन द्रव्यादिक कर्म योगादिक करता उसके अनुष्ठान करनेवाला तीन प्रकार कर्मका संग्रह याने कर्मका आश्रय है. ॥ १८ ॥

मूलम्.

ज्ञानंकर्मचकर्तातित्रिधैवगुणभेदतः ॥ प्रोच्यतेगु
णसंख्यानेयथावच्छृणुतान्यपि ॥ १९ ॥

अन्वयः

ज्ञानं कर्म औ कर्ता इति गुणसंख्याने गुणभेदतः त्रिधा
एव प्रोच्यते तानि अपि यथावत् शृणु ॥ १९ ॥

टीका.

ज्ञान कर्म औ कर्ता हे सांख्यशास्त्रमे तीन प्रकारके कहे
है तिनकोभी तुम यथाशास्त्र सुनौ, याने उसशास्त्रमे जैसे
कहे हैं तैसे सुनौ. ॥ १९ ॥

मूलम्.

सर्वभूतेषुयेनैकंभावमव्ययमीक्षते ॥ अविभक्तंवि
भक्तेषुतज्ज्ञानंविद्धिसात्विकं ॥ २० ॥

अन्वयः

येन ज्ञानेन विभक्तेषु सर्वभूतेषुएकं अविभक्तं अव्ययं
भावं ईक्षते तत् ज्ञानं सात्विकं विद्धि ॥ २० ॥

टीका.

जिसज्ञानकरिके ब्राह्मण,क्षत्रिय, गृहस्थ, ब्रह्मचारी इत्यादि
विभागयुक्त भूतप्राणी मात्र कर्मके अधिकारियोंमे एक आत्मा
नामक भाव है तहांभी विभागरहित याने ब्राह्मणादिक शरी
र न्यारे न्यारे हैं तौभी आत्मा सर्वत्र एकरूप है औ अविनाशी
है. ऐसा जो भाव देखता है सो ज्ञान सात्विक है. ॥ २० ॥

मूलम्.

पृथक्त्वेनतुयज्ज्ञानंनानाभावान्पृथग्विधान् ॥ वे
त्तिसर्वेषुभूतेषुतज्ज्ञानंविद्धिराजसं ॥ २१ ॥

अन्वयः

यत् तु पृथक्त्वेन ज्ञानं येन ज्ञानेन सर्वेषु भूतेषु पृथग्वि धान् नानाभावान् वेत्ति तत् ज्ञानं राजसं विद्धि ॥ २१ ॥

टीका.

यत् पृथक्त्केन ज्ञानं जो जुदापनकरिके ज्ञान है जिस ज्ञानकरिके ब्राह्मणादिक सर्वभूतोंमे न्यारेन्यारे नानाप्रकारकेभाव जानता है याने यह आत्मा ब्राह्मण है,क्षत्रिय है,वडा है,छोटा है, ऐसे शरीरसंवंधसे आत्माकोभी अनेकप्रकारका जानता है औ कर्माधिकारसमयमेभी अनेकप्रकारके न्यारेन्यारे फल देखता है सो ज्ञान राजस है. ॥ २१ ॥

मूलम्.

यत्तुत्कृत्स्नवदेकस्मिन्कार्येसक्तमहैतुकं ॥ अत
त्वार्थवदल्पंचतत्तामसमुदाहृतं ॥ २२ ॥

अन्वयः

यत् तु एकस्मिन् कार्ये कृत्स्नवत् सक्तं अहैतुकं अत त्वार्थवत् च अल्पं तत् तामसं उदाहृतं ॥ २२ ॥

टीका.

जोज्ञान एकही कार्यमे याने भूतादिक आराधनरूपकार्यमे सर्वफलवान्की तरह आसक्त औ हेतुरहित औ तत्वज्ञान रहित अल्पफलदायक सो तामस है याने एक कोई तुच्छदेवताका आराधनकरिके उसीमे सर्व मोक्ष स्वर्ग औ धनादि कभी चाहते हैं वह तामस है. ॥ २२ ॥

मूलम्.

नियतंसंगरहितमरागद्वेषतःकृतं ॥ अफलप्रे
प्सुनाकर्मयत्तत्सात्विकमुच्यते ॥ २३ ॥

अन्वयः

यत् कर्म अफलप्रेप्सुना नियतं संगरहितं अरागद्वेषतः कृतं तत् सात्त्विकं उच्यते ॥ २३ ॥

टीका.

. जो कर्म फलइच्छा न करनेवाले पुरुषने नियत याने विहित औ ममतारहित औ रागद्वेषविना किया है उसको सात्विक कहते हैं याने जो कर्म अपनेको करनाहि उचित है उसमें ममता औ उसका फल त्यागिके रागद्वेषविना याने आसक्ती औ तिरस्कारविना स्वधर्म जानिके करता है सो कर्म सात्विक है ऐसे कहा है. ॥ २३ ॥

मूलम्.

यत्तुकामेप्सुनाकर्मसाहंकारेणवापुनः ॥ क्रियतेवहुलायासंतद्राजसमुदाहृतं ॥ २४ ॥

अन्वयः

यत् तु वहुलायासं कर्म कामेप्सुना वा पुनः साहंकारेण क्रियते तत् राजसं उदाहृतं ॥ २४ ॥

टीका.

जो बहुत परिश्रम साध्यकर्ममे कामनाकी इच्छाकरिके औ अहंकारकरिके कि, मेरेविना ऐसा कर्म कौन करिसकता है ऐसी बुद्धिसे करते हैं वह राजस कर्म कहता है. ॥ २४ ॥

मूलम्

अनुबंधंक्षयंहिंसामनवेक्ष्यचपौरुषं ॥ मोहादारभतेकर्मयत्तत्तामसमुच्यते ॥ २५ ॥

अन्वयः

अनुबंधं क्षयं हिंसा च पौरुषं अनवेक्ष्य मोहात् यत् कर्म

आरभते तत् तामसं उच्यते. ॥ २५ ॥

टीका.

जो अनुबंध याने कर्म कियेपीछे दुःख क्षय आपके द्रव्यका खर्च हिंसा उसकर्ममे प्राणीमात्रको पीडा पौरुष कर्म समाप्त करनेकी समर्थता इनको देखेविना मोहसे जो कर्म का आरंभ करते हैं सो तामसकर्म है. ॥ २५ ॥

मूलम्.

मुक्तसंगोऽनहंवादीधृत्युत्साहसमन्वितः॥ सि
द्ध्यसिद्ध्योर्निर्विकारःकर्त्तासात्विकउच्यते॥ २६ ॥

अन्वयः

यः मुक्तसंगः अनहंवादी धृत्युत्साहसमन्वितः सिद्ध्यसिद्ध्योः निर्विकारः सः कर्त्ता सात्विकः उच्यते ॥ २६ ॥

टीका.

जो कर्त्ता याने करनेवाला पुरुष फलसंगरहित औ कर्त्तापनके अहंकारकरिके रहित धीरज औ उत्साहकरिके युक्त तथा सिद्धि औ असिद्धिमे विकाररहित होय सो कर्त्ता तात्विक कहता है. ॥ २६ ॥

मूलम्.

रागीकर्मफलप्रेप्सुर्लुब्धोहिंसात्मकोऽशुचिः॥
हर्षशोकान्वितःकर्त्ताराजसःपरिकीर्तितः॥ २७ ॥

अन्वयः

यः कर्त्ता रागी कर्मफलप्रेप्सुः लुब्धः हिंसात्मकः अशुचिः हर्षशोकान्वितः सः राजसः परिकीर्तितः ॥ २७ ॥

टीका.

जो कर्ता रागी याने यशकी इच्छा करनेवाला औ कर्मफल

चाहनेवाला लोभी याने जेतना द्रव्य खर्च करना चाहिये व-
तना उसकर्ममे न खर्चकरनेवाला, हिंसात्मक यानें दूसरोंको
पीडित करिके कर्मकरनेवाला, अशुचि कर्मम कहे प्रमाण प-
वित्रताको न करनेवाला औ सिद्धि तथा असिद्धिके निमित्त
हर्षशोकयुक्त होय सो राजस है ऐसा कहा है. ॥ २७ ॥

मूलम्.

अयुक्तःप्राकृतःस्तब्धःशठोनैष्कृतिकोऽलसः
॥ विषादीदीर्घसूत्रीचकर्तातामसउच्यते ॥ २८ ॥

अन्वयः

यः कर्ता अयुक्तः प्राकृतः स्तब्धः शठः नैष्कृतिकः अल-
सः विषादी च दीर्घसूत्री सः तामसः उच्यते ॥ २८ ॥

टीका.

जो कर्त्ता शास्त्रोक्तकर्मके अयोग्य औ विद्या न पढाभया
नम्र अभिचारादिक कर्मोंमे रुचिकरनेवाला ठग आलसी
विषाद करनेवाला औ एकदिनके कामको महीनेमे करनेवाला
होय उसको तामस कहते हैं. ॥ २८ ॥

मूलम्.

बुद्धेर्भेदंधृतेश्चैवगुणतस्त्रिविधंशृणु ॥ प्रोच्यमा
नमशेषेणपृथक्त्वेनधनंजय ॥ २९ ॥

अन्वयः

हेधनंजय अशेषेण मयाप्रोच्यमानं पृथक्त्वेन गुणतः त्रि-
विधं बुद्धेः च धृतेः एव भेदं शृणु ॥ २९ ॥

टीका.

हेधनंजय याने हे अर्जुन! अशेष याने आदिअंतसे मेरा क-
हाभया न्यारान्यारा गुणों करिके तीनप्रकारका ऐसा जो बुद्धि-

का औ धारणाका भेद है सो सुनौ. ॥ २९ ॥

मूलम्.

प्रवृत्तिंचनिवृत्तिंचकार्याकार्येभयाऽभये ॥ बंधं
मोक्षंचयावेत्तिबुद्धिःसापार्थसात्विकी ॥ ३० ॥

अन्वयः

हे पार्थ या बुद्धिः प्रवृत्तिं च निवृत्तिं च कार्याकार्ये भया
ऽभये बंधं च मोक्षं वेत्ति सा सात्विकीबुद्धिः ॥ ३० ॥

टीका.

हेअर्जुन! जो बुद्धि प्रवृत्ति औ निवृत्ति तथा कार्य औ अकार्य भय औ अभय बंध औ मोक्ष इनको जानै सो सात्विकीबुद्धि है. ॥ ३० ॥

मूलम्.

ययाधर्ममधर्मंचकार्यंचाकार्यमेवच ॥ अय
थावत्प्रजानातिबुद्धिःसापार्थराजसी ॥ ३१ ॥

अन्वयः

हे पार्थ यया बुद्ध्या नरः धर्मं च अधर्मं कार्यं च अकार्यं
एव अयथावत् प्रजानाति सा बुद्धिः राजसी ॥ ३१ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जिसबुद्धिकरिके मनुष्य धर्म औ अधर्म, कार्य औ अकार्य, इनको निश्चय न जानिसकै सो बुद्धि राजसी है.॥ ३१॥

मूलम्.

अधर्मंधर्ममितियामन्यतेतमसावृता ॥ सर्वा
र्थान्विपरीतांश्चबुद्धिःसापार्थतामसी ॥ ३२ ॥

अन्वयः

हे पार्थ या बुद्धिः तमसा वृता अधर्मं धर्मं इति मन्यते च

सर्वार्थान् विपरीतान् मन्यते सा वुद्धिः तामसी ॥ ३२ ॥

टीका.

हे अर्जुन! जो वुद्धि अज्ञानसे लपटी भईहुई अधर्मको धर्म औ धर्मको अधर्म मानौ औ इसीतरह सर्व पदार्थोंको उलटे ही जानै सो वुद्धि तामसी है. ॥ ३२ ॥

मूलम्.

धृत्यायथाधारयतेमनःप्राणेंद्रियक्रियाः ॥ यो
गेनाऽव्यभिचारिण्याधृतिःसापार्थसात्विकी ॥ ३३॥

अन्वयः

हे पार्थ नरः यया अभिचारिण्या धृत्या योगेन मनः प्राणेंद्रियक्रियाः धारयते सा धृतिः सात्विकी ॥ ३३ ॥

टीका.

हे पृथातनय! मनुष्य जिस अखंड मोक्षसाधनभूत धारणा करिके योगवलसे मन, प्राण औ इंद्रिय इनकी क्रियाँको धारण करै सो धारणा सात्विकी ॥ ३३ ॥

मूलम्.

ययातुधर्मकामार्थान्धृत्याधारयतेनरः ॥ प्रसं
गेनफलाकांक्षीधृतिःसापार्थराजसी ॥ ३४ ॥

अन्वयः

हे पार्थ फलाकांक्षी नरः फलाकांक्षाप्रसंगेन यया धृत्या धर्मकामार्थान् धारयते सा धृतिः राजसी ॥ ३४ ॥

टीका.

हे अर्जुन! फलकी इच्छा करनेवाला उस फलइच्छाके प्रसंगकरिके जिस धारणाकरिके धर्म काम, औ अर्थ इनको धारण करता है सो धारणा राजसी है. ॥ ३४ ॥

मूलम्.

यथास्वप्नंभयंशोकंविषादंमदमेवच ॥ नविमुं
चतिदुर्मेधाधृतिःसातामसीमता ॥ ३५ ॥

अन्वयः

दुर्मेधाः पुरुषः यया धृत्या स्वप्नं भयं शोकं विषादं च
मदं एव न विमुंचति सा धृतिः तामसी मता ॥ ३५ ॥

टीका.

दुष्ट है मेधा याने बुद्धि जिकसी ऐसा पुरुष जिस धारणा करिके स्वप्न, भय, शोक विषाद, औ मद, याने गर्व नही छोडता है अर्थात इन स्वप्नादिकोंके साधनरूप कर्म वारंवार करता है सो धारणा तामसी है. ॥ ३५ ॥

मूलम्.

सुखंत्विदानींत्रिविधंशृणुमेभरतर्षभ ॥ अ
भ्यासाद्रमतेयत्रदुःखांतंचनिगच्छति ॥ ३६ ॥
यत्तदग्रेविषमिवपरिणामेऽमृतोपमं ॥ तत्सुखं
सात्विकंप्रोक्तमात्मबुद्धिप्रसादजं ॥ ३७ ॥

अन्वयः

हे भरतर्षभ! इदानीं सुखं अपि त्रिविधं मे मत्तः शृणु ,
यत्र सुखे अभ्यासात् रमते च दुखांतं निगच्छति ॥ ३६ ॥
यत् तदग्रे विषं इव परिणामे अमृतं इव तत् आत्मबु-
द्धि प्रसादजं सुखं सात्विकं प्रोक्तं ॥ ३७ ॥

टीका.

हे भरतवंशमे श्रेष्ठ! अब सुखभी तीनप्रकारका मेरेसे सुनौ. जिससुखमे अभ्यास करनेसे बहुतकालमे मन रमता है औ

दुःखकेभी अंतको प्राप्त होता है ॥ ३६ ॥ औ जो सुख प्रथम उसके साधनकालमे विषसदृश्य कारण कि मनका संयमादिक करनेमे दुःख होता है इसवास्ते प्रथम विषतुल्य प्राप्ति औ परिणाममे अमृततुल्य अर्थात् जब आत्मस्वरूपकी प्राप्ति भई तब अमृतवत् भया सो आत्मा संबंधी बुद्धिकी प्रसन्नतासे प्राप्त भया जो सुख सो सात्विक है.

मूलम्.

विषयेंद्रियसंयोगाद्यत्तदग्रेऽमृतोपमं ॥ परिणा
मेविषमिवतत्सुखंराजसंस्मृतं ॥ ३८ ॥

अन्वयः

यत् सुखं विषयेंद्रियसंयोगात् तदग्रे अमृतोपमं परिणामे विषमिव तत् सुखं राजसं स्मृतं ॥ ३८ ॥

टीका.

जो सुख विषय इंद्रियौंके संयोगसे प्रथम अमृततुल्य औ परिणाममे उसका फल संसारदुःख इसवास्ते विषतुल्य होता है सो सुख राजस है. ॥ ३८ ॥

मूलम्.

यदग्रेचानुबंधेचसुखंमोहनमात्मनः ॥ निद्राल
स्यप्रमादोत्थंतत्तामसमुदाहृतं ॥ ३९ ॥

अन्वयः

यत्सुखं अग्रे च अनुबंधे अपि आत्मनः मोहनं तत् निद्रालस्यप्रमादोत्थं सुखं तामसं उदाहृतं ॥ ३९ ॥

टीका.

जो सुख प्रारंभमे औ अंत परिणाममेभी मनका मोहनेवाला याने अचेत करने वाला सोनिद्रा, आलस औ प्रमाद जिसमे

कृत्याकृत्यका विवेक न रहै इसको प्रमाद कहते हैं, सो इन निद्रा, आलस औ प्रमादसे उत्पन्न भया जो सुख उसको तामस कहते हैं. ॥ ३९ ॥

मूलम्.

नतदस्तिपृथिव्यांवादिविदेवेषुवापुनः ॥ सत्वंप्र
कृतिजैर्मुक्तंयदेभिःस्यात्रिभिर्गुणैः ॥ ४० ॥

अन्वयः

यत् सत्वं एभिःप्रकृतिजैः त्रिभिः गुणैः मुक्तं तत् पृथिव्यां वा दिवि वा पुनः देवेषु न अस्ति ॥ ४० ॥

टीका.

जो प्राणीमात्र इन प्रकृतिजन्य तीनौ गुणौंकरिके छुटा है सो पृथ्वीमे अथवा स्वर्गमे अथवा ब्रह्मलोकपर्यंत देवतौंभी नही है. ॥ ४० ॥

मूलम्

ब्राह्मणक्षत्रियविशांशूद्राणांचपरंतप ॥ कर्मा
णिप्रविभक्तानिस्वभावप्रभवैर्गुणैः ॥ ४१ ॥

अन्वयः

हे परंतप अर्जुन ब्राह्मणक्षत्रियविशां च शूद्राणां स्वभावप्रभवैः गुणैः कर्माणि प्रविभक्तानि ॥ ४१ ॥

टीका.

हे परंतप अर्जुन! ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य औ शूद्र इनके स्वभावसे याने ब्राह्मणादिक जन्महेतुकस्वभावसे उत्पन्न भये जो गुण तिनकरिके कर्मौंकाभी विभाग किया है. ॥ ४१ ॥

मूलम्.

शमोदमस्तपःशौचंक्षांतिरार्जवमेवच ॥ ज्ञानंवि

ज्ञानमास्तिक्यंब्रह्मकर्मस्वभावजं ॥ ४२ ॥

अन्वयः

शमः दमः तपः शौचं क्षांतिः च आर्जुवं ज्ञानं विज्ञानं आस्तिक्यं इति ब्रह्मकर्म स्वभावजं एव ॥ ४२ ॥

टीका.

शम बाहेरकी इंद्रियोंको नेममे रखना, दम अंतःकरणको नियममे रखना, तप भोगौंका नेम शास्त्रप्रमाण कायक्लेश शौच शास्त्रोक्तकर्म करनेकी योग्यताकेवास्ते बाहेर औ अंतःकरणकी शुद्धि क्षांति, क्षमा, आर्जव सबसे सीधे रहना, ज्ञान परावरतत्व-निश्चयरूप विज्ञान परतत्वकेविषे विशेषताजानिके उसकी भक्ति करना, आस्तिक्य याने वैदिकवाक्यौंमे सत्यता यह ब्राह्मणका स्वाभाविक धर्म है. ॥ ४२ ॥

मूलम्

शौर्यंतेजोधृतिर्दाक्ष्यंयुद्धेचाप्यपलायनं ॥
दानमीश्वरभावश्चक्षात्रंकर्मस्वभावजं ॥ ४३ ॥

अन्वयः

शौर्यं तेजः धृतिः दाक्ष्यं च युद्धे अपि अपलायनं दानं च ईश्वरभावः इति क्षात्रं कर्म स्वभावजं अस्ति ॥ ४३ ॥

टीका.

शूरवीरपना याने युद्धमे निर्भय व्हैके प्रवेश करना, तेज याने जिसके सामने दूसरे डरते डरते खडे रहैं, धृति धीरज याने युद्धादिकमे कुछ विघ्न देखिके घबडानानही, दाक्ष्यसमस्तकार्यकरनेमे चातुर्य, युद्धे अपि अपलायनं याने युद्धमे आपके मृत्युपर्यंतभी भागना नही, दानं उदारता ईश्वरभाव सबको आपके स्वाधीन रखनेकी समर्थता, यह क्षत्रियका सौभाविक कर्महै याने जिसपूर्व

कर्मसे क्षत्रियजन्म भया उसी कर्मसे यह स्वभाव पैदा है.॥४३॥

मूलम्.

कृषिगोरक्ष्यवाणिज्यंवैश्यकर्मस्वभावजं ॥
परिचर्यात्मकंकर्मशूद्रस्यापिस्वभावजं ॥ ४४॥

अन्वयः

कृषिगोरक्ष्यवाणिज्यं इति वैश्यकर्म स्वभावजं अस्ति प-
रिचर्यात्मकं कर्म शूद्रस्य अपि स्वभावजं अस्ति ॥ ४४ ॥

टीका.

कृषि खेतीकरना, गोरक्ष्य गौवैं पालना उनके दूध दहीं वगैरे-
से जीविका करना, वाणिज्य याने सौदा लेना वेचना इत्यां-
दिक वैश्यका कर्म स्वभावहीसे औ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य इ-
न तीनौ वर्णकी परिचर्या याने चाकरी करना, यह शूद्रका
कर्म स्वभावहीसे है. ॥ ४४ ॥ मूलम्.

स्वेस्वेकर्मण्यभिरतःसंसिद्धिंलभतेनरः ॥ स्वकर्म
निरतःसिद्धिंयथाविंदतितच्छृणु ॥ ४५ ॥ यतः
प्रवृत्तिर्भूतानांयेनसर्वमिदंततं ॥ स्वकर्मणात
मभ्यर्च्यसिद्धिंविंदतिमानवः ॥ ४६ ॥

अन्वयः

स्वे स्वे कर्मणि अभिरतः नरः संसिद्धिं लभते स्वकर्म-
निरतः यथा सिद्धिं विंदति तत् शृणु ॥ ४५ ॥ यतः
सकाशात् भूतानां प्रवृत्तिः येन इदं सर्वं ततं तं स्वक-
र्मणा अभ्यर्च्य मानवः सिद्धिं विंदति ॥ ४६ ॥

टीका.

आपआपके कर्मोंमे लगे रहनेसे मनुष्यसिद्धियाने परमपद

मोक्षको प्राप्त होता है सो जैसे आपके कर्ममें निरत भयाहुवा सिद्धिको प्राप्त होता है सो सुनौ ॥ ४५ ॥ जिसपरमात्मासे इन भूतप्राणीमात्रौंकी प्रवृत्ति याने उत्पत्ति रक्षा प्रलय है औ जिसकरिके यह सर्व जगत व्याप्त है उसका आपके स्वकर्मसे आराधन करिके मनुष्य परमपद पावता है अर्थात् यह परमात्मा मै हौं मेरेको पूजिके सिद्धि पावौगे, मेरी आज्ञामे रहौ सो प्रथमही कहा है॥ अहंसर्वस्यजगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥ मत्तः परतरंनान्यत्किंचिदस्तिधनंजय ॥ मयाततमिदंसर्वंजगदव्यक्तमूर्तिना ॥ मयाऽध्यक्षेणप्रकृतिःसूयतेसचराचरं ॥ अहंसर्वस्य प्रभवोमत्तः सर्वंप्रवर्तते इत्यादि ॥ ४६ ॥

मूलम्.

श्रेयान्स्वधर्मोविगुणःपरधर्मात्स्वनुष्ठितात्॥ स्वभावनियतंकर्मकुर्वन्नाप्नोतिकिल्बिषं ॥ ४७ ॥

अन्वयः

स्वनुष्ठितात् परधर्मात् स्वधर्मः विगुणःअपि श्रेयान् स्वभावनियतं कर्म कुर्वन् सन् किल्बिषं न आप्नोति ॥ ४७ ॥

टीका.

अतिरमणीय अनुष्ठानयुक्त पराये धर्मसे अपना धर्म विगुणभी श्रेष्ठ है जैसे कि, तुमने कहा कि, यह गुरुहिंसादिकयुक्त युद्ध मैं न करौंगा भिक्षा अहिंसा धर्म है सो करौंगा सो उस भिक्षासे तुमको यह युद्धही कल्याणकारक है क्यौंकि, जो कर्म जिसका जन्मस्वभावहीसे वर्णाश्रमके उचित है उसको करताकरता पापको नहीं प्राप्त होता है. ॥ ४७ ॥

मूलम्.

सहजंकर्मकौंतेयसदोपमपिनत्यजेत् ॥ सर्वा

रंभाहिदोषेणधूमेनाग्निरिवावृताः ॥ ४८ ॥

अन्वयः

हे कौंतेय सदोषं अपि सहजं कर्म न त्यजेत् हि यस्मात्
अग्निः धूमेन इव सर्वारंभाः दोषेण आवृताः ॥ ४८ ॥

टीका.

हे कुंतीपुत्र! दोषकरिकेभी युक्त सहजकर्म याने ब्राह्मणादिकोंका स्वभावजनित कर्म न त्यागना क्योंकि, जैसे धुआंसे अग्नि आच्छादित रहता है याने धुवां जहां अग्नि वहां रहईगा ऐसेही ज्ञानकर्मादिक सर्व आरंभ दोषोंकरिके युक्त हैं इहां तह सिद्ध भया कि, केवल ज्ञानाभ्याससे कर्म करनाही याने निष्कामकर्म करनाही कल्याणकारक है. ॥ ४८ ॥

मूलम्.

असक्तबुद्धिःसर्वत्रजितात्माविगतस्पृहः ॥ नैष्क
र्म्यसिद्धिंपरमांसंन्यासेनाधिगच्छति ॥ ४९ ॥

अन्वयः

यः सर्वत्र असक्तबुद्धिः जितात्मा विगतस्पृहः सः परमां
नैष्कर्म्यसिद्धिं संन्यासेन अधिगच्छति ॥ ४९ ॥

टीका.

जो सर्वत्र फलादिकोंमें असक्तबुद्धि याने फलइच्छारहित औ जीता है मन जिसने ऐसा औ कर्तृत्वादिक परमात्माने युक्तकिये हैं इससे स्पृहारहित है ऐसा पुरुष परमां निष्कामकर्मसिद्धि याने परमपद उसपदको संन्यास करिके याने कर्मफल त्याग करिके औ करनेके योग्य कर्मकरताभया परमपदको पावैगा. ॥ ४९ ॥

मूलम्.

सिद्धिंप्राप्तोयथाब्रह्मतथाप्नोतिनिबोधमें ॥

समासेनैवकौंतेयनिष्ठाज्ञानस्ययापरा ॥ ५० ॥

अन्वयः

हेकौंतेय सिद्धिंप्राप्तःनरः यथा ब्रह्म आप्नोति तथा मे मत्तःसमासेन निबोध या ज्ञानस्य परा निष्ठा अस्ति ॥ ५० ॥

टीका.

हेकौंतेय अर्जुन! उससिद्धिको प्राप्त हुआ जैसे ब्रह्मको प्राप्त होता है तैसे मेरेसे संक्षेपकरिके सुनो. जो ध्यानात्मक ज्ञानकी परनिष्ठा याने श्रेष्ठप्राप्तियोग्य है अर्थात् ज्ञानकी समाप्ति है.५०

मूलम्.

बुद्ध्याविशुद्धयायुक्तोधृत्यात्मानंनियम्यच ॥
शब्दादीन्विषयांस्त्यक्त्वारागद्वेषौव्युदस्यच
॥ ५१ ॥ विविक्तसेवीलघ्वाशीयतवाक्कायमा
नसः ॥ ध्यानयोगपरोनित्यंवैराग्यंसमुपाश्रि
तः॥५२॥अहंकारंबलंदर्पंकामंक्रोधंपरिग्रहं॥
विमुच्यनिर्ममःशांतोब्रह्मभूयायकल्पते ॥ ५३ ॥

अन्वयः

विशुद्धया बुद्ध्या युक्तःच धृत्या आत्मानं नियम्यशब्दादीन् विषयान् त्यक्त्वा च रागद्वेषौ व्युदस्य ॥ ५१ ॥ विविक्तसेवीलघ्वाशी यतवाक्कायमानसःनित्यं ध्यानयोगपरः वैराग्यंसमुपाश्रितः ॥ ५२ ॥ अहंकारं बलं दर्पं कामं क्रोधं परिग्रहं विमुच्य निर्ममः शांतः ब्रह्मभूयाय कल्पते ॥ ५३ ॥

टीका.

विशेषकरिके जोशुद्ध ऐसी बुद्धिकरिके युक्त याने सात्विकी बुद्धियुक्त औ सात्विकी धारणकरिके मनको विषय विमुखक-

रिके परमात्मामे नियमित करै, शब्दादिकविषयोंको त्यागिके यानें शब्दादि विषय प्रीतिरहित व्हैकेउन शब्दादिकोंके निमित्त जो रागद्वेष हैं उनको छोडिके विविक्तसेवी याने एकांतमे रहै याने वृथावादीपुरुषोंका संग न करै लघ्वाशी युक्तीका आहार करै औ वाणी,शरीर तथा मनको योगयत्नमे राखे नित्यही योगध्यानमे तत्पर रहै, आत्मव्यतिरिक्तविषयोंसे वैराग्यराखै औ अहंकार याने अनात्मादेहमे आत्माभिमान बल याने उस अहंकारवृद्धिका कारण अर्थात् वासना, बल, दर्प याने गर्व तथा काम क्रोध परिग्रह याने आत्मव्यतिरिक्त वस्तुका स्वीकार इन सबनको छोडिके निर्मम याने सर्व परमात्माका है यह सर्व मेरा करिके जो प्रतीत होत है सोमेरा नही इसीसे शांत केवल आत्मानुभव सुखमे आनंद ऐसा पुरुष ब्रह्मभूयायकल्पते याने ब्रह्मभावको प्राप्त होता है अर्थात् सर्व बंधनसे छुटाभया यथास्थित आत्मस्वरूपहीका अनुभव करता है. ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

मूलम्.

ब्रह्मभूतःप्रसन्नात्मानशोचतिनकांक्षति ॥ स
मःसर्वेषुभूतेषुमद्भक्तिंलभतेपरां ॥ ५४ ॥

अन्वयः

ब्रह्मभूतः प्रसन्नात्मा न शोचति न कांक्षति सर्वेषु भूतेषु समः सन् परां मद्भक्तिं लभते ॥ ५४ ॥

टीका.

ब्रह्मभूतः याने स्वरूपको प्राप्त भयाहुवा इसी स्वस्वरूप प्राप्तिसे प्रसन्नमनवाला पुरुष न मेरेव्यतिरिक्त वस्तुको शोचता है न चाहाहै इसीसे सर्वभूतप्राणीमात्रमे सम याने नकिसीसे वैर न प्रीति ऐसा पुरुष मेरी पर याने उत्कृष्ट भक्तियाने मेरेमे अ-

ति प्रियतारूप भक्तिको प्राप्त होता है अर्थात् मेरेको सर्व जगत् कारण औ आपका प्रियस्वामी जानिके मेरेहीमे अतिप्रेम करता है यही पराभक्ति है. ॥ ५४ ॥

मूलम्.

भक्त्यामामभिजानातियावान्यश्चास्मितत्वतः ॥ततोमांतत्त्वतोज्ञात्वाविशतेतदनंतरं ॥ ५५ ॥

अन्वयः

अहं यावान् अस्मि च यः अस्मि तं मां भक्त्या तत्वतः अभिजानाति ततः मां तत्वतः ज्ञात्वा तदनंतरं मां विशते ॥ ५५ ॥

टीका.

मै विभूति औ गुणोंकरिके जेतना हौं स्वरूप तथा स्वभासे जो हौं तिस मेरेको उस भक्तिरूप साधनसे तत्वकरिके जानता है, तिसपीछे मेरेको तत्वसे जानिके फिरि मेरेको प्राप्त होताहै. ॥ ५५ ॥

मूलम्.

सर्वकर्माण्यपिसदाकुर्वाणोमद्व्यपाश्रयः ॥ मत्प्रसादादवाप्नोतिशाश्वतंपदमव्ययं ॥ ५६ ॥

अन्वयः

मद्व्यपाश्रयः सर्वकर्माणि अपि सदा कुर्वाणः सन् मत्प्रसादात् शाश्वतं अव्ययंपदं अवाप्नोति. ॥ ५६ ॥

टीका.

मद्व्यपाश्रयः याने मेराही आश्रयः है जिसको सो सर्वकर्म याने नित्यनैमित्तिक लौकिक वैदिकभी सर्वकालमे करता करता मेरी कृपासे सनातन औ अविनाशीपद याने मेरेको प्राप्त होयगा अर्थात् यह मेरे शरणका प्रभाव है. ॥ ५६ ॥

मूलम्.

चेतसासर्वकर्माणिमयिसंन्यस्यमत्परः ॥ बुद्धि
योगमुपाश्रित्यमच्चित्तःसततंभव ॥ ५७ ॥

अन्वयः

मत्परः सन् चेतसा सर्वकर्माणि मयि संन्यस्य बुद्धियो-
गं उपाश्रित्य सततं मच्चित्तः भव ॥ ५७ ॥

टीका.

मत्परः याने मही हौं पर परमेश्वर जिसका ऐसा व्हैके चित्त-
से सर्व लौकिक वैदिक, कर्म मेरे अर्पणकरिके बुद्धियोग याने
व्यवसायात्मिका बुद्धिका आश्रय करिके अर्थात् मेरेही प्राप्ति-
की चाहना करिके निरंतर मेरेहीमे चित्त लगावो. ॥ ५७ ॥

मूलम्.

मच्चित्तःसर्वदुर्गाणिमत्प्रसादात्तरिष्यसि ॥ अथ
चेत्त्वमहंकारान्नश्रोष्यसिविनंक्ष्यसि ॥ ५८ ॥

अन्वयः

मच्चितः सन् मत्प्रसादात् सर्व दुर्गाणि तरिष्यसि अथ
चेत्त्वं अहंकारात् मे वचः न श्रोष्यसि तर्हि नंक्ष्यसि ॥५८॥

टीका.

मेरेमे चित्तको लगाये भये मेरी कृपासे सब संसारदुर्गको
तरौगे जो कदाचित् तुम अहंकारसे मेरे वाक्य न सुनौगे तो
नष्ट होऊगे. ॥ ५८ ॥

मूलम्

यदहंकारमाश्रित्यनयोत्स्यइतिमन्यसे ॥ मिथ्यै
वव्यवसायस्तेप्रकृतिस्त्वांनियोक्ष्यति ॥ ५९ ॥

अन्वयः

यत् अहंकारं आश्रित्य अहं न योत्स्ये इति मन्यसे तदा ते व्यवसायः मिथ्या एव त्वां युद्धेप्रकृतिः नियोक्ष्यति ५९

टीका.

जो अहंकारसे तुम यह कहोगे कि, मै युद्ध न करौंगा तौ तुह्मारा यह निश्चय मिथ्या होयगा औ प्रकृती जो तुह्मारा क्षात्रस्वभाव सो तुमको युद्धमे आपहीयुक्त करौगा याने जब दूसरौंके शस्त्र तुह्मारे अंगमे लगैंगे तब तुमसेभी न रहा जायगा, युद्धही करने लगौंगे. ॥ ५९ ॥

मूलम्.

स्वभावजेनकौंतेयनिबद्धःस्वेनकर्मणा ॥ कर्तुंने च्छासियन्मोहात्करिष्यस्यवशोऽपितत् ॥ ६० ॥

अन्वयः

हे कौंतेय यत् युद्धं मोहात् कर्तुं न इच्छसि तत् एव युद्धं त्वं स्वभावजेन स्वेनकर्मणा निबद्धः सन् ततः अवशः अपि करिष्यसि ॥ ६० ॥

टीका.

हे कौंतेय जिस युद्धको तुम मोहसे करनेको नही इच्छा करते हो उसही युद्धका तुम आपके क्षत्रियस्वभावके कर्म कर्के बंधनमे प्राप्त भये हुये करौगे, याने जब दूसरे मारने लगैंगे तब आपही स्वभावपरवश व्हैके युद्ध करौगे. ॥ ६० ॥

मूलम्.

ईश्वरःसर्वभूतानांहृद्देशेऽर्जुनतिष्ठति ॥ भ्रामयन्सर्वभूतानियंत्रारूढानिमायया ॥ ६१ ॥ तमेवशरणंगच्छसर्वभावेनभारत ॥ तत्प्रसादात्परां

शांतिंस्थानंप्राप्स्यसिशाश्वतं ॥ ६२ ॥

अन्वयः

हेअर्जुन ईश्वरः मायया यंत्रारूढानि सर्वभूतानि भ्रामयन्सन् सर्वभूतानां हृद्देशे तिष्ठति ॥ ६१ ॥ हेभारत सर्वभावेन तं एव शरणं गच्छ तत्प्रसादात् परां शांतिं च शाश्वतं स्थानं प्राप्स्यसि ॥ ६२ ॥

टीका.

हेअर्जुन!ईश्वर जो परमात्मा सो आपकी मायाकारिके यंत्रारूढानि याने शरीरमे रहेभये सर्वभूतौंको भ्रमावताभया सर्वभूतौंके हृदयमे स्थित है ॥ ६१ ॥ हेभारत! सर्वभावेन याने सर्व का अंतर्यामी जानिके अथवा सर्व माता,पिता सुहृद्बंधु, द्रव्य, विद्या इत्यादिक सर्व उसीपरमात्माको जानिके उसीकी अर्थात् वह परमात्मा मै हौं सो तुम मेरी शरण आवौ औ उसी मेरी प्रसन्नतासे परांशांतिं याने सर्वबंधमुक्तिको पावौगे औ शाश्वत याने सनातन स्थान जो मै उस मेरेको प्राप्त होउगे. ॥ ६२ ॥

मूलम्.

इतितेज्ञानमाख्यातंगुह्याद्गुह्यतरंमया ॥ वि
मृश्यैतदशेषेणयथेच्छसितथाकुरु ॥ ६३ ॥

अन्वयः

मया इति गुह्यात् गुह्यतरं ज्ञानं ते आख्यातं एतत् अशेषेण विमृश्य यथा इच्छसि तथा कुरु ॥ ६३ ॥

टीका.

हेअर्जुन! मैने यहं गोप्यसेभी गोप्य ज्ञान तुह्मारेसे कहा इसको अच्छी तरहसे विचारिके फिरि जैसी इच्छा होय तैसा करौ ॥ ६३ ॥.

मूलम्.

सर्वगुह्यतमंभूयःशृणुमेपरमंवचः ॥ इष्टोसिमेदृढमितिततोवक्ष्यामितेहितं ॥ ६४ ॥

अन्वयः

सर्वगुह्यतमं मे परमं वचः भूयः शृणु यतः त्वं मे दृढं इष्टः असि ततः ते इति हितं वक्ष्यामि ॥ ६४ ॥

टीका.

अब श्रीकृष्णभगवान् लोकोंपर परम दयाकरिके इन तीन श्लोकोंमे सर्वगीताका सार कहते हैं. सर्वमे गुह्यसे गुह्य भक्तियोगगर्भित मेरा वाक्य भूयः याने एकवार ॥ इदंतुतेगुह्यतमंप्रवक्ष्याम्यनसूयवे॥ऐसे कहाथा इसवास्ते कहते हैं कि, फिरिभी सुनौ क्योंकि, तुममेरेदृढप्रिय याने अतिशय करिके प्रिय हौ इसवास्ते यह तुह्मारा हित होनेकेवास्ते कहता हौं. ॥ ६४ ॥

मूलम्.

मन्मनाभवमद्भक्तोमद्याजीमांनमस्कुरु ॥ मामेवैष्यसिसत्यंतेप्रतिजानेप्रियोऽसिमे ॥ ६५ ॥

अन्वयः

मन्मनाः भव मद्भक्तः भव मद्याजी भव मां नमः कुरु ततः मां एव एष्यसि इति ते सत्यं प्रतिजाने यतःत्वं मे प्रियः असि ॥ ६५ ॥

टीका.

हेअर्जुन,तुम मेरेहीमे मन लगावो औ मेरीही भक्ति करौ याने मेराही अखंड स्मरण करौ,मद्याजी याने मेराही पूजन करौ, मांनमस्कुरु याने मेरेहीको नमस्कार करौ तिससे मेरेहीको प्राप्त होउगे,यह मै तुह्मारेसे सत्य प्रतिज्ञाकरता हौंक्योंकि,तुम

मेरे प्रिय हौ इसवास्ते प्रतिज्ञाकरिके तुह्मारा हित करना हौं.६५

मूलम्.

सर्वधर्मान्परित्यज्यमामेकंशरणंव्रज ॥ अहंत्वां
सर्वपापेभ्योमोक्षयिष्यामिमाशुचः ॥ ६६ ॥

अन्वयः

त्वं सर्वधर्मान् परित्यज्य एकं मां शरणं व्रज अहं त्वां सर्व-
पापेभ्यः मोक्षयिष्यामि त्वं मा अशुचः ॥ ६६ ॥

टीका.

हे अर्जुन! तुम सर्वधर्मोंको त्यागिके याने कर्मयोग ज्ञानयोग भक्तियोगरूप परमकल्याणके साधन मेरे आराधनरूप मेरी प्रीतिकेवास्ते यथाधिकारसे सर्व कर्मकरिके उनका कर्तापन औ उनमे ममत्व औ फलोंका त्यागरूप त्यागकरिके मेरीहीको कर्ता औ उन धर्मोंकरिके आराधनेयोग्य. प्राप्त होनेयोग्य औ उपायभी जानिके मेरेही एकके शरण आवौ तौ मैं तुह्मारेको सर्व भक्तिके विरोधी पापोंसे तुमको छोडावौंगा, तुमशोचनकरो इहां श्रीकृष्णभगवानने सर्वधर्मोंका फलकर्तुत्व औ ममत्वहीका त्याग कहा है.सर्वधर्मोंका स्वरूपहीका त्याग नहीं कहा है जैसे कि, प्रथमही जनाया है ॥ निश्चयंशृणमेतत्रत्यागेभरतसत्तम ॥ त्यागोहिपुरुषव्याघ्रत्रिविधःपरिकीर्त्तितः ॥इहांसेआरंभकरिकेसंगंत्यक्त्वाफलंचैवसत्यागःसात्त्विकोमतः ॥ नहिदेहभृताशक्यंत्यक्तुंकर्माण्यशेषतः॥यस्तुकर्मफलत्यागीसत्यागीत्यभिधीयते॥यह अध्यायके आदिहीमे अतिदृढकरिकेकहा है स्वरूपसे त्यागमे औरभी विरोध आता है जैसेकि, धर्मसंस्थापनार्थायसंभवामियुगेयुगे॥श्रेयान्स्वधर्मोविगुणःपरधर्मात्स्वनुष्ठितात्॥इसवास्तेइहां फलादिकत्यागहीकोत्यागकहा है यही सिद्धांत है. जो कि,स्वरू

पसे धर्म त्यागनेको अर्थ करते हैं वे भगवान्‌की माया करिके मोहित व्हैके वृथा अनर्थही करते हैं. ॥ ६६ ॥

मूलम्.

इदंतेनातपस्कायनाभक्तायकदाचन ॥ नचा
शुश्रूषवेवाच्यंनचमांयोऽभ्यसूयति ॥ ६७ ॥

अन्वयः

इदं शास्त्रं ते त्वया अतपस्काय न वाच्यं च अभक्ता-
य कदाचन न वाच्यं च अशुश्रूषवे न वाच्यं च यः
मां अभ्यसूयति तस्मै न वाच्यं ॥ ६७ ॥

टीका.

यह जो अतिगोप्य गीताशास्त्र है इसको मैंने तुमसे कहा, तुम इसशास्त्रको जिसने तप न किया होय उसकोनकहना औ मेरा औ मेरे भक्तोंका जो भक्त न होय उसको कोईकालमेंभी न कहना औ जो तपस्वी औ भक्तभी दीखै तौभी जो गुरू याने इसशास्त्रके उपदेशकरनेवालेका सेवा न करै उसकोभी नकहना औ जो मेरे रूप गुण औ वैभव सुनिके निंदा करै उसकोभी न कहना,अर्थात् इसको कोईतरहसेभी उपदेश न करना. ॥ ६७ ॥

मूलम्.

यइदंपरमंगुह्यंमद्भक्तेष्वभिधास्यति ॥ भक्तिंम
यिपरांकृत्वामामेवैष्यत्यसंशयः॥ ६८ ॥ नच
तस्मान्मनुष्येषुकश्चिन्मेप्रियकृत्तमः ॥ भवि
तानचमेतस्मादन्यःप्रियतरोभुवि ॥ ६९ ॥

अन्वयः

यः इदं परमं गुह्यं मद्भक्तेषु अभिधास्यति सः मयि परां

भक्तिं कृत्वा मां एव एष्यति इति असंशयः ॥ ६८ ॥
मनुष्येषु तस्मात् अन्यः कश्चित् मे प्रियकृत्तमः न अभूः
त् न च अस्ति न भविता च भुवि तस्मात् अन्यः कश्चि
त् मे प्रियतरः न अभूत् अस्ति च न भवति ॥ ६९ ॥

टीका.

जो यह परम गोप्य गीताशास्त्रको मेरे भक्तोंमे वर्णन करेगा सो मेरेविषे परमभक्तिकरिके मेरेहीको प्राप्त होयगा इसमे संशय नहीं ॥ ६८ ॥ औ मनुष्योंमे उसते अधिक कोईभी मेरा अतिप्रिय करनेवाला नही होता भया औ न है न होयगा औ पृथ्वीमे मेरेभी उसते दूसरा प्यारेसे प्यारा न कोई भया न है औ न होयगा. ॥ ६९ ॥

मूलम्.

अध्येष्यतेचयइमंधर्म्यंसंवादमावयोः ॥ ज्ञान
यज्ञेनतेनाहमिष्टःस्यामितिमेमतिः ॥ ७० ॥

अन्वयः

यः च इमं आवयोः धर्म्यं संवादं अध्येष्यते तेन ज्ञान
यज्ञेन अहं इष्टः स्यां इति मे मति. ॥ ७० ॥

टीका.

गीताशास्त्रव्याख्या करनेवालेका माहात्म्य कहा. अब अध्ययन करनेवालेका कहते हैं. हेअर्जुन! जो कोई इस हमारे औ तुह्मारे संवादकोपढेगा तिसकरिके ज्ञानयज्ञसे मैपूजित होउंगा याने उसने ज्ञानयज्ञकरिके मेरा आराधन किया ऐसा मै मानौगा ऐसा मेरा मत है. ॥ ७० ॥

मूलम्.

श्रद्धावाननसूयश्चशृणुयादपियोनरः ॥ सोपिमु

क्तःशुभांल्लोकान्प्राप्नुयात्पुण्यकर्मणां ॥ ७१ ॥

अन्वयः

यः नरः श्रद्धावान् च अनसूयः सन् शृणुयात् अपि सः अपि मुक्तः सन् पुण्यकर्मणां शुभान् लोकान् प्राप्नुयात्॥७१॥

टीका.

जो मनुष्य श्रद्धासंयुक्त औ निंदारहित व्हैके केवल श्रवणही करैगा सोभी संसारबंधसे मुक्त व्हैके जो पुण्यकर्म करनेवाले याने मेरे भक्तौंकेलोकौंको प्राप्त होयगा. ॥ ७२ ॥

मूलम्.

कच्चिदेतच्छ्रुतंपार्थत्वयैकाग्रेणचेतसा ॥ कच्चिदज्ञानसंमोहःप्रणष्टस्तेधनंजय ॥ ७२ ॥

अन्वयः

हेपार्थ कच्चित् एतत् एकाग्रचेतसा श्रुतं किं हेधनंजय कच्चित् ते अज्ञानसंमोहः प्रणष्टः ॥ ७२ ॥

टीका.

भगवान पूछते हैं कि, हे पार्थ! जो मैने कहा सो क्या तुमने एकाग्रचित्तकरिके सुनाया, नही जो सुना तौ हेधनंजय! क्या तुह्मारा अज्ञानसे उत्पन्नभयामोह नष्टभया कि कैसासो कहौ. ॥ ७२ ॥

मूलम्.

अर्जुनउवाच ॥ नष्टोमोहःस्मृतिर्लब्धात्वत्प्रसादान्मयाऽच्युत ॥ स्थितोस्मिगतसंदेहःकरिष्येवचनंतव ॥ ७३ ॥

अन्वयः

अर्जुनः उवाच हेअच्युत त्वत्प्रसादात् मोहः नष्टः मया

स्मृतिः लब्धा इदानीं गतसंदेहः स्थितः अस्मि अतः तव वचनं करिष्ये ॥ ७३ ॥

टीका.

अर्जुन कहते हैं कि, हे अच्युत! तुह्मारी कृपासे मोह नष्ट भया औ मैं स्मृतिको प्राप्त भया, अब संदेहरहित स्थित•हौं इसवास्ते आपका वचन याने स्वधर्मरूप युद्ध करौंगा. ॥७३॥

मूलम्.

संजयउवाच ॥ इत्यहंवासुदेवस्यपार्थस्यचमहा त्मनः॥ संवादमिममश्रौषमद्भुतंरोमहर्षणं ॥ ७४ ॥

अन्वयः

संजयः उवाच अहं वासुदेवस्य च महात्मनः पार्थस्य इति इमं अद्भुतं रोमहर्षणम् संवादं अश्रौषं ॥ ७४ ॥

टीका.

यह सब सुनिके संजय धृतराष्ट्रको कहते हैं कि, हेमहाराज! मैं वसुदेवके पुत्र कृष्णका औ महात्मा याने प्रसन्न है मन जिसका ऐसा पृथाके पुत्र अर्जुनका यतना यह अद्भुत रोमांचकारक संवाद सुनता भया. ॥ ७४ ॥

मूलम्.

व्यासप्रसादाच्छ्रुतवानेतद्गुह्यमहपरं ॥ योगंयो गेश्वरात्कृष्णात्साक्षात्कथयतःस्वयं ॥ ७५ ॥

अन्वयः

स्वयं कथयतः साक्षात् योगेश्वरात् कृष्णात् एतत् परं गुह्यं योगं व्यासप्रसादात् अहं श्रुतवान् अस्मि ॥ ७५ ॥

टीका.

आपही कहि रहे ऐसे साक्षात् योगेश्वर श्रीकृष्णभगवानसे

इसपरमगोप्ययोगको श्रीव्यासजीके अनुग्रहसेसुनताभया.॥७५

मूलम्.

राजन्संस्मृत्यसंस्मृत्यसंवादमिममद्भुतं ॥ केश
वार्जुनयोःपुण्यंहृष्यामिचमुहुर्मुहुः ॥ ७६ ॥ तच्च
संस्मृत्यसंस्मृत्यरूपमत्यद्भुतंहरेः ॥ विस्मयोमे
महान्राजन्हृष्यामिचपुनःपुनः ॥ ७७ ॥

अन्वयः

हेराजन् केशवार्जुनयोः इमं अद्भुतं पुण्यं संवादं संस्मृत्य संस्मृत्य मुहुः मुहुः हृष्यामि ॥ ७६ ॥ च हेराजन् तत् अत्यद्भुतं हरेः रूपं संस्मृत्य संस्मृत्य मे महान् विस्मयः जायते च पुनः हृष्यामि ॥ ७७ ॥

टीका.

हेराजन्! श्रीकृष्ण औ अर्जुनके इस अद्भुत पुण्यदायक संवादको स्मरण करिकरिके वारंवार हर्षको प्राप्त होता हौं. ॥ ७६ ॥ हेराजन्! वह भगवानका अतिअद्भुतरूप उसको स्मरण करिकरिके मेरेको वडा विस्मय होता है औ वारंवार हर्षित होता हौं. ॥ ७७ ॥ मूलम्.

यत्रयोगेश्वरःकृष्णोयत्रपार्थोधनुर्धरः ॥ तत्रश्री
र्विजयोभूतिर्ध्रुवानीतिर्मतिर्मम ॥ ७८ ॥

अन्वयः

यत्र योगेश्वरः कृष्णः यत्र धनुर्धरः पार्थः तत्र श्रीः विजयः भूतिः ध्रुवानीतिः इति मम मतिः ॥ ७८ ॥

टीका.

जहां योगेश्वर कृष्ण औ जहां धनुषके धरनेवाले अर्जुन हैं तहांही अचलसंपत्ति औ अचलविजय अचलऐश्वर्य औ अचल

नीति है. ऐसा मेरेको निश्चय होता है. ॥ ७८ ॥

कान्यकुब्जद्विजोत्तंसोभरद्वाजान्वयाब्धिजः ॥ बभूवसुकलोनाम्नाबालाशर्मेतिविश्रुतः ॥ तद्वंशवर्द्धनःप्राज्ञोजातोगोवर्द्धनाऽभिधः ॥ तापीरामःसुतस्तस्यतस्यासंस्तनुजास्त्रयः ॥ सीतारामश्चदत्तश्चमोतीरामइतिक्रमात् ॥ सीतारामात्मजेनेयंगीतावाक्यार्थबोधिनी ॥ रघुनाथप्रसादेनमयाव्याख्याकृताजनाः ॥ हरिभक्तिरसास्वादरसिकाश्चनुमोदत ॥ वसुवन्ह्यंकभूसंख्येविक्रमार्कगताब्दके ॥ मार्गशीर्षेदलेकृष्णेह्यष्टम्यांगुरुवासरे ॥ इयंसंपूर्णतांयातागुरोमेंऽनुग्रहात्किल ॥ श्रीश्रीनिवासतातार्यमुनेःश्रीरंगवासिनः ॥ यत्कृतेऽस्याःफलंभूयात्तन्मयापादपद्मयोः ॥ गीताचार्यस्यकृष्णस्यसीतानाथस्यचार्पितं ॥ इतिश्रीमद्भगवद्गीता सूपनिषत्सुब्रह्मविद्यायांयोगशास्त्रेश्रीकृष्णार्जुनसंवादेमोक्षसंन्यासयोगोनामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ इति श्रीमत्सुकलसीतारामात्मजपंडितरघुनाथप्रसादकृतायांश्रीमद्भगवद्गीतावाक्यार्थबोधिनीभाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ छ ॥ ॥ छ ॥

हरसेटसुतोबापूख्यातोयंत्रालयाधिपः ॥ रघुनाथश्चबाबाख्यस्तत्सुताविति विश्रुतौ ॥ १ ॥ व्याख्येयंरचितातताभ्यांप्रार्थितेनमयाकिल ॥ रघुनाथप्रसादेनताभ्यामेवविमुद्रिता ॥ २ ॥ स्वीयेयंत्रालयेरम्येमुंबय्यांशीसकाक्षरैः ॥ प्राप्तानन्याऽधिकाराभ्यांव्याख्याकर्तुःसकाशतः ॥ ३ ॥

---

• नंद्र

